तस्य शस्त्राणि घोराणि विक्रमश्च महात्मनः ।
कर्णमाश्रित्य संग्रामे मत्तो दुर्योधनो नृपः ॥ २० ॥
दुर्योधनं ततो दृष्ट्वा पाण्डवेन भृशार्दितम् ।
पराक्रान्तान्पाण्डुसुतान्दृष्ट्वा चापि महारथः ॥ २१ ॥
कर्णमाश्रित्य संग्रामे मन्दो दुर्योधनः पुनः ।
जेतुमुत्सहते पार्थान्सपुत्रान्सहकेशवान् ॥ २२ ॥
अहो बत महद्दुःखं यत्र पाण्डुसुतान्रणे ।
नातरद्रभसः कर्णो दैवं नूनं परायणम् ॥ २३ ॥
अहो द्यूतस्य निष्ठेयं घोरा सम्प्रति वर्तते ।
अहो तीव्राणि दुःखानि दुर्योधनकृतान्यहम् ॥ २४ ॥
सोढा घोराणि बहुशः शल्यभूतानि सञ्जय ।
सौवलं च तदा तात नीतिमानिति मन्यते ॥ २५ ॥
कर्णश्च रभसो नित्यं राजा तं चाप्यनुव्रतः ।
यदेवं वर्तमानेषु महायुद्धेषु सञ्जय ॥ २६ ॥
अश्रौषं निहतान्पुत्रान्नित्यमेव विनिर्जितान् ।
न पाण्डवानां समरे कश्चिदस्ति निवारकः ॥ २७ ॥
स्त्रीमध्यमिव गाहन्ते दैवं तु बलवत्तरम् ।
सञ्जय उवाच—राजन्पूर्वनिमित्तानि धर्मिष्ठानि विचिन्तय ॥ २८ ॥
अतिक्रान्तं हि यत्कार्यं पश्चाच्चिन्तयते नरः ।
तच्चास्य न भवेत्कार्यं चिन्तया च विनश्यति ॥ २९ ॥

बाहुबल युद्ध में इन्द्र और विष्णु के समान हो जाता है। कर्ण के शस्त्र घोर और श्रेष्ठ हैं, वे पराक्रमी भी अद्वितीय हैं। उनका आश्रय पाकर ही राजा दुर्योधन ने पाण्डवों से युद्ध करने का साहस किया है। महारथी कर्ण पहले दिन दुर्योधन को पाण्डवों के पराक्रम से अत्यन्त पीड़ित और पाण्डवों को अत्यन्त प्रबल होकर पराक्रम प्रकट करते देखकर युद्ध में प्रवृत्त हुए थे॥१९। २१॥हे सूत! मन्दमति दुर्योधन कर्ण के आश्रय से युद्ध में श्रीकृष्ण सहित पाण्डवों और उनके पुत्रों को जीतने का उत्साह बारम्बार प्रकट करता था। किन्तु हाय! कैसे दुःख की बात है कि महारथी अद्वितीय वीर कर्ण युद्ध में पाण्डवों को नहीं जीत सके! अवश्य ही इसका कारण दैव का प्रतिकूल होना है। अहो! उस कपटद्यूत का ही यह घोर परिणाम है॥२२।२४॥हे सञ्जय! इसमें सन्देह नहीं कि मैं दुर्योधन की दुर्बुद्धि के कारण जीवन भर काँटे के समान, खटकनेवाले अनेक तीव्र दुःख सहूँगा। दुर्योधन उस समय कर्ण और शकुनि के ही कहे में था, और कर्ण तथा शकुनि को सब से बढ़कर पराक्रमी एवं नीतिज्ञ समझता था। इस समय उसकी मूर्खता कहो या दैव की प्रतिकूलता, जिसके कारण मैं प्रतिदिन सुनता हूँ कि मेरे ही पुत्र मारे जाते हैं, मेरे ही पुत्र हारते हैं। पाण्डवों में से किसी का मरना नहीं सुन पड़ता। स्त्रियों के समूह के समान मेरी सेना में प्रवेश होकर पाण्डव लोग बड़े-बड़े

तदिदं तव कार्यं तु दूरप्राप्तं विजानता ।
न कृतं यत्त्वया पूर्वं प्राप्ताप्राप्तविचारणम् ॥ ३० ॥
उक्तोऽसि बहुधा राजन्मा युध्यस्वेति पाण्डवैः ।
गृह्णीषे न च तन्मोहाद्वचनं च विशाम्पते ॥ ३१ ॥
त्वया पापानि घोराणि समाचीर्णानि पाण्डुषु ।
त्वत्कृते वर्तते घोरः पार्थिवानां जनक्षयः ॥ ३२ ॥
तत्त्विदानीमतिक्रान्तं मा शुचो भरतर्षभ ।
शृणु सर्वं यथा वृत्तं घोरं वैशसमुच्यते ॥ ३३ ॥
प्रभातायां रजन्यां तु कर्णो राजानमभ्ययात् ।
समेत्य च महाबाहुर्दुर्योधनमथाब्रवीत् ॥ ३४ ॥
कर्ण उवाच—अद्य राजन्समेष्यामि पाण्डवेन यशस्विना ।
निहनिष्यामि तं वीरं स वा मां निहनिष्यति ॥ ३५ ॥
बहुत्वान्मम कार्याणां तथा पार्थस्य भारत ।
नाभूत्समागमो राजन्मम चैवार्जुनस्य च ॥ ३६ ॥
इदं तु मे यथाप्रज्ञं शृणु वाक्यं विशाम्पते ।
अनिहत्य रणे पार्थं नाहमेष्यामि भारत ॥ ३७ ॥
हतप्रवीरे सैन्येऽस्मिन्मयि चावस्थिते युधि ।
अभियास्यति मां पार्थः शक्रशक्तिविनाकृतम् ॥ ३८ ॥

शूर-वीरों को मार डालते हैं । इसी से कहना पड़ता है कि दैव बड़ा बली है॥२४।२८॥सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र!पहले की द्यूतक्रीडा आदि का विचार कीजिए, जिन्हें उस समय आप धर्म समझ रहे थे और जिनका फल यह सत्यानाश है । सत्य तो यह है कि बीती हुई बात को पीछे से सोचना ही व्यर्थ है; क्योंकि जो हो चुका वह मिट नहीं सकता, उलटे चिन्ता करने से मनुष्य की बुद्धि और शक्ति नष्ट होती है । उचित-अनुचित का विचार आपको पहले ही कर लेना था, सो आपने नहीं किया । आप समझते सब थे । अब तो जो हो गया उसे आप परिवर्तन नहीं कर सकते; उसका फल भोगना ही पड़ेगा । मैंने [illegible] कई बार आप से कहा था कि पाण्डवों से मत युद्ध कीजिए; किन्तु पाण्डवों पर द्वेष-बुद्धि रखने के कारण आपने मेरी बात नहीं मानी॥२८।३१॥हे महाराज! आपने पाण्डवों के साथ पापपूर्ण व्यवहार किये हैं और आपके ही कारण इस समय क्षत्रियों का नाश और सत्यानाश हो रहा है । हे भरतश्रेष्ठ! इसलिए जो बीत गया उसके निमित्त शोक न कीजिए । मैं युद्ध का वर्णन करता हूँ, सुनिए॥३२।३३॥प्रातःकाल होने पर महारथी कर्ण ने राजा दुर्योधन से मिलकर कहा—हे राजन्! आज मैं यशस्वी अर्जुन से युद्ध करूँगा । आज या तो मैं अर्जुन को मारूँगा और या वे मुझे मारेंगे । अर्जुन को और मुझे बहुत से कार्य थे, इसी कारण आज तक हम दोनों का सामना नहीं हुआ । मैं अपनी बुद्धि के अनुसार जो कुछ आप से कहता हूँ, उसे सुनिए । हे भारत! आज मैं समर में अर्जुन को मारे बिना नहीं लौटूँगा॥३४।३७॥हमारे मुख्य और श्रेष्ठ वीर मारे जा चुके हैं और मेरे समीप भी अब इन्द्र की दी हुई शक्ति नहीं रही है।मैं ही सेनापति

ततः श्रेयस्करं यच्च तन्निबोध जनेश्वर ।
आयुधानां च मे वीर्यं दिव्यानामर्जुनस्य च ॥ ३९ ॥
कार्यस्य महतो भेदे लाघवे दूरपातने ।
सौष्ठवे चास्त्रपाते च सव्यसाची न मत्समः ॥ ४० ॥
प्राणे शौर्येऽथ विज्ञाने विक्रमे चापि भारत ।
निमित्तज्ञानयोगे च सव्यसाची न मत्समः ॥ ४१ ॥
सर्वायुधमहामात्रं विजयं नाम तद्धनुः ।
इन्द्रार्थं प्रियकामेन निर्मितं विश्वकर्मणा ॥ ४२ ॥
येन दैत्यगणान्राजञ्जितवान्वै शतक्रतुः ।
यस्य घोषेण दैत्यानां व्यामुह्यन्त दिशो दश ॥ ४३ ॥
तद्भार्गवाय प्रायच्छच्छक्रः परमसम्मतम् ।
तद्दिव्यं भार्गवो मह्यमददद्धनुरुत्तमम् ॥ ४४ ॥
तेन योत्स्ये महाबाहुमर्जुनं जयतां वरम् ।
यथेन्द्रः समरे सर्वान्दैतेयान्वै समागतान् ॥ ४५ ॥
धनुर्घोरं रामदत्तं गाण्डीवात्तद्विशिष्यते ।
त्रिस्सप्तकृत्वः पृथिवी धनुषा येन निर्जिता ॥ ४६ ॥
धनुषो ह्यस्य कर्माणि दिव्यानि प्राह भार्गवः ।
तद्रामो ह्यददन्मह्यं तेन योत्स्यामि पाण्डवम् ॥ ४७ ॥
अद्य दुर्योधनाहं त्वां नन्दयिष्ये सबान्धवम् ।
निहत्य समरे वीरमर्जुनं जयतां वरम् ॥ ४८ ॥

हूँ। आज अवश्य अर्जुन मुझ से युद्ध करने आवेंगे। अब मैं आपके निमित्त श्रेय देनेवाला गुप्त विषय कहता हूँ, सुनिए। हम दोनों के—अर्जुन के और मेरे—शस्त्र दिव्य हैं और पराक्रम भी समान है। किन्तु शत्रु का उपाय नष्ट करने में, स्फूर्ति में, दूर तक लक्ष्य मारने में, कौशल में और अस्त्र के प्रयोग में अर्जुन मेरे समान नहीं हैं। शारीरिक और मानसिक बल में, अस्त्र-शिक्षा में, पराक्रम में और लक्ष्य स्थिर करने में अर्जुन मेरे समान नहीं है॥३८।४१॥ हे महाराज! मेरा यह विजय नाम का धनुष साधारण नहीं है, जिसे लेकर मैं अर्जुन से युद्ध करूँगा। इन्द्र का प्रिय करने के निमित्त इस धनुष को विश्वकर्मा ने बनाया था। इसी धनुष से इन्द्र ने दैत्यों को मारा था और इसके शब्द से दैत्य ऐसे मोहित हुए थे कि उन्हें दिशाओं का भ्रम होगया था। यह श्रेष्ठ धनुष इन्द्र ने परशुराम को दिया और उन से मैंने प्राप्त किया॥४२।४४॥ इन्द्र ने जैसे एकत्र हुए सब दानवों से युद्ध किया था वैसे ही मैं यह धनुष लेकर, विजय प्राप्त करनेवालों में श्रेष्ठ, अर्जुन से युद्ध करूँगा। यह मेरा घोर धनुष अर्जुन के गाण्डीव से भी श्रेष्ठ है। परशुराम ने इसी धनुष से इक्कीस बार पृथ्वी भर के क्षत्रियों को परास्त किया था। परशुराम ने इस धनुष के दिव्य कार्यों का वर्णन किया था॥४५।४७॥ हे दुर्योधन! आज समर में वीरश्रेष्ठ अर्जुन को मारकर

सपर्वतवनद्वीपा हतवीरा ससागरा ।
पुत्रपौत्रप्रतिष्ठा ते भविष्यत्यद्य पार्थिव ॥ ४९ ॥
नाशक्यं विद्यते मेऽद्य त्वत्प्रियार्थं विशेषतः ।
सम्यग्धर्मानुरक्तस्य सिद्धिरात्मवतो यथा ॥ ५० ॥
नहि मां समरे सोढुं संशक्तोऽग्निं तरुर्यथा ।
अवश्यं तु मया वाच्यं येन हीनोऽस्मि फाल्गुनात् ॥ ५१ ॥
ज्या तस्य धनुषो दिव्या तथाक्षय्ये महेषुधी ।
सारथिस्तस्य गोविन्दो मम तादृङ् न विद्यते ॥ ५२ ॥
तस्य दिव्यं धनुः श्रेष्ठं गाण्डीवमजितं युधि ।
विजयं च महद्दिव्यं ममापि धनुरुत्तमम् ॥ ५३ ॥
तत्राहमधिकः पार्थाद्धनुषा तेन पार्थिव ।
येन चाप्यधिको वीरः पाण्डवस्तन्निबोध मे ॥ ५४ ॥
रश्मिग्राहश्च दाशार्हः सर्वलोकनमस्कृतः ।
अग्निदत्तश्च वै दिव्यो रथः काञ्चनभूषणः ॥ ५५ ॥
अच्छेद्यः सर्वतो वीर वाजिनश्च मनोजवाः ।
ध्वजश्च दिव्यो द्युतिमान्वानरो विस्मयङ्करः ॥ ५६ ॥
कृष्णश्च स्रष्टा जगतो रथं तमभिरक्षति ।
एतैर्द्रव्यैरहं हीनो योद्धुमिच्छामि पाण्डवम् ॥ ५७ ॥

मैं तुमको और तुम्हारे बन्धुओं को प्रसन्न करूँगा। आज यह सारी पृथ्वी, तुम्हारे प्रतिद्वन्द्वी वीर से शून्य होकर, तुम्हारी हो जायगी और तुम्हारे पुत्र-पौत्रादिक निष्कण्टक राज्य करेंगे। जिस प्रकार जितेन्द्रिय और धर्म में अनुरक्त पुरुष के निमित्त सिद्धि ( मोक्ष ) अशक्य नहीं होती उसी प्रकार आज मैं तुम्हारे हित के निमित्त विशेष रूप से सब कुछ कर सकता हूँ॥४८।५०॥अग्नि के तेज को वृक्ष जैसे नहीं सह सकता वैसे ही आज अर्जुन मेरे पराक्रम को नहीं सह सकेंगे। हे राजन्! अब मुझे वह बात भी अवश्य तुमसे कह देनी चाहिए, जिसमें कि मैं अर्जुन से न्यून हूँ। अर्जुन के धनुष की प्रत्यञ्चा दिव्य है और तरकस भी अक्षय हैं। विशेषकर उनके सारथी श्रीकृष्ण हैं। मेरा सारथी वैसा नहीं है। युद्ध में अजेय 'गाण्डीव' धनुष अर्जुन के समीप है और मेरे समीप भी दिव्य महान् 'विजय' धनुष है जो कि अर्जुन के धनुष से भी श्रेष्ठ है। अपने उक्त धनुष के बल से मैं अर्जुन से अधिक हूँ॥५१।५४॥परन्तु सब लोग जिनको सिर झुकाते हैं उन श्रीकृष्ण के सारथी होने के कारण इस विषय में अर्जुन मुझसे श्रेष्ठ हैं। यही नहीं, अर्जुन के समीप अग्निदेव का दिया हुआ सुवर्ण-भूषित ऐसा दिव्य रथ है जो शस्त्र-प्रहार से काटा नहीं जा सकता। हे वीर! उनके घोड़े भी बड़े शीघ्रगति से युक्त हैं। उनकी ध्वजा दिव्य और प्रकाशयुक्त है। उस ध्वजा में भयङ्कर वानर स्थित है। इसके अतिरिक्त जगत् की सृष्टि करनेवाले कृष्णचन्द्र स्वयं उनके रथ की रक्षा करते हैं। मैं इन्हीं तीन बातों में अर्जुन से हीन

अयं तु सदृशः शौरेः शल्यः समितिशोभनः ।
सारथ्यं यदि मे कुर्याद् ध्रुवस्ते विजयो भवेत् ॥ ५८ ॥
तस्य मे सारथिः शल्यो भवत्वसुकरः परैः ।
नाराचान्गार्ध्रपत्रांश्च शकटानि वहन्तु मे ॥ ५९ ॥
रथाश्च मुख्या राजेन्द्र युक्ता वाजिभिरुत्तमैः ।
आयान्तु पश्चात्सततं मामेव भरतर्षभ ॥ ६० ॥
एवमभ्यधिकः पार्थाद्भविष्यामि गुणैरहम् ।
शल्योऽप्यभ्यधिकः कृष्णादर्जुनादपि चाप्यहम् ॥ ६१ ॥
यथाश्वहृदयं वेद दाशार्हः परवीरहा ।
तथा शल्यो विजानीते हयज्ञानं महारथः ॥ ६२ ॥
बाहुवीर्ये समो नास्ति मद्रराजस्य कश्चन ।
तथास्त्रे मत्समो नास्ति कश्चिदेव धनुर्धरः ॥ ६३ ॥
तथा शल्यसमो नास्ति हयज्ञाने हि कश्चन ।
सोऽयमभ्यधिकः कृष्णाद्भविष्यति रथो मम ॥ ६४ ॥
एवं कृते रथस्थोऽहं गुणैरभ्यधिकोऽर्जुनात् ।
भवे युधि जयेयं च फाल्गुनं कुरुसत्तम ॥ ६५ ॥
समुद्यातुं न शक्ष्यन्ति देवा अपि सवासवाः ।
एतत्कृतं महाराज त्वयेच्छामि परन्तप ॥ ६६ ॥
क्रियतामेष कामो मे मा वः कालोऽत्यगादयम् ।
एवं कृते कृतं सह्यं सर्वकामैर्भविष्यति ॥ ६७ ॥

---

हूँ। मेरा धनुष ही श्रेष्ठ है। इस पर भी मैं अर्जुन से युद्ध करने को प्रस्तुत हूँ॥५५।५७॥ हे राजन्! तुम्हारे पक्ष में ये जो पुरुषश्रेष्ठ शल्य हैं वे यदि मेरे सारथी बन जायँ तो तुम्हारी विजय निश्चित है। ये शल्य श्रीकृष्ण के समान वीर और घोड़े हाँकने की कला में निपुण हैं। मैं चाहता हूँ कि शल्य मेरे सारथी हों। गृद्धपक्ष-शोभित नाराच बाणों के छकड़े बराबर मेरे पीछे चलें और प्रधान-प्रधान धनुर्द्धर वीर भी, श्रेष्ठ घोड़ों से युक्त रथों पर बैठकर, मेरे साथ ही रहें। ऐसा होने पर मैं गुण, सामान और सारथी, सब बातों में अर्जुन से बढ़कर हो जाऊँगा। महावीर शल्य श्रीकृष्ण से श्रेष्ठ सारथी हैं और मैं अर्जुन से श्रेष्ठ रथी हूँ॥५८।६१॥ शत्रुदमन श्रीकृष्ण जैसे अश्वविज्ञान के ज्ञाता हैं वैसे ही महारथी शल्य भी अश्वविज्ञान में निपुण हैं। बाहुबल में कोई मद्रराज शल्य के समान नहीं है; वैसे ही कोई धनुर्द्धर अस्त्र-विद्या में मेरी समता नहीं कर सकता। यदि शल्य मेरा रथ हाँकना स्वीकार कर लें तो फिर मैं रथ पर बैठकर युद्ध में अवश्य अर्जुन को परास्त कर दूँगा, क्योंकि मैं स्वयं गुण में अर्जुन से श्रेष्ठ हूँ॥६२।६५॥ हे महाराज! मेरी यह इच्छा है और यह इच्छापूर्ण होने पर इन्द्र सहित सब देवता भी मेरा सामना नहीं कर सकेंगे। इसका शीघ्र प्रबन्ध कीजिए। इतना कर देने से ही मानो आप सब कर चुके। फिर मैं युद्ध में जो कुछ करूँगा सो

ततो द्रक्ष्यसि संग्रामे यत्करिष्यामि भारत ।
सर्वथा पाण्डवान्सङ्ख्ये विजेष्ये वै समागतान् ॥ ६८ ॥
न हि मे समरे शक्ताः समुद्यातुं सुरासुराः ।
किमु पाण्डुसुता राजन्रणे मानुषयोनयः ॥ ६९ ॥
सञ्जय उवाच—एवमुक्तस्तव सुतः कर्णेनाहवशोभिना ।
सम्पूज्य सम्प्रहृष्टात्मा ततो राधेयमब्रवीत् ॥ ७० ॥
दुर्योधन उवाच—एवमेतत्करिष्यामि यथा त्वं कर्ण मन्यसे ।
सोपासङ्गा रथाः साश्वाः स्वनुयास्यन्ति संयुगे ॥ ७१ ॥
नाराचान्गार्ध्रपत्रांश्च शकटानि वहन्तु ते ।
अनुयास्याम कर्ण त्वां वयं सर्वे च पार्थिवाः ॥ ७२ ॥
सञ्जय उवाच—एवमुक्त्वा महाराज तव पुत्रः प्रतापवान् ।
अभिगम्याब्रवीद्राजा मद्रराजमिदं वचः ॥ ७३ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णदुर्योधनसंवादे एकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

तब आप देखेंगे ही। सम्मुख आये हुए सब पाण्डवों को मैं जीत ही लूँगा। उस समय मनुष्य-योनि पाण्डव तो कोई वस्तु ही नहीं, समरभूमि में सब देवता और दानव मिलकर भी मुझसे युद्ध नहीं कर सकेंगे॥६८। ६९॥सञ्जय कहते हैं कि वीर कर्ण के यों कहने पर दुर्योधन ने प्रसन्न होकर कर्ण की प्रशंसा करके कहा—हे कर्ण! तुम जो चाहते हो वही मैं करूँगा। उत्तम घोड़ों से युक्त, बाण भरे तरकसों से परिपूर्ण, छकड़े तुम्हारे पीछे चलेंगे, जिनमें गृद्धपक्ष-युक्त नाराच आदि बाण रक्खे होंगे। श्रेष्ठ योद्धा लोग भी सहायता करने के निमित्त तुम्हारे साथ ही रहेंगे। मैं, मेरे भाई,सब राजा लोग तुम्हारे साथ रहेंगे। हे महाराज! आपके प्रतापी पुत्र दुर्योधन,कर्ण से यों कहकर,मद्रराज शल्य के समीप गये और उनसे यों कहने लगे॥७०।७३॥

कर्ण पर्व का इकतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३१ ॥

## अथ द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥

सञ्जय उवाच—पुत्रस्तव महाराज मद्रराजं महारथम् ।
विनयेनोपसङ्गम्य प्रणयाद्वाक्यमब्रवीत् ॥ १ ॥
सत्यव्रत महाभाग द्विषतां तापवर्धन ।
मद्रेश्वर रणे शूर परसैन्यभयङ्कर ॥ २ ॥
श्रुतवानसि कर्णस्य ब्रुवतो वदतां वर ।
यथा नृपतिसिंहानां मध्ये त्वां वरये स्वयम् ॥ ३ ॥

### बत्तीसवाँ अध्याय ॥ ३२ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे राजेन्द्र! आपके पुत्र दुर्योधन ने मद्रराज शल्य के समीप जाकर वही किया जो कर्ण ने कहा था। दुर्योधन ने महारथी शल्य को पहले प्रणाम किया, फिर विनयपूर्वक स्नेहपूर्ण स्वर में कहा—हे सज्जन! हे महाभाग! हे मद्रराज! आप शत्रुओं के सन्ताप को बढ़ानेवाले, शत्रुसेना के

तत्त्वामप्रतिवीर्याद्य शत्रुपक्षक्षयावह ।
मद्रेश्वर प्रयाचेऽहं शिरसा विनयेन च ॥ ४ ॥
तस्मात्पार्थविनाशार्थं हितार्थं मम चैव हि ।
सारथ्यं रथिनां श्रेष्ठ प्रणयात्कर्तुमर्हसि ॥ ५ ॥
त्वयि यन्तरि राधेयो विद्विषो मे विजेष्यते ।
अभीषूणां हि कर्णस्य ग्रहीतान्यो न विद्यते ॥ ६ ॥
ऋते हि त्वां महाभाग वासुदेवसमं युधि ।
स पाहि सर्वथा कर्णं यथा ब्रह्मा महेश्वरम् ॥ ७ ॥
यथा च सर्वथापत्सु वार्ष्णेयः पाति पाण्डवम् ।
तथा मद्रेश्वराद्य त्वं राधेयं प्रतिपालय ॥ ८ ॥
भीष्मो द्रोणः कृपः कर्णो भवान्भोजश्च वीर्यवान् ।
शकुनिः सौबलो द्रौणिरहमेव च नो बलम् ॥ ९ ॥
एवमेष कृतो भागो नवधा पृथिवीपते ।
न च भागोऽत्र भीष्मस्य द्रोणस्य च महात्मनः ॥ १० ॥
ताभ्यामतीत्य तौ भागौ निहता मम शत्रवः ।
वृद्धौ हि तौ महेष्वासौ छलेन निहतौ युधि ॥ ११ ॥
कृत्वा न सुकरं कर्म गतौ स्वर्गमितोऽनघ ।
तथान्ये पुरुषव्याघ्राः परैर्विनिहता युधि ॥ १२ ॥
अस्मदीयाश्च बहवः स्वर्गायोपगता रणे ।
त्यक्त्वा प्राणान्यथाशक्ति चेष्टां कृत्वा च पुष्कलाम् ॥ १३ ॥

निमित्त भयङ्कर और रण में शूर सुने जाते हैं। बोलनेवालों में श्रेष्ठ हे महाराज ! आपने कर्ण की बातें सुनी ही हैं। उनका कहना है कि सब राजाओं के मध्य में स्वयं आपसे प्रार्थना करूँ। हे अप्रतिम पराक्रमी ! हे शत्रुपक्ष का नाश करनेवाले मद्रराज! मैं सिर झुकाकर विनयपूर्वक आपसे प्रार्थना करता हूँ॥१।४॥कि आप अर्जुन के मारने और मेरे हित के निमित्त सब प्रकार कर्ण की रक्षा करें; जैसे कि ब्रह्मा ने सारथी होकर शङ्कर की सहायता की थी।हे सुव्रत! आप स्नेहवश कर्ण के रथ पर सारथी होकर विराजिए। हे श्रेष्ठ महारथी! आपको सारथी के रूप में प्राप्त कर कर्ण अवश्य मेरे शत्रुओं को जीत लेंगे। हे महाभाग ! आप श्रीकृष्ण के समान रथी और सारथी हैं। आपके अतिरिक्त और कोई कर्ण का सारथी नहीं हो सकता। जैसे सब आपत्तियों के समय श्रीकृष्ण अर्जुन की रक्षा करते हैं, वैसे ही आज आप युद्ध में कर्ण की रक्षा और सहायता कीजिए॥५।८॥भीष्म, द्रोण, कृपाचार्य, कर्ण, आप, कृतवर्मा, शकुनि, अश्वत्थामा और मैं, ये ही नव महारथी हमारी सेना के रक्षक और बल थे। युद्ध में इस प्रकार नव भागों की कल्पना हुई थी। उनमें महात्मा भीष्म और द्रोण अब नहीं रहे, इसलिये उनका भाग भी नहीं है। और, वे दोनों भाग्यवान् वास्तव में अपने भाग से अधिक शत्रुओं को मारकर दुष्कर कर्म करके मृत्यु को प्राप्त हो गये हैं। वे दोनों

तदिदं हतभूयिष्ठं बलं मम नराधिप ।
पूर्वमप्यल्पकैः पार्थैर्हतं किमुत साम्प्रतम् ॥ १४ ॥
बलवन्तो महात्मानः कौन्तेयाः सत्यविक्रमाः ।
बलं शेषं न हन्युर्मे यथा तत्कुरु पार्थिव ॥ १५ ॥
हतवीरमिदं सैन्यं पाण्डवैः समरे विभो ।
कर्णो ह्येको महाबाहुरस्मत्प्रियहिते रतः ॥ १६ ॥
भवांश्च पुरुषव्याघ्र सर्वलोकमहारथः ।
शल्य कर्णोऽर्जुनेनाद्य योद्धुमिच्छति संयुगे ॥ १७ ॥
तस्मिञ्जयाशा विपुला मद्रराज नराधिप ।
तस्याभीषुग्रहवरो नान्योऽस्ति भुवि कश्चन ॥ १८ ॥
पार्थस्य समरे कृष्णो यथाभीषुग्रहो वरः ।
तथा त्वमपि कर्णस्य रथेऽभीषुग्रहो भव ॥ १९ ॥
तेन युक्तो रणे पार्थो रक्ष्यमाणश्च पार्थिव ।
यानि कर्माणि कुरुते प्रत्यक्षाणि तथैव तत् ॥ २० ॥
पूर्वं न समरे ह्येवमवधीदर्जुनो रिपून् ।
इदानीं विक्रमो ह्यस्य कृष्णेन सहितस्य च ॥ २१ ॥
कृष्णेन सहितः पार्थो धार्त्तराष्ट्रीं महाचमूम् ।
अहन्यहनि मद्रेश द्रावयन्दृश्यते युधि ॥ २२ ॥

---

युद्ध भी थे और शत्रुओं ने उन्हें कपट से मारा भी। इस प्रकार कठिन कर्म करके वे दोनों महात्मा स्वर्गगामी हुए। शत्रुओं ने हमारे भी अनेक वीरों को मारा है। मेरी ओर के बहुतेरे योद्धा, यथाशक्ति विजय प्राप्त करने की सारी चेष्टा करके, शत्रुओं के हाथ से मर कर स्वर्ग सिधारे हैं। हे नरेश! इस समय मेरी सेना थोड़ी रह गई है और चुने हुए वीर बहुत से मारे जा चुके हैं॥९।१४॥पहले ही थोड़े शत्रुओं ने जब अधिकांश वीरों को मारने में सफलता पाई, तब अब तो वे सुगमता से ही सबको नष्ट कर सकते हैं। हे महाराज! कुन्ती के पुत्र बली, महात्मा और सत्यविक्रमी हैं। अब ऐसा कीजिए, जिसमें वे मेरी शेष सेना को न मार सकें। हे मद्रेश्वर! महाबाहु कर्ण और आप, दोनों ही अलौकिक पुरुष, महारथी और मेरे हित-चिन्तक हैं। आज महावीर कर्ण अर्जुन से युद्ध का निर्णय करना चाहते हैं॥१४।१७॥उन्हीं से हमारी विजय की आशा भी प्रबल है। किन्तु कर्ण के रथ के घोड़ों की रास पकड़नेवाला पृथ्वी पर आपके समान योग्य अन्य कोई नहीं है। इसलिए महात्मा श्रीकृष्ण जैसे अर्जुन का रथ हाँकते हैं वैसे ही प्रेम-भाव से आप भी कर्ण के घोड़ों की रास पकड़िए। महावीर अर्जुन, श्रीकृष्ण की सहायता से सुरक्षित रहकर, जिन अद्भुत कार्यों को करते हैं उन्हें आप देख ही रहे हैं॥१८।२०॥अर्जुन पहले अन्य शत्रुओं से युद्ध करते समय इस प्रकार चमत्कार नहीं कर सके. इस समय केवल श्रीकृष्ण की सहायता के बल से वे अधिकतर पराक्रम करके नित्य कौरवसेना को मार भगाते हैं। हे मद्रेश्वर! [पाण्डवों के पास थोड़ी

भागोऽवशिष्टः कर्णस्य तव चैव महाद्युते ।
तं भागं सह कर्णेन युगपन्नाशयाद्य हि ॥ २३ ॥
अरुणेन यथा सार्द्धं तमः सूर्यो व्यपोहति ।
तथा कर्णेन सहितो जहि पार्थं महाहवे ॥ २४ ॥
उद्यन्तौ च यथा सूर्यौ बालसूर्यसमप्रभौ ।
कर्णशल्यौ रणे दृष्ट्वा विद्रवन्तु महारथाः ॥ २५ ॥
सूर्यारुणौ यथा दृष्ट्वा तमो नश्यति मारिष ।
तथा नश्यन्तु कौन्तेयाः सपञ्चालाः ससृञ्जयाः ॥ २६ ॥
रथिनां प्रवरः कर्णो यन्तॄणां प्रवरो भवान् ।
संयोगो युवयोर्लोके नाभून्न च भविष्यति ॥ २७ ॥
यथा सर्वास्ववस्थासु वार्ष्णेयः पाति पाण्डवम् ।
तथा भवान्परित्रातु कर्णं वैकर्त्तनं रणे ॥ २८ ॥
त्वया सारथिना ह्येष अप्रधृष्यो भविष्यति ।
देवतानामपि रणे सशक्राणां महीपते ।
किं पुनः पाण्डवेयानां मा विशङ्कीर्वचो मम ॥ २९ ॥
सञ्जय उवाच—दुर्योधनवचः श्रुत्वा शल्यः क्रोधसमन्वितः ।
त्रिशिखां भ्रुकुटिं कृत्वा धुन्वन्हस्तौ पुनः पुनः ॥ ३० ॥
क्रोधरक्ते महानेत्रे परिवृत्य महाभुजः ।
कुलैश्वर्यश्रुतबलैर्दृप्तः शल्योऽब्रवीदिदम् ॥ ३१ ॥
शल्य उवाच—अवमन्यसि गान्धारे ध्रुवं च परिशङ्कसे ।
यन्मां ब्रवीषि विश्रब्धं सारथ्यं क्रियतामिति ॥ ३२ ॥

ही सेना रह गई है,] आपके और कर्ण के भाग की जो शत्रुसेना रह गई है उसे आप लोग नष्ट कीजिए। सूर्यदेव जैसे अरुण के साथ उदय होकर अँधेरे को नष्ट करते हैं वैसे ही आप भी कर्ण का साथ देकर अर्जुन को यमपुर भेजिए॥२१२४॥पाण्डव पक्ष के महारथी लोग दो बाल-सूर्यों के समान उदय हुए कर्ण और आपके तेज को देखकर भाग खड़े हों। अँधेरा जैसे अरुण और सूर्य को देखते ही दूर हो जाता है वैसे ही पाण्डव, पाञ्चाल और सृञ्जयगण आप दोनों को देखते ही नष्ट हो जायँगे। महावीर कर्ण श्रेष्ठ रथी हैं और आप भी श्रेष्ठ सारथी हैं॥२५।२७॥इस-लिए श्रीकृष्ण जैसे सदा सब अवस्थाओं में अर्जुन की रक्षा करते हैं,वैसे ही आप सदा कर्ण की रक्षा करते रहें,समयोचित सम्मति देते रहें, कर्तव्य बतलाते रहें। मुझे विश्वास है कि आप यदि मेरी प्रार्थना स्वीकार कर लेंगे तो साधारण मनुष्य पाण्डव क्या चीज़ हैं, वीर कर्ण इन्द्र सहित देवताओं को भी परास्त कर सकेंगे॥२८।२९॥सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! कुल, ऐश्वर्य, शास्त्रज्ञान और बल का गर्व रखनेवाले मानी मद्रराज शल्य, दुर्योधन के वाक्य सुनकर, कुपित हो उठे। उनके मस्तक में बल पड़ गये। वे त्योरी तानकर बारम्बार क्रोध से लाल नेत्र इधर-उधर डालते

अस्मत्तोऽभ्यधिकं कर्णं मन्यमानः प्रशंससि ।
न चाहं युधि राधेयं गणये तुल्यमात्मनः ॥ ३३ ॥
आदिश्यतामभ्यधिको ममांशः पृथिवीपते ।
तमहं समरे जित्वा गमिष्यामि यथागतम् ॥ ३४ ॥
अथवाप्येक एवाहं योत्स्यामि कुरुनन्दन ।
पश्य वीर्यं ममाद्य त्वं संग्रामे दहतो रिपून् ॥ ३५ ॥
यथाभिमानं कौरव्य निधाय हृदये पुमान् ।
अस्मद्विधः प्रवर्त्तेत मा मां त्वमभिशङ्कियाः ॥ ३६ ॥
युधि वाऽप्यवमानो मे न कर्त्तव्यः कथञ्चन ।
पश्य पीनौ मम भुजौ वज्रसंहननोपमौ ॥ ३७ ॥
धनुः पश्य च मे चित्रं शरांश्चाशीविषोपमान् ।
रथं पश्य च मे क्लृप्तं सदश्वैर्वातवेगितैः ॥ ३८ ॥
गदां च पश्य गान्धारे हेमपट्टविभूषिताम् ।
दारयेयं महीं कृत्स्नां विकिरेयं च पर्वतान् ॥ ३९ ॥
शोषयेयं समुद्रांश्च तेजसा स्वेन पार्थिव ।
तं मामेवंविधं राजन्समर्थमरिनिग्रहे ॥ ४० ॥
कस्माद्युनक्षि सारथ्ये नीचस्याधिरथे रणे ।
न मामधुरि राजेन्द्र नियोक्तुं त्वमिहार्हसि ॥ ४१ ॥

और हाथ कँपाते हुए कहने लगे—हे दुर्योधन! तुम निर्भय होकर मुझसे कर्ण का सारथी बनने का अनुरोध करके मेरा अपमान कर रहे हो। तुम कर्ण को मुझ से अधिक बली समझकर उसकी प्रशंसा करते हो; किन्तु मैं तो उसे अपने समान भी नहीं गिनता॥३०।३३॥ हे राजन्! सेना को मारने में मेरा जितना भाग लगाया गया हो, उससे अधिक सेना मेरे निमित्त छोड़ दो। मैं सहज ही उतनी सेना को मारकर अपने राज्य को चला जाऊँ। अथवा मैं अकेला ही युद्ध करके समस्त सेना मारे डालता हूँ, तुम आज्ञा दे दो। तुम अभी मेरी भुजाओं का बल देख लो। हे राजन्! तुम विश्वास रक्खो, मुझ सा आत्माभिमानी पुरुष कोई अनुचित कार्य नहीं कर सकता। मेरी ओर से तुम शङ्का न करो॥३४। ३६॥ इसलिये युद्धसभा में तुम मुझे अपमानित करने की चेष्टा मत करो। हे दुर्योधन! मेरी ये मोटी वज्र सी दृढ़ भुजाएँ, विचित्र धनुष, विषैले साँप-से भयङ्कर बाण, वायु के वेग से जानेवाले घोड़ोंवाला सजा हुआ रथ और सुवर्ण-पट्ट-विभूषित गदा देखो। हे राजन्! मैं चाहूँ तो अपने तेज से पृथ्वीतल को फाड़ सकता हूँ, पर्वतों को गिरा सकता हूँ॥३७।३९॥ और सागरों को सुखा सकता हूँ। हे राजन्! तुम मुझको इस प्रकार का महापराक्रमी और शत्रुसंहार के निमित्त सर्वथा समर्थ जानकर भी, मगर मेरी अपेक्षा हीन-वीर्य और नीच कुल में उत्पन्न, कर्ण का सारथी बनने के निमित्त मुझसे अनुरोध कर रहे हो। मुझे इस प्रकार के नीच कार्य में लगाना कदापि तुम्हें उचित नहीं। मैं श्रेष्ठ होकर कभी नीच व्यक्ति का आज्ञा-पालन करने को तत्पर नहीं हो सकता। प्रीतिपूर्वक आये हुए शरणागत

नहि पापीयसः श्रेयान्भूत्वा प्रेष्यत्वमुत्सहे ।
यो ह्यभ्युपगतं प्रीत्या गरीयांसं वशे स्थितम् ॥ ४२ ॥
वशे पापीयसो धत्ते तत्पापमधरोत्तरम् ।
ब्रह्मणा ब्राह्मणाः सृष्टा मुखात्क्षत्रं च बाहुतः ॥ ४३ ॥
ऊरुभ्यामसृजद्वैश्याञ्शूद्रान्पद्भ्यामिति श्रुतिः ।
तेभ्यो वर्णविशेषाश्च प्रतिलोमानुलोमजाः ॥ ४४ ॥
अथान्योन्यस्य संयोगाच्चातुर्वर्ण्यस्य भारत ।
गोप्तारः संग्रहीतारो दातारः क्षत्रियाः स्मृताः ॥ ४५ ॥
याजनाध्यापनैर्विप्रा विशुद्धैश्च प्रतिग्रहैः ।
लोकस्यानुग्रहार्थाय स्थापिता ब्राह्मणा भुवि ॥ ४६ ॥
कृषिश्च पाशुपाल्यं च विशां दानं च धर्मतः ।
ब्रह्मक्षत्रविशां शूद्रा विहिताः परिचारकाः ॥ ४७ ॥
ब्रह्मक्षत्रस्य विहिताः सूता वै परिचारकाः ।
न क्षत्रियो वै सूतानां शृणुयाच्च कथञ्चन ॥ ४८ ॥
अहं मूर्धाभिषिक्तो हि राजर्षिकुलजो नृपः ।
महारथः समाख्यातः सेव्यः स्तुत्यश्च बन्दिनाम् ॥ ४९ ॥
सोऽहमेतादृशो भूत्वा नेहारिबलसूदनः ।
सूतपुत्रस्य संग्रामे सारथ्यं कर्तुमुत्सहे ॥ ५० ॥

श्रेष्ठ व्यक्ति को किसी नीच प्रकृति या नीच जाति के पुरुष को वश कर देनेवाला पुरुष, श्रेष्ठ और नीच का परिवर्तन करने के कारण, बड़े भारी पाप का भागी होता है। वेद में लिखा है कि ब्रह्मा के मुख से ब्राह्मण, बाहुओं से क्षत्रिय, ऊरुओं से वैश्य और पाँवों से शूद्र उत्पन्न हुए हैं॥४०।४४॥ इन चारों वर्णों के संयोग से, अनुलोम (जैसे क्षत्रिय की स्त्री में ब्राह्मण से या वैश्य की स्त्री में क्षत्रिय से) प्रतिलोम (जैसे ब्राह्मण की स्त्री में क्षत्रिय से या क्षत्रिय की स्त्री में वैश्य से) क्रम से, बहुत सी वर्ण-सङ्कर जातियाँ उत्पन्न हुई हैं। प्रजा का पालन और रक्षा, कर लेना और दान देना, यही क्षत्रियों के कर्म हैं। इसी प्रकार लोकों पर कृपा करने के निमित्त पृथ्वी पर ब्राह्मणों की स्थापना हुई है और यज्ञ कराना, पढ़ाना तथा विशुद्ध दान लेना ही उनके कर्म हैं। कृषिकर्म, पशुपालन और धर्मानुसार दान करना वैश्यों के कर्म हैं। रह गये शूद्र सो वे ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्यों की सेवा करने के निमित्त हैं॥४५।४७॥ सूत जाति वर्ण-सङ्कर है, और शास्त्र में उसका धर्म ब्राह्मणों और क्षत्रियों की सेवा करना ही लिखा है। क्षत्रिय को सूत की सेवा करते कभी किसी ने न देखा-सुना होगा। मैं राजर्षि-कुल में उत्पन्न और मूर्द्धाभिषिक्त हूँ, अर्थात् राजसिंहासन पर विधिपूर्वक मेरा अभिषेक हुआ है। मैं महारथी कहलाता हूँ। बन्दीजन मेरी सेवा और स्तुति करते हैं। हे दुर्योधन! मैं स्वयं शत्रुसेना का नाश कर सकता हूँ। इस प्रकार का पूज्य प्रतापी प्रशंसित होकर मैं रण में सूतपुत्र कर्ण का सारथी नहीं बन सकता। इस अपमान को सहकर मैं युद्ध नहीं कर सकता। मैं तुम से कहता हूँ कि यह कार्य करने के निमित्त

अवमानमहं प्राप्य न योत्स्यामि कथञ्चन ।
आपृच्छे त्वाद्य गान्धारे गमिष्यामि गृहाय वै ॥ ५१ ॥

सञ्जय उवाच—एवमुक्त्वा महाराज शल्यः समितिशोभनः ।
उत्थाय प्रययौ तूर्णं राजमध्यादमर्षितः ॥ ५२ ॥
प्रणयाद्बहुमानाच्च तं निगृह्य सुतस्तव ।
अब्रवीन्मधुरं वाक्यं साम्ना सर्वार्थसाधकम् ॥ ५३ ॥
यथा शल्य विजानीषे एवमेतदसंशयम् ।
अभिप्रायस्तु मे कश्चित्तं निबोध जनेश्वर ॥ ५४ ॥
न कर्णोऽभ्यधिकस्त्वत्तो न शङ्के त्वां च पार्थिव ।
नहि मद्रेश्वरो राजा कुर्याद्यदनृतं भवेत् ॥ ५५ ॥
ऋतमेव हि पूर्वास्ते वदन्ति पुरुषोत्तमाः ।
तस्मादार्तायनिः प्रोक्तो भवानिति मतिर्मम ॥ ५६ ॥
शल्यभूतस्तु शत्रूणां यस्मात्त्वं युधि मानद ।
तस्माच्छल्यो हि ते नाम कथ्यते पृथिवीतले ॥ ५७ ॥
यदेतद्व्याहृतं पूर्वं भवता भूरिदक्षिण ।
तदेव कुरु धर्मज्ञ मदर्थं यद्यदुच्यते ॥ ५८ ॥
न च त्वत्तो हि राधेयो न चाहमपि वीर्यवान् ।
वृणेऽहं त्वां हयाग्र्याणां यन्तारमिह संयुगे ॥ ५९ ॥
मन्ये चाभ्यधिकं शल्य गुणैः कर्णं धनञ्जयात् ।
भवन्तं वासुदेवाच्च लोकोऽयमिति मन्यते ॥ ६० ॥

---

कहकर मेरा अपमान न करना । हे दुर्योधन ! मैं तुम से घर जाने के निमित्त अनुमति माँगता हूँ॥४८।५१॥सञ्जय कहते हैं—हे महाराज ! सभा को शोभित करनेवाले शल्य इतना कहकर, क्रोध के मारे, राजमण्डली के मध्य से उठकर शीघ्रता के साथ चल दिये । तब आपके पुत्र ने प्रेमपूर्वक बहुत सम्मान के साथ, हाथ पकड़कर, उनको रोक लिया । दुर्योधन ने सामनीति से पूर्ण,सब प्रकार कार्य को सिद्ध करने वाले, मधुर वचन कहना आरम्भ किया—हे मद्रेश्वर शल्य ! आपने जो कुछ कहा वह युक्त है, इसमें तनिक भी संशय नहीं । किन्तु मैं आप से कर्ण का सारथी होने के निमित्त कहकर आपका अपमान नहीं कर रहा हूँ । उसमें मेरा जो अभिप्राय है सो सुनिए ॥५२।५४॥हे मद्रनरेश ! न तो कर्ण आप से बढ़कर बली या योद्धा हैं और न मुझे आप से किसी प्रकार की शङ्का है । आपका नाम इसी लिए आर्तायनि है कि आपके वंश के सब पूर्वज ऋत अर्थात् सत्य के अनन्य उपासक रहे हैं । आप युद्ध में शत्रुओं के हृदय में शल्य के समान चुभते हैं,इसी से आप शल्य नाम से प्रसिद्ध हैं॥५५।५७॥हे धर्मज्ञ ! आप पहले सब प्रकार से मेरी सहायता करना स्वीकार कर चुके हैं, अतः अब मेरा कथन मानकर अपने उस प्रण को पूर्ण कीजिये । हे महाराज ! मैं या कर्ण, कोई भी आपसे अधिक वीर्यशाली नहीं है । मैं कर्ण को

कर्णो ह्यभ्यधिकः पार्थादस्त्रैरेव नरर्षभ ।
भवानभ्यधिकः कृष्णादश्वज्ञाने बले तथा ॥ ६१ ॥
यथाश्वहृदयं वेद वासुदेवो महामनाः ।
द्विगुणं त्वं तथा वेत्सि मद्रराजेश्वरात्मज ॥ ६२ ॥
शल्य उवाच—यन्मां ब्रवीषि गान्धारे मध्ये सैन्यस्य कौरव ।
विशिष्टं देवकीपुत्रात्प्रीतिमानस्म्यहं त्वयि ॥ ६३ ॥
एष सारथ्यमातिष्ठे राधेयस्य यशस्विनः ।
युध्यतः पाण्डवाग्र्येण यथा त्वं वीर मन्यसे ॥ ६४ ॥
समयश्च हि मे वीर कश्चिद्वैकर्तनं प्रति ।
उत्सृजेयं यथाश्रद्धमहं वाचोऽस्य सन्निधौ ॥ ६५ ॥
सञ्जय उवाच—तथेति राजन्पुत्रस्ते सह कर्णेन भारत ।
अब्रवीन्मद्रराजस्य मतं भरतसत्तम ॥ ६६ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि शल्यसारथ्ये द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥

गुण (युद्धकला) में अर्जुन से श्रेष्ठ मानता हूँ । इसी प्रकार ये सब लोग आपको भी अश्वविज्ञान और पौरुष आदि में श्रीकृष्ण से श्रेष्ठ समझते हैं । हे नरश्रेष्ठ ! कर्ण तो केवल अस्त्र-विद्या में अर्जुन से श्रेष्ठ हैं; किन्तु आप अश्वविज्ञान, सारथी के कार्य और बल विक्रम में भी श्रीकृष्ण से बढ़कर हैं । हे मद्रराज ! श्रीकृष्ण को जितनी घोड़ों की पहचान और जितना अश्वविज्ञान का ज्ञान है, उससे कहीं अधिक आपकी जानकारी है॥५८।६२॥यह सुनकर महावीर शल्य ने कहा—हे दुर्योधन ! तुमने सब सेना के मध्य मुझे देवकी-नन्दन श्रीकृष्ण से श्रेष्ठ कहा, इससे मैं तुम पर बहुत प्रसन्न हूँ । मैं यशस्वी कर्ण का रथ हाँकूँगा, जिससे वे पाण्डवश्रेष्ठ अर्जुन से इच्छानुसार युद्ध कर सकेंगे। किन्तु मैं वैकर्तन कर्ण से एक प्रतिज्ञा कराना चाहता हूँ। वह यह कि रथ हाँकते समय मैं कर्ण के सम्मुख चाहे जैसी बातें करूँगा।इन्हें उसमें कुछ आक्षेप न होना चाहिए। सञ्जय कहते है—हे महाराज।दुर्योधन और कर्ण दोनोंने शल्य की यह प्रतिज्ञा स्वीकार कर ली॥६३।६६॥

कर्ण पर्व का बत्तीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३२ ॥

अथ त्रयस्त्रिंशोऽध्याय. ॥ ३३ ॥

दुर्योधन उवाच—भूय एव तु मद्रेश यत्ते वक्ष्यामि तच्छृणु ।
यथा पुरा वृत्तमिदं युद्धे देवासुरे विभो ॥ १ ॥
यदुक्तवान्पितुर्मह्यं मार्कण्डेयो महानृषिः ।
तदशेषेण ब्रुवतो मम राजर्षिसत्तम ॥ २ ॥

तेंतीसवाँ अध्याय ॥ ३३ ॥

दुर्योधन ने कहा—हे राजेन्द्र ! शल्य ! महातपस्वी मार्कण्डेय मुनि ने पिताजी के सम्मुख मुझे देवासुर-युद्ध का जो इतिहास सुनाया था उसी का वर्णन, हे राजर्षि-श्रेष्ठ ! मैं आपके सम्मुख करता हूँ । आप उसे सुनकर अपने मन में विचारिए और कर्ण का रथ हाँकने में आगा-पीछा न कीजिए । पूर्व समय में

निवोध मनसा चात्र न ते कार्या विचारणा ।
देवानामसुराणां च परस्परजिगीषया ॥ ३ ॥
बभूव प्रथमो राजन्संग्रामस्तारकामयः ।
निर्जिताश्च तदा दैत्या दैवतैरिति नः श्रुतम् ॥ ४ ॥
निर्जितेषु च दैत्येषु तारकस्य सुतास्त्रयः ।
ताराक्षः कमलाक्षश्च विद्युन्माली च पार्थिव ॥ ५ ॥
तप उग्रं समास्थाय नियमे परमे स्थिताः ।
तपसा कर्षयामासुर्देहान्स्वाञ्शत्रुतापन ॥ ६ ॥
दमेन तपसा चैव नियमेन समाधिना ।
तेषां पितामहः प्रीतो वरदः प्रददौ वरम् ॥ ७ ॥
अवध्यत्वं च ते राजन्सर्वभूतस्य सर्वदा ।
सहिता वरयामासुः सर्वलोकपितामहम् ॥ ८ ॥
तानब्रवीत्तदा देवो लोकानां प्रभुरीश्वरः ।
नास्ति सर्वामरत्वं वै निवर्तध्वमितोऽसुराः ॥ ९ ॥
अन्यं वरं वृणीध्वं वै यादृशं सम्प्ररोचते ।
ततस्ते सहिता राजन्सम्प्रधार्यासकृत्प्रभुम् ॥ १० ॥
सर्वलोकेश्वरं वाक्यं प्रणम्येदमथाब्रुवन् ।
अस्मभ्यं त्वं वरं देव संप्रयच्छ पितामह ॥ ११ ॥
वयं पुराणि त्रीण्येव समास्थाय महीमिमाम् ।
विचरिष्याम लोकेऽस्मिंस्त्वत्प्रसादपुरस्कृताः ॥ १२ ॥

देवताओं और दैत्यों ने परस्पर विजय प्राप्त करने की इच्छा से घोर युद्ध किया था। वह युद्ध तारकामय-संग्राम के नाम से प्रसिद्ध है। उस समय महापराक्रमी तारकासुर दैत्यों का स्वामी और नेता था। देवताओं ने उस संग्राम में दैत्यों को जीत लिया। [ तारकासुर के मारे जाने पर दैत्यों का दर्प चूर्ण हो गया और उत्साह जाता रहा। वे लोग प्राण लेकर भाग गये और पाताल में घुसकर रहने लगे ]॥ १।४॥ दैत्यों के पराजित होने पर तारकासुर के तीनों पुत्र ताराक्ष, कमलाक्ष और विद्युन्माली कठिन नियम के साथ तीव्र तप करने लगे। उन शत्रुदमन दानवों ने ऐसा उग्र तप किया कि उनके शरीर सूखकर काँटा हो गये। वरदानी ब्रह्मा कुछ समय के पश्चात् उनके दम, नियम, तप और समाधि से प्रसन्न होकर प्रकट हुए। सब लोकों के पितामह ब्रह्मा ने जब उनसे वर माँगने को कहा, तब दानवों ने यह वर माँगा कि संसार के सभी प्राणी कभी उन सबको न मार सकें॥ ५।८॥ ब्रह्मा ने कहा—हे असुरो! संसार में कोई भी प्राणी अमर नहीं है। यह असम्भव है कि कोई प्राणी किसी प्राणी के हाथ से न मारा जा सके। इसलिये यह अभिप्राय छोड़कर और कोई वर माँगो, जो कि तुमको उचित जान पड़े। उनके वचन सुनकर तीनों भाइयों ने परस्पर में अच्छी प्रकार सम्मति करके सब लोकों के ईश्वर ब्रह्मा को प्रणाम किया और कहा—हे पितामह! हम तीनों

ततो वर्षसहस्रे तु समेष्यामः परस्परम् ।
एकीभावं गमिष्यन्ति पुराण्येतानि चानघ ॥ १३ ॥
समागतानि चैतानि यो हन्याद्भगवंस्तदा ।
एकेषुणा देववरः स नो मृत्युर्भविष्यति ॥ १४ ॥
एवमस्त्विति तान्देवः प्रत्युक्त्वा प्राविशद्दिवम् ।
ते तु लब्धवराः प्रीताः संप्रधार्य परस्परम् ॥ १५ ॥
पुरत्रयविसृष्ट्यर्थं मयं वव्रुर्महासुरम् ।
विश्वकर्माणमजरं दैत्यदानवपूजितम् ॥ १६ ॥
ततो मयः स्वतपसा चक्रे धीमान्पुराणि च ।
त्रीणि काञ्चनमेकं वै रौप्यं कार्ष्णायसं तथा ॥ १७ ॥
काञ्चनं दिवि तत्रासीदन्तरिक्षे च राजतम् ।
आयसं चाभवद्भौमं चक्रस्थं पृथिवीपते ॥ १८ ॥
एकैकं योजनशतं विस्तारायामतः समम् ।
गृहाट्टालकसंयुक्तं बहुप्राकारतोरणम् ॥ १९ ॥
गृहप्रवरसम्बाधमसम्बाधमहापथम् ।
प्रासादैर्विविधैश्चापि द्वारैश्चैवोपशोभितम् ॥ २० ॥
पुरेषु चाभवन्राजन्राजानो वै पृथक् पृथक् ।
काञ्चनं तारकाक्षस्य चित्रमासीन्महात्मनः ॥ २१ ॥

भाई पृथक्-पृथक् एक नगर बनाकर उसमें निवास करना चाहते हैं॥९।१२॥वह शुभ नगर ऐसा हो कि सब जगह आकाशमार्ग होकर जा सके। [आप यह वर दीजिए कि वे तीनों पुर सब कामनाओं की वस्तुओं और समृद्धियों से पूर्ण हों, और देवता, दानव, यक्ष, राक्षस, नाग, नाना जाति के जीव और ब्रह्मवादी ब्राह्मण आदि कोई भी उन्हें नष्ट न कर सके। शस्त्र, कृत्या ( जादू ) और शाप से भी उनका नाश न हो। आपकी कृपा के पात्र होकर] हम तीनों भाई उन तीनों नगरों में रहकर पृथ्वी-मण्डल में विचरेंगे। इस प्रकार सहस्रों वर्षों तक पृथक् पृथक् सब स्थानों में भ्रमण करके अन्त को हम तीनों भाई फिर एक स्थान पर मिलेंगे और वे तीनों पुर एक में मिल जायँगे। हे भगवन्! जो प्रतापी पुरुष उस समय एक में मिले हुए उन तीनों पुरों को एक ही बाण मारकर नष्ट कर देगा, उसी के हाथ से हमारी मृत्यु होगी। हम यही वर माँगते हैं। हे राजन्! पितामह उन दानवों के वचन सुनकर 'तथास्तु' कहकर अपने लोक को चले गये। इधर तारकासुर के तीनों पुत्र,ब्रह्मा से वरदान प्राप्तकर परम प्रसन्न हुए। उन्होंने सम्मति करके तीन पुर बनाने के निमित्त दैत्य-दानव-पूजित, निरामय, दैत्यों के विश्वकर्मा मयासुर से कहा ॥१३।१६॥बुद्धिमान् मय दानव ने अपने तप के प्रभाव से स्वर्ग में सुवर्ण का, अन्तरिक्ष में चाँदी का और मनुष्य-लोक में लोहे का श्रेष्ठ पुर बना दिया। वे तीनों पुर सौ सौ योजन लम्बे चौड़े थे। उनकी चहारदीवारी खूब चौड़ी, ऊँची और दृढ़ थी। उनमें बड़े-बड़े दर्वाजे और शोभित हुए सुन्दर महल बने हुए थे। उनमें चौड़ी सड़कें, बहुत से मन्दिर, अट्टालिकाएँ और अनेक प्रकार के द्वार सर्वत्र थे॥१७।२०॥हे महाराज! तारकासुर के

राजतं कमलाक्षस्य विद्युन्मालिन आयसम् ।
त्रयस्ते दैत्यराजानस्त्रींल्लोकानस्त्रतेजसा ॥ २२ ॥
आक्रम्य तस्थुरूचुश्च कश्च नाम प्रजापतिः ।
तेषां दानवमुख्यानां प्रयुतान्यर्बुदानि च ॥ २३ ॥
कोट्यश्चाप्रतिवीराणां समाजग्मुस्ततस्ततः ।
मांसाशिनः सुदृप्ताश्च सुरैर्विनिकृताः पुरा ॥ २४ ॥
महदैश्वर्यमिच्छन्तस्त्रिपुरं दुर्गमाश्रिताः ।
सर्वेषां च पुनश्चैषां सर्वयोगवहो मयः ॥ २५ ॥
तमाश्रित्य हि ते सर्वे वर्तयन्तेऽकुतोभयाः ।
यो हि यन्मनसा कामं दध्यौ त्रिपुरसंश्रयः ॥ २६ ॥
तस्मै कामं मयस्तं तं विदधे मायया तदा ।
तारकाक्षसुतो वीरो हरिर्नाम महाबलः ॥ २७ ॥
तपस्तेपे परमकं येनातुष्यत्पितामहः ।
सन्तुष्टमवृणोद्देवं वापी भवतु नः पुरे ॥ २८ ॥
शस्त्रैर्विनिहता यत्र क्षिप्ताः स्युर्बलवत्तराः ।
स तु लब्ध्वा वरं वीरस्तारकाक्षसुतो हरिः ॥ २९ ॥
ससृजे तत्र वापीं तां मृतानां जीविनीं प्रभो ।
येन रूपेण दैत्यस्तु येन वेषेण चैव ह ॥ ३० ॥
मृतस्तस्यां परिक्षिप्तस्तादृशेनैव जज्ञिवान् ।
तां प्राप्य ते पुनस्तांस्तु लोकान्सर्वान्बबाधिरे ॥ ३१ ॥

---

तीनों पुत्रों में से प्रतापी तारकाक्ष सुवर्ण के पुर का, कमलाक्ष चाँदी के पुर का और विद्युन्माली लोहे के पुर का स्वामी हुआ। इस प्रकार विनाश के भय से निवृत्ति प्राप्त कर उन तीनों दानवों ने अस्त्रबल से तीनों लोकों को अपने वश में कर लिया। वे दानव गर्वित होकर कहने लगे—हमारे सम्मुख प्रजापति क्या वस्तु हैं? हमीं त्रिलोकी और सम्पूर्ण जगत् के स्वामी हैं। पहले जिन मांसाहारी अभिमानी दानवों को देवताओं ने जीतकर मार भगाया था वे जहाँ तहाँ से, करोड़ों और अर्बुदों की संख्या में, त्रिपुर में आकर निवास करने और निर्भयता से ऐश्वर्य भोगने लगे ॥२१।२४॥ क्रमशः सभी प्रधान दानव त्रिपुर दुर्ग में आ गये। वे फिर निर्भय होकर संसार को सताने लगे। त्रिपुरवासी दानवों में से जो जब जैसी इच्छा करता था उसकी उस इच्छा को मय दानव मायाबल से तत्काल पूर्ण कर देता था॥२५।२७॥ हे महेश्वर! इस प्रकार कुछ समय व्यतीत होने पर तारकाक्ष के के पुत्र महापराक्रमी हरि नाम के दानव ने कठोर तप करके ब्रह्माजी को प्रसन्न कर लिया। उन्होंने आकर वर माँगने को कहा। दानव ने हाथ जोड़कर कहा—हे देव! मैं अपने पुर में ऐसी बावली बनवाना चाहता हूँ जिसके जल में डालने से अस्त्र-शस्त्र से मरे हुए दैत्य फिर जीवित हो उठें, तथा पहले से अधिक बलवान् हो जायँ। आपके वरदान के प्रभाव से मैं यह

ततो वर्षसहस्रे तु समेष्यामः परस्परम् ।
एकीभावं गमिष्यन्ति पुराण्येतानि चानघ ॥ १३ ॥
समागतानि चैतानि यो हन्याद्भगवंस्तदा ।
एकेषुणा देववरः स नो मृत्युर्भविष्यति ॥ १४ ॥
एवमस्त्विति तान्देवः प्रत्युक्त्वा प्राविशद्दिवम् ।
ते तु लब्धवराः प्रीताः संप्रधार्य परस्परम् ॥ १५ ॥
पुरत्रयविसृष्टयर्थं मयं वव्रुर्महासुरम् ।
विश्वकर्माणमजरं दैत्यदानवपूजितम् ॥ १६ ॥
ततो मयः स्वतपसा चक्रे धीमान्पुराणि च ।
त्रीणि काञ्चनमेकं वै रौप्यं कार्ष्णायसं तथा ॥ १७ ॥
काञ्चनं दिवि तत्रासीदन्तरिक्षे च राजतम् ।
आयसं चाभवद्भौमं चक्रस्थं पृथिवीपते ॥ १८ ॥
एकैकं योजनशतं विस्तारायामतः समम् ।
गृहाट्टालकसंयुक्तं बहुप्राकारतोरणम् ॥ १९ ॥
गृहप्रवरसम्बाधमसम्बाधमहापथम् ।
प्रासादैर्विविधैश्चापि द्वारैश्चैवोपशोभितम् ॥ २० ॥
पुरेषु चाभवन्राजन्राजानो वै पृथक् पृथक् ।
काञ्चनं तारकाक्षस्य चित्रमासीन्महात्मनः ॥ २१ ॥

भाई पृथक्-पृथक् एक नगर बनाकर उसमें निवास करना चाहते हैं॥९।१२॥वह शुभ नगर ऐसा हो कि सब जगह आकाशमार्ग होकर जा सके। [आप यह वर दीजिए कि वे तीनों पुर सब कामनाओं की वस्तुओं और समृद्धियों से पूर्ण हों, और देवता, दानव, यक्ष, राक्षस, नाग, नाना जाति के जीव और ब्रह्मवादी ब्राह्मण आदि कोई भी उन्हें नष्ट न कर सके। शस्त्र, कृत्या ( जादू ) और शाप से भी उनका नाश न हो। आपकी कृपा के पात्र होकर] हम तीनों भाई उन तीनों नगरों में रहकर पृथ्वी-मण्डल में विचरेंगे। इस प्रकार सहस्रों वर्षों तक पृथक् पृथक् सब स्थानों में भ्रमण करके अन्त को हम तीनों भाई फिर एक स्थान पर मिलेंगे और वे तीनों पुर एक में मिल जायँगे। हे भगवन्! जो प्रतापी पुरुष उस समय एक में मिले हुए उन तीनों पुरों को एक ही बाण मारकर नष्ट कर देगा, उसी के हाथ से हमारी मृत्यु होगी। हम यही वर माँगते हैं। हे राजन्! पितामह उन दानवों के वचन सुनकर 'तथास्तु' कहकर अपने लोक को चले गये। इधर तारकासुर के तीनों पुत्र,ब्रह्मा से वरदान प्राप्तकर परम प्रसन्न हुए। उन्होंने सम्मति करके तीन पुर बनाने के निमित्त दैत्य दानव पूजित, निरामय, दैत्यों के विश्वकर्मा मयासुर से कहा ॥१३।१६॥बुद्धिमान् मय दानव ने अपने तप के प्रभाव से स्वर्ग में सुवर्ण का, अन्तरिक्ष में चाँदी का और मनुष्य-लोक में लोहे का श्रेष्ठ पुर बना दिया। वे तीनों पुर सौ सौ योजन लम्बे चौड़े थे। उनकी चहारदीवारी खूब चौड़ी, ऊँची और दृढ़ थी। उनमें बड़े-बड़े दर्वाजे और शोभित हुए सुन्दर महल बने हुए थे। उनमें चौड़ी सड़कें, बहुत से मन्दिर, अट्टालिकाएँ और अनेक प्रकार के द्वार सर्वत्र थे॥१७।२०॥हे महाराज! तारकासुर के

राजतं कमलाक्षस्य विद्युन्मालिन आयसम् ।
त्रयस्ते दैत्यराजानस्त्रीँल्लोकानस्त्रतेजसा ॥ २२ ॥
आक्रम्य तस्थुरूचुश्च कश्च नाम प्रजापतिः ।
तेषां दानवमुख्यानां प्रयुतान्यर्बुदानि च ॥ २३ ॥
कोट्यश्चाप्रतिवीराणां समाजग्मुस्ततस्ततः ।
मांसाशिनः सुदृप्ताश्च सुरैर्विनिकृताः पुरा ॥ २४ ॥
महदैश्वर्यमिच्छन्तस्त्रिपुरं दुर्गमाश्रिताः ।
सर्वेषां च पुनश्चैषां सर्वयोगवहो मयः ॥ २५ ॥
तमाश्रित्य हि ते सर्वे वर्तयन्तेऽकुतोभयाः ।
यो हि यन्मनसा कामं दध्यौ त्रिपुरसंश्रयः ॥ २६ ॥
तस्मै कामं मयस्तं तं विदधे मायया तदा ।
तारकाक्षसुतो वीरो हरिर्नाम महाबलः ॥ २७ ॥
तपस्तेपे परमकं येनातुष्यत्पितामहः ।
सन्तुष्टमवृणोद्देवं वापी भवतु नः पुरे ॥ २८ ॥
शस्त्रैर्विनिहता यत्र क्षिप्ताः स्युर्बलवत्तराः ।
स तु लब्ध्वा वरं वीरस्तारकाक्षसुतो हरिः ॥ २९ ॥
ससृजे तत्र वापीं तां मृतानां जीविनीं प्रभो ।
येन रूपेण दैत्यस्तु येन वेषेण चैव ह ॥ ३० ॥
मृतस्तस्यां परिक्षिप्तस्तादृशेनैव जज्ञिवान् ।
तां प्राप्य ते पुनस्तांस्तु लोकान्सर्वान्बबाधिरे ॥ ३१ ॥

तीनों पुत्रों में से प्रतापी तारकाक्ष सुवर्ण के पुर का, कमलाक्ष चाँदी के पुर का और विद्युन्माली लोहे के पुर का स्वामी हुआ। इस प्रकार विनाश के भय से निवृत्ति प्राप्त कर उन तीनों दानवों ने अस्त्रबल से तीनों लोकों को अपने वश में कर लिया। वे दानव गर्वित होकर कहने लगे—हमारे सम्मुख प्रजापति क्या वस्तु है ? हमीं त्रिलोकी और सम्पूर्ण जगत् के स्वामी हैं। पहले जिन मांसाहारी अभिमानी दानवों को देवताओं ने जीतकर मार भगाया था वे जहाँ तहाँ से, करोड़ों और अर्बुदों की संख्या में, त्रिपुर में आकर निवास करने और निर्भयता से ऐश्वर्य भोगने लगे ॥२१।२४॥ क्रमशः सभी प्रधान दानव त्रिपुर दुर्ग में आ गये। वे फिर निर्भय होकर संसार को सताने लगे। त्रिपुरवासी दानवों में से जो जब जैसी इच्छा करता था उसकी उस इच्छा को मय दानव मायाबल से तत्काल पूर्ण कर देता था॥२५।२७॥ हे महेश्वर ! इस प्रकार कुछ समय व्यतीत होने पर तारकाक्ष के पुत्र महापराक्रमी हरि नाम के दानव ने कठोर तप करके ब्रह्माजी को प्रसन्न कर लिया। उन्होंने आकर वर माँगने को कहा। दानव ने हाथ जोड़कर कहा—हे देव ! मैं अपने पुर में ऐसी बावड़ी बनवाना चाहता हूँ जिसके जल में डालने से अस्त्र-शस्त्र से मरे हुए दैत्य फिर जीवित हो उठें, तथा पहले से अधिक बलशाली हो जायँ। आपके वरदान के प्रभाव से मैं यह

महता तपसा सिद्धाः सुराणां भयवर्धनाः ।
न तेषामभवद्राजन्क्षयो युद्धे कदाचन ॥ ३२ ॥
ततस्ते लोभमोहाभ्यामभिभूता विचेतसः ।
निर्ह्रीकाः संस्थिताः सर्वे स्थापिताः समलूलुपन् ॥ ३३ ॥
विद्राव्य सगणान्देवांस्तत्र तत्र तदा तदा ।
विचेरुः स्वेन कामेन वरदानेन दर्पिताः ॥ ३४ ॥
देवोद्यानानि सर्वाणि प्रियाणि च दिवौकसाम् ।
ऋषीणामाश्रमान्पुण्यान्रम्याञ्जनपदांस्तथा ॥ ३५ ॥
व्यनाशयन्नमर्यादा दानवा दुष्टचारिणः ।
पीड्यमानेषु लोकेषु ततः शक्रो मरुद्वृतः ॥ ३६ ॥
पुराण्यायोधयाञ्चक्रे वज्रपातैः समन्ततः ।
नाशकत्तान्यभेद्यानि यदा भेत्तुं पुरन्दरः ॥ ३७ ॥
पुराणि वरदत्तानि धात्रा तेन नराधिप ।
तदा भीतः सुरपतिर्मुक्त्वा तानि पुराण्यथ ॥ ३८ ॥
तैरेव विबुधैः सार्धं पितामहमरिन्दम ।
जगामाथ तदाख्यातुं विप्रकारं सुरेतरैः ॥ ३९ ॥
ते तत्त्वं सर्वमाख्याय शिरोभिः सम्प्रणम्य च ।
वधोपायमपृच्छन्त भगवन्तं पितामहम् ॥ ४० ॥

कठिन कार्य करना चाहता हूँ। कृपा करके मुझे यही वर दीजिये । हे महाराज! ब्रह्मा ने उस दानव को, उसकी इच्छा के अनुसार, वर दे दिया । तारकाक्ष के पुत्र बड़े वीर हरि दानव ने इस प्रकार दुर्लभ वर प्राप्त कर प्रसन्नतापूर्वक अपने पुर में वैसी ही मृतसञ्जीविनी बावली बनवा ली। जिस वेश और जिस रूप में जो दैत्य मारा जाता था वह, उस बावली के जल में डाले जाते ही, वैसे ही रूप और वेश में फिर जीवित हो उठता था। उसका बल-वीर्य-वीरता आदि सब कुछ फिर वैसा ही हो जाता था । हे राजन्! इस प्रकार मृत्यु का भय न रहने के कारण त्रिपुर-निवासी दानव सब लोकों को कष्ट पहुँचाने लगे॥२७। ३१॥दुष्कर तप के प्रभाव से दानवगण संग्राम में अक्षय और अमर से हो उठे। देवता भी उनसे भयभीत और नम्र होने लगे। हे महाबाहु शल्य! निर्लज्ज दानवगण इस प्रकार ब्रह्मा के वरदान से दर्प, लोभ और मोह के एकदम वश में हो गये । उन्होंने देवताओं को तो मार भगाया और उनके रमणीक उपवनों, स्थानों तथा महर्षियों के पवित्र आश्रमों आदि में वे अपनी इच्छा के अनुसार विचरने और पुरातन मर्यादा को दुष्ट आचरणों से नष्ट करने लगे। दानवों ने देवताओं, ऋषियों और पितरों के स्थान तथा अधिकार छीन लिये ॥३२।३६॥इस प्रकार असुरों को त्रिभुवन पर अधिकार और अत्याचार करते देखकर इन्द्र से नहीं रहा गया। लोकपीड़न देखकर देवताओं की सेना साथ लेकर, वज्र हाथ में लिये, इन्द्र चारों ओर से उन पुरों पर आक्रमण करने लगे । किन्तु विधाता के वरदान से उन अभेद्य पुरों को वज्र-प्रहार के द्वारा भी इन्द्र नहीं तोड़ सके । तब वे बहुत भयभीत हुए और पुरों को छोड़कर सब देवताओं सहित विधाता के समीप पहुँचे।

श्रुत्वा तद्भगवान्देवो देवानिदमुवाच ह ।
ममापि सोऽपराध्नोति यो युष्माकमसौम्यकृत् ॥ ४१ ॥
असुरा हि दुरात्मानः सर्व एव सुरद्विषः ।
अपराध्यन्ति सततं ये युष्मान्पीडयन्त्युत ॥ ४२ ॥
अहं हि तुल्यः सर्वेषां भूतानां नात्र संशयः ।
अधार्मिकास्तु हन्तव्या इति मे व्रतमाहितम् ॥ ४३ ॥
एकेषुणा विभेद्यानि तानि दुर्गाणि नान्यथा ।
न च स्थाणुमृते शक्तो भेत्तुमेकेषुणा पुरः ॥ ४४ ॥
ते यूयं स्थाणुमीशानं जिष्णुमक्लिष्टकारिणम् ।
योद्धारं वृणुतादित्याः स तान्हन्ता सुरेतरान् ॥ ४५ ॥
इति तस्य वचः श्रुत्वा देवाः शक्रपुरोगमाः ।
ब्रह्माणमग्रतः कृत्वा वृषाङ्कं शरणं ययुः ॥ ४६ ॥
तपोनियममास्थाय गृणन्तो ब्रह्म शाश्वतम् ।
ऋषिभिः सह धर्मज्ञा भवं सर्वात्मना गताः ॥ ४७ ॥
तुष्टुवुर्वाग्भिरुग्राभिर्भयेष्वभयदं नृप ।
सर्वात्मानं महात्मानं येनाप्तं सर्वमात्मना ॥ ४८ ॥
तपोविशेषैर्विविधैर्योगं यो वेद चात्मनः ।
यः साङ्ख्यमात्मनो वेत्ति यस्य चात्मा वशे सदा॥ ४९ ॥

---

वहाँ जाकर इन्द्र ने दानवों की दुष्टता और दुराचार का वर्णन किया॥३६।३९॥इन्द्र सहित देवताओं ने सिर झुकाकर विधाता को प्रणाम किया और सब दशा सुनाकर उन दानवों के नाश का उपाय पूछा। ब्रह्मा ने कहा—हे देवताओ! जो कोई तुम्हारा अनिष्ट करता है वह मेरा अपराधी होता है। दुर्मति दुष्ट दैत्यगण तुम लोगों को पीड़ित करके मेरे अपराधी हुए हैं। वैसे मेरे लिए तो सभी प्राणी समान हैं;मैं समान रूप से सम्पूर्ण सृष्टि का पितामह हूँ,इसलिए तुम लोग और दानवगण दोनों मेरी दृष्टि में समान हैं,तथापि जो लोग दुष्ट और अधर्मी हैं, उनका संहार करना मेरा कर्तव्य है॥४०।४३॥परन्तु मैंने उन असुरों को वर दे रक्खा है;उनके अनुसार एक ही बाण से उन पुरों का और साथ ही दानवों का नाश हो सकता है। दूसरा उपाय नहीं है। मेरे विचारमें यह दुष्कर कार्य केवल शङ्कर ही कर सकते हैं। इसलिए तुम लोग स्थाणु,ईशान,देवदेव,विजयशील, महायोद्धा और कठिन से कठिन कार्य को सुगमता से करने की शक्ति रखनेवाले महादेव की शरण में जाओ। त्रिपुर-संहार के निमित्त उनसे प्रार्थना करो। वही उन दानवों को मारेंगे॥४४।४५॥हे राजन्! धर्मनिरत इन्द्र आदि देवता ब्रह्मा के वचन सुनकर, उन्हें आगे करके, ऋषियों के साथ शङ्कर की शरण में गये और वहाँ प्रणत होकर ब्रह्माके कथनानुसार उग्र तप करने लगे।शरणागत ब्रह्मा सहित देवगण शरणागतरक्षक महादेव को सनातन वेद के पाठ और स्तुति से प्रसन्न करने लगे। भगवान् शङ्कर की स्तुति कर रहे देवगण अपने भय को दूर करने के निमित्त तन्मय होकर स्तुति करने लगे॥४६। ४८॥सर्वरूप, महत्मा, अपने रूप से विश्व को व्याप

तं ते ददृशुरीशानं तेजोराशिमुमापतिम् ।
अनन्यसदृशं लोके भगवन्तमकल्मषम् ॥ ५० ॥
एकं च भगवन्तं ते नानारूपमकल्पयन् ।
आत्मनः प्रतिरूपाणि रूपाण्यथ महात्मनि ॥ ५१ ॥
परस्परस्य चापश्यन्सर्वे परमविस्मिताः ।
सर्वभूतमयं दृष्ट्वा तमजं जगतः पतिम् ॥ ५२ ॥
देवा ब्रह्मर्षयश्चैव शिरोभिर्धरणीं गताः ।
तान्स्वस्तिवादेनाभ्यर्च्य समुत्थाप्य च शङ्करः ॥ ५३ ॥
ब्रूत ब्रूतेति भगवान्स्मयमानोऽभ्यभाषत ।
त्र्यम्बकेणाभ्यनुज्ञातास्ततस्ते स्वस्थचेतसः ॥ ५४ ॥
नमो नमो नमस्तेऽस्तु प्रभो इत्यब्रुवन्वचः ।
नमो देवाधिदेवाय धन्विने वनमालिने ॥ ५५ ॥
प्रजापतिमखघ्नाय प्रजापतिभिरीड्यते ।
नमः स्तुताय स्तुत्याय स्तूयमानाय शम्भवे ॥ ५६ ॥
विलोहिताय रुद्राय नीलग्रीवाय शूलिने ।
अमोघाय मृगाक्षाय प्रवरायुधयोधिने ॥ ५७ ॥
अर्हाय चैव शुद्धाय क्षयाय क्रथनाय च ।
दुर्वारणाय काथाय ब्रह्मणे ब्रह्मचारिणे ॥ ५८ ॥
ईशानायाप्रमेयाय नियन्त्रे चर्मवाससे ।
तपोरथाय पिङ्गाय व्रतिने कृत्तिवाससे ॥ ५९ ॥

करने वाले, विविध और विशेष रूप के तपोबल से स्वय आत्मतत्व और साङ्ख्य योग को जाननेवाले, जितेंद्रिय, तेजोराशि, ईशान, उमापति, अद्वितीय, निष्पाप, तजस्वी शङ्कर ने वहाँ पर प्रकट होकर देवताओं को दर्शन दिये। एक भगवान् ने देवताओं को अनेक रूप दिखाये अर्थात् जिस देवता ने जैसे रूप की कल्पना कर रक्खी थी उसको वैसा ही रूप देख पड़ा। महात्मा शङ्कर की यह महिमा देखकर देवताओं को बड़ा विस्मय हुआ। देवता और महर्षि लोग सर्वभूतमय जगत्पति अज शङ्कर को देखकर पृथ्वी पर सिर रखकर प्रणाम करने लगे॥४८।५३॥ भगवान् रुद्र ने उनको उठाया, उनका सत्कार किया, कुशल पूछी और मुसकाते हुए पूछा—कहो कहो, तुम लोग कैसे आये? उनके इस प्रकार पूछने और आज्ञा देने से देवताओं के चित्त स्वस्थ हुए। वे बारम्बार नमोनमः कहकर इस प्रकार शङ्कर की स्तुति करने लगे—हे प्रभो! आप देवताओं के भी पूज्य देवता और दक्ष प्रजापति के यज्ञ को नष्ट करनेवाले हैं। प्रजापति लोग आपकी स्तुति करते हैं। आप सब लोगों की स्तुति के पात्र हैं। हम लोग आपकी ही स्तुति कर रहे हैं। हे शम्भो! सब लोग आपकी स्तुति करते हैं॥५४।५६॥ आप नीललोहित, रुद्र, नील-ग्रीव, शूलपाणि, अमोघ, मृगनयन, श्रेष्ठ शस्त्र से युद्ध करनेवाले, पूजनीय, शुद्ध, संहार करनेवाले कालरूप, क्रथन, दुर्निवार्य, काथ, ब्रह्म, ब्रह्मचारी, ईशान, अप्रमेय,

कुमारपित्रे त्र्यक्षाय प्रवरायुधधारिणे ।
प्रपन्नार्तिविनाशाय ब्रह्मद्विट्सङ्घघातिने ॥ ६० ॥
वनस्पतीनां पतये नराणां पतये नमः ।
गवां च पतये नित्यं यज्ञानां पतये नमः ॥ ६१ ॥
नमोऽस्तु ते ससैन्याय त्र्यम्बकायामितौजसे ।
मनोवाक्कर्मभिर्देव त्वां प्रपन्नान्भजस्व नः ॥ ६२ ॥
ततः प्रसन्नो भगवान्स्वागतेनाभिनन्द्य च ।
प्रोवाच व्येतु वस्त्रासो ब्रूत किं करवाणि वः ॥ ६३ ॥

*इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि त्रिपुराख्याने त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३३ ॥*

नियन्ता, व्याघ्र-चर्म-धारी, तपोनिरत, पिङ्ग, व्रतधारी, कृत्तिवासा,॥५७।५९॥कुमार के पिता, त्रिलोचन, श्रेष्ठ शस्त्र धारण करनेवाले, शरणागत के दुःख को दूर करनेवाले, ब्राह्मणद्रोही असुरों को मारनेवाले, वनस्पतियों के पति, नरों के पति, गोपति, यज्ञपति, अमितौजा और सैन्यसहित हैं। आपको बारम्बार प्रणाम है। हे देव! हम लोग मन, वाणी और काया से आपकी शरण में आये हैं। आप हम पर प्रसन्न हों, हमारी रक्षा करें॥६०।६२॥हे राजन्! भगवान् भवानीपति यह स्तुति सुनकर सब देवताओं और ऋषियों पर बहुत प्रसन्न हुए। उन्होंने स्वागत और अभिनन्दन के साथ देवताओं से कहा—तुम लोग अपने हृदय मे भय को दूर करो। बतलाओ, तुम क्या चाहते हो! मैं तुम्हारा कौन सा कार्य करूँ॥६३॥

*कर्ण पर्व का तेंतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३३ ॥*

अथ चतुस्त्रिंशोऽध्याय ॥ ३४ ॥

दुर्योधन उवाच—पितृदेवर्षिसङ्घेभ्योऽभये दत्ते महात्मना ।
सत्कृत्य शङ्करं प्राह ब्रह्मा लोकहितं वचः ॥ १ ॥
तवातिसर्गाद्देवेश प्राजापत्यमिदं पदम् ।
मयाधितिष्ठता दत्तो दानवेभ्यो महान्वरः ॥ २ ॥
तानतिक्रान्तमर्यादान्नान्यः संहर्तुमर्हति ।
त्वामृते भूतभव्येश त्वं ह्येषां प्रत्यरिर्वधे ॥ ३ ॥
स त्वं देव प्रपन्नानां याचतां च दिवौकसाम् ।
कुरु प्रसादं देवेश दानवाञ्जहि शङ्कर ॥ ४ ॥

चौंतीसवाँ अध्याय ॥ ३४ ॥

दुर्योधन कहते हैं—हे महेश्वर! महेश्वर जब इस प्रकार पितरों, देवताओं और ऋषियों को अभय दे चुके तब लोकपितामह ब्रह्मा ने प्रणाम और सत्कार करके शङ्कर से कहा कि हे देवदेव! [ये तीनों प्रतापी असुर, दुर्ग-स्वरूप पुरों में रहकर तीनों लोकों पर आक्रमण करते हैं और कहते हैं कि हमारे अतिरिक्त और कौन प्रजापति या ईश्वर है! इसलिए हे रुद्र! उनको शीघ्र मारिए।] आपके अनुग्रह से ही मुझे यह प्रजापति की श्रेष्ठ पदवी मिली है। उन दुष्टों पर प्रसन्न होकर मैंने उन्हें ऐसा महान् वर दिया है। हे शङ्कर! विश्व की मर्यादा का उल्लङ्घन करनेवाले उन दुष्ट दानवों को आपके अतिरिक्त और कोई युद्ध में नहीं मार सकता। हे सब प्राणियों के ईश्वर! युद्ध में आपके अतिरिक्त और कोई उन दुष्टों के सम्मुख

त्वत्प्रसाज्जगत्सर्वं सुखमेधत मानद ।
शरण्यस्त्वं हि लोकेश ते वयं शरणं गताः ॥ ५ ॥

स्थाणुरुवाच—हन्तव्याः शत्रवः सर्वे युष्माकमिति मे मतिः ।
न त्वेक उत्सहे हन्तुं बलस्था हि सुरद्विषः ॥ ६ ॥
ते यूयं संहताः सर्वे मदीयेनार्धतेजसा ।
जयध्वं युधि ताञ्शत्रून्संहता हि महाबलाः ॥ ७ ॥

देवा ऊचुः—अस्मत्तेजोबलं यावत्तावद्द्विगुणमाहवे ।
तेषामिति हि मन्यामो दृष्टतेजोबला हि ते ॥ ८ ॥

श्रीभगवानुवाच—वध्यास्ते सर्वतः पापा ये युष्मास्वपराधिनः ।
मम तेजोबलार्धेन सर्वान्निघ्नत शात्रवान् ॥ ९ ॥

देवा ऊचु—बिभर्तुं भवतोऽर्धं तु न शक्ष्यामो महेश्वर ।
सर्वेषां नो बलार्धेन त्वमेव जहि शात्रवान् ॥ १० ॥

श्रीभगवानुवाच—यदि शक्तिर्न वः काचिद्बिभर्तुं मामकं बलम् ।
अहमेतान्हनिष्यामि युष्मत्तेजोर्धबृंहितः ॥ ११ ॥
ततस्तथेति देवेशस्तैरुक्तो राजसत्तम ।
अर्धमादाय सर्वेषां तेजसाभ्यधिकोऽभवत् ॥ १२ ॥
स तु देवो बलेनासीत्सर्वेभ्यो बलवत्तरः ।
महादेव इति ख्यातस्ततःप्रभृति शङ्करः ॥ १३ ॥

नहीं स्थित हो सकता। हे देव! ये देवता आपकी शरण में आये हैं और उन असुरों को मारने के निमित्त आपसे प्रार्थना कर रहे हैं। हे वर देनेवाले! इन सबपर कृपा करके संग्राम में उन दानवों को नष्ट कीजिये। आपकी कृपा से यह सम्पूर्ण जगत् सुखी हो। आप सबकी रक्षा करनेवाले शरण्य हैं, इसी से हम लोग आपकी शरण में आये हैं॥१।५॥ईश्वर ने कहा—हे देवताओ! मैं समझता हूँ कि तुम्हारे शत्रुओं का नाश अवश्य होना चाहिए। किन्तु उन बली देव-द्रोही दानवों को मैं अकेला नहीं मार सकता। इस-लिए तुमको मैं अपना आधा तेज दूँगा। तुम सब लोग मिलकर युद्ध में महाबली शत्रुओं को मार डालो। सङ्घशक्ति या एकता में बड़ा बल होता है॥६।७॥ देवताओं ने कहा—हे महेश्वर! उनके तेज और बल को हम देख चुके हैं। हमारे विचार में उनका तेज और बल हम सबके तेज तथा बल से दुगुना होगा॥८॥महादेव ने कहा—एक तो वे पापी हैं, दूसरे तुम सबको सताते हैं, इसलिए सर्वथा मारे जाने के योग्य हैं। तुम लोग मेरा आधा तेज और बल लेकर अपने शत्रुओं का संहार करो॥९॥तब फिर देवताओं ने कहा—हे भूतनाथ! हे सुरेश्वर! यह तो युक्त है; किन्तु हम लोग आपके तेज और बल के आधे अंश को धारण नहीं कर सकेंगे। इस कारण आप ही हम सबका आधा तेज और बल लेकर शत्रुओं को मारिए। शङ्कर ने कहा—हे देवताओ! तुम लोग यदि मेरे आधे तेज को नहीं धारण कर सकते तो फिर मैं ही तुम लोगों का आधा तेज लेकर उन असुरों को मारूँगा॥१०।११॥हे महेश्वर! भगवान् शूलपाणि ने इतना कहकर देवताओं से उनका आधा तेज और बल ले लिया और पहले की अपेक्षा वे अधिक तेजस्वी और

ततोऽब्रवीन्महादेवो धनुर्बाणधरो ह्यहम् ।
हनिष्यामि रथेनाजौ तान्रिपून्वो दिवौकसः ॥ १४ ॥
ते यूयं मे रथं चैव धनुर्बाणं तथैव च ।
पश्यध्वं यावदद्यैतान्पातयामि महीतले ॥ १५ ॥
देवा ऊचु —मूर्तीः सर्वाः समाधाय त्रैलोक्यस्य ततस्ततः ।
रथं ते कल्पयिष्यामो देवेश्वर सुवर्चसम् ॥ १६ ॥
तथैव बुद्ध्या विहितं विश्वकर्मकृतं शुभम् ।
ततो विबुधशार्दूलास्ते रथं समकल्पयन् ॥ १७ ॥
विष्णुं सोमं हुताशं च तस्येषुं समकल्पयन् ।
शृङ्गमग्निर्बभूवास्य भल्लः सोमो विशाम्पते ॥ १८ ॥
कुड्मलश्चाभवद्विष्णुस्तस्मिन्निषुवरे तदा ॥ १९ ॥
रथं वसुन्धरां देवीं विशालपुरमालिनीम् ।
सपर्वतवनद्वीपां चक्रुर्भूतधरां तदा ।
मन्दरः पर्वतश्चाक्षो जङ्घा तस्य महानदी ॥ २० ॥
दिशश्च प्रदिशश्चैव परिवारो रथस्य तु ।
ईषा नक्षत्रवंशश्च युगः कृतयुगोऽभवत् ॥ २१ ॥
कूबरश्च रथस्यासीद्वासुकिर्भुजगोत्तमः ।
अपस्करमधिष्ठाने हिमवान्विन्ध्यपर्वतः ।
उदयास्तावधिष्ठाने गिरी चक्रुः सुरोत्तमाः ॥ २२ ॥
समुद्रमक्षमसृजन्दानवालयमुत्तमम् ।
सप्तर्षिमण्डलं चैव रथस्यासीत्परिष्करः ॥ २३ ॥
गङ्गा सरस्वती सिन्धुर्धुरमाकाशमेव च ।
उपस्करो रथस्यासन्नापः सर्वाश्च निम्नगाः ॥ २४ ॥

---

महादेव हो उठे। तभी से शङ्कर महादेव के नाम से प्रसिद्ध हुए। शङ्कर ने कहा—हे देवताओ! मेरे निमित्त एक दिव्य रथ, रथ के घोड़े, धनुष, बाण और सारथी चाहिए। इन वस्तुओं का प्रबन्ध करो तो मैं शीघ्र ही तुम्हारे शत्रु दानवों को मारूँ॥१२।१५॥सब देवताओं ने 'बहुत अच्छा' कहकर, सोचकर, संसार की सब श्रेष्ठ वस्तुओं को एकत्र करके वैसा दिव्य रथ कल्पित किया जैसा कि विश्वकर्मा बना सकते हैं। उन्होंने पर्वत, वन, द्वीप, पुर सहित और सब प्राणियों से पूर्ण इस पृथ्वीमण्डल को ही महादेव के निमित्त दिव्य रथ कल्पित किया॥१६।१९॥मन्दराचल और दानवों का घर समुद्र इस रथ का अक्ष हुआ, महानदी भागीरथी जङ्घा हुई, रथ का सामान (परिवार) दिशा विदिशाएँ हुईं, नक्षत्र-पुञ्ज और धृतराष्ट्र प्रमुख दस दिग्गज ईषा हुए, सत्ययुग और स्वर्ग युगकाष्ठ हुए, भुजगराज वासुकि इस रथ के कूबर और अपस्कर हुए, हिमालय, विन्ध्याचल, सूर्य-चन्द्र और उदयाचल-अस्ताचल पहिये तथा चक्राधार हुए, चक्र-रक्षक सप्तर्षिमण्डल हुआ, गङ्गा, सरस्वती

स संस्मरन्द्रोणमहं महाहवे ब्रवीमि सत्यं कुरवो निबोधत ।
न वा मदन्यः प्रसहेद्रणेऽर्जुनं समागतं मृत्युमिवोग्ररूपिणम् ॥ १६ ॥
शिक्षाप्रसादश्च बलं धृतिश्च द्रोणे महास्त्राणि च संनतिश्च ।
स चेदगान्मृत्युवशं महात्मा सर्वानन्यानातुरानद्य मन्ये ॥ १७ ॥
नेह ध्रुवं किञ्चिदपि प्रचिन्तयन्विद्यां लोके कर्मणो दैवयोगात् ।
सूर्योदये को हि विमुक्तसंशयो भावं कुर्वीताद्य गुरौ निपातिते ॥ १८ ॥
न नूनमस्त्राणि बलं पराक्रमः क्रियाः सुनीतं परमायुधानि वा ।
अलं मनुष्यस्य सुखाय वर्तितुं तथा हि युद्धे निहतः परैर्गुरुः ॥ १९ ॥
हुताशनादित्यसमानतेजसं पराक्रमे विष्णुपुरन्दरोपमम् ।
नये बृहस्पत्युशनोः सदा समं न चैनमस्त्रं तदुपास्तदुःसहम् ॥ २० ॥
सम्प्राकुष्टे रुदितस्त्रीकुमारे पराभूते पौरुषे धार्तराष्ट्रे ।
मया कृत्यमिति जानामि शल्य प्रयाहि तस्माद् द्विषतामनीकम् ॥ २१ ॥
यत्र राजा पाण्डवः सत्यसन्धो व्यवस्थितो भीमसेनार्जुनौ च ।
वासुदेवः सात्यकिः सृञ्जयाश्च यमौ च कस्तान्विषहेन्मदन्यः ॥ २२ ॥
तस्मात्क्षिप्रं मद्रपते प्रयाहि रणे पञ्चालान्पाण्डवान्सृञ्जयांश्च ।
तान्वा हनिष्यामि समेत्य सङ्ख्ये यास्यामि वा द्रोणपथा यमाय ॥ २३ ॥

समय में रण से नहीं डरता । हाँ, जय-पराजय तो ईश्वर के हाथ है । दिव्य अस्त्रों के जाननेवाले ब्राह्मण श्रेष्ठ द्रोणाचार्य युद्ध में बली राजाओं को, सारथी-रथ हाथी आदि सहित शत्रुओं के हाथ से मरते देख कर भी, क्यों नहीं बचा सके और सब शत्रुओं को क्यों नहीं मार सके? महायुद्ध में द्रोणाचार्य के परिणाम को सोचकर मैं सत्य कहता हूँ कि हे कौरवो! मृत्यु के समान उग्र रूपवाले अर्जुन को मेरे अतिरिक्त तुममें से कोई भी नहीं रोक सकता॥१४।१६॥ अस्त्रों के अभ्यास, एकाग्रता, बल, धैर्य, श्रेष्ठ अस्त्रों के ज्ञान और प्रयोग, स्फूर्ति तथा श्रेष्ठ नीति के ज्ञान, सभी बातों में महावीर द्रोणाचार्य श्रेष्ठ थे । वे महात्मा भी जब मृत्यु से न बच सके तब, मुझे समझ पड़ता है कि, बचे हुए हम सबकी मृत्यु निकट आ पहुँची है। इस संसार में कुछ भी नित्य रहनेवाला नहीं है, क्योंकि संसार का, अर्थात् संसारी जीवों का, कर्म से नित्य सम्बन्ध है । कर्म या दैव के वश मनुष्य मरते और जन्म लेते हैं । द्रोणाचार्य जैसे अद्वितीय अजेय योद्धा भी जब मार डाले गये तब कौन पुरुष निःसंशय होकर कह सकता है कि वह कल प्रातःकाल तक जीवित रहेगा । हे महाराज मद्रेश्वर ! शत्रुओं के हाथ से आचार्य की मृत्यु देखकर मुझे स्पष्ट जान पड़ता है कि दिव्य अस्त्र, बल, पराक्रम, सदाचार, सुनीति, श्रेष्ठ शस्त्र आदि का होना ही मनुष्य के जीवन को सुखमय बनाने के निमित्त यथेष्ट नहीं है॥१७।१९॥ अग्नि और सूर्य के समान तेजस्वी विष्णु और इन्द्र के समान पराक्रमी, बृहस्पति और शुक्राचार्य के समान नीतिज्ञ, अत्यन्त असह्य योद्धा गुरु द्रोण की मृत्यु का समय जब आया तब उनके दिव्य अमोघ अस्त्र भी उनकी रक्षा नहीं कर सके । इससे कहना पड़ता है कि मृत्यु को रोकने का कोई उपाय नहीं है । कौरवों की और मेरे कुल की स्त्रियाँ तथा बालक शोक और दुःख से रोते और चिल्लाते हैं, राजा दुर्योधन की शक्ति और पौरुष पराभव को प्राप्त हो चुका है।

नत्वेवाहं न गमिष्यामि मध्ये तेषां शूराणामिति शल्य विद्धि ।
मित्रद्रोहो मर्षणीयो न मेऽयं त्यक्त्वा प्राणाननुयास्यामि द्रोणम् ॥ २४ ॥
प्राज्ञस्य मूढस्य च जीवितान्ते नास्ति प्रमोक्षोऽन्तकसत्कृतस्य ।
अतो विद्वन्नयास्यामि पार्थान्दिष्टं न शक्यं व्यतिवर्तितुं वै ॥ २५ ॥
कल्याणवृत्तः सततं हि राजा वैचित्रवीर्यस्य सुतो ममासीत् ।
तस्यार्थसिद्ध्यर्थमहं त्यजामि प्रियान्भोगान्दुस्त्यजं जीवितं च ॥ २६ ॥
वैयाघ्रचर्माणमकूजनाक्षं हेमत्रिकोशं रजतत्रिवेणुम् ।
रथप्रवर्हं तुरगप्रवर्हैर्युक्तं प्रादान्मह्यमिमं हि रामः ॥ २७ ॥
धनूंषि चित्राणि निरीक्ष्य शल्य ध्वजान्गदाः सायकांश्चोग्ररूपान् ।
असिं च दीप्तं परमायुधं च शङ्खं च शुभ्रं स्वनवन्तमुग्रम् ॥ २८ ॥
पताकिनं वज्रनिपातनिःस्वनं सिताश्वयुक्तं शुभतूणशोभितम् ।
इमं समास्थाय रथं रथर्षभं रणे हनिष्याम्यहमर्जुनं बलात् ॥ २९ ॥
तं चेन्मृत्युः सर्वहरोऽभिरक्षेत्सदाप्रमत्तः समरे पाण्डुपुत्रम् ।
तं वा हनिष्यामि रणे समेत्य यास्यामि वा भीष्ममुखो यमाय ॥ ३० ॥
यमवरुणकुबेरवासवा वा यदि युगपत्सगणा महाहवे ।
जुगुपिषव इहाद्य पाण्डवं किमु बहुना सह तैर्जयामि तम् ॥ ३१ ॥

हे शल्य ! इस समय युद्ध करने के अतिरिक्त और कुछ कर्तव्य मुझे नहीं सूझता । इसलिए तुम शीघ्र मुझे शत्रुसेना में [illegible] चलो । जहाँ सत्यवादी राजा युधिष्ठिर, भीमसेन, अर्जुन, नकुल, सहदेव, कृष्ण, सात्यकि, धृष्टद्युम्न आदि सृञ्जयगण हैं, वहीं मेरा रथ ले चलो । इन वीरों के तेज और पराक्रम के आगे मेरे अतिरिक्त कौन स्थिर हो सकता है ?॥२०।२२॥ हे महराज ! शीघ्र युद्धभूमि में पाण्डव-पाञ्चाल सृञ्जय आदि के आगे मेरा रथ ले चलो । आज या तो मैं उन लोगों को मारूँगा और या, द्रोणाचार्य के समान उनके हाथ से मरकर यमलोक को जाऊँगा । हे शल्य ! यद्यपि मेरा मन यह कहता है कि मैं भी पितामह भीष्म और द्रोण के समान निःसन्देह मरूँगा, तथापि भाग-कर मित्र दुर्योधन के साथ विश्वासघात करना मुझे असह्य है । इसलिए मैं प्राणों का मोह छोड़कर युद्ध करूँगा और अन्त को द्रोणाचार्य के पीछे ही यमपुर को जाऊँगा । विद्वान् हो या मूर्ख, आयु की अवधि समाप्त होने पर, मृत्यु के हाथ से किसी का छुटकारा नहीं होता । इसलिए हे विज्ञ शल्य ! मैं अवश्य ही अर्जुन से युद्ध करूँगा । जो भाग्य में लिखा है वह अटल है॥२३।२५॥राजा दुर्योधन ने सदा मेरे साथ श्रेष्ठ व्यवहार किया है । मैं भी उनका प्रयोजन पूर्ण करने की चेष्टा में प्रिय सुख-भोग और जीवन तक का त्याग करने को प्रस्तुत हूँ । यह व्याघ्र-चर्म-मण्डित, सुवर्णमय आसन से युक्त, शब्द-विहीन पहियोंसे शोभित, चाँदी के त्रिवेणु से अलङ्कृत, तीन खण्ड का, उत्तम घोड़ों से युक्त दिव्य रथ मुझे परशुराम ने दिया है । हे शल्य ! मेरा विचित्र धनुष, ध्वजा, गदा, उग्र बाण, देदीप्यमान खड्ग, श्रेष्ठ अन्य शस्त्र और गम्भीर शब्द से युक्त श्वेत यह शङ्ख देखो॥२६।२८॥वज्रपात के समान दारुण शब्द करनेवाले, पताका और शुभ अक्षय तरकसों से शोभित, श्वेत घोड़ों से युक्त इस श्रेष्ठ रथ पर बैठ-कर मैं अर्जुन के ऊपर दृढ़ प्रहार करूँगा । सबका नाश करनेवाला मृत्यु भी सावधान होकर यदि समर

सञ्जय उवाच—इति रणरभसस्य कत्थतस्तदुत निशम्य वचः स मद्रराट्।
अवहसदवमन्य वीर्यवान्प्रतिषिषिधे च जगाद चोत्तरम् ॥ ३२ ॥
शल्य उवाच—विरम विरम कर्ण कत्थनादतिरभसोऽप्यतिवाचमुक्तवान् ।
क्क च हि नरवरो धनञ्जयः क्क पुनरहो पुरुषाधमो भवान् ॥ ३३ ॥
यदुसदनमुपेन्द्रपालितं त्रिदशमिवामरराजरक्षितम् ।
प्रसभमतिविलोड्य को हरेत्पुरुषवरावरजामृतेऽर्जुनात् ॥ ३४ ॥
त्रिभुवनविभुमीश्वरेश्वरं क इह पुमान्भवमाह्वयेद्युधि ।
मृगवधकलहे ऋतेऽर्जुनात्सुरपतिवीर्यसमप्रभावतः ॥ ३५ ॥
असुरसुरमहोरगान्नरान्गरुडपिशाचसयक्षराक्षसान् ।
इषुभिरजयदग्निगौरवात्स्वभिलषितं च हविर्ददौ जयः ॥ ३६ ॥
स्मरसि ननु यदा परैर्हृतः स च धृतराष्ट्रसुतोऽपि मोक्षितः ।
दिनकरसदृशैः शरोत्तमैर्युधि कुरुषु बहून्विनिहत्य तानरीन् ॥ ३७ ॥
प्रथममपि पलायिते त्वयि प्रियकलहा धृतराष्ट्रसूनवः ।
स्मरसि ननु यदा प्रमोचिताः खचरगणानवजित्य पाण्डवैः ॥ ३८ ॥
समुदितबलवाहनाः पुनः पुरुषवरेण जिताः स्थ गोग्रहे ।
सगुरुगुरुसुताः सभीष्मकाः किमु न जितः स तदा त्वयार्जुनः ॥ ३९ ॥

में अर्जुन की रक्षा करेगा, तो भी युद्धभूमि में सम्मुख जाकर मैं अर्जुन को मारूँगा और या पितामह भीष्म के समान मृत्यु को प्राप्त होकर यमपुर को जाऊँगा। अधिक क्या कहूँ, यदि यमराज, वरुण, कुबेर, इन्द्र आदि सब लोकपाल भी अपने गणों के साथ मिलकर एक साथ महायुद्ध में अर्जुन की रक्षा करेंगे तो भी मैं उन लोकपालों के सहित अर्जुन को परास्त करूँगा ॥२९।३१॥सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज! रण में प्रचण्ड रूप धारण करनेवाले और युद्ध के निमित्त उद्यत कर्ण के, अपने मुख अपनी प्रशंसा से पूर्ण, वचन सुनकर उनके वाक्यों के प्रति अश्रद्धा दिखलाकर पराक्रमी शल्य ने हँसकर उन्हें रोका और इस प्रकार उत्तर दिया—॥३२॥हे कर्ण! बस बस, अब चुप रहो; बढ़-बढ़कर बातें और अपने मुख अपनी प्रशंसा न करो। कहाँ पुरुष-श्रेष्ठ अर्जुन, और कहाँ नराधम तुम! उनके साथ तुम्हारी तुलना नहीं हो सकती। इन्द्र के द्वारा सुरक्षित स्वर्ग के समान श्रीकृष्ण के द्वारा सुरक्षित द्वारका पुरी में प्रवेश होकर यादव-वीरों को हराकर, श्रीकृष्ण की छोटी बहन सुभद्रा को अर्जुन के अतिरिक्त और कौन हर ला सकता था? मृगया (शिकार) के झगड़े में अर्जुन ने त्रिभुवन की सृष्टि करनेवाले और ईश्वरों के ईश्वर किरातरूप शङ्कर से घोर युद्ध किया और इन्द्र के समान बलवीर्य तथा प्रभाव दिखलाया। इस दुष्कर कार्य को अर्जुन के अतिरिक्त और कौन कर सकता था?॥३३।३५॥जलाने के निमित्त अग्नि को खाण्डव वन देते समय अग्नि को सुर, महानाग, मनुष्य, गरुड, पिशाच, यक्ष, राक्षस आदि को तीक्ष्ण बाणों से परास्त करना और इस उपलक्ष्य में "विजय" नाम प्राप्त करना अर्जुन का ही कार्य था। उन्होंने उस समय अग्नि को यथेष्ट हवि देकर सन्तुष्ट किया था। इस कार्य को अर्जुन के अतिरिक्त और कोई नहीं कर सकता था। हे अधिरथ के पुत्र! स्मरण करो, जिस समय घोषयात्रा के अवसर पर बड़ी गन्धर्वों ने कौरवों के श्रेष्ठ योद्धाओं को हराया

इदमपरमुपस्थितं पुनस्त्वत्र निधनाय सुयुद्धमद्य वै ।
यदि न रिपुभयात्पलायसे समरगतोऽद्य हतोऽसि सूतज ॥ ४० ॥
सञ्जय उवाच—इति बहुपरुषं प्रभाषति प्रमनसि मद्रपतौ रिपुस्तवम्
भृशमभिरुषितः परन्तपः कुरुपृतनापतिराह मद्रपम् ॥ ४१ ॥
कर्ण उवाच—भवतु भवतु किं विकत्थसे ननु मम तस्य हि युद्धमुद्यतम्
यदि स जयति मामिहाहवे तत इदमस्तु सुकथितं तव ॥ ४२ ॥
सञ्जय उवाच—एवमस्त्विति मद्रेश उक्त्वा नोत्तरमुक्तवान् ।
याहि शल्येति चाप्येनं कर्णः प्राह युयुत्सया ॥ ४३ ॥
स रथः प्रययौ शत्रूञ्छ्वेताश्वः शल्यसारथिः ।
निघ्नन्नमित्रान्समरे तमो घ्नन्सविता यथा ॥ ४४ ॥
ततः प्रायात्प्रीतिमान्वै रथेन वैयाघ्रेण श्वेतयुजाथ कर्णः ।*
स चालोक्य ध्वजिनीं पाण्डवानां धनञ्जयं त्वरया पर्यपृच्छत् ४५ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णशल्यसंवादे सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

था और वे दुर्योधन को पकड़कर ले चले थे उस समय उन शत्रुओं को परास्त करके दुर्योधन आदि को किसने छुड़ाया था ? वह दुष्कर कार्य अर्जुन के अतिरिक्त और कौन कर सकता था ? उस युद्ध में सबसे पहले तुम्हीं युद्ध छोड़कर भागे थे और कौरव-श्रेष्ठ भीष्म तथा द्रोणके सम्मुख ही गन्धर्वगण कलह-प्रिय दुर्योधन आदि धृतराष्ट्र के पुत्रों को पकड़ ले चले थे॥३६।३८॥ क्या तुमको स्मरण नहीं है कि उस समय गन्धर्वों को जीतकर पाण्डवों ने ही दुर्योधन आदि को छुड़ाया था। इसके उपरान्त कौरव लोग जब विराट के नगर में गो-हरण करने गये थे तब कौरवों के समीप श्रेष्ठ वाहन, सेना आदि सब कुछ था; परन्तु अकेले अर्जुन ने भीष्म, द्रोण और अश्वत्थामा सहित सब कौरवों को हरा दिया तथा विराट का गो-धन बचा लिया। यदि तुम उस समय अर्जुन को मार सकते हो तो उस समय क्यों नहीं उन्हें हराया ? उस समय तो और भी सुभीता था, क्योंकि अर्जुन अकेले ही थे। हे कर्ण! अब यह दुबारा युद्ध का अवसर उपस्थित हुआ है और इसमें तुम जीवित नहीं बच सकते। मैं सत्य कहता हूँ कि आज जो तुम शत्रु के भय से भाग नहीं खड़े हुए तो अवश्य ही मारे जाओगे॥३९।४०॥सञ्जय कहते हैं कि कर्ण के उत्साह को नष्ट करने के निमित्त मद्रराज शल्य जब इस प्रकार अत्यन्त कठोर अप्रिय वचन कहने और शत्रु की प्रशंसा करने लगे तब कौरव-सेना के सेनापति महावीर कर्ण अत्यन्त कुपित होकर कहने लगे—हे शल्य! होगा, बस चुप रहो। तुम मेरे आगे क्या अर्जुन की प्रशंसा करते हो ? अब तो मेरा और अर्जुन का युद्ध ही होनेवाला है, देख लेना। यदि आज अर्जुन संग्राम में मुझे जीत सके, तभी तुम्हारा यह कहना सत्य होगा॥४१।४२॥सञ्जय कहते हैं कि 'यही सही' कहकर शल्य चुप हो रहे। इधर कर्ण भी युद्ध करने के निमित्त बारम्बार शल्य से कहने लगे—चलो, शीघ्र युद्धभूमि में मुझे ले चलो। शल्य सारथी का हाँका हुआ वह श्रेष्ठ रथ वेग से आगे बढ़ा। कर्ण भी अँधेरे को नष्ट कर रहे सूर्य के समान समरभूमि में शत्रुओं को मारते हुए चले। प्रसन्नचित्त कर्ण व्याघ्र-चर्म-मण्डित और श्वेत घोड़ों से शोभित रथ पर बैठकर पाण्डवसेना के निकट पहुँच गये। वहाँ वे शीघ्रतापूर्वक पाण्डव पक्ष के प्रत्येक पुरुष से पूछने लगे कि अर्जुन कहाँ है॥४३।४५॥

कर्ण पर्व का सैंतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३७ ॥

अथ अष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥

सञ्जय उवाच—प्रयाणे च ततः कर्णो हर्षयन्वाहिनीं तव ।
एकैकं समरे दृष्ट्वा पाण्डवान्पर्यपृच्छत ॥ १ ॥
यो मामद्य महात्मानं दर्शयेच्छ्वेतवाहनम् ।
तस्मै दद्यामभिप्रेतं धनं यन्मनसेच्छति ॥ २ ॥
न चेत्तदभिमन्येत तस्मै दद्यामहं पुनः ।
शकटं रत्नसम्पूर्णं यो मे ब्रूयाद्धनञ्जयम् ॥ ३ ॥
न चेत्तदभिमन्येत पुरुषोऽर्जुनदर्शिवान् ।
शतं दद्यां गवां तस्मै नैत्यकं कांस्यदोहनम् ॥ ४ ॥
शतं ग्रामवरांश्चैव दद्यामर्जुनदर्शिने ।
तथा तस्मै पुनर्दद्यां श्वेतमश्वतरीरथम् ॥ ५ ॥
युक्तमञ्जनकेशीभिर्यो मे ब्रूयाद्धनञ्जयम् ।
न चेत्तदभिमन्येत पुरुषोऽर्जुनदर्शिवान् ॥ ६ ॥
अन्यं वास्मै पुनर्दद्यां सौवर्णं हस्तिषड्गवम् ।
तथाप्यस्मै पुनर्दद्यां स्त्रीणां शतमलंकृतम् ॥ ७ ॥
श्यामानां निष्ककण्ठीनां गीतवाद्यविपश्चिताम् ।
न चेत्तदभिमन्येत पुरुषोऽर्जुनदर्शिवान् ॥ ८ ॥
तस्मै दद्यां शतं नागाञ्शतं ग्रामाञ्शतं रथान् ।
सुवर्णस्य च मुख्यस्य हयाग्र्याणां शतं शतान् ॥ ९ ॥
ऋद्ध्या गुणैः सुदान्तांश्च धुर्यवाहान्सुशिक्षितान् ।
तथा सुवर्णशृङ्गीणां गोधेनूनां चतुःशतम् ॥ १० ॥

---

अड़तीसवाँ अध्याय ॥ ३८ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज ! कर्ण आपकी सेना को प्रसन्न करते हुए समर में देख पड़नेवाले, पाण्डव पक्ष के, प्रत्येक पुरुष से अर्जुन को पूछने लगे । वे कहने लगे कि हे वीरो ! इस समय तुममें से जो कोई मुझे अर्जुन को दिखा देगा, उसे मैं उसकी इच्छानुकूल धन दूँगा । यदि वह इस पुरस्कार को न उचित समझे तो मैं अर्जुन को दिखा देनेवाले व्यक्ति को छकड़े भर रत्न दूँगा । यदि उसे यह भी न मन भावे तो मैं काँसे की दोहनी समेत एक सौ दुधार गायें देने को प्रस्तुत हूँ॥१।४॥ अर्जुन को दिखा देनेवाले पुरुष को यदि इतने से सन्तोष न हो तो मैं उसे एक सौ श्रेष्ठ गाँव और काले केशोंवाली युवतियों सहित बहुमूल्य खच्चरों से युक्त श्रेष्ठ श्वेत रथ दूँगा॥५।७॥ इस पर भी यदि वह न प्रसन्न हो तो मैं अर्जुन को दिखा देनेवाले पुरुष को सुवर्णमय और छः हाथियों अथवा हाथी सरीखे छः बैलों से खींचा जानेवाला और रथ दूँगा । यह भी यदि उसे कम जँचे तो सोलह वर्ष की नई नवेली, गाने-बजाने में निपुण, सुवर्ण के भूषण कण्ठ में पहने, रूपवती सौ स्त्रियाँ दूँगा । इतना पुरस्कार भी यदि उसे सन्तुष्ट न

दद्यां तस्मै सवत्सानां यो मे ब्रूयाद्धनञ्जयम् ।
न चेत्तदभिमन्येत पुरुषोऽर्जुनदर्शिवान् ॥ ११ ॥
अन्यदस्मै वरं दद्यां श्वेतान्पञ्चशतान्हयान् ।
हेमभाण्डपरिच्छन्नान्सुमृष्टमणिभूषणान् ॥ १२ ॥
सुदान्तानपि चैवाहं दद्यामष्टादशापरान् ।
रथं च शुभ्रं सौवर्णं दद्यां तस्मै स्वलंकृतम् ॥ १३ ॥
युक्तं परमकाम्बोजैर्यो मे ब्रूयाद्धनञ्जयम् ।
न चेत्तदभिमन्येत पुरुषोऽर्जुनदर्शिवान् ॥ १४ ॥
अन्यदस्मै वरं दद्यां कुञ्जराणां शतानि षट् ।
काञ्चनैर्विविधैर्भाण्डैराच्छन्नान्हेममालिनः ॥ १५ ॥
उत्पन्नानपरान्तेषु विनीतान्हस्तिशिक्षकैः ।
न चेत्तदभिमन्येत पुरुषोऽर्जुनदर्शिवान् ॥ १६ ॥
अन्यदस्मै वरं दद्यां वैश्यग्रामांश्चतुर्दश ।
सुस्फीतान्धनसंयुक्तान्प्रत्यासन्नवनोदकान् ।
अकुतोभयान्सुसम्पन्नान्राजभोज्यांश्चतुर्दश ॥ १७ ॥
दासीनां निष्ककण्ठीनां मागधीनां शतं तथा ।
प्रत्यग्रवयसां दद्यां यो मे ब्रूयाद्धनञ्जयम् ॥ १८ ॥
न चेत्तदभिमन्येत पुरुषोऽर्जुनदर्शिवान् ।
अन्यं तस्मै वरं दद्यां यमसौ कामयेत्स्वयम् ॥ १९ ॥
पुत्रदारान्विहारांश्च यदन्यद्वित्तमस्ति मे ।
तच्च तस्मै पुनर्दद्यां यद्यच्च मनसेच्छति ॥ २० ॥

कर सके तो सौ हाथी, सौ गाँव, सौ रथ, सुन्दर रङ्ग के श्रेष्ठ पुष्ट गुणयुक्त विनीत (सीधे) सुशिक्षित रथ खींच सकनेवाले सहस्र घोड़े, सुवर्ण से मढ़े सींगों से शोभित और बछड़ेवाली चार सौ दुधार गायें देने को तैयार हूँ। अर्जुन का पता देनेवाले पुरुष को यदि यह भी स्वल्प जान पड़े तो मैं उसे सुवर्णभूषित, मणिमय आभूषणों से अलङ्कृत, नम्र, श्वेत वर्ण के पाँच सौ अठारह घोड़े, और श्रेष्ठ काम्बोज देश के घोड़ों से शोभित सुवर्णमय सुसज्जित एक बहुमूल्य रथ दूँगा॥८।१४॥ यदि वह पुरुष इतने पर भी प्रसन्न न हो तो मैं उसे सुवर्ण से अलङ्कृत, पश्चिम-कच्छ देश में उत्पन्न, सुवर्ण के अनेक प्रकार के हौदों से शोभित, सुवर्ण की सुन्दर मालाओं से सुशोभित और गज-शिक्षा देनेवाले प्रवीण महावतों से शिक्षित छः सौ श्रेष्ठ हाथी देने को तैयार हूँ॥१५।१६॥ अर्जुन को दिखानेवाला पुरुष यदि इस पर भी सन्तुष्ट न हो तो मैं उसको सुविस्तृत, धन-सम्पत्ति पूर्ण, वन और जल के निकटवर्ती, सुसम्पन्न, जिनमें किसी प्रकार का भय नहीं ऐसे, राजभोग्य, वैश्यों के रहने के चौदह गाँव और मगध देश की नवयौवना तथा सुवर्ण के अलङ्कारों से शोभित सौ श्रेष्ठ दासियाँ देने को तैयार हूँ। इतने पर भी यदि अर्जुन का पता देनेवाला पुरुष

हत्वा च सहितौ कृष्णौ तयोर्वित्तानि सर्वशः ।
तस्मै दद्यामहं यो मे प्रब्रूयात्केशवार्जुनौ ॥ २१ ॥
एता वाचः सुबहुशः कर्ण उच्चारयन्युधि ।
दध्मौ सागरसम्भूतं सुस्वरं शङ्खमुत्तमम् ॥ २२ ॥
ता वाचः सूतपुत्रस्य तथा युक्ता निशम्य तु ।
दुर्योधनो महाराज संहृष्टः सानुगोऽभवत् ॥ २३ ॥
ततो दुन्दुभिनिर्घोषो मृदङ्गानां च सर्वशः ।
सिंहनादः सवादित्रः कुञ्जराणां च निःस्वनः ॥ २४ ॥
प्रादुरासीत्तदा राजन्सैन्येषु पुरुषर्षभ ।
योधानां सम्प्रहृष्टानां तथा समभवत्स्वनः ॥ २५ ॥
तथा प्रहृष्टे सैन्ये तु प्लवमानं महारथम् ।
विकत्थमानं च तदा राधेयमरिकर्षणम् ।
मद्रराजः प्रहस्येदं वचनं प्रत्यभाषत ॥ २६ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णविकत्थनेऽष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥

सन्तुष्ट न होगा तो पुत्र और स्त्री के अतिरिक्त अपनी और सब सम्पत्ति उसे मैं, उसकी इच्छा के अनुसार, दे सकता हूँ । वह जो कुछ माँगेगा वही उसे दूँगा । जो कोई मुझे कृष्ण और अर्जुन का पता बता देगा उसे मैं, कृष्ण और अर्जुन के मारने के उपरान्त, उनका सब धन दे डालूँगा॥१७।२१॥हे महाराज ! इस प्रकार बहुत कुछ कहकर कर्ण ने समुद्र से उत्पन्न गम्भीर शब्दवाला श्रेष्ठ शङ्ख बजाया॥२२॥कर्ण के ऐसे उत्साह-पूर्ण वचन सुनकर भाइयों सहित राजा दुर्योधन बहुत ही प्रसन्न हुए । इसी समय रणभूमि में नगाड़े, मृदङ्ग आदि बहुत प्रकार के बाजे बजने लगे । आपकी सेना के लोग सिंहनाद करने लगे । हाथियों, घोड़ों और योद्धाओं का प्रसन्नतापूर्ण कोलाहल चारों ओर व्याप्त हो गया । इस प्रकार सेना को उत्साहित करके आ रहे महारथी शत्रुदमन कर्ण के, अपनी प्रशंसा से पूर्ण, वचन सुनकर शल्य ने हँसकर यों कहा॥२३।२६॥

कर्ण पर्व का अड़तीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३८ ॥

अथ एकोनचत्वारिंशोऽध्याय ॥ ३९ ॥

शल्य उवाच—मा सूतपुत्र दानेन सौवर्णं हस्तिषड्गवम् ।
प्रयच्छ पुरुषायाद्य द्रक्ष्यसि त्वं धनञ्जयम् ॥ १ ॥
बाल्यादिह त्वं त्यजसि वसु वैश्रवणो यथा ।
अयत्नेनैव राधेय द्रष्टास्यद्य धनञ्जयम् ॥ २ ॥

उनतालीसवाँ अध्याय ॥ ३९ ॥

शल्य ने कहा—हे सूतपुत्र कर्ण ! तुम सुवर्ण-भूषित छः हाथियों या हाथियों के तुल्य बैलों से युक्त रथ आदि कुछ भी देने की प्रतिज्ञा मत करो। तुम्हें अभी-अभी अर्जुन देख पड़ेंगे । तुम अज्ञानवश वृथा ही कुबेर के समान धन देना चाहते हो।तुम्हें कुछ भी यत्न न करना पड़ेगा, आज अनायास ही अर्जुन

परान्सृजसि यद्वित्तं किञ्चित्त्वं वहु मूढवत् ।
अपात्रदाने ये दोषास्तान्मोहान्नाववुध्यसे ॥ ३ ॥
यत्त्वं प्रेरयसे वित्तं वहु तेन खलु त्वया ।
शक्यं वहुविधैर्यज्ञैर्यष्टुं सूत यजस्व तैः ॥ ४ ॥
यच्च प्रार्थयसे हन्तुं कृष्णौ मोहाद्वृथैव तत् ।
नहि शुश्रुम सम्मर्दे क्रोष्ट्रा सिंहौ निपातितौ ॥ ५ ॥
अप्रार्थितं प्रार्थयसे सुहृदो नहि सन्ति ते ।
ये त्वां निवारयन्त्याशु प्रपतन्तं हुताशने ॥ ६ ॥
कार्याकार्यं न जानीषे कालपक्वोऽस्यसंशयम् ।
वह्ववद्धमकर्णीयं को हि ब्रूयाज्जिजीविषुः ॥ ७ ॥
समुद्रतरणं दोर्भ्यां कण्ठे वद्ध्वा यथा शिलाम् ।
गिर्यग्राद्वा निपतनं तादृक्तव चिकीर्षितम् ॥ ८ ॥
सहितः सर्वयोधैस्त्वं व्यूढानीकैः सुरक्षितः ।
धनञ्जयेन युध्यस्व श्रेयश्चेत्प्राप्तुमिच्छसि ॥ ९ ॥
हितार्थं धार्तराष्ट्रस्य ब्रवीमि त्वां न हिंसया ।
श्रद्धत्स्वैवं मया प्रोक्तं यदि तेऽस्ति जिजीविषा ॥ १० ॥
कर्ण उवाच—स्ववाहुवीर्यमाश्रित्य प्रार्थयाम्यर्जुनं रणे ।
त्वं तु मित्रमुखः शत्रुर्मां भीषयितुमिच्छसि ॥ ११ ॥

को देख पाओगे। तुम मूर्खों के समान इस समय व्यर्थ ही वहुत सा धन दान करने को तत्पर हो। अपात्र अर्थात् अयोग्य पुरुष को धन देने में जो दोष उत्पन्न होते हैं उन्हें इस समय तुम समझ नहीं पाते। हे सूत! तुम इस समय जो अपार धन वृथा ही देने की प्रतिज्ञा कर रहे हो, उस धन से तुम अनेक प्रकार के वहुत से यज्ञ कर सकते हो। इसलिए अच्छा होगा कि तुम उस धन को, व्यर्थ नष्ट न करके, यज्ञ आदि सत्कार्यों में लगाओ॥१।४॥मोह के वश होकर तुम वृथा ही कृष्ण और अर्जुन को मार डालने की इच्छा करते हो। हमने आज तक युद्ध में गीदड़ के हाथों सिंहों का वध होना नहीं सुना। हे कर्ण! तुम वही चाहते हो जो हो नहीं सकता। मेरी समझ में तुम्हारा कोई हितैषी मित्र नहीं है। तुम अग्नि में कूद रहे हो; यदि तुम्हारे मित्र होते तो वे अवश्य तुमको रोकते। मुझे जान पड़ता है कि अब तुम्हारा अन्तकाल निकट आ गया है; क्योंकि अब तुम्हें यह ज्ञान नहीं रहा कि क्या करना चाहिए, और क्या नहीं करना चाहिए। जीवन की इच्छा रखनेवाला कौन पुरुष तुम्हारी तरह ऐसे असङ्गत वचन मुख से निकालेगा॥५।७॥गले में भारी शिला बाँधकर, दोनों हाथों से तैरकर, समुद्र के पार जाना या पर्वत की चोटी पर से कूदना और तुम्हारा यह मनोरथ एक सा ही है। तुम यदि कुशल चाहते हो तो व्यूह बनाकर, सारी सेना और सब श्रेष्ठ योद्धाओं से सुरक्षित रहकर, अर्जुन से युद्ध करो। हे कर्ण! मैं किसी प्रकार के द्रोह के मारे यह नहीं कहता। तुम्हारे और राजा दुर्योधन के हित के निमित्त कहता हूँ। यदि तुम जीवित रहना चाहते हो तो मेरी बात मान लो॥८।१०॥कर्ण ने कहा—हे शल्य! मैं अपने बाहुबल के

न मामस्माद्भिप्रायात्कश्चिदद्य निवर्तयेत् ।
अपीन्द्रो वज्रमुद्यम्य किमु मर्त्यः कथञ्चन ॥ १२ ॥

सञ्जय उवाच—इति कर्णस्य वाक्यान्ते शल्यः प्राहोत्तरं वचः ।
चुकोपयिषुरत्यर्थं कर्णं मद्रेश्वरः पुनः ॥ १३ ॥

यदा वै त्वां फाल्गुनवेगयुक्ता ज्याचोदिता हस्तवता विसृष्टाः ।
अन्वेतारः कङ्कपत्राः शिताग्रास्तदा तप्स्यस्यर्जुनस्यानुयोगात् ॥ १४ ॥

यदा दिव्यं धनुरादाय पार्थः प्रतापयन्पृतनां सव्यसाची ।
त्वां मर्दयिष्यन्निशितैः पृषत्कैस्तदा पश्चात्तप्स्यसे सूतपुत्र ॥ १५ ॥

बालश्चन्द्रं मातुरङ्के शयानो यथा कश्चित्प्रार्थयतेऽपहर्तुम् ।
तद्वन्मोहाद्द्योतमानं रथस्थं सम्प्रार्थयस्यर्जुनं जेतुमद्य ॥ १६ ॥

त्रिशूलमाश्रित्य सुतीक्ष्णधारं सर्वाणि गात्राणि विघर्षसि त्वम् ।
सुतीक्ष्णधारोपमकर्मणा त्वं युयुत्ससे योऽर्जुनेनाद्य कर्ण ॥ १७ ॥

क्रुद्धं सिंहं केसरिणं बृहन्तं बालो मूढः क्षुद्रमृगस्तरस्वी ।
समाह्वयेत्तद्वदेतत्तवाद्य समाह्वानं सूतपुत्रार्जुनस्य ॥ १८ ॥

मा सूतपुत्राह्वय राजपुत्रं महावीर्यं केसरिणं यथैव ।
वने श्रृगालः पिशितेन तृप्तो मा पार्थमासाद्य विनंक्ष्यसि त्वम् ॥ १९ ॥

ईषादन्तं महानागं प्रभिन्नकरटामुखम् ।
शशकोऽऽह्वयसे युद्धे कर्ण पार्थं धनञ्जयम् ॥ २० ॥

आश्रय से युद्ध में अर्जुन को खोज रहा हूँ। तुम मित्र बने हुए शत्रु हो और इसी से यों कहकर मुझे डराना या दहलाना चाहते हो। किन्तु इस समय मनुष्य की कौन कहे, वज्र हाथ में लिये साक्षात् इन्द्र भी मुझे मेरे इस विचार से विचलित नहीं कर सकते॥११।१२॥ सञ्जय कहते हैं कि कर्ण के ये वचन सुनकर, उन्हें और भी कुपित करने के निमित्त, मद्रराज शल्य कहने लगे—हे कर्ण! जब अर्जुन की प्रत्यञ्चा से छूटे हुए वेगगामी तीक्ष्ण बाण तुम्हारे पीछे दौड़ेंगे, जब वीर अर्जुन दिव्य धनुष लेकर कौरवसेना को सन्ताप पहुँचाते हुए तीक्ष्ण-तर बाणों से तुम्हें व्याकुल करने लगेंगे तब तुम्हें, अपनी इन बातों के निमित्त, पश्चात्ताप करना पड़ेगा। माता की गोद में लेटा हुआ बालक जैसे चन्द्रमा को पकड़ने के निमित्त मचलता है वैसे ही, हे सूतपुत्र! तुम भी मोह के वश होकर रथ पर स्थित तेजस्वी अर्जुन को जीतने की इच्छा प्रकट कर रहे हो॥१३।१६॥हे कर्ण! तुम मूढ़ हो, इसी से अर्जुन के साथ युद्ध करने को तैयार हो और वास्तव में तुम्हारी यह इच्छा मानों शङ्कर के त्रिशूल को सब अङ्गों पर फेरना, अर्थात् आप अपनी मृत्यु बुलाना, है। अर्जुन के शस्त्र बहुत ही तीक्ष्ण और कर्म अत्यन्त अद्भुत हैं। उनसे युद्ध करना सहज नहीं है। जैसे किसी क्रुद्ध सिंह को कोई मृग का बच्चा, चञ्चलतावश, धृष्टता के साथ युद्ध करने को ललकारे वैसे ही तुम इस समय अर्जुन को युद्ध के निमित्त खोज रहे हो। हे सूतपुत्र! तुम महावीर्यशाली राजकुमार सिंहसम पराक्रमी अर्जुन को युद्ध के निमित्त मत बुलाओ। उनको तुम्हारा बुलाना वैसा ही है जैसे कोई गीदड़ मांस खाकर, तृप्त होकर, युद्ध करने के निमित्त सिंह को ललकारे। उनके सम्मुख जाकर तुम अवश्य मारे जाओगे। तुम

बिलस्थं कृष्णसर्पं त्वं बाल्यात्काष्ठेन विध्यसि ।
महाविषं पूर्णकोपं यत्पार्थं योद्धुमिच्छसि ॥ २१ ॥
सिंहं केसरिणं क्रुद्धमतिक्रम्याभिनर्दसे ।
श्रृगाल इव मूढस्त्वं नृसिंहं कर्ण पाण्डवम् ॥ २२ ॥
सुपर्णं पतगश्रेष्ठं वैनतेयं तरस्विनम् ।
भोगी वाह्वयसे पाते कर्ण पार्थं धनञ्जयम् ॥ २३ ॥
सर्वाम्भसां निधिं भीमं मूर्तिमन्तं झषायुतम् ।
चन्द्रोदये विवर्धन्तमप्लवः संतितीर्षसि ॥ २४ ॥
ऋषभं दुन्दुभिग्रीवं तीक्ष्णश्रृङ्गं प्रहारिणम् ।
वत्स आह्वयसे युद्धे कर्ण पार्थं धनञ्जयम् ॥ २५ ॥
महामेघं महाघोरं दर्दुरः प्रतिनर्दसि ।
कामतोयप्रदं लोके नरपर्जन्यमर्जुनम् ॥ २६ ॥
यथा च स्वगृहस्थः श्वा व्याघ्रं वनगतं भषेत् ।
तथा त्वं भषसे कर्ण नरव्याघ्रं धनञ्जयम् ॥ २७ ॥
श्रृगालोऽपि वने कर्ण शशैः परिवृतो वसन् ।
मन्यते सिंहमात्मानं यावत्सिंहं न पश्यति ॥ २८ ॥
तथा त्वमपि राधेय सिंहमात्मानमिच्छसि ।
अपश्यञ्शत्रुदमनं नरव्याघ्रं धनञ्जयम् ॥ २९ ॥
व्याघ्रं त्वं मन्यसेऽऽत्मानं यावत्कृष्णौ न पश्यसि
समास्थितावेकरथे सूर्याचन्द्रमसाविव ॥ ३० ॥

---

क्षुद्र शशक (खरगोश) होकर हल के समान दाँतोंवाले, बड़ी सूँड़ से शोभित, महागजराज के समान अर्जुन को युद्ध के निमित्त बुलाते हो॥१७।२०॥अथवा यों कहो कि तुम बाल-सुलभ चञ्चलता के मारे महाविषैले, क्रोधान्ध, बिल में पड़े हुए काले सर्प को लकड़ी से छेड़ रहे हो। हे कर्ण! तुम मूढ़ गीदड़ की भाँति कुपित केसरी-वीर अर्जुन पर आक्रमण करने की इच्छा से गरज रहे हो। जैसे साधारण सर्प पक्षिराज वेगशाली गरुड़ को लड़ने के निमित्त ललकारे वैसे ही तुम अर्जुन से युद्ध करना चाहते हो॥२१।२३॥महाजलाशय, जल-जन्तुओं से भयानक और चन्द्रोदय के समय उमड़ रहे महासागर को तुम नाव के बिना हाथों से ही तैरकर पारकर जाना चाहते हो। तुम छोटे से बछड़े के समान होकर उस भारी साँड़ से भिड़ना चाहते हो, जिसका स्वर नगाड़े के समान है, सींग बहुत तीक्ष्ण हैं और स्वभाव भी क्रूर है। महाशब्द करनेवाले महामेघ के समान बाणरूप जल बरसानेवाले नरश्रेष्ठ अर्जुन की स्पर्धा में तुम क्षुद्र मेंढक के समान टर-टर कर रहे हो॥२४।२६॥जैसे घर का पला हुआ कुत्ता वन में स्थित सिंह को देखकर भौंकता है, वैसे ही तुम पुरुषसिंह अर्जुन से लाग-डाँट प्रकट कर रहे हो। हे कर्ण! गीदड़ का यह नियम होता है कि वह खरगोशों के मध्य में बसकर तब तक अपने को ही सिंह समझता है जब तक सिंह को नहीं देख पाता। वैसे

यावद्गाण्डीवघोषं त्वं न शृणोषि महाहवे ।
तावदेव त्वया कर्ण शक्यं वक्तुं यथेच्छसि ॥ ३१ ॥
रथशब्दधनुःशब्दैर्नादयन्तं दिशो दश ।
नर्दन्तमिव शार्दूलं दृष्ट्वा क्रोष्टा भविष्यसि ॥ ३२ ॥
नित्यमेव शृगालस्त्वं नित्यं सिंहो धनञ्जयः ।
वीरप्रद्वेषणान्मूढ तस्मात्क्रोष्टेव लक्ष्यसे ॥ ३३ ॥
यथाखुः स्याद्विडालश्च श्वा व्याघ्रश्च बलाबले ।
यथा शृगालः सिंहश्च यथा च शशकुञ्जरौ ॥ ३४ ॥
यथानृतं च सत्यं च यथा चापि विषामृते ।
तथा त्वमपि पार्थश्च प्रख्यातावात्मकर्मभिः ॥ ३५ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णशल्याधिक्षेपे एकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

ही हे राधेय ! तुम भी जब तक रणभूमि में शत्रु-दमन पुरुषसिंह अर्जुन को नहीं देख पाते तब तक अपने को सिंह सा समझ रहे हो । तुम जब तक श्रीकृष्ण और अर्जुन को सूर्य और चन्द्रमा के समान एक ही रथ पर स्थित नहीं देखते तभी तक अपने को सिंह समझते हो॥२७।३०॥जबतक युद्ध में तुमको गाण्डीव धनुष की ध्वनि नहीं सुन पड़ती तभी तक तुम जितना चाहे बक लो । रथ, शङ्ख और धनुष के शब्द से दसों दिशाओं को प्रतिध्वनित कर रहे और सिंह के समान गरज रहे अर्जुन को सम्मुख देखते ही तुम दुम दबाकर गीदड़ बन जाओगे। हे कर्ण ! तुम सदा के गीदड़ हो और अर्जुन सदा से सिंह रहे हैं। हे मूढ़ ! वीर से द्वेष रखने की प्रवृत्ति के कारण तुम गीदड़ जान पड़ रहे हो । चूहे और बिलाव में, कुत्ते और बाघ में, गीदड़ और सिंह में तथा खरगोश और हाथी में बल का जितना अन्तर है उतना ही अन्तर तुममें और अर्जुन में है। मिथ्या और सत्य, विष और अमृत जिस प्रकार ससार में प्रसिद्ध है, उसी प्रकार तुम और अर्जुन भी जगत् में अपने कर्मों से प्रसिद्ध हो ॥३१।३५॥

कर्णपर्व का उनतालीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३९ ॥

अथ चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥

सञ्जय उवाच—अधिक्षिप्तस्तु राधेयः शल्येनामिततेजसा ।
शल्यमाह सुसंक्रुद्धो वाक्शल्यमवधारयन् ॥ १ ॥
कर्ण उवाच—गुणान्गुणवतां शल्य गुणवान्वेत्ति नागुणः ।
त्वं तु शल्य गुणैर्हीनः किं ज्ञास्यसि गुणागुणम् ॥ २ ॥
अर्जुनस्य महास्त्राणि क्रोधं वीर्यं धनुः शरान् ।
अहं शल्याभिजानामि विक्रमं च महात्मनः ॥ ३ ॥

चालीसवाँ अध्याय ॥ ४० ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! महातेजस्वी शल्य ने जब इस प्रकार कर्ण का तिरस्कार किया तब शल्य के वाक्य-बाणों से व्यथित कर्ण ने कुपित होकर कहा—हे शल्य ! गुणी पुरुष ही गुणी के गुणों को जान सकता है, गुणहीन पुरुष नहीं जानता । तुम सदा से गुणशून्य ठहरे, फिर कैसे दूसरे के गुणों को

तथा कृष्णस्य माहात्म्यमृषभस्य महीक्षिताम् ।
यथाहं शल्य जानामि न त्वं जानासि तत्तथा ॥ ४ ॥
एवमेवात्मनो वीर्यमहं वीर्यं च पाण्डवे ।
जानन्नेवाह्वये युद्धे शल्य गाण्डीवधारिणम् ॥ ५ ॥
अस्ति चायमिषुः शल्य सुपुङ्खो रक्तभोजनः ।
एकतूणीशयः पत्री सुधौतः समलंकृतः ॥ ६ ॥
शेते चन्दनचूर्णेषु पूजितो बहुलाः समाः ।
आहेयो विषवानुग्रो नराश्वद्विपसङ्घहा ॥ ७ ॥
घोररूपो महारौद्रस्तनुत्रास्थिविदारणः ।
निर्भिन्द्यां येन रुष्टोऽहमपि मेरुं महागिरिम् ॥ ८ ॥
तमहं जातु नास्येयमन्यस्मिन्फाल्गुनादृते ।
कृष्णाद्वा देवकीपुत्रात्सत्यं चापि शृणुष्व मे ॥ ९ ॥
तेनाहमिषुणा शल्य वासुदेवधनञ्जयौ ।
योत्स्ये परमसंक्रुद्धस्तत्कर्म सदृशं मम ॥ १० ॥
सर्वेषां वृष्णिवीराणां कृष्णे लक्ष्मीः प्रतिष्ठिता ।
सर्वेषां पाण्डुपुत्राणां जयः पार्थे प्रतिष्ठितः ॥ ११ ॥
उभयं तु समासाद्य को निवर्तितुमर्हति ।
तावेतौ पुरुषव्याघ्रौ समेतौ स्यन्दने स्थितौ ॥ १२ ॥
मामेकमभिसंयातौ सुजातं पश्य शल्य मे ।
पितृष्वसामातुलजौ भ्रातरावपराजितौ ॥ १३ ॥

---

जानोगे। हे शल्य! अर्जुन के दिव्य अस्त्र, क्रोध, वीर्य, धनुष, बाण आदि को जितना मैं जानता हूँ, उतना तुम नहीं जान सकते ॥१।३॥ ऐसे ही सब क्षत्रियों के शिरोमणि महात्मा कृष्ण के माहात्म्य को भी मैं तुमसे अधिक ही जानता हूँ। मैं अर्जुन के पराक्रम को जानता हूँ और अर्जुन मेरे पराक्रम को जानते हैं। अर्जुन के और अपने पराक्रम को जानकर ही मैं उनको युद्ध के निमित्त ललकार रहा हूँ। मेरे समीप तरकस में यह सुन्दर पुङ्ख से शोभित, रक्त पीनेवाला, महा तीक्ष्ण बाण है। इसे बहुत दिन से चन्दनचूर्ण में रखकर मैं पूजता आया हूँ। यह विषैला, उग्र, समूह के समूह मनुष्यों, हाथियों और घोड़ों को मारनेवाला, कवच और हड्डी तक को तोड़ डालनेवाला और सर्पाकार है। मैं कुपित होकर इस घोर बाण से महापर्वत सुमेरु को भी तोड़ फोड़ सकता हूँ ॥४।८॥ मैं सत्य कहता हूँ कि अर्जुन अथवा कृष्ण के अतिरिक्त और किसी के ऊपर कभी मैं यह बाण नहीं छोड़ सकता। हे शल्य! मैं परम कुपित होकर कृष्ण और अर्जुन के ऊपर इसी बाण से प्रहार करूँगा और यह कार्य मेरे योग्य होगा। वृष्णि-वीरों की लक्ष्मी का आधार कृष्ण हैं और सब पाण्डवों की विजय का आधार वीर अर्जुन हैं। इन दोनों महारथियों के सम्मुख जाकर कौन वीर जीवित लौट सकता है? किन्तु मेरे अहोभाग्य देखो कि ये दोनों ही पुरुषसिंह एक रथ

मणी सूत्र इव प्रोतौ द्रष्टासि निहतौ मया ।
अर्जुने गाण्डिवं कृष्णे चक्रं तार्क्ष्यकपी ध्वजौ ॥ १४ ॥
भीरूणां त्रासजननं शल्य हर्षकरं मम ।
त्वं तु दुष्प्रकृतिर्मूढो महायुद्धेष्वकोविदः ॥ १५ ॥
भयावदीर्णः सन्त्रासादबद्धं बहु भाषसे ।
संस्तौषि तौ तु केनापि हेतुना त्वं कुदेशज ॥ १६ ॥
तौ हत्वा समरे हन्ता त्वामद्य सहबान्धवम् ।
पापदेशज दुर्बुद्धे क्षुद्र क्षत्रियपांसन ॥ १७ ॥
सुहृद्भूत्वा रिपुः किं मां कृष्णाभ्यां भीषयिष्यसि ।
तौ वा ममाद्य हन्तारौ हनिष्ये वापि तावहम् ॥ १८ ॥
नाहं बिभेमि कृष्णाभ्यां विजानन्नात्मनो बलम् ।
वासुदेवसहस्रं वा फाल्गुनानां शतानि वा ॥ १९ ॥
अहमेको हनिष्यामि जोषमास्व कुदेशज ।
स्त्रियो बालाश्च वृद्धाश्च प्रायः क्रीडागता जनाः ॥ २० ॥
या गाथाः सम्प्रगायन्ति कुर्वन्तोऽध्ययनं यथा ।
ता गाथाः शृणु मे शल्य मद्रकेषु दुरात्मसु ॥ २१ ॥
ब्राह्मणैः कथिताः पूर्वं यथावद्राजसन्निधौ ।
श्रुत्वा चैकमना मूढ क्षम वा ब्रूहि चोत्तरम् ॥ २२ ॥
मित्रध्रुङ् मद्रको नित्यं यो नो द्वेष्टि स मद्रकः ।
मद्रके संगतं नास्ति क्षुद्रवाक्ये नराधमे ॥ २३ ॥

पर स्थित होकर मुझ अकेले से युद्ध करेंगे । बुआ और मामा के लड़के अर्जुन और कृष्ण दोनों में ही सूत्र और मणि के समान मेल है॥९।१४॥तुम आज उन दोनों को मेरे हाथ से मरते देखोगे। हे शल्य ! अर्जुन का गाण्डीव धनुष और वानर की ध्वजा तथा कृष्ण का सुदर्शन चक्र और गरुड़ की ध्वजा कायरों के मन में त्रास उत्पन्न करती है; किन्तु मुझे उन्हें देखकर हर्ष ही होता है । तुम बड़े मूढ़, दुष्प्रकृति और महायुद्धों से अनभिज्ञ हो । इसी से इस समय भयभीत होकर ऐसी असङ्गत बातें कह रहे हो । हे कुदेश में उत्पन्न ! तुम किसी कारण से ही उन दोनों की इतनी प्रशंसा कर रहे हो॥१५।१६॥मैं आज समर में उन दोनों को मार करके तुम्हें भी भाई बन्धुओं सहित मारूँगा । हे पाप-देश में उत्पन्न ! दुर्मते ! क्षुद्र ! क्षत्रियाधम ! तुम मित्र होते हुए भी शत्रु के समान क्या बारम्बार कृष्ण और अर्जुन से मुझे डरा रहे हो ! मैं अपने बल को जानता हूँ और इसी लिए कृष्ण तथा अर्जुन से नहीं डरता । वे दोनों या तो आज मुझे मारेंगे और या मैं ही उनको मारूँगा । हे कुदेशी ! तुम चुप रहो। मैं अकेला ही ऐसे-ऐसे हजारों कृष्णों और सैकड़ों अर्जुनों से युद्ध कर सकता हूं॥१७।२०॥हे मूढ़ शल्य ! स्त्री, बालक,वृद्ध सब लोग प्रायः क्रीड़ा के अवसरों पर दुर्मति मद्रक जनों के विषय में जो विचार रखते और कहते हैं, और ब्राह्मणों ने राजाओं की सभाओं में उनके

दुरात्मा मद्रको नित्यं नित्यमानृतिकोऽनृजुः ।
यावदन्त्यं हि दौरात्म्यं मद्रकेष्विति नः श्रुतम् ॥ २४ ॥
पिता पुत्रश्च माता च श्वश्रूश्वशुरमातुलाः ।
जामाता दुहिता भ्राता नप्तान्ये ते च बान्धवाः ॥ २५ ॥
वयस्याभ्यागताश्चान्ये दासीदासं च सङ्गतम् ।
पुम्भिर्विमिश्रा नार्यश्च ज्ञाताज्ञाताः स्वयेच्छया ॥ २६ ॥
येषां गृहेष्वशिष्टानां सक्तुमत्स्याशिनां तथा ।
पीत्वा सीधुसगोमांसं क्रन्दन्ति च हसन्ति च ॥ २७ ॥
गायन्ति चाप्यबद्धानि प्रवर्त्तन्ते च कामतः ।
कामप्रलापिनोऽन्योन्यं तेषु धर्मः कथं भवेत् ॥ २८ ॥
मद्रकेष्ववलिप्तेषु प्रख्याताशुभकर्मसु ।
नापि वैरं न सौहार्दं मद्रकेण समाचरेत् ॥ २९ ॥
मद्रके सङ्गतं नास्ति मद्रको हि सदामलः ।
मद्रकेषु च संसृष्टं शौचं गान्धारकेषु च ॥ ३० ॥
राजयाजकयाज्ये च नष्टं दत्तं हविर्भवेत् ।
शूद्रसंस्कारको विप्रो यथा याति पराभवम् ॥ ३१ ॥
यथा ब्रह्मद्विषो नित्यं गच्छन्तीह पराभवम् ।
तथैव सङ्गतं कृत्वा नरः पतति मद्रकैः ॥ ३२ ॥

---

विषय में जो कुछ कहा है उन्हीं गाथाओं को मैं तुम्हारे आगे कहता हूँ। उन्हें सुनकर या तो चुप रहो और या उत्तर दो। उनका कहना है कि मद्र देश का निवासी मित्रद्रोही होता है, अन्य प्रदेश के लोगों से अलग है, इसकी बात का तो क्या ठिकाना ॥२१।२३॥ मद्रक नराधम, नीच, दुरात्मा, मिथ्यावादी और कुटिल होता है। हमने सुना है कि मद्रकों में सभी प्रकार के दोष होते हैं। वे लोग जन्म से ही दुष्कर्मों में लिप्त रहते हैं। मद्र देश में पिता, पुत्र, माता, मामा, सास, ससुर, दामाद, बेटी, भाई, नाती, बन्धु बान्धव, दास, दासी, वयस्य, अभ्यागत आदि सब छोटे-बड़े स्त्री-पुरुष परस्पर जान-बूझकर, अनजान की तरह, इच्छानुसार रमण करते हैं। अनन्य मद्रदेशवासियों के घरों में सत्तू और मछली खाई जाती है और मद्य माँस खाते हैं। वे निषिद्ध मद्य पीकर गाते, रोदन करते हैं, हँसते हैं, व्यर्थ गीत गाते हैं और काम के वश होकर रमण करते हैं। कुछ लोग काम-भोग के सम्बन्ध में अनाप-शनाप बकते हैं। भला उनमें धर्म की स्थिति कहाँ से हो सकती है! ॥२४।२८॥ मद्र देश के लोग घमण्डी और शास्त्र-विरुद्ध अशुभ कर्म करने में प्रसिद्ध हुआ करते हैं। मद्रक से न तो मित्रता ही करे और न शत्रुता ही। उस देशवालों में मित्रभाव नहीं होता। मद्र-देश-निवासी सदा मलिन और अशुचि रहता है। मद्र देशवालों में मैत्री और गान्धार देशवालों में पवित्रता का अत्यन्त अभाव होता है। हे स्वामिन! जिस यज्ञ करानेवाले लोग विष्णु के (या और किसी के) लिए से दूषित व्यक्ति को छूते समय जिन शब्दों को कहते हैं वे बहुत ही सत्य देखे पड़ते हैं। जिस यज्ञ करानेवाले लोग शाइन समय कहते हैं कि "जैसे, राजा जिस यज्ञ का याजक (अर्थात्) हो उसमें दी हुई आहुतियाँ व्यर्थ हो जाती हैं, जैसे मद्र

मद्रके सङ्गतं नास्ति हतं वृश्चिक ते विषम् ।
आथर्वणेन मन्त्रेण यथा शान्तिः कृता मया ॥ ३३ ॥
इति वृश्चिकदष्टस्य विषवेगहतस्य च ।
कुर्वन्ति भेषजं प्राज्ञाः सत्यं तच्चापि दृश्यते ॥ ३४ ॥
एवं विद्वञ्जोषमास्व शृणु चात्रोत्तरं वचः ।
वासांस्युत्सृज्य नृत्यन्ति स्त्रियो या मद्यमोहिताः ॥ ३५ ॥
मैथुनेऽसंयताश्चापि यथाकामवराश्च ताः ।
तासां पुत्रः कथं धर्मं मद्रको वक्तुमर्हति ॥ ३६ ॥
यास्तिष्ठन्त्यः प्रमेहन्ति यथैवोष्ट्रदशेरकाः ।
तासां विभ्रष्टधर्माणां निर्लज्जानां ततस्ततः ॥ ३७ ॥
त्वं पुत्रस्तादृशीनां हि धर्मं वक्तुमिहेच्छसि ।
सुवीरकं याच्यमाना मद्रिका कर्षति स्फिचौ ॥ ३८ ॥
अदातुकामा वचनमिदं वदति दारुणम् ।
मा मां सुवीरकं कश्चिद्याचतां दयितं मम ॥ ३९ ॥
पुत्रं दद्यां पतिं दद्यां न तु दद्यां सुवीरकम् ।
गौर्यो बृहत्यो निर्ह्रीका मद्रिकाः कम्बलावृताः ॥ ४० ॥
घस्मरा नष्टशौचाश्च प्राय इत्यनुशुश्रुम ।
एवमादि मयान्यैर्वा शक्यं वक्तुं भवेद्बहु ॥ ४१ ॥
आकेशाग्रान्नखाग्राच्च वक्तव्येषु कुकर्मसु ।
मद्रकाः सिंधुसौवीरा धर्मं विद्युः कथन्विह ॥ ४२ ॥

को पढानेवाला ब्राह्मण पराभव को प्राप्त होता है, जैसे ब्रह्मद्रोही लोग संसार में नीचा देखते हैं और जैसे मद्र देश के निवासी की सङ्गति और मैत्री से मनुष्य पतित होता है॥२९।३२॥यदि ये बातें सत्य हैं तो, वैसे ही हे वृश्चिक ! तेरा भी विष नष्ट हो जाय।"हे शल्य ! मैंने स्वय इस आथर्वण मन्त्रसे विष को शान्त करके मन्त्र की सत्यता की परीक्षा की है । (इससे यही सिद्ध है कि मद्र देश के लोग बड़े नीच और कुकर्मी होते हैं,उनमे मित्रता करना या उनका साथ करना अत्यन्त हानिकारक है ।) यदि इसका कुछ उत्तर हो तो दो, नहीं तो मेरी बात सुनो । हे मद्रराज ! तुम्हारे देश की स्त्रियाँ मदिरा के नशे में चूर हो नग्न होकर नाचती हैं । वे व्यभिचार करती हैं और अपनी इच्छानुसार पुरुष से रमण करती हैं । उन्हीं मद्रकों की सन्तान के मुख से धर्म की बात कैसे निकल सकती है॥३३।३६॥वे ऊँट और गधे के समान खड़े खड़े पेशाब करती हैं । उन धर्मभ्रष्ट निर्लज्ज स्त्रियों के पुत्र होकर तुम कैसे धर्म का वर्णन कर रहे हो ? मद्र देश की स्त्री से सुवीरक (काञ्जिक) कोई माँगता है तो वह नहीं देना चाहती और नितम्बों में हाथ मारकर कहती है कि सुवीरक मुझे अत्यन्त प्रिय है, उसे मुझसे कोई न माँगे । मैं पुत्र अथवा पति दे सकती हूँ, परन्तु काञ्जिक मदिरा नहीं दे सकती । मद्र देश की स्त्रियाँ गौरवर्ण, निर्लज्ज, बहुत भोजन करनेवाली, लम्बी-चौड़ी, कम्बल ओढ़नेवाली और प्रायः

पाददेशोद्भवा म्लेच्छा धर्माणामविचक्षणाः ।
एष मुख्यतमो धर्मः क्षत्रियस्येति नः श्रुतम् ॥ ४३ ॥
यदाजौ निहतः शेते सद्भिः समभिपूजितः ।
आयुधानां साम्पराये यन्मुच्येयमहं ततः ॥ ४४ ॥
ममैष प्रथमः कल्पो निधने स्वर्गमिच्छतः ।
सोऽयं प्रियः सखा चास्मि धार्त्तराष्ट्रस्य धीमतः ॥ ४५ ॥
तदर्थे हि मम प्राणा यच्च मे विद्यते वसु ।
व्यक्तं त्वमप्युपहितः पाण्डवैः पापदेशज ॥ ४६ ॥
यथा चामित्रवत्सर्वं त्वमस्मासु प्रवर्त्तसे ।
कामं न खलु शक्योऽहं त्वद्विधानां शतैरपि ॥ ४७ ॥
संग्रामाद्विमुखः कर्त्तुं धर्मज्ञ इव नास्तिकैः ।
सारङ्ग इव घर्मार्त्तः कामं विलप शुष्य च ॥ ४८ ॥
नाहं भीषयितुं शक्यः क्षत्रवृत्ते व्यवस्थितः ।
तनुत्यजां नृसिंहानामाहवेष्वनिवर्तिनाम् ॥ ४९ ॥
या गतिर्गुरुणा प्रोक्ता पुरा रामेण तां स्मरे ।
तेषां त्राणार्थमुद्यन्तं वधार्थं द्विषतामपि ॥ ५० ॥
विद्धि मामास्थितं वृत्तं पौरूरवसमुत्तमम् ।
नतद्भूतं प्रपश्यामि त्रिषु लोकेषु मद्रप ॥ ५१ ॥

---

दूषित होती हैं। वे नित्य अशुद्ध रहती हैं॥३७।४१॥ मद्र देश के नर-नारी एँड़ी से चोटी तक कुकर्म से भरपूर होते हैं। उनके इस प्रकार के अनेक दोषों को मैं बता सकता हूँ। मैं या अन्य लोग तुम मद्र-देश-वासियों के दोषों को जानते हैं। पापमय देशों में उत्पन्न मद्रक और सिन्धु-सौवीर देश के लोग म्लेच्छ हैं; वे धर्म के विषय में अनभिज्ञ होते हैं। वे धर्म को कैसे जान सकते हैं? क्षत्रिय का मुख्य धर्म हमने यही सुना है कि युद्ध में लड़ता हुआ मारा जाय। सज्जन लोग ऐसे ही क्षत्रिय की प्रशंसा करते हैं। मैं रण में मर-कर स्वर्ग की इच्छा करता हूँ। अस्त्र-शस्त्रों की वर्षा के मध्य मरना ही मुझे इष्ट है॥४२।४५॥ मैं बुद्धिमान् राजा दुर्योधन का प्रिय और माननीय मित्र हूँ। मेरे प्राण और धन सब उन्हीं के निमित्त हैं। हे पाप देश में उत्पन्न! यह स्पष्ट है कि तुमको पाण्डवों ने फोड़ लिया है; इसी से तुम शत्रु के समान ऐसी बातें कहकर मुझे उत्साहहीन करना चाहते हो। किन्तु याद रक्खो, तुम सरीखे सैंकड़ों पुरुष भी ऐसी बातें करके मुझे संग्राम से विमुख नहीं कर सकते, जिस प्रकार धर्मात्मा पुरुष को नास्तिक लोग धर्मपथ से विचलित नहीं कर सकते। गर्मी से पीड़ित मृग के समान तुम खूब विलाप कर लो और भय के मारे सूख जाओ॥४५।४९॥ मैं क्षत्रियधर्म को दृढ़ रूप से ग्रहण किये हुए हूँ, मुझे तुम डरा नहीं सकते। मेरे गुरु परशुराम ने युद्ध से न लौटनेवाले वीरों की जो गति मुझ से कही है उसे स्मरण करके मैं दृढ़ होकर युद्ध करूँगा। मैं पुरूरवा के उत्तम वंश में उत्पन्न और श्रेष्ठ क्षत्रियों के समान आचरण करने को उद्यत हूँ। मैं अवश्य अपने मित्रों

यो मामस्मादभिप्रायाद्वारयेदिति मे मतिः ।
एवं विद्वञ्जोषमास्व त्रासात्किं बहु भाषसे ॥ ५२ ॥
न त्वां हत्वा प्रदास्यामि क्रव्याद्भयो मद्रकाधम ।
मित्रप्रतीक्षया शल्य धृतराष्ट्रस्य चोभयोः ॥ ५३ ॥
अपवादतितिक्षाभिस्त्रिभिरेतैर्हि जीवसि ।
पुनश्चेदीदृशं वाक्यं मद्रराज वदिष्यसि ॥ ५४ ॥
शिरस्ते पातयिष्यामि गदया वज्रकल्पया ।
श्रोतारस्त्विदमद्येह द्रष्टारो वा कुदेशज ॥ ५५ ॥
कर्णं वा जघ्नतुः कृष्णौ कर्णो वा निजघान तौ ।
एवमुक्त्वा तु राधेयः पुनरेव विशाम्पते ।
अब्रवीन्मद्रराजानं याहियाहीत्यसम्भ्रमम् ॥ ५६ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णमद्राधिपसंवादे चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४०

की रक्षा और शत्रुओं का नाश करूँगा । हे शल्य ! त्रिलोकी में मुझे ऐसा कोई नहीं देख पड़ता जो मेरे इस विचार को परिवर्तन कर सके।इसलिए यह जानकर तुम चुप रहो।भय के मारे क्यों वृथा बहुत बक रहे हो?॥४९। ५२॥हे अधम मद्रका!मैं अब तक तुमको मारकर मांसाहारी जीवों को खिला देता;किन्तु तीन कारणों से ऐसा नहीं करता।एक तो मुझे मित्र दुर्योधन का कार्य सिद्ध करना है, दूसरे क्षमा करने का वचन दे चुका हूँ, तीसरे ऐसा करने में निन्दा होगी। इन्हीं तीन कारणों से तुम अब तक जीवित हो।किन्तु हे शल्य! अब फिर जो ऐसे वचन मुख से निकालोगे तो मैं अभी इस वज्रतुल्य गदा से तुम्हारा सिर तोड़ दूँगा।हे कुदेश के राजा ! वीरगण आज देखेंगे और सुनेंगे कि कृष्ण और अर्जुन को मैंने मार डाला या उन्होंने मुझे मार गिराया । हे महाराज ! वीर कर्ण इस प्रकार कहकर शल्य से निःशङ्क हो फिर कहने लगे कि अर्जुन के समीप मेरा रथ ले चलो॥५२।५६॥

—•—

कर्णपर्व का चालीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४० ॥

अथ एकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥

सञ्जय उवाच—मारिषाधिरथेः श्रुत्वा वाचो युद्धाभिनन्दिनः ।
शल्योऽब्रवीत्पुनः कर्णं निदर्शनमिदं वचः ॥ १ ॥
जातोऽहं यज्वनां वंशे संग्रामेष्वनिवर्तिनाम् ।
राज्ञां मूर्धाभिषिक्तानां स्वयं धर्मपरायणः ॥ २ ॥
यथैव मत्तो मद्येन त्वं तथा लक्ष्यसे वृष ।
तथाद्य त्वां प्रमाद्यन्तं चिकित्सेयं सुहृत्तया ॥ ३ ॥

इकतालीसवाँ अध्याय ॥ ४१ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! युद्ध के निमित्त उद्यत कर्ण के ये वचन सुनकर, उनका उपहास करने के निमित्त, मद्रराज शल्य (हंस और कौए के उपाख्यान की कल्पना करके, हंस से अर्जुन की और कौए से कर्ण की तुलना करते हुए ) कहने लगे—हे सूतपुत्र ! मैं धर्मात्मा, समर से न हटनेवाले,

इमां काकोपमां कर्ण प्रोच्यमानां निबोध मे ।
श्रुत्वा यथेष्टं कुर्यास्त्वं निहीनकुलपांसन ॥ ४ ॥
नाहमात्मनि किञ्चिद्वै किल्बिषं कर्ण संस्मरे ।
येन मां त्वं महाबाहो हन्तुमिच्छस्यनागसम् ॥ ५ ॥
अवश्यं तु मया वाच्यं बुध्यता त्वद्धिताहितम् ।
विशेषतो रथस्थेन राज्ञश्चैव हितैषिणा ॥ ६ ॥
समं च विषमं चैव रथिनश्च बलाबलम् ।
श्रमः खेदश्च सततं हयानां रथिना सह ॥ ७ ॥
आयुधस्य परिज्ञानं रुतं च मृगपक्षिणाम् ।
भारश्चाप्यतिभारश्च शल्यानां च प्रतिक्रिया ॥ ८ ॥
अस्त्रयोगश्च युद्धं च निमित्तानि तथैव च ।
सर्वमेतन्मया ज्ञेयं रथस्यास्य कुटुम्बिना ॥ ९ ॥
अतस्त्वां कथये कर्ण निदर्शनमिदं पुनः ।
वैश्यः किल समुद्रान्ते प्रभूतधनधान्यवान् ॥ १० ॥
यज्वा दानपतिः क्षान्तः स्वकर्मस्थोऽभवच्छुचिः ।
बहुपुत्रः प्रियापत्यः सर्वभूतानुकम्पकः ॥ ११ ॥
राज्ञो धर्मप्रधानस्य राष्ट्रे वसति निर्भयः ।
पुत्राणां तस्य बालानां कुमाराणां यशस्विनाम् ॥ १२ ॥

यज्ञतत्पर, मूर्द्धाभिषिक्त नरेशों के वंश में उत्पन्न हुआ हूँ और स्वयं भी धर्म-परायण हूँ। इस समय तुम्हारी दशा मद्यप की सी देख पड़ती है। मैं मित्रभाव से तुम्हें आज होश में लाना चाहता हूँ। सब प्रकार से तुम्हारे ऊपर घटित होनेवाला यह हंस-काक का उपाख्यान मैं तुम्हारे आगे कहता हूँ। हे कुलाधम कर्ण! उसे सुनकर फिर जो समझ में आवे सो करना ॥१।४॥ हे कर्ण! मुझे स्मरण नहीं आता कि मैंने तुम्हारे साथ क्या दुर्व्यवहार किया है, जिसके निमित्त तुम मुझे निरपराध को मारना चाहते हो। देखो, मैं इस समय तुम्हारा सारथी हूँ, विशेषकर राजा दुर्योधन का जिसमें हित हो वही करना और सुझाना मेरा कर्तव्य है। इसी कारण तुम्हारे हित और हानि की मैं तुम्हें बतलाऊँगा। अब तक मैंने जो कुछ कहा है सो भी इसी विचार से। जब मैं इस रथ का रक्षक हूँ तब मेरा कर्तव्य है कि पृथ्वी के सम और विषम स्थलों पर दृष्टि रक्खूँ, अपने रथी के सबल या निर्बल होने पर ध्यान दूँ तथा रथी और घोड़ों का विश्रान्त होना और खेद का विचार रक्खूँ। इन बातों के अतिरिक्त शस्त्रों का ज्ञान, पशु और पक्षी आदि के शब्दों से सूचित होनेवाले शुभाशुभ शकुनों की पहचान, भारी या हलके बोझ की जानकारी, शल्य (घाव आदि) की प्रतिक्रिया अर्थात् चिकित्सा, अस्त्रयोग, युद्ध और शुभाशुभ निमित्तों का ज्ञान आदि सब आवश्यक बातों पर ध्यान देना मेरा कर्तव्य है। हे कर्ण! इसी लिए मैं तुमको बारम्बार समझा रहा हूँ। अब मैं एक और दृष्टान्त कहता हूँ, जिससे तुमको मालूम हो जायगा कि तुम अर्जुन का सामना नहीं कर सकते ॥५।१०॥ हे कर्ण! समुद्र के तट पर किसी धर्मात्मा राजा के राज्य में एक धन-धान्य-सम्पन्न, यज्ञनिरत, दानी,

काको बहूनामभवदुच्छिष्टकृतभोजनः ।
तस्मै सदा प्रयच्छन्ति वैश्यपुत्राः कुमारकाः ॥ १३ ॥
मांसोदनं दधि क्षीरं पायसं मधुसर्पिषी ।
स चोच्छिष्टभृतः काको वैश्यपुत्रैः कुमारकैः ॥ १४ ॥
सदृशान्पक्षिणो दृप्तः श्रेयसश्चाधिचिक्षिपे ।
अथ हंसाः समुद्रान्ते कदाचिदतिपातिनः ॥ १५ ॥
गरुडस्य गतौ तुल्याश्चक्राङ्गा हृष्टचेतसः ।
कुमारकास्तदा हंसान्दृष्ट्वा काकमथाब्रुवन् ॥ १६ ॥
भवानेव विशिष्टो हि पतत्रिभ्यो विहङ्गम ।
प्रतार्यमाणस्तैः सर्वैरल्पबुद्धिभिरण्डजः ॥ १७ ॥
तद्वचः सत्यमित्येव मौर्ख्याद्दर्पाच्च मन्यते ।
तान्सोऽभिपत्य जिज्ञासुः क एषां श्रेष्ठभागिति ॥ १८ ॥
उच्छिष्टदर्पितः काको बहूनां दूरपातिनाम् ।
तेषां यं प्रवरं मेने हंसानां दूरपातिनाम् ॥ १९ ॥
तमाह्वयत दुर्बुद्धिः पताव इति पक्षिणम् ।
तच्छ्रुत्वा प्राहसन्हंसा ये तत्रासन्समागताः ॥ २० ॥
भाषतो बहु काकस्य बलिनः पततां वराः ।
इदमूचुः स्म चक्राङ्गा वचः काकं विहङ्गमाः ॥ २१ ॥

क्षमाशील, अपने धर्म का प्रतिपालक, पवित्रहृदय और सब प्राणियों पर दया रखनेवाला वैश्य रहता था। उस वैश्य के बहुत पुत्र थे। वे उसे बहुत प्रिय थे। उन बहुत से यशस्वी कुमारों के यहाँ एक कौआ भी पला हुआ था, जो उन्हीं की जूठन खाता था। वे वैश्य के लड़के अपनी जूठन का मांस, भात, दही, दूध, खीर, शहद, घी आदि उत्तम पदार्थ खिलाकर उस कौए को पालने लगे। जूठन खानेवाला वह कौआ उन वैश्यकुमारों के समीप रहते रहते धीरे-धीरे मोटा ताजा हो गया। उसको गर्व भी हो आया। वह अपने समान और अपने से श्रेष्ठ पक्षियों को भी तुच्छ समझने और उनका अपमान करने लगा॥१०।१५॥ इसी मध्य में समुद्र के तट पर बहुत से प्रसन्नचित्त दूरगामी, गरुड़ के समान उड़नेवाले, मानस-सरोवर में रहनेवाले पक्षिराज हंस आये। उस समय हंसों को देखकर वे वैश्य बालक उस कौए से कहने लगे—हे काक! तुम्हीं सब पक्षियों में श्रेष्ठ हो। देखो, ये हंस आकाशमार्ग में बहुत दूर पर उड़ते चले आ रहे हैं तुम इतनी दूर उड़ सकते हो तो क्यों नहीं उड़ते? हे कर्ण! उन अल्प बुद्धिवाले वैश्य-कुमारों ने इस प्रकार मिथ्यात्व प्रशंसा की तो मूर्खता और दर्प के कारण कौए ने उसे सत्य ही समझ लिया। जूठन खाकर गर्वित हुआ वह कौआ उन श्रेष्ठ गति से जानेवाले हंसों के समीप जाकर मूर्खतावश यह जानने की चेष्टा करने लगा कि उनमें कौन प्रधान हंस है। उस दुर्बुद्धि पक्षी ने उन दूर उड़नेवाले हंसों में जिसे श्रेष्ठ समझा उसे ललकारकर वह कहने लगा कि हे हंसश्रेष्ठ! आओ, मैं तुम्हारे साथ उड़ना चाहता हूँ॥१५।२०॥ हे सूतपुत्र! वे सब हंस काक के ये वचन सुनकर हँसने लगे।

हंसा ऊचुः—वयं हंसाश्चरामेमां पृथिवीं मानसौकसः ।
पक्षिणां च वयं नित्यं दूरपातेन पूजिताः ॥ २२ ॥
कथं हंसं नु वलिनं चक्राङ्गं दूरपातिनम् ।
काको भूत्वा निपतने समाह्वयसि दुर्मते ॥ २३ ॥
कथं त्वं पतिता काक सहास्माभिर्ब्रवीहि तत् ।
अथ हंसवचो मूढः कुत्सयित्वा पुनः पुनः ।
प्रजगादोत्तरं काकः कत्थनो जातिलाघवात् ॥ २४ ॥

काक उवाच—शतमेकं च पातानां पतितास्मि न संशयः ।
शतयोजनमेकैकं विचित्रं विविधं तथा ॥ २५ ॥
उड्डीनमवडीनं च प्रडीनं डीनमेव च ।
निडीनमथ सण्डीनं तिर्यग्डीनगतानि च ॥ २६ ॥
विडीनं परिडीनं च पराडीनं सुडीनकम् ।
अभिडीनं महाडीनं निर्डीनमतिडीनकम् ॥ २७ ॥
अवडीनं प्रडीनं च सण्डीनं डीनडीनकम् ।
सण्डीनोड्डीनडीनं च पुनर्डीनविडीनकम् ॥ २८ ॥
सम्पातं समुदीपं च ततोऽन्यद्व्यतिरिक्तकम् ।
गतागतं प्रतिगतं वह्वीश्च निकुलीनकाः ॥ २९ ॥
कर्त्तास्मि मिपतां वोऽद्य ततो द्रक्ष्यथ मे वलम् ।
तेषामन्यतमेनाहं पतिष्यामि विहायसम् ॥ ३० ॥
प्रदिशध्वं यथान्यायं केन हंसाः पताम्यहम् ।
ते वै ध्रुवं विनिश्चित्य पतध्वं न मया सह ॥ ३१ ॥

मूर्खतावश बहुत बककर अपनी प्रशंसा कर रहे काक से वे हंस कहने लगे—अरे कौए! तू बड़ा मूर्ख है जो हमारी समता करना चाहता है। हम मानस-सरोवर के निवासी हंस, अपनी इच्छा के अनुसार, सम्पूर्ण पृथ्वी मण्डल में विचरते हैं। बहुत दूर तक उड़कर जा सकने के कारण हम पक्षियों में पूज्य माने जाते हैं। अरे तू क्षुद्र काक होकर दूर उड़ने की शक्ति रखनेवाले बली चक्राङ्ग हंस को, उड़ने के निमित्त, क्या समझकर ललकारता है? तू ही बता, तू हंसों के साथ कैसे उड़ेगा? तब क्षुद्र जाति होने के कारण अधिक बकबक और अपनी प्रशंसा करनेवाले मूढ़ कौए ने बारम्बार हंसों की निन्दा करके इस प्रकार उत्तर दिया—हे हंसो! मैं सौ प्रकार की विचित्र गतियाँ जानता हूँ और प्रत्येक गति से सौ योजन तक जा सकता हूँ। मैं तुम्हारे सम्मुख ही उड्डीन, अवडीन, प्रडीन, डीन, निडीन, सण्डीन, तिर्यग्डीन, विडीन, परिडीन, पराडीन, सुडीन, अभिडीन, अभिडीन, महाडीन, निर्डीन, डीनडीन, सण्डीनोड्डीनडीन, डीनविडीन, सम्पात, समुदीर्ण, व्यतिरिक्तक, बहुत सी निकुलीनका (पल्टे), गतागत और प्रतिगत आदि अनेक प्रकार की गतियों से उड़कर तुमको अपना बल दिखाऊँगा॥२४।२९॥ बतलाओ? इनमें से किस गति से मैं आकाश में

पातैरेभिः खलु खगाः पतितुं खे निराश्रये ।
एवमुक्ते तु काकेन प्रहस्यैको विहङ्गमः ॥ ३२ ॥
उवाच काकं राधेय वचनं तन्निबोध मे ।
हंस उवाच—शतमेकं च पातानां त्वं काक पतिता ध्रुवम् ॥ ३३ ॥
एकमेव तु यं पातं विदुः सर्वे विहङ्गमाः ।
तमहं पतिता काक नान्यं जानामि कञ्चन ॥ ३४ ॥
पत त्वमपि ताम्राक्ष येन पातेन मन्यसे ।
अथ काकाः प्रजहसुर्ये तत्रासन्समागताः ॥ ३५ ॥
कथमेकेन पातेन हंसः पातशतं जयेत् ।
एकेनैव शतस्यैष पातेनाभिपतिष्यति ॥ ३६ ॥
हंसस्य पतितं काको बलवानाशुविक्रमः ।
प्रपेततुः स्पर्धया च ततस्तौ हंसवायसौ ॥ ३७ ॥
एकपाती च चक्राङ्गः काकः पातशतेन च ।
पतिता वाथ चक्राङ्गः पतिता वाथ वायसः ॥ ३८ ॥
विसिस्मापयिषुः पातैराचक्षाणोऽऽत्मनः क्रियाः ।
अथ काकस्य चित्राणि पतितानि मुहुर्मुहुः ॥ ३९ ॥
दृष्ट्वा प्रमुदिताः काका विनेदुरधिकैः स्वरैः ।
हंसांश्चावहसन्ति स्म प्रावदन्नप्रियाणि च ॥ ४० ॥
उत्पत्योत्पत्य च मुहुर्मुहूर्तमिति चेति च ।
वृक्षाग्रेभ्यः स्थलेभ्यश्च निपतन्त्युत्पतन्ति च ॥ ४१ ॥

उड़ूँ ! निराधार आकाशमार्ग में जिन गतियों से पक्षी उड़ते हैं उनमें से किस गति से तुम मेरे साथ उड़ोगे—आपस में निश्चय करके शीघ्र कहो॥३०।३२॥कौए की धृष्टता पर हँसकर एक हंस ने जो कुछ कहा वह सुनो। हे कर्ण! उस हंस ने कहा—हे काक! तुम तो बड़े चतुर हो, सौ गतियाँ जानते हो और उन्हीं गतियों से उड़ोगे। परन्तु मैं तो वही एक गति जानता हूँ जिसे सब पक्षी जानते हैं और उसी गति से उड़ूँगा। यह सुनकर गर्वित कौए ने कहा—अच्छी बात है, तुम जो एक गति जानते हो उसी से उड़ो ॥३२।३५॥हे सूतपुत्र! इसी मध्य में वहाँ और भी कुछ पक्षी आकर एकत्र हो गये थे। वे सब कौए का उपहास करते हुए कहने लगे—यह हंस केवल एक गति जानता है और तुम सौ गतियाँ जानते हो! फिर यह तुमको कैसे जीत सकेगा, तुम्हीं इसको हरा दोगे। इसके पश्चात् वह स्फूर्तिशाली और बली कौआ तथा हंस दोनों पक्षी परस्पर लाग-डाँट के साथ आकाशमार्ग में उड़ने लगे॥३५।३९॥समुद्र के ऊपर आकाश में काक तो शीघ्रता से अपनी सैकड़ों गतियाँ दिखाता हुआ उड़ने लगा, किन्तु हंस अपनी उसी एक धीमी गति से उड़ रहा था। कौए की विचित्र गतियों को देखकर अन्य कौए बहुत प्रसन्न हुए। वे काँव-काँव करके हर्ष प्रकट करने लगे। हंस और कौए अपनी-अपनी जय मनाते हुए अप्रिय शब्द करते और एक

कुर्वाणा विविधान्रावानाशंसन्तो जयं यथा ।
हंसस्तु मृदुनैकेन विक्रान्तुमुपचक्रमे ॥ ४२ ॥
प्रत्यहीयत काकाच्च मुहूर्तमिव मारिष ।
अवमन्य च हंसांस्तानिदं वचनमब्रुवन् ॥ ४३ ॥
योऽसावुत्पतितो हंसः सोऽसावेवं प्रहीयते ।
अथ हंसः स तच्छ्रुत्वा प्रापयत्पश्चिमां दिशम् ॥ ४४ ॥
उपर्युपरि वेगेन सागरं मकरालयम् ।
ततो भीः प्राविशत्काकं तदा तत्र विचेतसम् ॥ ४५ ॥
द्वीपद्रुमानमपश्यन्तं निपातार्थं श्रमान्वितम् ।
निपतेयं क्व नु श्रान्त इति तस्मिञ्जलार्णवे ॥ ४६ ॥
अविषह्यः समुद्रो हि बहुसत्त्वगणालयः ।
महासत्त्वशतोद्भासी नभसोऽपि विशिष्यते ॥ ४७ ॥
गाम्भीर्याद्धि समुद्रस्य न विशेषं हि सूतज ।
दिगम्बराम्भसः कर्ण समुद्रस्था विदुर्जनाः ॥ ४८ ॥
विदूरपातात्तोयस्य किं पुनः कर्ण वायसः ।
अथ हंसोऽप्यतिक्रम्य मुहूर्तमिति चेति च ॥ ४९ ॥
अवेक्षमाणस्तं काकं नाशकद्व्यपसर्पितुम् ।
अतिक्रम्य च चक्राङ्गः काकं तं समुदैक्षत ॥ ५० ॥
यावद्गत्वा पतत्येष काको मामिति चिन्तयन् ।
ततः काको भृशं श्रान्तो हंसमभ्यागमत्तदा ॥ ५१ ॥

दूसरे को हँसते थे। सब पक्षी वृक्षों के ऊपर से और खड से उड़कर देखते और शाखाओं पर बैठ जाते थे॥३९।४२॥थोड़ी देर के निमित्त कौए की अपेक्षा हंस की गति धीमी पड़ गई। इसलिये हंसों को हँसते हुए कौए कहने लगे—देखो, जो प्रधान हंस कौए के साथ उड़ा था वह पिछड़ा जा रहा है। कौओं के मुख से अपनी निन्दा सुनकर वह हंस, समुद्र के ऊपर होकर, पश्चिम दिशा की ओर वेग से आगे बढ़ा। हे कर्ण! इधर वह काक पहले ही तेजी दिखाने के कारण विश्रान्त हो गया था। अनेक जल-जन्तुओं से पूर्ण भयानक सागर के ऊपर पहुँचकर वह कौआ अचेत सा हो गया और भय के मारे व्याकुल हो उठा॥४२।४६॥थका हुआ कौआ विश्राम के निमित्त सागर के भीतर वृक्षयुक्त द्वीपों को खोजने लगा। वह सोचने लगा कि विश्रान्त हो जाने के कारण मैं इस सागर में न जाने कहाँ गिर पड़ूँगा और डूब मरूँगा। हे कर्ण! महासागर तो बड़े-बड़े जलजन्तुओं का निवास-स्थान और भयानक है। वह आकाश के ही समान अपार है। वह इतना गहरा और विस्तृत है कि बुद्धिमान् और बली मनुष्य भी यों सागर के पार नहीं जा सकते और उसका अगाध (अथाह) या तट नहीं प्राप्त कर सकते, तब उस क्षुद्र काक में इतनी शक्ति कहाँ! हंस ने वेग से दूर पहुँचकर, मुड़कर, उस कौए की ओर देखा। वह विश्रान्त हो जाने के कारण प्राण-

पातैरेभिः खलु खगाः पतितुं खे निराश्रये ।
एवमुक्ते तु काकेन प्रहस्यैको विहङ्गमः ॥ ३२ ॥
उवाच काकं राधेय वचनं तन्निबोध मे ।
हंस उवाच—शतमेकं च पातानां त्वं काक पतिता ध्रुवम् ॥ ३३ ॥
एकमेव तु यं पातं विदुः सर्वे विहङ्गमाः ।
तमहं पतिता काक नान्यं जानामि कञ्चन ॥ ३४ ॥
पत त्वमपि ताम्राक्ष येन पातेन मन्यसे ।
अथ काकाः प्रजहसुर्ये तत्रासन्समागताः ॥ ३५ ॥
कथमेकेन पातेन हंसः पातशतं जयेत् ।
एकेनैव शतस्यैष पातेनाभिपतिष्यति ॥ ३६ ॥
हंसस्य पतितं काको बलवानाशुविक्रमः ।
प्रपेततुः स्पर्धया च ततस्तौ हंसवायसौ ॥ ३७ ॥
एकपाती च चक्राङ्गः काकः पातशतेन च ।
पतिता वाथ चक्राङ्गः पतिता वाथ वायसः ॥ ३८ ॥
विसिस्मापयिषुः पातैराचक्षाणोऽऽत्मनः क्रियाः ।
अथ काकस्य चित्राणि पतितानि मुहुर्मुहुः ॥ ३९ ॥
दृष्ट्वा प्रमुदिताः काका विनेदुरधिकैः स्वरैः ।
हंसांश्चावहसन्ति स्म प्रावदन्नप्रियाणि च ॥ ४० ॥
उत्पत्योत्पत्य च मुहुर्मुहूर्तमिति चेति च ।
वृक्षाग्रेभ्यः स्थलेभ्यश्च निपतन्त्युत्पतन्ति च ॥ ४१ ॥

उड़ूँ ? निराधार आकाशमार्ग में जिन गतियों से पक्षी उड़ते हैं उनमें से किस गति से तुम मेरे साथ उड़ोगे— आपस में निश्चय करके शीघ्र कहो॥३०।३२॥कौए की धृष्टता पर हँसकर एक हंस ने जो कुछ कहा वह सुनो । हे कर्ण ! उस हंस ने कहा—हे काक ! तुम तो बड़े चतुर हो, सौ गतियाँ जानते हो और उन्हीं गतियों से उड़ोगे। परन्तु मैं तो वही एक गति जानता हूँ जिसे सब पक्षी जानते हैं और उसी गति से उड़ूँगा। यह सुनकर गर्वित कौए ने कहा—अच्छी बात है, तुम जो एक गति जानते हो उसी से उड़ो ॥३२।३५॥हे सूतपुत्र ! इसी मध्य में वहाँ और भी कुछ पक्षी आकर एकत्र हो गये थे। वे सब कौए का उपहास करते हुए कहने लगे—यह हंस केवल एक गति जानता है और तुम सौ गतियाँ जानते हो ! फिर यह तुमको कैसे जीत सकेगा, तुम्हीं इसको हरा दोगे । इसके पश्चात् वह स्फूर्तिशाली और बली कौआ तथा हंस दोनों पक्षी परस्पर लाग डाँट के साथ आकाश-मार्ग में उड़ने लगे॥३५।३९॥समुद्र के ऊपर आकाश में काक तो शीघ्रता से अपनी सैकड़ों गतियाँ दिखाता हुआ उड़ने लगा, किन्तु हंस अपनी उसी एक धीमी गति से उड़ रहा था। कौए की विचित्र गतियों को देखकर अन्य कौए बहुत प्रसन्न हुए । वे काँव-काँव करके हर्ष प्रकट करने लगे। हंस और कौए अपनी-अपनी जय मनाते हुए अप्रिय शब्द करते और एक

कुर्वाणा विविधान्रावानाशंसन्तो जयं यथा ।
हंसस्तु मृदुनैकेन विक्रान्तुमुपचक्रमे ॥ ४२ ॥
प्रत्यहीयत काकाच्च मुहूर्तमिव मारिष ।
अवमन्य च हंसांस्तानिदं वचनमब्रुवन् ॥ ४३ ॥
योऽसावुत्पतितो हंसः सोऽसावेवं प्रहीयते ।
अथ हंसः स तच्छ्रुत्वा प्रापयत्पश्चिमां दिशम् ॥ ४४ ॥
उपर्युपरि वेगेन सागरं मकरालयम् ।
ततो भीः प्राविशत्काकं तदा तत्र विचेतसम् ॥ ४५ ॥
द्वीपद्रुमानमपश्यन्तं निपातार्थे श्रमान्वितम् ।
निपतेयं क्व नु श्रान्त इति तस्मिञ्जलार्णवे ॥ ४६ ॥
अविपह्यः समुद्रो हि बहुसत्त्वगणालयः ।
महासत्त्वशतोद्भासी नभसोऽपिविशिष्यते ॥ ४७ ॥
गाम्भीर्याद्धि समुद्रस्य न विशेषं हि सूतज ।
दिगम्बराम्भसः कर्ण समुद्रस्था विदुर्जनाः ॥ ४८ ॥
विदूरपातात्तोयस्य किं पुनः कर्ण वायसः ।
अथ हंसोऽप्यतिक्रम्य मुहूर्तमिति चेति च ॥ ४९ ॥
अवेक्षमाणस्तं काकं नाशकद्व्यपसर्पितुम् ।
अतिक्रम्य च चक्राङ्गः काकं तं समुदैक्षत ॥ ५० ॥
यावद्गत्वा पतत्येष काको मामिति चिन्तयन् ।
ततः काको भृशं श्रान्तो हंसमभ्यागमत्तदा ॥ ५१ ॥

दूसरे को हँसते थे। सब पक्षी वृक्षों के ऊपर से और स्थल से उड़कर देखने और शाखाओं पर बैठ जाते थे॥३९।४२॥थोड़ी देर के निमित्त कौए की अपेक्षा हंस की गति धीमी पड़ गई। इसलिये हंसों को हँसते हुए कौए कहने लगे—देखो, जो प्रधान हंस कौए के साथ उड़ा था वह पिछड़ा जा रहा है। कौओं के मुख से अपनी निन्दा सुनकर वह हँस, समुद्र के ऊपर होकर, पश्चिम दिशा की ओर वेग से आगे बढ़ा। हे कर्ण! इधर वह काक पहले ही तेजी दिखाने के कारण विश्रान्त हो गया था। अनेक जल-जन्तुओं से पूर्ण भयानक सागर के ऊपर पहुँचकर वह कौआ अचेत सा हो गया और भय के मारे व्याकुल हो उठा॥४३।

४६॥थका हुआ कौआ विश्राम के निमित्त सागर के भीतर वृक्षयुक्त द्वीपों को खोजने लगा। वह सोचने लगा कि विश्रान्त हो जाने के कारण मैं इस सागर में न जाने कहाँ गिर पड़ूँगा और डूब मरूँगा। हे कर्ण! महासागर तो बड़े-बड़े जलजन्तुओं का निवास-स्थान और भयानक है। वह आकाश के ही समान अपार है। वह इतना गहरा और विस्तृत है कि बुद्धिमान् और बली मनुष्य भी यों सागर के पार नहीं जा सकते और उसका अगाध (अथाह) या तट नहीं प्राप्त कर सकते, तब उस क्षुद्र काक में इतनी शक्ति कहाँ! हंस ने वेग से दूर पहुँचकर, मुड़कर, उस कौए की ओर देखा। वह विश्रान्त हो जाने के कारण प्राण-

तं तथा हीयमानं तु हंसो दृष्ट्वाब्रवीदिदम् ।
उज्जिहीर्षुर्निमज्जन्तं स्मरन्सत्पुरुषव्रतम् ॥ ५२ ॥

हंस उवाच—बहूनि पतितानि त्वमाचक्षाणो मुहुर्मुहुः ।
पातस्य व्याहरंश्चेदं न नो गुह्यं प्रभाषसे ॥ ५३ ॥
किं नाम पतितं काक यत्त्वं पतसि साम्प्रतम् ।
जलं स्पृशसि पक्षाभ्यां तुण्डेन च पुनः पुनः ॥ ५४ ॥
प्रब्रूहि कतमे तत्र पाते पतसि वायस ।
एह्येहि काक शीघ्रं त्वमेष त्वां प्रतिपालये ॥ ५५ ॥

शल्य उवाच—स पक्षाभ्यां स्पृशन्नार्तस्तुण्डेन च जलं तदा ।
दृष्टो हंसेन दुष्टात्मन्निदं हंसं ततोऽब्रवीत् ॥ ५६ ॥
अपश्यन्नम्भसः पारं निपतंश्च श्रमान्वितः ।
पातवेगप्रमथितो हंसं काकोऽब्रवीदिदम् ॥ ५७ ॥
वयं काकाः कुतो नाम चरामः काकवाशिकाः ।
हंस प्राणैः प्रपद्ये त्वामुदकान्तं नयस्व माम् ॥ ५८ ॥
स पक्षाभ्यां स्पृशन्नार्तस्तुण्डेन च महार्णवे ।
काको दृढपरिश्रान्तः सहसा निपपात ह ॥ ५९ ॥
सागराम्भसि तं दृष्ट्वा पतितं दीनचेतसम् ।
म्रियमाणमिदं काकं हंसो वाक्यमुवाच ह ॥ ६० ॥
शतमेकं च पातानां पतास्यहमनुस्मर ।
श्लाघमानस्त्वमात्मानं काक भाषितवानसि ॥ ६१ ॥

शून्य हो रहा था॥४६।४९॥जान पड़ता था कि अब गिरा तब गिरा। आगे बढ़ने की शक्ति रहने पर भी हँस ठहर गया और कौए के आगमन की प्रतीक्षा करने लगा॥हँस ने देखा कि कौए की चाल बिलकुल धीमी पड़ गई है,वह किसी प्रकार उड़ नहीं सकता और बेदम होकर गिरा पड़ता है। तब सज्जनों के आचरण को स्मरण करके, डूब रहे कौए को उबारने के निमित्त हँस ने कहा—हे काक ! तुम बारम्बार अपनी बहुत सी गतियों का वर्णन करके मेरी निन्दा करते हुए उड़े थे। तुम कह रहे थे कि किसी प्रकार तुम विश्रान्त नहीं हो सकते। किन्तु इस समय तुम्हारे पङ्ख और चोंच बार-बार जल में डूब रही है। बताओ तो सही, यह कौन सी गति है ? हे काक ! आओ, शीघ्र आओ, मैं तुम्हारे आने का मार्ग देख रहा हूँ॥४९।५५॥शल्य कहते हैं—हे कर्ण ! हँस के व्यंग्य वचन सुनकर वह उड़ने से विश्रान्त हुआ, जल में डूब रहा, कौआ हँस से अपने प्राण बचाने के निमित्त शरणागत होकर कहने लगा—हे हँस ! हम कौए तो काँव-काँव किया करते हैं, हम भला विचित्र गतियों को क्या जानें ! मुझे बचा लो, यह कहकर कौआ जल में डूबने लगा ॥५६।५९॥समुद्र में डूबते हुए कौए को देखकर हँस बोला—तुम तो सैंकड़ों गतियाँ जानने की डींग मारते

'स त्वमेकशतं पातं पतन्नभ्यधिको मया ।
कथमेवं परिश्रान्तः पतितोऽसि महार्णवे ॥ ६२ ॥
प्रत्युवाच ततः काकः सीदमान इदं वचः ।
उपरिष्टं तदा हंसमभिवीक्ष्य प्रसादयन् ॥ ६३ ॥
काक उवाच—उच्छिष्टदर्पितो हंस मन्येऽऽत्मानं सुपर्णवत् ।
अवमन्य बहूंश्चाहं काकानन्यांश्च पक्षिणः ॥ ६४ ॥
प्राणैर्हंस प्रपद्ये त्वां द्वीपान्तं प्रापयस्व माम् ।
यद्यहं स्वस्तिमान्हंस स्वं देशं प्राप्नुयां विभो ॥ ६५ ॥
न कञ्चिदवमन्येऽहमापदो मां समुद्धर ।
तमेवंवादिनं दीनं विलपन्तमचेतनम् ॥ ६६ ॥
काककाकेति वाशन्तं निमज्जन्तं महार्णवे ।
कृपयादाय हंसस्तं जलक्लिन्नं सुदुर्दशम् ॥ ६७ ॥
पद्भ्यामुत्क्षिप्य वेगेन पृष्ठमारोपयच्छनैः ।
आरोप्य पृष्ठं हंसस्तं काकं तूर्णं विचेतनम् ॥ ६८ ॥
आजगाम पुनर्द्वीपं स्पर्धया पेततुर्यतः ।
संस्थाप्य तं चापि पुनः समाश्वास्य च खेचरम् ॥ ६९ ॥
गतो यथेप्सितं देशं हंसो मन इवाशुगः ।
एवमुच्छिष्टपुष्टः स काको हंसपराजितः ॥ ७० ॥
बलं वीर्यं महत्कर्ण त्यक्त्वा क्षान्तिमुपागतः ।
उच्छिष्टभोजनः काको यथा वैश्यकुले पुरा ॥ ७१ ॥

---

थे,उसको स्मरण करो।इतनी गतियों के ज्ञाता होकर तुम समुद्र में कैसे गिर गये?यह आश्चर्य की बात है ॥६०।६२॥इस पर कौए ने दुःखित होकर उड़ते हुए हँस से कहा—हे हँस!मैं जूठन खाकर पुष्ट हुआ था और [कुजाति होने के कारण]दर्प के वश होकर[बालकों के बहकाने में]अपने को गरुड़ के समान बली समझने लगा था । मैं अहङ्कार के मारे सब पक्षियों को अपने से हीन समझता था, उसी का यह फल आज मिल गया । अब मैं तुम्हारी शरण में हूँ । [थक जाने के कारण न तो मैं उड़ सकता हूँ और न अपने प्राण बचा सकता हूँ ।]कृपा कर इस आपत्ति में मुझे उबारो। यदि मैं जीवित रहकर अपने घर पहुँच सकूँगा तो, सत्य कहता हूँ कि, फिर कभी किसी साधारण पक्षी का भी अपमान न करूँगा॥६३।६६॥इस प्रकार अचेत होकर कौआ जब करुण और दीन स्वर से विलाप करने लगा और काँ-काँ शब्द करके विवशता के साथ समुद्र में डूबने लगा तब दुरात्मा पर हंस को दया आ गई । जल से भीगे, अचेत, अर्धमृत,काँप रहे कौए को हंस ने कृपापूर्वक पाँवों से उठाकर अपनी पीठ पर बिठा लिया । कौए को लादे हुए हंस वहीं पर लौट आया जहाँ से दोनों पक्षी, सङ्केत लगा करके, उड़े थे ।(हंस को अपनी विजय के कारण तनिक भी गर्व नहीं हुआ।) वह उस कौए को उसके स्थान पर छोड़कर कहने लगा—हे काक ! अब कभी इस प्रकार का साहस न करना।

एवं त्वमुच्छिष्टभृतो धार्त्तराष्ट्रैर्न संशयः ।
सदृशाञ्छ्रेयसश्चापि सर्वान्कर्णातिमन्यसे ॥ ७२ ॥
द्रोणद्रौणिकृपैर्गुप्तो भीष्मेणान्यैश्च कौरवैः ।
विराटनगरे पार्थमेकं किं नावधीस्तदा ॥ ७३ ॥
यत्र व्यस्ताः समस्ताश्च निर्जिताः स्थ किरीटिना ।
शृगाला इव सिंहेन क ते वीर्यमभूत्तदा ॥ ७४ ॥
भ्रातरं निहतं दृष्ट्वा समरे सव्यसाचिना ।
पश्यतां कुरुवीराणां प्रथमं त्वं पलायितः ॥ ७५ ॥
तथा द्वैतवने कर्ण गन्धर्वैः समभिद्रुतः ।
कुरून्समग्रानुत्सृज्य प्रथमं त्वं पलायितः ॥ ७६ ॥
हत्वा जित्वा च गन्धर्वांश्चित्रसेनमुखान्रणे ।
कर्ण दुर्योधनं पार्थः सभार्यं सममोक्षयत् ॥ ७७ ॥
पुनः प्रभावः पार्थस्य पौराणः केशवस्य च ।
कथितः कर्ण रामेण सभायां राजसंसदि ॥ ७८ ॥
सततं च त्वमश्रौषीर्वचनं द्रोणभीष्मयोः ।
अवध्यौ वदतः कृष्णौ सन्निधौ च महीक्षिताम् ॥ ७९ ॥
कियत्तत्प्रवक्ष्यामि येन येन धनञ्जयः ।
त्वत्तोऽतिरिक्तः सर्वेभ्यो भूतेभ्यो ब्राह्मणो यथा ॥ ८० ॥

---

यों उपदेश देकर शीघ्रगामी हंस यथेष्ट स्थान को चले गये॥६६।७०॥हे सूतपुत्र ! जूठन खाकर पले हुए अभिमानी कौए ने इस प्रकार हंस से हार जाने पर बल और वीर्य का घमण्ड छोड़ दिया और शान्त भाव धारण कर लिया। वैश्य-बालकों के मध्य जूठन खाकर पले हुए उस मूर्ख कौए के समान तुम भी दुर्योधन आदि धृतराष्ट्र के पुत्रों के टुकड़े खाकर पले हो। भीष्म आदि कौरवों और द्रोणाचार्य, अश्वत्थामा, कृपाचार्य आदि महारथियों के बल से तुम अब तक सुरक्षित रहे । अपने समान और अपने से श्रेष्ठ बली पराक्रमी योद्धाओं का अपमान करने की तुम्हारी आदत है, किन्तु यह तुम्हारी मूर्खता है । यदि तुम ऐसे ही बली थे तो विराट नगर में जब अर्जुन अकेले ही थे तब तुमने क्यों नहीं जीत लिया॥७०।७३॥ उस समय तो अर्जुन ने, सिंह जैसे गीदड़ों को मार भगाते वैसे ही, तुम सबमें से एक एक को और एक साथ सबको हरा दिया था। उस समय तुम्हारी यह सब वीरता और पराक्रम कहाँ चला गया था ? समर में जब अर्जुन ने तुम्हारे भाई को तुम्हारे सम्मुख ही मार डाला तब कौरवों के सम्मुख ही सबसे पहले तुम भाग खड़े हुए थे। द्वैतवन में गन्धर्वों ने जब आक्रमण किया था तब स्त्रियों सहित कौरवों को छोड़कर तुम्हीं पहले भागे थे । उस समय अर्जुन ने ही रण में चित्र- सेन आदि गन्धर्वों को मारकर, हराकर, भाइयों सहित दुर्योधन को बन्धन से छुड़ाया था॥७४।७७॥उसके पश्चात् कौरवों की भरी सभा में परशुराम और व्यासदेव ने अर्जुन और श्रीकृष्ण के प्रभाव का वर्णन किया था,सो भी तुम सुन चुके हो। भीष्म और द्रोण तुम्हारे और सब राजाओं के सम्मुख बारम्बार कहते रहे हैं कि श्रीकृष्ण और अर्जुन को कोई भी नहीं मार सकता। हे कर्ण !

इदानीमेव द्रष्टासि प्रधाने स्यन्दने स्थितौ ।
पुत्रं च वसुदेवस्य कुन्तीपुत्रं च पाण्डवम् ॥ ८१ ॥
यथाश्रयत चक्राङ्गं वायसो बुद्धिमास्थितः ।
तथाश्रयस्व वार्ष्णेयं पाण्डवं च धनञ्जयम् ॥ ८२ ॥
यदा त्वं युधि विक्रान्तौ वासुदेवधनञ्जयौ ।
द्रष्टास्येकरथे कर्ण तदा नैवं वदिष्यसि ॥ ८३ ॥
यदा शरशतैः पार्थो दर्पं तव वधिष्यति ।
तदा त्वमन्तरं द्रष्टा आत्मनश्चार्जुनस्य च ॥ ८४ ॥
देवासुरमनुष्येषु प्रख्यातौ यौ नरोत्तमौ ।
तौ मावमंस्था मौर्ख्यात्त्वं खद्योत इव रोचनौ ॥ ८५ ॥
सूर्याचन्द्रमसौ यद्वत्तद्वदर्जुनकेशवौ ।
प्राकाश्येनाभिविख्यातौ त्वं तु खद्योतवन्नृषु ॥ ८६ ॥
एवंविद्वन्मावमंस्थाः सूतपुत्राच्युतार्जुनौ ।
नृसिंहौ तौ महात्मानौ जोषमास्स्व विकत्थने ॥ ८७ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णशल्यसंवादे हंसकाकीयोपाख्याने एकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥

मैं किन-किन बातों में अर्जुन को तुमसे श्रेष्ठ बताऊँ? ब्राह्मण जैसे सभी बातों में अन्य वर्णों से श्रेष्ठ होते हैं वैसे ही अर्जुन भी सभी बातों में तुमसे श्रेष्ठ हैं। तुम अभी श्रेष्ठ रथ पर स्थित पुरुषसिंह श्रीकृष्ण और अर्जुन को देखोगे॥७८।८१॥मैं मित्र भाव से तुमको समझाता हूँ कि जैसे हंस की शरण में जाकर कौए ने अपने प्राण बचाये थे वैसे ही तुम भी अर्जुन और श्रीकृष्ण के शरणागत होकर अपनी रक्षा करो। हे कर्ण! जब तुम एक ही रथ पर स्थित पराक्रमी श्रीकृष्ण और अर्जुन को देखोगे तब ऐसी घमण्ड की बातें मुख से न निकालोगे। जब अर्जुन अपने सैकड़ों तीक्ष्ण बाणों से तुम्हारे इस दर्प को चूर्ण करेंगे तब तुम्हें मालूम होगा कि तुममें और अर्जुन में कितना अन्तर है॥८२।८४॥हे कर्ण! मैं फिर कहता हूँ कि तुम मूर्खतावश उन पुरुषसिंह अर्जुन और श्रीकृष्ण को तुच्छ मत समझो जो अपने बल और पराक्रम के कारण देवताओं, असुरों और मनुष्यों में श्रेष्ठ हैं। वे चन्द्र और सूर्य के समान हैं, और तुम जुगनू के समान हो। यह मैं ही नहीं कहता, किन्तु पृथ्वी भर पर वे चन्द्र-सूर्य समझे जाते हैं और तुम जुगनू। हे सूतपुत्र! यह जानकर तुम श्रीकृष्ण और अर्जुन का अपमान न करो, चुप रहो। तुम अपनी अधिक प्रशंसा व्यर्थ कर रहे हो॥८५।८७॥

कर्णपर्व का इकतालीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४१ ॥

अथ द्विचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४२ ॥

सञ्जय उवाच—मद्राधिपस्याधिरथिर्महात्मा वचो निशम्याप्रियमप्रतीतः ।
उवाच शल्यं विदितं ममैतद्यथाविधावर्जुनवासुदेवौ ॥ १ ॥

बयालीसवाँ अध्याय ॥ ४२ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज! शल्य के ऐसे अप्रिय वचन सुनकर वीर कर्ण क्रोध से प्रज्वलित हो उठे। उन्होंने कहा—हे शल्य! कृष्ण और अर्जुन जैसे और जितने हैं सो मैं अच्छी प्रकार जानता हूँ।

शौरे रथं वाहयतोऽर्जुनस्य बलं महास्त्राणि च पाण्डवस्य ।
अहं विजानामि यथावदद्य परोक्षभूतं तव तत्तु शल्य ॥ २ ॥
तौ चाप्यहं शस्त्रभृतां वरिष्ठौ व्यपेतभीर्योधयिष्यामि कृष्णौ ।
सन्तापयत्यभ्यधिकं नु रामाच्छापोऽद्य मां ब्राह्मणसत्तमाच्च ॥ ३ ॥
अवसं वै ब्राह्मणच्छद्मनाहं रामे पुरा दिव्यमस्त्रं चिकीर्षुः ।
तत्रापि मे देवराजेन विघ्नो हितार्थिना फाल्गुनस्यैव शल्य ॥ ४ ॥
कृतो विभेदेन ममोरुमेत्य प्रविश्य कीटस्य तनुं विरूपाम् ।
ममोरुमेत्य प्रबिभेद कीटः सुप्ते गुरौ तत्र शिरो निधाय ॥ ५ ॥
ऊरुप्रभेदाच्च महान्बभूव शरीरतो मे घनशोणितौघः ।
गुरोर्भयाच्चापि न चेलिवानहं ततो विबुद्धो ददृशे स विप्रः ॥ ६ ॥
स धैर्ययुक्तं प्रसमीक्ष्य मां वै न त्वं विप्रः कोऽसि सत्यं वदेति ।
तस्मै तदात्मानमहं यथावदाख्यातवान्सूतवदेत्य शल्य ॥ ७ ॥
स मां निशम्याथ महातपस्वी संशप्तवान्रोषपरीतचेताः ।
सूतोपधावाप्तमिदं तवास्त्रं न कर्मकाले प्रतिभास्यति त्वाम् ॥ ८ ॥
अन्यत्र तस्मात्तव मृत्युकालादब्राह्मणे ब्रह्म नहि ध्रुवं स्यात् ।
तदद्य पर्याप्तमतीव चास्त्रमस्मिन्संग्रामे तुमुलेऽतीव भीमे ॥ ९ ॥
योऽयं शल्य भरतेषूपपन्नः प्रकर्षणः सर्वहरोऽतिभीमः ।
सोऽभिमन्ये क्षत्रियाणां प्रवीरान्प्रतापिता बलवान्वै विमर्दः ॥ १० ॥

अर्जुन के रथ को हाँकनेवाले कृष्ण के बल-विक्रम और सारथी के कार्य में उनकी निपुणता को तथा अर्जुन के बल और दिव्य अस्त्रों को मैं बहुत अच्छी प्रकार जानता हूँ। इस सम्बन्ध में मुझे जितना ज्ञान है उतना तुमको नहीं। मैं उन श्रेष्ठ योद्धा कृष्ण और अर्जुन से निर्भय होकर युद्ध करूँगा; किन्तु गुरु महात्मा परशुराम और अन्य एक श्रेष्ठ ब्राह्मण ने मुझे जो शाप दे रक्खे हैं उनको स्मरण कर इस समय मैं बहुत ही व्यथित हो रहा हूँ॥१।३॥पहले मैं दिव्य अस्त्र सीखने के निमित्त ब्राह्मण ब्रह्मचारी के वेष से, गुरु परशुराम के समीप रहकर अस्त्र-शिक्षा प्राप्त करने लगा था। हे शल्य! (एक दिन महात्मा परशुराम जी मेरी जाँघ पर सिर रखकर सो गये।) इन्द्र ने अर्जुन का हित करने के निमित्त मेरी शिक्षा में विघ्न डालने के अभिप्राय से, एक उग्र कीड़े का रूप रखकर मेरी जाँघ में काट खाया। फल यह हुआ कि मेरी जाँघ से रक्त बह चला। गुरु की निद्रा में बाधा पड़ेगी तो वे कोप करके शाप दे देंगे, इस भय के मारे मैं चुपचाप वैसा ही बैठा रहा, तनिक भी नहीं हिला-डुला। क्षण भर में गुरु की आँख खुली। उन्होंने मेरी जाँघ से रक्त निकलते देखा ॥४।६॥ऐसी व्यथा में भी मुझे धैर्य के साथ बैठा हुआ देखकर गुरु को, मेरे ब्राह्मण होने में, सन्देह हुआ। उन्होंने मुझसे कहा—तू ब्राह्मण तो है नहीं। सत्य बता, कौन है? हे मद्रराज! तब मैंने सत्य सत्य कह दिया कि मैं सूत के यहाँ पला हूँ और सूत ही हूँ। यह सुनकर महात्मा परशुराम ने कुपित होकर मुझे शाप दे दिया। उन्होंने कहा—हे सूत! तूने ब्राह्मण बनकर मुझे धोखा देकर, मुझसे जो ब्रह्मास्त्र प्राप्त किया है उसको, कार्य पड़ने पर, मृत्यु के समय तू भूल जायगा हे मूढ़! ब्राह्मण और क्षत्रिय के अतिरिक्त इस ब्रह्मास्त्र

शल्योग्रधन्वानमहं वरिष्ठं तरस्विनं भीममसह्यवीर्यम् ।
सत्यप्रतिज्ञं युधि पाण्डवेयं धनञ्जयं मृत्युमुखं नयिष्ये ॥ ११ ॥
अस्त्रं ततोऽन्यत्प्रतिपन्नमद्य येन क्षेप्स्ये समरे शत्रुपूगान् ।
प्रतापिनं बलवन्तं कृतास्त्रं तमुग्रधन्वानममितौजसं च ॥ १२ ॥
क्रूरं शूरं रौद्रममित्रसाहं धनञ्जयं संयुगेऽहं हनिष्ये ।
अपाम्पतिर्वेगवानप्रमेयो निमज्जयिष्यन्बहुलाः प्रजाश्च ॥ १३ ॥
महावेगं संकुरुते समुद्रो वेला चैनं धारयत्यप्रमेयम् ।
प्रमुञ्चन्तं बाणसङ्घानमेयान्मर्मच्छिदो वीरहणः सुपत्रान् ॥ १४ ॥
कुन्तीपुत्रं यत्र योत्स्यामि युद्धे ज्याकर्षतामुत्तममद्य लोके ।
एवं बलेनातिबलं महास्त्रं समुद्रकल्पं सुदुरापमुग्रम् ॥ १५ ॥
शरौघिणं पार्थिवान्मज्जयन्तं वेलेव पार्थमिषुभिः संसहिष्ये ।
अद्याहवे यस्य न तुल्यमन्यं मन्ये मनुष्यं धनुराददानम् ॥ १६ ॥
सुरासुरान्युधि वै यो जयेत तेनाद्य मे पश्य युद्धं सुघोरम् ।
अतीव मानी पाण्डवो युद्धकामो ह्यमानुषैरेष्यति मे महास्त्रैः ॥ १७ ॥
तस्यास्त्रमस्त्रैः प्रतिहत्य सङ्ख्ये बाणोत्तमैः पातयिष्यामि पार्थम् ।
सहस्ररश्मिप्रतिमं ज्वलन्तं दिशश्च सर्वाः प्रतपन्तमुग्रम् ॥ १८ ॥
तमोनुदं मेघ इवातिमात्रं धनञ्जयं छादयिष्यामि बाणैः ।
वैश्वानरं धूमशिखं ज्वलन्तं तेजस्विनं लोकमिमं दहन्तम् ॥ १९ ॥

---

का अधिकारी दूसरा नहीं हो सकता॥७।९॥ हे शल्य ! इस घोर युद्ध के समय उस अस्त्र को मैं भूल गया हूँ और भरतवंशियों का यह भयङ्कर युद्ध हो रहा है जिसमें बड़े बड़े वीर मारे जायँगे। श्रेष्ठ धनुर्धारी, स्फूर्तिशाली, भयङ्कर, असह्य पराक्रमी, सत्यप्रतिज्ञ अर्जुन को मैं युद्ध में जीवित न छोड़ूँगा। हे शल्य ! माना कि परशुराम का दिया हुआ वह अस्त्र कार्य न देगा तो भी कोई चिन्ता नहीं। मेरे समीप एक और बड़ा उग्र अस्त्र (सर्पमुख बाण) है। उसी अस्त्र से मैं युद्धभूमि में असंख्य शत्रुओं का नाश करूँगा। प्रतापी, बलवान्, अस्त्रविद्या में निपुण, उग्र धनुर्धर, अमित वेगशाली, क्रूर, शूर, रौद्ररूप, शत्रुनाशन वीरवर अर्जुन को मैं उसी अस्त्र से युद्ध में मारूँगा॥१०।१३॥महाजलराशि,वेगशाली,अप्रमेय, अपार और मानों सब पृथ्वीवासियों को डुबा देने के निमित्त घोर शब्द से गरज रहे सागर के समान आगे बढ़ रहे अर्जुन को मैं तट-भूमि के समान आज रोकूँगा। मनुष्यों में श्रेष्ठ और वीरों के प्राण हरनेवाले मर्मभेदी असंख्य तीक्ष्ण बाण बरसा रहे श्रेष्ठ योद्धा अर्जुन से आज मैं घोर युद्ध करूँगा। महाबली, श्रेष्ठ अस्त्रों के ज्ञाता, समुद्र के समान दुर्द्धर्ष, उग्र और बाणवर्षा के जल में वीर राजाओं को डुबा रहे अर्जुन को आज मैं तटभूमि के समान अपने बाणों से निरुद्ध कर दूँगा ॥१३।१६॥इसमें सन्देह नहीं कि अर्जुन दिव्य अस्त्रों के ज्ञाता तथा शत्रुसेना का संहार करनेवाले हैं और सब देवता तथा दैत्य भी यदि मिलकर आवें तो वे भी अर्जुन को पराजित नहीं कर सकते।देखना,उन्हीं अर्जुन से मैं आज घोर युद्ध करूँगा। निर्भय, मानी अर्जुन आज युद्ध की इच्छा से मेरे सम्मुख आवेंगे और मेरे ऊपर दिव्य अस्त्रों की वर्षा करेंगे। उनके अस्त्र-शस्त्रों को मैं अपने अस्त्रों से नष्ट करके, श्रेष्ठ बाणों से उन्हें

पर्जन्यभूतः शरवर्षैर्यथाग्निं तथा पार्थं शमयिष्यामि युद्धे ।
आशीविषं दुर्धरमप्रमेयं सुतीक्ष्णदंष्ट्रं ज्वलनप्रभावम् ॥ २० ॥
क्रोधप्रदीप्तं त्वहितं महान्तं कुन्तीपुत्रं शमयिष्यामि भल्लैः ।
प्रमाथिनं बलवन्तं प्रहारिणं प्रभञ्जनं मातरिश्वानमुग्रम् ॥ २१ ॥
युद्धे सहिष्ये हिमवानिवाचलो धनञ्जयं क्रुद्धममृष्यमाणम् ।
विशारदं रथमार्गेषु शक्तं धुर्यं नित्यं समरेषु प्रवीरम् ॥ २२ ॥
लोके वरं सर्वधनुर्धराणां धनञ्जयं संयुगे संसहिष्ये ।
अद्याहवे यस्य न तुल्यमन्यं मन्ये मनुष्यं धनुराददानम् ॥ २३ ॥
सर्वामिमां यः पृथिवीं विजिग्ये तेन प्रयोद्धास्मि समेत्य संख्ये ।
यः सर्वभूतानि सदैवकानि प्रस्थेऽजयत्खाण्डवे सव्यसाची ॥ २४ ॥
को जीवितं रक्षमाणो हि तेन युयुत्सेद्वै मानुषो मामृतेऽन्यः ।
मानी कृतास्त्रः कृतहस्तयोगो दिव्यास्त्रविच्छ्वेतहयः प्रमाथी ॥ २५ ॥
तस्याहमद्यातिरथस्य कायाच्छिरो हरिष्यामि शितैः पृषत्कैः ।
योत्स्याम्येनं शल्य धनञ्जयं वै मृत्युं पुरस्कृत्य रणे जयं वा ॥ २६ ॥
अन्यो हि न ह्येकरथेन मर्त्यो युध्येत यः पाण्डवमिन्द्रकल्पम् ।
तस्याहवे पौरुषं पाण्डवस्य ब्रूयां हृष्टः समितौ क्षत्रियाणाम् ॥ २७ ॥

मारकर, रथ से नीचे गिरा दूँगा। आज युद्ध में अर्जुन सूर्य के समान प्रचण्ड होकर सब ओर शत्रुसेना का संहार करेंगे और मैं मेघ के समान बाण बरसाकर उन्हें आच्छादित कर दूँगा। धुएँ की ध्वजावाले प्रज्वलित अग्नि के समान राजाओं को अपने पराक्रम की ज्वाला में भस्म कर रहे तेजस्वी अर्जुन को आज मैं, मेघ के समान बाणवर्षा के जल से शान्त कर दूँगा॥१७।२०॥ जिसकी दृष्टि में विष होता है और जो देखकर ही भस्म कर देता है उस तीक्ष्ण दाँतवाले अग्नितुल्य घोर विषैले सर्प के समान कौरवसेना को भस्म कर रहे महानाग अर्जुन को मैं आज अपने भयानक भल्ल बाणों से मार डालूँगा। प्रबल वेग से चल रही उग्र आँधी की तरह वीरों का नाश करते हुए आगे बढ़ रहे असहनशील क्रुद्ध अर्जुन को आज मैं हिमालय के समान अटल होकर रोकूँगा। युद्ध में निपुण, विचित्र गतियों से रथ चलाकर युद्ध कर रहे, श्रेष्ठ वीर, पृथ्वी भर के धनुर्धरों में अद्वितीय अर्जुन को आज मैं युद्ध में मारूँगा। जिन महावीर ने धनुष हाथ में लेकर अपने बाहुबल से सम्पूर्ण पृथ्वी को जीतकर दिग्विजय किया था, जिनके समान योद्धा और कोई नहीं है, जो पृथ्वी भर के योद्धाओं को अकेले ही नष्ट कर सकते हैं, उन्हीं वीर शिरोमणि अर्जुन से आज मैं युद्ध करूँगा। जिन वीर अर्जुन ने खाण्डव दहन के समय देवगण सहित सभी प्राणियों को परास्त किया था॥२०।२४॥ उनसे मेरे बिना और कौन मनुष्य युद्ध की इच्छा और युद्ध करके अपने प्राणों की रक्षा कर सकता है? अर्जुन मानी, अस्त्रनिपुण, निरन्तर युद्ध करके भी न विश्रान्त होने वाले, स्फूर्तिशाली, दिव्य अस्त्रों के ज्ञाता और शत्रुसेना का संहार करने वाले हैं। उन अतिरथी अर्जुन के सिर को आज मैं तीक्ष्ण बाणों से काटकर पृथ्वी पर गिरा दूँगा। हे शल्य! आज मैं अर्जुन से अवश्य युद्ध करूँगा, फल चाहे जो हो। या तो अर्जुन मुझे मारेंगे और या मैं विजय प्राप्त करूँगा। किन्तु इसमें सन्देह नहीं कि इन्द्र सदृश अर्जुन से मेरे बिना और कोई मनुष्य अकेला नहीं युद्ध कर

किं त्वं मूर्खः प्रसभं मूढचेता ममावोचः पौरुषं फाल्गुनस्य ।
अप्रियो यः पुरुषो निष्ठुरो हि क्षुद्रः क्षेप्ता क्षमिणश्चाक्षमावान्॥ २८ ॥
हन्यामहं त्वादृशानां शतानि क्षमाम्यहं क्षमया कालयोगात् ।
अवोचस्त्वं पाण्डवार्थे प्रियाणि प्रधर्षयन्मां मूढवत्पापकर्मन् ॥ २९ ॥
मयार्जवे जिह्ममतिर्हतस्त्वं मित्रद्रोही साप्तपदं हि मैत्रम् ।
कालस्त्वयं प्रत्युपयाति दारुणो दुर्योधनो युद्धमुपागमद्यत् ॥ ३० ॥
अस्यार्थसिद्धिं त्वभिकांक्षमाणस्तन्मन्यसे यत्र नैकान्त्यमस्ति ।
मित्रं मिन्देर्नन्दतेः प्रीयतेर्वा मन्त्रायतेर्मिनुतेर्मोदतेर्वा ॥ ३१ ॥
ब्रवीमि ते सर्वमिदं ममास्ति तच्चापि सर्वं मम वेत्ति राजा ।
शत्रुः शदेः शासतेर्वा श्यतेर्वा शृणातेर्वा श्वसतेः सीदतेर्वा ॥ ३२ ॥
उपसर्गाद्बहुधा सूदतेश्च प्रायेण सर्वं त्वयि तच्च मह्यम् ।
दुर्योधनार्थं तव च प्रियार्थं यशोर्थमात्मार्थमपीश्वरार्थम् ॥ ३३ ॥
तस्मादहं पाण्डववासुदेवौ योत्स्ये यत्नात्कर्म तत्पश्य मेऽद्य ।
अस्त्राणि पश्याद्य ममोत्तमानि ब्राह्माणि दिव्यान्यथ मानुषाणि॥ ३४ ॥

---

सकता। क्षत्रियों की सभा में मैं ही अर्जुन के पौरुष का वर्णन कर सकता हूँ॥२५।२७॥हे मूर्ख ! तुम क्या हँस-हँसकर मेरे आगे अर्जुन के पौरुष का वर्णन कर रहे हो ! तुम अत्यन्त अप्रिय वचन कहनेवाले,निष्ठुर, क्षुद्र, क्षमारहित और क्षमा करनेवाले पर आक्षेप करनेवाले मूढ़ हो। यद्यपि मैं तुम ऐसे सैकड़ों को मार सकता हूँ तो भी अपने कार्य और प्रतिज्ञा के अनुरोध से क्षमा करता हूँ। यह क्षमा करने का ही समय है। हे पापकर्मा शल्य ! मूढ़ के समान तुम मुझे विचलित करने के निमित्त अर्जुन की प्रशंसा और मेरा अपमान कर रहे हो। मैं तुमसे सरल भाव रखता हूँ और तुम मुझसे कुटिल व्यवहार करते हो। तुम मित्रद्रोही हो; क्योंकि सात पग एक साथ चलनेसे ही सज्जनों में मित्रता हो जाती है। यह बहुत ही दारुण समय उपस्थित है। मेरा परम मित्र राजा दुर्योधन स्वयं युद्धभूमि में उपस्थित है। मैं उन्हीं का कार्य सिद्ध करने के निमित्त उन अर्जुन से युद्ध करूँगा जिनके ऊपर जय-पराजय निर्भर है। अथवा यों कहो कि मैं तो दुर्योधन का कार्य सिद्ध करना चाहता हूँ और तुम उन अर्जुन की प्रशंसा करके मुझे भयभीत करवाना चाहते हो, जो कि तुम्हारे अत्यन्त स्नेही नहीं है, अर्थात् तुम हमारे पक्ष में रहकर भी शत्रुपक्ष के साथ सहानुभूति और स्नेह दिखा रहे हो। मित्र शब्द जिन धातुओं से बन सकता है॥२८।३१॥उन धातुओं के सब अर्थ राजा दुर्योधन के प्रति मुझमें विद्यमान हैं अर्थात् स्नेह,अभिनन्दन, प्रीति, हित की अभिलाषा,रक्षा करना, मान करना और देखकर हर्ष होना, यही मित्रता के कार्य हैं; और दुर्योधन के साथ मेरे व्यवहार में ये सब कार्य प्रकट हैं। ऐसे ही शत्रु शब्द जिन धातुओं से बन सकता है, उन धातुओं के सब अर्थ मेरे प्रति तुम में विद्यमान हैं। काटना,शासन करना,दुर्बल करना या तुच्छ समझना, हिंसा, विषाद-वैर आदि शत्रु के कार्य हैं और तुम मेरे प्रति व्यवहार में इन सब भावों को प्रकट कर रहे हो। हे शल्य ! दुर्योधन के हित के निमित्त, तुम्हारे सन्तोष के निमित्त,अपने यश, विजय और धर्म की प्राप्ति के निमित्त मैं यत्नपूर्वक कृष्ण और अर्जुन से युद्ध करूँगा। तुम आज मेरे अद्भुत कर्म और ब्रह्म, ऐन्द्र, वारुण आदि दिव्य अस्त्रों के

आसादयिष्याम्यहमुग्रवीर्यं द्विपो द्विपं मत्तमिवातिमत्तः ।
अस्त्रं ब्राह्मं मनसा युद्धजेयं क्षेप्स्ये पार्थायाप्रमेयं जयाय ।
तेनापि मे नैव मुच्येत युद्धे न चेत्पतेद्विषमे मेऽद्य चक्रम् ॥ ३५ ॥
वैवस्वताद्दण्डहस्ताद्वरुणाद्वापि पाशिनः ।
सगदाद्वा धनपतेः सवज्राद्वापि वासवात् ।
अन्यस्मादपि कस्मांचिदमित्रादाततायिनः ॥ ३६ ॥
इति शल्य विजानीहि यथा नाहं बिभेम्यतः ।
तस्मान्न मे भयं पार्थान्नापि चैव जनार्दनात् ॥ ३७ ॥
सह युद्धं हि मे ताभ्यां साम्पराये भविष्यति ।
कदाचिद्विजयस्याहमस्त्रहेतोरटन्नृप ॥ ३८ ॥
अज्ञानाद्धि क्षिपन्बाणान्घोररूपान्भयानकान् ।
होमधेन्वा वत्समस्य प्रमत्त इषुणाहनम् ॥ ३९ ॥
चरन्तं विजने शल्य ततोऽनुव्याजहार माम् ।
यस्मात्त्वया प्रमत्तेन होमधेन्वा हतः सुतः ॥ ४० ॥
श्वभ्रे ते पततां चक्रमिति मां ब्राह्मणोऽब्रवीत् ।
युध्यमानस्य संग्रामे प्राप्तस्यैकायनं भयम् ॥ ४१ ॥
तस्माद्बिभेमि बलवद्ब्राह्मणव्याहृतादहम् ।
एते हि सोमराजान ईश्वराः सुखदुःखयोः ॥ ४२ ॥

प्रभाव को देखना॥३२।३४॥जैसे हाथी से हाथी भिड़ता है वैसे ही आज मैं उग्र वीर्यवाले अर्जुन से युद्ध करूँगा और उनके ब्राह्म, दिव्य, मानुष, आदि अस्त्रों को अपने अस्त्रों से व्यर्थ करूँगा । यदि युद्ध के समय विषम भूमि में मेरे रथ का पहिया न धँस जायगा तो मैं अवश्य आज अर्जुन को जीवित न छोडूँगा। वे मन में दिव्य ब्रह्मास्त्र को जपते हुए कुपित होकर चाहे जितने बाण बरसावें पर मेरी कुछ हानि नहीं कर सकते । मैं दण्डपाणि यमराज,पाशपाणि वरुण, गदापाणि कुबेर, वज्रपाणि इन्द्र और अन्य कोई भी शस्त्र हाथ में लेकर शत्रुभाव से आक्रमण करने को आ रहे देवता से नहीं डरता। हे शल्य ! सत्य जानो, मैं अर्जुन या कृष्ण किसी वैरी से नहीं डरता । आज उन दोनों से मेरा घोर युद्ध होगा॥३५।३८॥हे मद्र राज ! मुझे केवल उस ब्राह्मण के शाप का भय है जिसने कहा था कि युद्ध में, प्राण सङ्कट के समय, पृथ्वी में तेरे रथ का पहिया धँस जायगा । ये ब्राह्मण सर्वथा सुख या दुःख देने की सामर्थ्य रखते हैं, इसी लिए ब्राह्मण के इस शाप का मुझे बड़ा भय है। बात यह हुई थी कि मैं एक समय निर्जन वन में बाण चलाने का अभ्यास कर रहा था । वहीं (योगहेति) ब्राह्मण की, अग्निहोत्र की, गाय का बछड़ा चर रहा था । मेरा घोर बाण,बिना जाने, उस बछड़े को लग गया और उससे वह मर गया । यह देख उस ब्राह्मण ने कुपित होकर शाप देते हुए कहा—तुमने यहाँ मेरी, अग्निहोत्र की,गाय का बछड़ा मार डाला है इसलिए जब तुम शत्रु से युद्ध कर रहे होगे, प्राण-सङ्कट का समय उपस्थित होगा,तब तुम्हारे रथ का पहिया गड्ढे में गिरकर फँस जायगा। (तुम जिससे युद्ध करने के निमित्त लाग-डाँट रखते हो और जिसे जीतने के

अदां तस्मै गोसहस्रं बलीवर्दांश्च षट्शतान् ।
प्रसादं न लभे शल्य ब्राह्मणान्मद्रकेश्वर ॥ ४३ ॥
ईषादन्तान्सप्तशतान्दासीदासशतानि च ।
ददतो द्विजमुख्यो मे प्रसादं न चकार सः ॥ ४४ ॥
कृष्णानां श्वेतवत्सानां सहस्राणि चतुर्दश ।
आहरं न लभे तस्मात्प्रसादं द्विजसत्तमात् ॥ ४५ ॥
ऋद्धं गृहं सर्वकामैर्यच्च मे वसु किञ्चन ।
तत्सर्वमस्मै सत्कृत्य प्रयच्छामि न चेच्छति ॥ ४६ ॥
ततोऽब्रवीन्मां याचन्तमपराधं प्रयत्नतः ।
व्याहृतं यन्मया सूत तत्तथा न तदन्यथा ॥ ४७ ॥
अनृतोक्तं प्रजां हन्यात्ततः पापमवाप्नुयाम् ।
तस्माद्धर्माभिरक्षार्थं नानृतं वक्तुमुत्सहे ॥ ४८ ॥
मा त्वं ब्रह्मगतिं हिंस्याः प्रायश्चित्तं कृतं त्वया ।
मद्वाक्यं नानृतं लोके कश्चित्कुर्यात्समाप्नुहि ॥ ४९ ॥
इत्येतत्ते मया प्रोक्तं क्षिप्तेनापि सुहृत्तया ।
जानामि त्वां विक्षिपन्तं जोषमास्स्वोत्तरं शृणु ॥ ५० ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णशल्यसंवादे द्विचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४२ ॥

---

निमित्त यह सब अभ्यास करते हो, उसी शत्रु के हाथ से तुम्हारी मृत्यु होगी ।)॥३८।४१॥ हे शल्य ! तब मैंने अनेक प्रकार से उस ब्राह्मण को प्रसन्न करने का यत्न किया। मैंने उसको एक सहस्र गायें, छः सौ बैल, एक सौ दासियाँ, बड़े-बड़े दाँतोंवाले सात सौ गजराज, सैकड़ों दास-दासी, चौदह सहस्र श्वेत बछड़ेवाली कपिला गायें आदि बहुत कुछ देना चाहा, पर वह किसी प्रकार प्रसन्न न हुआ॥४२।४५॥ मैंने हाथ जोड़कर अन्त को उससे कहा कि हे महानुभाव ! आपको मैं अपना सर्वस्व देने को तैयार हूँ, प्रसन्न होकर अपने शाप से क्षमा कर दीजिए । इस पर मुझे रोककर उस ब्राह्मण ने कहा कि हे सूत ! मैं जो कह चुका सो कह चुका, मेरी बात किसी प्रकार मिथ्या नहीं हो सकती । मेरे मिथ्या कथन का दुष्परिणाम सब प्रजा को भोगना पड़ेगा, उससे प्रजा का नाश होगा और मुझे पाप लगेगा । धर्म की रक्षा के विचार से मैं लोभ में पड़कर, अपने वचन को मिथ्या नहीं कर सकता॥४६।४८॥ तुम मुझसे मिथ्या बुलवाकर सद्गति को नष्ट करने का यत्न न करो । यह मेरा शाप तुम्हारे इस पाप का प्रायश्चित्त होगा । मेरे शाप को तीनों लोकों में कोई टाल नहीं सकता । हे शल्य ! तुमने बार-बार आक्षेप करके मुझे तुच्छ ठहराया, इसी से मैंने मित्र-भाव से यह अपने शाप का वृत्तान्त तुमसे कह दिया । मेरे कहने का तात्पर्य यह है कि मैं अर्जुन से नहीं डरता । हाँ, इस शाप के कारण मुझे भय लग रहा है । अब चुप रहकर उत्तर अपने दोषों को सुनो॥४९।५०॥

—•—

कर्णपर्व का बयालीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४२ ॥

अथ त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥

सञ्जय उवाच—ततः पुनर्महाराज मद्रराजमरिन्दमः ।
अभ्यभाषत राधेयः संनिवार्योत्तरं वचः ॥ १ ॥
यत्त्वं निदर्शनार्थं मां शल्य जल्पितवानसि ।
नाहं शक्यस्त्वया वाचा विभीषयितुमाहवे ॥ २ ॥
यदि मां देवताः सर्वा योधयेयुः सवासवाः ।
तथापि मे भयं न स्यात्किमु पार्थात्सकेशवात् ॥ ३ ॥
नाहं भीषयितुं शक्यो वाङ्मात्रेण कथञ्चन ।
अन्यं जानीहि यः शक्यस्त्वया भीषयितुं रणे ॥ ४ ॥
नीचस्य वलमेतावत्पारुष्यं यत्त्वमात्थ माम् ।
अशक्तो मद्गुणान्वक्तुं वल्गसे वहु दुर्मते ॥ ५ ॥
नहि कर्णः समुद्भूतो भयार्थमिह मद्रक ।
विक्रमार्थमहं जातो यशोर्थं च तथात्मनः ॥ ६ ॥
सखिभावेन सौहार्दान्मित्रभावेन चैव हि ।
कारणैस्त्रिभिरेतैस्त्वं शल्य जीवसि साम्प्रतम् ॥ ७ ॥
राज्ञश्च धार्तराष्ट्रस्य कार्यं सुमहदुद्यतम् ।
मयि तच्चाहितं शल्य तेन जीवसि मे क्षणम् ॥ ८ ॥
कृतश्च समयः पूर्वं क्षन्तव्यं विप्रियं तव ।

तैंतालीसवाँ अध्याय ॥ ४३ ॥

सञ्जय कहते हैं कि शत्रुदलदलन कर्ण ने शल्य को रोककर फिर उनसे कहा—हे शल्य ! मुझे डराने और धमकाने के निमित्त तुमने उपहासपूर्वक जो हँस-कौए का किस्सा पढ़कर सुनाया है, उसे मैं तुम्हारा प्रलाप ही समझता हूँ तुम इस प्रकार की बातें कहकर केवल वाणी से मुझे डरा नहीं सकते। कहता तो हूँ कि यदि इन्द्र सहित सब देवता भी युद्ध करने के निमित्त मेरे सम्मुख आवें और युद्ध करें तो भी मैं डर नहीं सकता, फिर अर्जुन और कृष्ण हैं क्या चीज़, जिनसे मैं डरूँगा ?॥१।३॥ मैं महायुद्ध में विशुद्ध क्षत्रियोचित कर्म अर्थात् युद्ध करनेवाला हूँ । तुम और किसी को इस प्रकार भले ही डरा दो, किन्तु मैं नहीं विचलित हो सकता । नीच का बल यही कटु तथा कठोर वचन कहना है, जैसे वचन तुम मुझसे कह रहे हो । हे दुर्मते ! तुम मेरे गुणों का वर्णन नहीं कर सकते, इसी से, इस प्रकार निन्दा कर रहे हो। किन्तु अच्छी प्रकार स्मरण रक्खो, कर्ण इस संसार में डरने के निमित्त नहीं उत्पन्न हुआ, यश, विजय और पराक्रम के निमित्त ही कर्ण का जन्म हुआ है॥४।६॥ हे शल्य ! सत्य समझो, तुम जो ऐसे दुर्वचन कहने पर भी मेरे हाथ से नहीं मारे गये उसके तीन कारण हैं—मेरी सहनशीलता, सौहार्द और मित्र राजा दुर्योधन के अभीष्ट-साधन का विचार। इस समय राजा दुर्योधन का बहुत बड़ा कार्य आ पड़ा है, वह मुझे करना है, और उसमें तुम्हारी सहायता की आवश्यकता है, इसी लिए अब तक तुम जीवित रहे हो। दूसरे, पहले मैं प्रतिज्ञा कर चुका हूँ कि तुम जो कुछ अप्रिय भी कहोगे तो उसे मैं क्षमा करूँगा; इस कारण भी तुम अब तक जीवित रहे हो। तीसरे, एक साथ रहने

ऋते शल्यसहस्रेण विजयेयमहं परान् ।
मित्रद्रोहस्तु पापीयानिति जीवसि साम्प्रतम् ॥ ९ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णशल्यसंवादे त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥

के कारण तुम मेरे मित्र भी हो चुके हो। तुम्हें मारना मित्रद्रोह होगा, जो कि महापातक है। इस कारण भी तुम अब तक जीवित हो। यदि तुम ऐसे सहस्र शल्य भी मेरे विरुद्ध हों, तो भी मैं अकेला ही शत्रुओं को जीतने का दावा रखता हूँ॥७।९॥

—०—

कर्ण पर्व का तेंतालीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४३ ॥

अथ चतुश्चत्वारिंशोऽध्याय. ॥ ४४ ॥

शल्य उवाच—ननु प्रलापाः कर्णैते यान्ब्रवीषि परान्प्रति ।
ऋते कर्णसहस्रेण शक्या जेतुं परे युधि ॥ १ ॥

सञ्जय उवाच—तथा ब्रुवन्तं परुषं कर्णो मद्राधिपं तदा ।
परुषं द्विगुणं भूयः प्रोवाचाप्रियदर्शनम् ॥ २ ॥

कर्ण उवाच—इदं तु मे त्वमेकाग्रः शृणु मद्रजनाधिप ।
सन्निधौ धृतराष्ट्रस्य प्रोच्यमानं मया श्रुतम् ॥ ३ ॥
देशांश्च विविधांश्चित्रान्पूर्ववृत्तांश्च पार्थिवान् ।
ब्राह्मणाः कथयन्ति स्म धृतराष्ट्रनिवेशने ॥ ४ ॥
तत्र वृद्धः पुरावृत्ताः कथाः कश्चिद् द्विजोत्तमः ।
वाहीकदेशं मद्रांश्च कुत्सयन्वाक्यमब्रवीत् ॥ ५ ॥
वहिष्कृता हिमवता गङ्गया च वहिष्कृताः ।
सरस्वत्या यमुनया कुरुक्षेत्रेण चापि ये ॥ ६ ॥
पञ्चानां सिन्धुषष्ठानां नदीनां येऽन्तराश्रिताः ।
तान्धर्मबाह्यानशुचीन्वाहीकानपि वर्जयेत् ॥ ७ ॥

चवालीसवाँ अध्याय ॥ ४४ ॥

शल्य ने कहा—हे कर्ण! मर रहा मनुष्य जैसे अण्ट-शण्ट बकता है वैसे ही तुम अपने शत्रुओं के विषय में बक रहे हो। तुम ऐसे सहस्र कर्ण भी युद्ध में उनको नहीं जीत सकते॥१॥सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज! इस प्रकार कठोर वचन कह रहे शल्य की बातों के उत्तर में कर्ण ने दूने कठोर वचन कहना प्रारम्भ किया—हे मूढ़ शल्य! महाराज धृतराष्ट्र के आगे ब्राह्मणों के मुख से मद्र देश के लोगों के विषय में जो कुछ मैंने सुना है सो मैं तुमसे कहता हूँ, एकाग्र होकर सुनो। धृतराष्ट्र की सभा में ब्राह्मण लोग अनेक देशों के वृत्तान्त, प्राचीन राजाओं के इतिहास और विविध विचित्र कथाएँ कहा करते थे। एक वृद्ध ब्राह्मण ने अनेक प्राचीन कथाएँ कहते-कहते वाहीक और मद्र देश के रहनेवालों की निन्दा करते हुए यह कहा था ॥२।५॥हे महाराज! हिमालय, गङ्गा, यमुना, सरस्वती और कुरुक्षेत्र के बाहर तथा सिन्धु नद और उसकी पाँच शाखा-नदियों के मध्य में बसनेवाले जो धर्म-बहिष्कृत अपवित्र वाहीकगण हैं उन्हें दूर से ही छोड़

गोवर्धनो नाम वटः सुभद्रं नाम चत्वरम् ।
एतद्राजकुलद्वारमाकुमारात्स्मराम्यहम् ॥ ८ ॥
कार्येणात्यर्थगूढेन वाहीकेषूषितं मया ।
तत एषां समाचारः संवासाद्विदितो मम ॥ ९ ॥
शाकलं नाम नगरमापगा नाम निम्नगा ।
जर्त्तिका नाम वाहीकास्तेषां वृत्तं सुनिन्दितम् ॥ १० ॥
धानागौड्यासवं पीत्वा गोमांसं लशुनैः सह ।
अपूपमांसवाट्यानामाशिनः शीलवर्जिताः ॥ ११ ॥
गायन्त्यथ च नृत्यन्ति स्त्रियो मत्ता विवाससः ।
नगरागारवप्रेषु बहिर्माल्यानुलेपनाः ॥ १२ ॥
मत्तावगीतैर्विविधैः खरोष्ट्रनिनदोपमैः ।
अनावृता मैथुने ताः कामचाराश्च सर्वशः ॥ १३ ॥
आहुरन्योन्यसूक्तानि प्रब्रुवाणा मदोत्कटाः ।
हे हते हे हतेत्येवं स्वामिभर्तृहतेति च ॥ १४ ॥
आक्रोशन्त्यः प्रनृत्यन्ति व्रात्याः पर्वस्वसंयताः ।
तासां किलावलिप्तानां निवसन्कुरुजाङ्गले ॥ १५ ॥
कश्चिद्वाहीकदुष्टानां नातिहृष्टमना जगौ ।
सा नूनं बृहती गौरी सूक्ष्मकम्बलवासिनी ॥ १६ ॥

देना चाहिए। उनका सङ्ग करना या उनसे किसी प्रकार का सम्बन्ध रखना अनुचित है। गोवर्द्धन (जहाँ गायें कटती हैं) नामक वटवृक्ष और सुभद्र नाम का चत्वर कलियुग का द्वार या निवासस्थान है। हे राजेन्द्र! मैं इन दोनों को याद रक्खे हुए हूँ॥६।८॥एक गूढ़ और आवश्यक कार्य के कारण मुझे, कुछ दिन, वाहीक देश में रहना पड़ा था। वहाँ उनके साथ रहने से ही उनका सब आचार-विचार मुझे मालूम हुआ है। शाकल (सियालकोट[1]) नाम का नगर (मद्र देश की राजधानी), आपगा नाम की नदी और जर्तिका नाम के वाहीकगण, इनके आचरण निन्दित हैं। वे गुड़ की बनी मदिरा पीते हैं, लहसुन में पका हुआ निषिद्ध मांस, भुने जव के सत्तू और अपूप (पूड़े) खाते हैं॥१०।११॥स्त्रियाँ मदिरा के नशे में चूर होकर, नगर के बाजार आदि खुले स्थानों में, नग्न होकर नाचती और गाती हैं। वे माला-चन्दन आदि नहीं धारण करतीं। गधे और ऊँट के समान चिल्लाकर असभ्य गीत गाती हैं। वहाँ की प्रायः सभी स्त्रियाँ इच्छानुसार व्यभिचार करती हैं;इस कार्य में वे अपने-पराये पुरुष का विचार नहीं रखतीं। पुरुषों से आनन्दपूर्वक कामोद्दीपक बातें करती हैं। वे पतित स्त्रियाँ उत्सवों में मदिरा पी-पीकर—परस्पर कुत्सित शब्द कहकर—गाती,नाचती और गालियाँ देती हैं॥१२।१५॥हे शल्य! वाहीक देश की किसी दुष्ट स्त्री का पति एक समय कुरुजाङ्गल देश में था। उसने विदेश-वास से कुछ उदास और अपने देश को जाने के निमित्त उत्सुक होकर जो कहा था सो मैं तुमसे कहता हूँ, सुनो। उसने कहा—अवश्य ही वह गोरी सुन्दरी, सूक्ष्म कम्बल पहने हुए प्रिया गुप्त

मामनुस्मरती शेते वाहीकं कुरुजाङ्गले ।
शतद्रुकामहं तीर्त्वा तां च रम्यामिरावतीम् ॥ १७ ॥
गत्वा स्वदेशं द्रक्ष्यामि स्थूलशङ्खाः शुभाः स्त्रियः ।
मनःशिलोज्ज्वलापाङ्ग्यो गौर्यस्त्रिककुदाञ्जनाः ॥ १८ ॥
कम्बलाजिनसंवीताः क्रन्दन्त्यः प्रियदर्शनाः ।
मृदङ्गानकशङ्खानां मर्दलानां च निःस्वनैः ॥ १९ ॥
खरोष्ट्राश्वतरैश्चैव मत्ता यास्यामहे सुखम् ।
शमीपीलुकरीराणां वनेषु सुखवर्त्मसु ॥ २० ॥
अपूपान्सक्तुपिण्डांश्च प्राश्नन्तो मथितान्वितान् ।
पथिषु प्रबला भूत्वा कदा सम्पततोऽध्वगान् ॥ २१ ॥
चेलापहारं कुर्वाणास्ताडयिष्याम भूयसः ।
एवंशीलेषु व्रात्येषु वाहिकेषु दुरात्मसु ॥ २२ ॥
कश्चेतयानो निवसेन्मुहूर्त्तमपि मानवः ।
ईदृशा ब्राह्मणेनोक्ता वाहीका मोघचारिणः ॥ २३ ॥
येषां षड्भागहर्ता त्वमुभयोः शुभपापयोः ।
इत्युक्त्वा ब्राह्मणः साधुरुत्तरं पुनरुक्तवान् ॥ २४ ॥
वाहीकेष्वविनीतेषु प्रोच्यमानं निबोध तत् ।
तत्र स्म राक्षसी गीतिः सदा कृष्णचतुर्दशीम् ॥ २५ ॥
नगरे शाकले स्फीते आहत्य निशि दुन्दुभिम् ।
कदा वाहेयिका गाथाः पुनर्गास्यामि शाकले ॥ २६ ॥

परदेशी को स्मरण करती हुई शयन कर रही होगी और मैं यहाँ कुरुजाङ्गल में पड़ा हुआ हूँ। हाय ! मैं कब शतद्रु और रमणीय इरावती नदी के पार जाकर अपने देश में पहुँचूंगा और कम्बल-मृगचर्म-धारिणी, माथे की ऊँची हड्डीवाली, गोरी, मैनसिल के समान उज्ज्वल आँख के कोयोंवाली, माथा गाल और ठुड्डी में काजल लगानेवाली, प्यारी प्यारी सुन्दरी स्त्रियों को देखूँगा। मैं अपने देश में गधे, ऊँट और खच्चर आदि की सवारियों पर जानेवाले नर-नारियों को देखूँगा और मृदङ्ग-ढाल शङ्ख मर्दल आदि बाजोंके शब्द सुनूँगा। शमी, पीलू और करीर वृक्षों के वनों के सुखदायक मार्गों में हम सब यात्री लोग पूवे, सत्तू और मट्ठा आदि को खाकर सुखी होंगे॥१६।२०॥ मार्ग में मदिरा आदि पीने से कामवश होकर हम लोग स्त्रियों को नग्न करके उनसे रमण करेंगे। हे महाराज ! वाहीकगण ऐसे दुराचारी और दुरात्मा होते हैं। कौन सहृदय धर्मात्मा पुरुष उनके मध्य में, क्षण भर भी, रह सकता है ! हे शल्य ! तुम उन्हीं वाहीकों के राजा हो और इसी कारण उनके पुण्य-पाप के छठे अंश के भागी हो। उस ब्राह्मण ने कुरु-सभा में वाहीक देश के लोगों का ऐसा ही चरित्र बतलाया था। इतना ही नहीं, उस ब्राह्मण ने और जो कुछ कहा था, वह भी मैं तुमको सुनाता हूँ॥२१। २४॥ उसने कहा कि हे महाराज ! वाहीक देश में शाकल(स्यालकोट)नाम के बड़े नगर में एक राक्षसी

गव्यस्य तृप्ता मांसस्य पीत्वा गौडं सुरासवम् ।
गौरीभिः सह नारीभिर्बृहतीभिः स्वलंकृता ॥ २७ ॥
पलाण्डुगण्डूषयुतान्खादन्ती चैडकान्बहून् ।
वाराहं कौक्कुटं मांसं गव्यं गार्दभमौष्ट्रिकम् ॥ २८ ॥
ऐडं च ये न खादन्ति तेषां जन्म निरर्थकम् ।
इति गायन्ति ये मत्ताः सीधुना शाकलाश्च ये ॥ २९ ॥
सबालवृद्धाः कन्दन्तस्तेषु धर्मः कथं भवेत् ।
इति शल्य विजानीहि हन्त भूयो ब्रवीमि ते ॥ ३० ॥
यदन्योऽप्युक्तवानस्मान्ब्राह्मणः कुरुसंसदि ।
पञ्च नद्यो वहन्त्येता यत्र पीलुवनान्युत ॥ ३१ ॥
शतद्रुश्च विपाशा च तृतीयैरावती तथा ।
चन्द्रभागा वितस्ता च सिन्धुषष्ठा बहिर्गिरेः ॥ ३२ ॥
आरट्टा नाम ते देशा नष्टधर्मा न तान्व्रजेत् ।
व्रात्यानां दासमीयानां वाहीकानामयज्वनाम् ॥ ३३ ॥
न देवाः प्रतिगृह्णन्ति पितरो ब्राह्मणास्तथा ।
तेषां प्रनष्टधर्माणां वाहीकानामिति श्रुतिः ॥ ३४ ॥
ब्राह्मणेन तथा प्रोक्तं विदुषा साधु संसदि ।
काष्ठकुण्डेषु वाहीका मृन्मयेषु च भुञ्जते ॥ ३५ ॥
सक्तुमद्यावलिप्तेषु श्वावलीढेषु निर्घृणाः ।
आविकं चौष्ट्रिकं चैव क्षीरं गार्दभमेव च ॥ ३६ ॥

प्रत्येक कृष्ण पक्ष की चतुर्दशी को दुन्दुभी बजाकर इस प्रकार गाती है कि अहा! अब मैं फिर कब शाकल नगर में सुसज्जित होकर, निषिद्ध मांस और गौड़ी मदिरा से तृप्त होकर, बृहती गोरी नारियों के साथ वाहेयिक सङ्गीत गाऊँगी? कब प्याज डालकर पकाये गये मेष-मांस को खाऊँगी? जिन लोगों ने सूअर, मुर्गे,...गधे, भेड़ और ऊँट का मांस नहीं खाया उनका जन्म ही वृथा है॥२४।२९॥हे शल्य! शाकल नगर में बालक-बूढ़े-जवान सभी मदिरा-पान से मत्त होकर पीलुका वनों में इसी प्रकार के गीत गाते हैं। तब फिर उनमें धर्म कहाँ से हो सकता है? हे शल्य! कौरवों की सभा में अन्य एक ब्राह्मण ने आकर जो कुछ तुम लोगों के सम्बन्ध में कहा था, वह भी सुन लो। उसने कहा कि हिमालय के बाहर जहाँ अनेक पीलु-वन हैं और शतद्रु, विपाशा, इरावती, चन्द्रभागा, वितस्ता और सिन्धु, ये छः महानदियाँ बहती हैं वह आरट्ट नाम का वाह्लीक स्थान है। वहाँ की बस्तियों में आर्य पुरुषों को न बसना चाहिए॥२९।३३॥सुना जाता है कि ब्राह्मण, देवता और पितर उन धर्मभ्रष्ट, सत्कार हीन आरट्ट-देश-निवासी वाहीकों की दी हुई पूजा आदि को नहीं ग्रहण करते, क्योंकि वे पतित, दासतुल्य और यज्ञ न करनेवाले होते हैं। कुरुसभा में उस विद्वान् ब्राह्मण ने यह भी कहा था कि ये घृणाशून्य वाहीक देश के निवासी कुत्तों के चाटे हुए लकड़ी और मिट्टी

तद्विकारांश्च वाहीकाः खादन्ति पिबन्ति च ।
पुत्रसङ्करिणो जाल्माः सर्वान्नक्षीरभोजनाः ॥ ३७ ॥
आरट्टा नाम वाहीकाः वर्जनीया विपश्चिताः ।
हन्त शल्य विजानीहि हन्त भूयो ब्रवीमि ते ॥ ३८ ॥
यदन्योऽप्युक्तवान्मह्यं ब्राह्मणः कुरुसंसदि ।
युगन्धरे पयः पीत्वा प्रोष्य चाप्यच्युतस्थले ॥ ३९ ॥
तद्वद्भूतिलये स्नात्वा कथं स्वर्गं गमिष्यति ।
पञ्च नद्यो वहन्त्येता यत्र निःसृत्य पर्वतात् ॥ ४० ॥
आरट्टा नाम वाहीका न तेष्वार्यो द्व्यहं वसेत् ।
वहिश्च नाम हीकश्च विपाशायां पिशाचकौ ॥ ४१ ॥
तयोरपत्यं वाहीका नैषा सृष्टिः प्रजापतेः ।
ते कथं विविधान्धर्माञ्ज्ञास्यन्ते हीनयोनयः ॥ ४२ ॥
कारस्करान्माहिषकान्कालिङ्गान्केरलांस्तथा ।
कर्कोटकान्वीरकांश्च दुर्धर्मांश्च विवर्जयेत् ॥ ४३ ॥
इति तीर्थानुसर्त्तारं राक्षसी काचिदब्रवीत् ।
एकरात्रशयी गेहे महोलूखलमेखला ॥ ४४ ॥
आरट्टा नाम ते देशा वाहीकं नाम तज्जलम् ।
ब्राह्मणापसदा यत्र तुल्यकालाः प्रजापतेः ॥ ४५ ॥
वेदा न तेषां वेद्यश्च यज्ञा यजनमेव च ।
व्रात्यानां दासमीयानामन्नं देवा न भुञ्जते ॥ ४६ ॥

के पात्रों में सत्तू और मदिरा खाते पीते हैं। वे लोग भेड़, ऊँट, गधी आदि का दूध दही आदि भी खाते हैं। वे किसी के अन्न और दूध को नहीं छोड़ते। उनमें किसी के पिता का पता नहीं है। इसलिए विद्वान् पुरुष को आरट्ट देश के निवासी वाहीकों का संसर्ग कभी न रखना चाहिए॥३३।३८॥ हे शल्य! कुरुसभा में उस ब्राह्मण ने वाहीकों के सम्बन्ध में और जो कुछ मेरे आगे कहा था वह भी मैं तुमसे कहता हूँ। उसने कहा था कि जो मनुष्य 'युगन्धर' स्थान में ऊँट आदि का अपेय दूध पीता है, 'अच्युत स्थल' में रहता है और 'भूतिलय' में स्नान करता है, उसे कैसे स्वर्ग प्राप्त हो सकता है? जहाँ पर्वत से निकलकर पाँच नदियाँ बहती हैं, उन आरट्ट वाहीक देशों में आर्य पुरुष को दो दिन भी न रहना चाहिए; क्योंकि उतने ही समय में वह धर्मभ्रष्ट पतित हो जाता है। वहाँ की विपाशा नदी में 'वाह' और 'हीक' नाम के दो पिशाच रहते हैं। वाहीकगण उन्हीं की सन्तान हैं। उन्हें प्रजापति ने नहीं उत्पन्न किया। अतएव वे हीनयोनि पिशाचपुत्र कैसे विविध श्रेष्ठ धर्मों को जान सकते हैं॥३८।४२॥ धर्महीन कारस्कर, माहिषक, कालिङ्ग, केरल, कर्कोटक, वीरक आदि मदिरा पीकर उन्मत्त होनेवाली, वाहीक देश की जातियों से सर्वथा किसी प्रकार का सम्बन्ध न रखना चाहिए। महोलूखलमेखला नाम की कोई राक्षसी तीर्थों में घूमती हुई वाहीक देश में पहुँची थी और वह

प्रस्थला मद्रगान्धारा आरट्टा नामतः खशाः ।
वसातिसिन्धुसौवीरा इति प्रायोऽतिकुत्सिताः ॥ ४७ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णशल्यसंवादे चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥

उसी का कथन है। तीर्थ-यात्रा के प्रसङ्ग में उक्त ब्राह्मण एक रात्रि को आरट्ट देश में रहा था, वहीं उस राक्षसी से उसने यह समाचार सुना था। उस देश में जो निर्भाग्य ब्राह्मण रहते हैं वे न तो वेद ही पढ़ते हैं और न यज्ञ-हवन आदि करते हैं। आरट्ट देश है, वाह्लीक नाम के जन हैं, वहीं के लोगों का ऐसा आचरण है। वाह्लीकों के समान प्रस्थल, मद्र, गान्धार, खश, वसाति, सिन्धु और सौवीर देशों में भी म्लेच्छप्राय धर्मभ्रष्ट लोग रहते हैं और उनमें भी ये सब दुराचार प्रचलित हैं। ये सब अत्यन्त निन्दित हैं॥४३।४७॥

कर्ण पर्व का चवालीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४४ ॥

अथ पञ्चचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४५ ॥

कर्ण उवाच—हन्त शल्य विजानीहि हन्त भूयो ब्रवीमि ते ।
उच्यमानं मया सम्यक्त्वमेकाग्रमनाः शृणु ॥ १ ॥
ब्राह्मणः किल नो गेहमध्यगच्छत्पुरातिथिः ।
आचारं तत्र सम्प्रेक्ष्य प्रीतो वचनमब्रवीत् ॥ २ ॥
मया हिमवतः शृङ्गमेकेनाध्युषितं चिरम् ।
दृष्टाश्च बहवो देशा नानाधर्मसमावृताः ॥ ३ ॥
न च केन च धर्मेण विरुध्यन्ते प्रजा इमाः ।
सर्वं हि तेऽब्रुवन्धर्मं यदुक्तं वेदपारगैः ॥ ४ ॥
अटता तु ततो देशान्नानाधर्मसमाकुलान् ।
आगच्छता महाराज वाहीकेषु निशामितम् ॥ ५ ॥
तत्र वै ब्राह्मणो भूत्वा ततो भवति क्षत्रियः ।
वैश्यः शूद्रश्च वाहीकस्ततो भवति नापितः ॥ ६ ॥
नापितश्च ततो भूत्वा पुनर्भवति ब्राह्मणः ।
द्विजो भूत्वा च तत्रैव पुनर्दासोऽभिजायते ॥ ७ ॥

पैंतालीसवाँ अध्याय ॥ ४५ ॥

कर्ण ने कहा—हे शल्य! तुम्हारे आगे जो कुछ मैंने कहा वह तुम सुन चुके, अब और जो कुछ कहता हूँ वह भी ध्यान देकर सुनो। कुछ दिन हुए, एक ब्राह्मण मेरे यहाँ अतिथि रूप से आकर ठहरे थे। उन्होंने हमारे यहाँ के सदाचार को देखकर सन्तुष्ट होकर कहा कि मैं अकेला बहुत समय तक हिमवान् पर्वत के शिखर पर रहा हूँ और मैंने घूम-फिरकर अनेक प्रकार के धर्मों का पालन करनेवाले बहुत से देशों का भ्रमण भी किया है। मैंने कहीं लोगों को धर्म और सनातन सदाचार के विरुद्ध आचरण करते नहीं देखा। वेद के ज्ञाता ऋषियों के बताये धर्म-मार्ग पर सभी लोग चलते हैं॥१।४॥इस प्रकार विविध धर्मों के अनुगामी और सत्य-सनातन वेदोक्त धर्म के माननेवाले देशों में घूमता फिरता मैं जब वाह्लीक देश में पहुँचा तब सुना कि वहाँ क्रमशः (दुष्कर्म और दुराचरण के कारण) पतित होते होते ब्राह्मण से क्षत्रिय, फिर वैश्य, फिर शूद्र

भवन्त्येककुले विप्राः प्रहृष्टाः कामचारिणः ।
गान्धारा मद्रकाश्चैव वाहीकाश्चाल्पचेतसः ॥ ८ ॥
एतन्मया श्रुतं तत्र धर्मसङ्करकारकम् ।
कृत्स्नामटित्वा पृथिवीं वाहीकेषु विपर्ययः ॥ ९ ॥
हन्त शल्य विजानीहि हन्त भूयो ब्रवीमि ते ।
यदप्यन्योऽब्रवीद्वाक्यं वाहीकानां च कुत्सितम् ॥ १० ॥
सती पुरा हृता काचिदारट्टात्किल दस्युभिः ।
अधर्मतश्चोपयाता सा तानभ्यशपत्ततः ॥ ११ ॥
बालां बन्धुमतीं यन्मामधर्मेणोपगच्छथ ।
तस्मान्नार्यो भविष्यन्ति बन्धक्यो वै कुलस्य च ॥ १२ ॥
न चैवास्मात्प्रमोक्ष्यध्वं घोरात्पापान्नराधमाः ।
तस्मात्तेषां भागहरा भागिनेया न सूनवः ॥ १३ ॥
कुरवः सहपाञ्चालाः शाल्वा मत्स्याः सनैमिषाः ।
कोसलाः काशपौण्ड्राश्च कालिङ्गा मागधास्तथा ॥ १४ ॥
चेदयश्च महाभागा धर्मं जानन्ति शाश्वतम् ।
नानादेशेषु सन्तश्च प्रायो बाह्यालयादृते ॥ १५ ॥
आमत्स्येभ्यः कुरुपाञ्चालदेश्या आनैमिषाच्चेदयो ये विशिष्टाः ।
धर्मं पुराणमुपजीवन्ति सन्तो मद्रानृते पाञ्चनदांश्च जिह्मान् ॥ १६ ॥

और फिर नापित (नाई) होता है। इसके पश्चात् फिर ब्राह्मण और द्विज होकर वहीं दास पद को प्राप्त होता है। वाहीक देश का यही उल्टा क्रम है। वहाँ ब्राह्मण के एक कुल में एक ही भाई ब्राह्मण होता है, अन्य भाई इच्छानुसार कर्म करते हैं और क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र आदि की श्रेणी में चले जाते हैं। गान्धार, मद्रक और वाहीक-गण तेज से हीन, दुराचारी, वर्णसङ्कर और नीच प्रकृति के होते हैं। मैंने सम्पूर्ण पृथ्वी पर घूमकर वाहीक देश में ही यह धर्मसङ्कर और वर्णसङ्कर का वृत्तान्त देखा-सुना है॥५।९॥हे शल्य ! इसके अतिरिक्त और एक मनुष्य से जो मैंने वाहीक देश के लोगों का कुत्सित वृत्तान्त सुना है वह भी तुमसे कहता हूँ, ध्यान देकर सुनो। पूर्व समय में आरट्ट देश के डाकू किसी सती कुमारी को पकड़ लाये और अधर्मपूर्वक उन्होंने उसका धर्म नष्ट किया। तब उस कुमारी ने उन्हें शाप दिया कि हे नराधम दुष्टो ! मैं बाला और भाइयोंवाली हूँ, तुम अधर्मपूर्वक मुझपर बलात्कार करते हो, इस कारण मैं तुम्हें शाप देती हूँ कि तुम्हारे घरों की स्त्रियाँ व्यभि-चारिणी हुआ करेंगी। मेरे इस घोर शाप से तुम्हारा कभी छुटकारा नहीं होगा। हे शल्य ! इसी कारण आरट्ट देशवालों में यह प्रथा है कि पुत्र धन का उत्तरा-धिकारी नहीं होता, भगिनीपुत्र(भानजा)ही होता है। (उन्हीं अधर्मी दुराचारी आरट्टदेशीयों के पुण्य पाप के छठे अंश के भागी तुम कैसे धर्म का वर्णन कर सकते हो !)॥१०।१३॥कुरु, पाञ्चाल, शाल्व, मत्स्य, नैमिष, कोसल, काशि, अङ्ग, कलिङ्ग, मगध, चेदि आदि देशों के निवासी भाग्यशाली पुण्यात्मा पुरुष ही धर्म को जानते हैं। आर्यावर्त के बाहर और भारत के सीमा-प्रान्त में रहनेवाले वाहीक तथा मद्र आदि देशों के म्लेच्छप्राय लोगों को छोड़कर और-और देशों के

एवं विद्वान्धर्मकथासु राजंस्तूष्णींभूतो जडवच्छल्य भूयः ।
त्वं तस्य गोप्ता च जनस्य राजा षड्भागहर्त्ता शुभदुष्कृतस्य ॥ १७ ॥
अथवा दुष्कृतस्य त्वं हर्त्ता तेषामरक्षिता ।
रक्षिता पुण्यभाग्राजा प्रजानां त्वं ह्यपुण्यभाक् ॥ १८ ॥
पूज्यमाने पुरा धर्मे सर्वदेशेषु शाश्वते ।
धर्मं पाञ्चनदं दृष्ट्वा धिगित्याह पितामहः ॥ १९ ॥
व्रात्यानां दासमीयानां कृतेऽप्यशुभकर्मणाम् ।
ब्रह्मणा निन्दिते धर्मे स त्वं लोके किमब्रवीः ॥ २० ॥
इति पाञ्चनदं धर्ममवमेने पितामहः ।
स्वधर्मस्थेषु वर्णेषु सोऽप्येतान्नाभ्यपूजयत् ॥ २१ ॥
हन्त शल्य विजानीहि हन्त भूयो ब्रवीमि ते ।
कल्माषपादः सरसि निमज्जन्राक्षसोऽब्रवीत् ॥ २२ ॥
क्षत्रियस्य मलं भैक्ष्यं ब्राह्मणस्याव्रतं मलम् ।
मलं पृथिव्या वाहीकाः स्त्रीणां मद्रस्त्रियो मलम् ॥ २३ ॥
निमज्जमानमुद्धृत्य कश्चिद्राजा निशाचरम् ।
अपृच्छत्तेन चाख्यातं प्रोक्तवांस्तन्निबोध मे ॥ २४ ॥

निवासी आर्यों के सदाचार और धर्म को जानते हैं। मत्स्य, पाञ्चाल, कुरु, शाल्व,नैमिष, चेदि आदि देशों के असभ्य असाधु पुरुष भी प्राचीन धर्म के विषय को जानते हैं। केवल कुटिल हृदयवाले शठ मद्र और पञ्चनद देशों के लोग ही धर्मविरोधी तथा दुराचारी होते हैं॥१४।१६॥हे मद्रराज ! यह सब जानकर जहाँ धर्म की बातें हों वहाँ तुम सदा चुप रहा करो;क्योंकि तुम ऐसी ही दुराचारी प्रजा के रक्षक और राजा होने के कारण उसके पुण्य और पाप के षष्ठांश के भागी हो। अथवा तुम उन लोगों के केवल पाप के ही छठे भाग के भागी हो; क्योंकि उनकी रक्षा करने का—उनको अधर्म से बचाने का—तुम कुछ यत्न नहीं करते। जो राजा प्रजा की रक्षा करता है वही उसके छठे अंश का भागी होता है। पहले सत्ययुग में सब लोकों के पितामह ब्रह्मा अन्यान्य देशों में सनातन धर्म का सम्मान और सब वर्णों को अपने-अपने धर्म में स्थित देखकर बहुत प्रसन्न हुए;किन्तु पञ्चनद-आरट्ट-वाहीक आदि देशों के निवासियों का धर्म अर्थात् आचरण अत्यन्त कुत्सित देखकर उन्होंने बारम्बार उन्हें धिक्कार दिया। जब ब्रह्माजी ने पुण्यमय सत्ययुग में भी वाहीकों को कुकर्म में प्रवृत्त और दुराचारी देखकर उनके आचरण की निन्दा की तब तुम्हें इस समय चुप ही रहना चाहिए। धर्म के सम्बन्ध में व्यर्थ बक-बक करना तुम जैसे धर्महीन देश के राजा को नहीं सोहता॥१७।२१॥ हे शल्य ! मैं फिर जो तुमसे कहता हूँ वह एकाग्र होकर सुनो। पहले कल्माषपाद नामक राक्षस यह कहते-कहते कि "क्षत्रिय का मल भिक्षा माँगना है, ब्राह्मण का मल वेद न पढ़ना और ब्रह्मचर्य न रखना है, पृथ्वी का मल वाहीक देश है और स्त्रियों का मल मद्र देश की स्त्रियाँ हैं" एक सरोवर में डूब रहा था। इसी समय किसी राजा ने आकर उसे बाहर निकाला और उससे वही राक्षस-बाधा दूर करनेवाला मन्त्र पूछा। तब उस राक्षस ने कहा—हे राजन् ! किसी मनुष्य को राक्षस की बाधा हो या विष चढ़ा हो तो उसकी

मानुषाणां मलं म्लेच्छा म्लेच्छानामौष्ट्रिका मलम्।
औष्ट्रिकाणां मलं षण्ढाः षण्ढानां राजयाजकाः ॥ २५ ॥
राजयाजकयाज्यानां मद्रकाणां च यन्मलम् ।
तद्भवेद्वै तव मलं यद्यस्मान्न विमुञ्चसि ॥ २६ ॥
इति रक्षोपसृष्टेषु विषवीर्यहतेषु च ।
राक्षसं भेषजं प्रोक्तं संसिद्धवचनोत्तरम् ॥ २७ ॥
ब्राह्मं पाञ्चालाः कौरवेयास्तु धर्म्यं सत्यं मत्स्याः शूरसेनाश्च यज्ञम्।
प्राच्या दासा वृषला दाक्षिणात्याः स्तेना वाहीकाः सङ्करा वै सुराष्ट्राः २८ ॥
कृतघ्नता परवित्तापहारो मद्यपानं गुरुदारावमर्दः ।
वाक्पारुष्यं गोवधो रात्रिचर्या बहिर्गेहं परवस्त्रोपभोगः ॥ २९ ॥
येषां धर्मस्तान्प्रति नास्त्यधर्मो ह्यारट्टानां पञ्चनदान्धिगस्तु ।
अथोदीच्याश्चाङ्गका मागधाश्च शिष्टान्धर्मानुपजीवन्ति वृद्धाः ॥ ३० ॥
प्राचीं दिशं श्रिता देवा जातवेदःपुरोगमाः ।
दक्षिणां पितरो गुप्तां यमेन शुभकर्मणा ॥ ३१ ॥
प्रतीचीं वरुणः पाति पालयानः सुरान्बली ।
उदीचीं भगवान्सोमो ब्राह्मणैः सह रक्षति ॥ ३२ ॥

चिकित्सा उन मन्त्रों को पढ़कर करनी चाहिए, जिनका भाव यह है कि "पापी और धर्माधर्म का विचार न करनेवाले लोग मनुष्य जाति का मल हैं, औष्ट्रिक लोग उन म्लेच्छप्राय धर्माधर्म विचार-शून्यों का मल हैं, नपुंसक लोग उन औष्ट्रियों का मल हैं और यज्ञ कराने वाले क्षत्रिय उन बर्बरों (हिजड़ों) का मल हैं। इस समय तुम यदि इनको (या इस मनुष्य को) नहीं छोड़ोगे तो तुमको यज्ञ करानेवाले क्षत्रिय और मद्रक लोगों के पाप का भागी होना पड़ेगा।"॥२२।२६॥ हे शल्य! इस मन्त्र के सब वचन सत्य हैं। हे मद्रराज! पाञ्चाल गण ब्राह्म धर्म का और कौरवगण सत्य धर्म का अनुष्ठान करते हैं। मत्स्य और शूरसेन देशों के निवासी याग यज्ञ इत्यादि करते हैं। पूर्व दिशा के देशों के निवासी दासों (शूद्रों) के धर्म का आचरण करते हैं। दक्षिण दिशा के देशों के लोग धर्मद्रोही होते हैं। वाहीक देश के लोग चोर डाकू होते हैं और सुराष्ट्र देश के लोग वर्णसङ्कर (या धर्मसङ्कर) के दोष से दूषित होते हैं। कृतघ्नता, पराया धन हर लेना, मदिरापान, गुरु-स्त्री-गमन, भ्रूणहत्या, कठोर वचन बोलना, गो-वध करना, रात्रि को घर छोड़ कर पराई स्त्री और पराए धन की खोज में निकलना, पराये वस्त्र (अथवा वस्तु) का उपयोग, ये सब पाप जिनके नित्य के कर्म हैं उन आरट्ट देश में उत्पन्न पञ्चनदवासियों के निमित्त इससे बढ़कर और क्या अधर्म हो सकता है? उन्हें सैकड़ों बार धिक्कार है।।२७।३०॥ हे शल्य! कुरु, पाञ्चाल, नैमिष और मत्स्य देश के लोग सनातन वेदोक्त धर्म को जानते और मानते हैं। और, उत्तर दिशा में स्थित अङ्ग, मगध आदि देशों के वृद्ध लोग धर्म के स्वरूप को पूर्ण रूप से न जानने पर भी शिष्टाचार और सदाचार के अनुगामी होते हैं। हे शल्य! अग्नि आदि देवगण पूर्व दिशा में, पितृगण और पुण्यात्मा शुभ कर्म करनेवाले यमराज दक्षिण दिशा में, बली वरुणदेव सुरों का पालन करते हुए पश्चिम दिशा में और भगवान् सोम ब्राह्मणों सहित उत्तर दिशा में रहते और उक्त दिशाओं की रक्षा करते हैं। हे राजन्!

तथा रक्षःपिशाचाश्च हिमवन्तं नगोत्तमम् ।
गुह्यकाश्च महाराज पर्वतं गन्धमादनम् ॥ ३३ ॥
ध्रुवः सर्वाणि भूतानि विष्णुः पाति जनार्दनः ।
इङ्गितज्ञाश्च मगधाः प्रेक्षितज्ञाश्च कोसलाः ॥ ३४ ॥
अर्धोक्ताः कुरुपाञ्चालाः शाल्वाः कृत्स्नानुशासनाः
पार्वतीयाश्च विषमा यथैव शिवयस्तथा ॥ ३५ ॥
सर्वज्ञा यवना राजञ्शूराश्चैव विशेषतः ।
म्लेच्छाः स्वसंज्ञानियता नानुक्तमितरे जनाः ॥ ३६ ॥
प्रतिरथास्तु वाहीका न च केचन मद्रकाः ।
स त्वमेतादृशः शल्य नोत्तरंवक्तुमर्हसि ।
पृथिव्यां सर्वदेशानां मद्रको मलमुच्यते ॥ ३७ ॥
सीधोः पानं गुरुतल्पावमर्दो भ्रूणहत्या परवित्तापहारः ।
येषां धर्मस्तान्प्रति नास्त्यधर्म आरट्टजान्पाञ्चनदान्धिगस्तु ॥ ३८ ॥
एतज्ज्ञात्वा जोषमास्स्व प्रतीपं मा स्म वै कृथाः ।
मा त्वं पूर्वमहं हत्वा हनिष्ये केशवार्जुनौ ॥ ३९ ॥
शल्य उवाच—आतुराणां परित्यागः स्वदारसुतविक्रयः ।
अङ्गे प्रवर्तते कर्ण येषामधिपतिर्भवान् ॥ ४० ॥

राक्षस और पिशाच हिमालय की, यक्ष-गुह्यकगण गन्धमादन गिरि की और सनातन भगवान् विष्णु सभी प्राणियों की रक्षा करते हैं। [साराश यह कि नैर्ऋत्य कोण के वाहीक आदि देशों की रक्षा विष्णु भगवान् साधारणतः वैसे ही करते हैं जैसे मेघ सर्वत्र बरसते हैं। जैसे अन्य देशों में विशिष्ट देवता का अनुग्रह है, वैसे वाहीक आदि उक्त देशों में विशेष रूप से देवानुग्रह नहीं देख पड़ता।] ॥३०।३४॥ मगध देश के लोग इशारे से बात समझ जाते हैं, कोशल देश के लोग देखने से बात समझ जाते हैं, कुरु-पाञ्चाल देश के लोग आधी बात कहने से सारी बात जान लेते हैं और शाल्व (दाक्षिणात्य) लोग पूरी बात कहने से उसे समझ सकते हैं। पर्वतों के विषम स्थानों में रहनेवाले पर्वतीय (पहाड़ी) लोग पाषाण के समान जड़ और अत्यन्त निर्बोध होते हैं। शिवि भी ऐसे ही मूर्ख होते हैं। तथा यवनगण सर्वज्ञ और विशेषकर शूर वीर होते हैं; किन्तु यवन और म्लेच्छ लोग सब जानने पर भी अपने पूर्वजों के बताये हुए धर्म-सङ्केत को ही मानते हैं, वैदिक धर्म को नहीं मानते। अन्य लोग बिना बताये अपने हित अर्थात् धर्म को नहीं जानते। वाहीकगण मोर-पीटे से समझते हैं अथवा यों कहो कि हित की बात बताने वाले के विरोधी अर्थात् गुरु-द्रोही होते हैं। और, मद्र देश के लोग ऐसे मूढ़ होते हैं कि किसी प्रकार नहीं समझते। हे शल्य! तुम वही मद्र देश के मूढ़ मनुष्य हो। इसलिए चुप रहो, उत्तर देने की चेष्टा न करो। मद्र देश पृथ्वी के सब देशों का मल है। तुम यदि चुप नहीं रहोगे तो मैं पहले सेना और पुत्रों सहित तुम्हीं को मारूँगा; कृष्ण और अर्जुन से पीछे निपटता रहूँगा॥३५।३९॥ कर्ण के ये कटु वचन सुनकर मद्रराज शल्य ने कहा—हे कर्ण! तुम जिनके राजा हो उन अङ्ग देश के लोगों में मर रहे पीड़ित व्यक्ति को छोड़ देने की और स्त्री पुत्र आदि को बेच डालने की चाल

द्रौपदेयास्तथा शूरा माद्रीपुत्रौ च पाण्डवौ ।
ततो युधिष्ठिरानीकं दृष्ट्वा कर्णः पराङ्मुखम् ॥ ६२ ॥
कुरुभिः सहितो वीरः प्रहृष्टः पृष्ठतोऽन्वगात् ।
भेरीशङ्खमृदङ्गानां कार्मुकाणां च निःस्वनः ॥ ६३ ॥
बभूव धार्त्तराष्ट्राणां सिंहनादरवस्तथा ।
युधिष्ठिरस्तु कौरव्य रथमारुह्य सत्वरम् ॥ ६४ ॥
श्रुतकीर्तेर्महाराज दृष्टवान्कर्णविक्रमम् ।
काल्यमानं बलं दृष्ट्वा धर्मराजो युधिष्ठिरः ॥ ६५ ॥
स्वान्योधानब्रवीत्क्रुद्धो निघ्नतैतान्किमासत ।
ततो राज्ञाभ्यनुज्ञाताः पाण्डवानां महारथाः ॥ ६६ ॥
भीमसेनमुखाः सर्वे पुत्रांस्ते प्रत्युपाद्रवन् ।
अभवत्तुमुलः शब्दो योधानां तत्र भारत ॥ ६७ ॥
रथहस्त्यश्वपत्तीनां शस्त्राणां च ततस्ततः ।
उत्तिष्ठत प्रहरत प्रैताभिपततेति च ॥ ६८ ॥
इति ब्रुवाणा ह्यन्योन्यं जघ्नुर्योधा महारणे ।
अभ्रच्छायेव तत्रासीच्छरवृष्टिभिरम्बरे ॥ ६९ ॥
समावृतैर्नरवरैर्निघ्नद्भिरितरेतरम् ।
विपताकध्वजच्छत्रा व्यश्वसूतायुधा रणे ॥ ७० ॥
व्यङ्गाङ्गावयवाः पेतुः क्षितौ क्षीणाः क्षितीश्वराः ।
प्रवणादिव शैलानां शिखराणि द्विपोत्तमाः ॥ ७१ ॥

द्रौपदी के पुत्र, नकुल और सहदेव आदि सब योद्धा भी युधिष्ठिर को विमुख देखकर उनके पीछे चलते हुए। युधिष्ठिर की सेना को और योद्धाओं को रण से विमुख देखकर महावीर कर्ण प्रसन्नतापूर्वक कौरवों के साथ उनका पीछा करते हुए चले॥६०।६२॥ उस समय कौरवों की सेना में भयानक धनुष चढ़ाने का शब्द, सिंहनाद और भेरी-शङ्ख-मृदङ्ग आदि बाजे बजने का शब्द गूँज उठा। हे महाराज! युधिष्ठिर श्रुतिकीर्ति के रथ पर सवार हो गये। कर्ण का पराक्रम और उनके बाणों से अपनी सेना का विचलित होना देखकर, क्रुद्ध होकर, धर्मराज ने कहा—हे वीरो! देख क्या रहे हो! इन शत्रुओं को मारते क्यों नहीं! तब पाण्डव-पक्ष के महारथी भीमसेन आदि वीर, धर्मराज की आज्ञा प्राप्तकर, आपके पुत्रों पर आक्रमण करने को दौड़ पड़े॥६३।६७॥ रथों, हाथियों, घोड़ों और पैदलों का और चले हुए तथा गिर रहे शस्त्रों का भयङ्कर शब्द चारों ओर गूँज उठा। "आओ, सामने आओ, दौड़ो और जल्दी प्रहार करो" इस प्रकार कह-कहकर योद्धा लोग परस्पर प्रहार करने लगे। आकाश-मण्डल में बाणों की वर्षा ने मेघ की घटा का सा अँधेरा कर दिया॥६७।६९॥ बाणों से घायल वीर लोग परस्पर प्रहार करने लगे। एक दूसरे के प्रहार से जिनके अङ्ग-भङ्ग हो गये हैं ऐसे राजा लोग, ध्वजा-पताका-घोड़े-सारथी-रथ-शस्त्र आदि से हीन होकर, मर-मरकर पृथ्वी पर

सारोहा निहताः पेतुर्वज्रभिन्ना इवाद्रयः ।
छिन्नभिन्नविपर्यस्तैर्वर्मालङ्कारभूषणैः ॥ ७२ ॥
सारोहास्तुरगाः पेतुर्हतवीराः सहस्रशः ।
विप्रविद्धायुधाश्चैव विरथाश्च रथैर्हताः ॥ ७३ ॥
प्रतिवीरैश्च संमर्दे पत्तिसङ्घाः सहस्रशः ।
विशालायतताम्राक्षैः पद्मेन्दुसदृशाननैः ॥ ७४ ॥
शिरोभिर्युद्धशौण्डानां सर्वतः संवृता मही ।
यथा भुवि तथा व्योम्नि निःस्वनं शुश्रुवुर्जनाः ॥ ७५ ॥
विमानैरप्सरःसङ्घैर्गीतवादित्रनिःस्वनैः ।
हतानभिमुखान्वीरान्वीरैः शतसहस्रशः ॥ ७६ ॥
आरोप्यारोप्य गच्छन्ति विमानेष्वप्सरोगणाः ।
तद् दृष्ट्वा महदाश्चर्यं प्रत्यक्षं स्वर्गलिप्सया ॥ ७७ ॥
प्रहृष्टमनसः शूराः क्षिप्रं जघ्नुः परस्परम् ।
रथिनो रथिभिः सार्धं चित्रं युयुधुराहवे ॥ ७८ ॥
पत्तयः पत्तिभिर्नागाः सह नागैर्हयैर्हयाः ।
एवं प्रवृत्ते संग्रामे गजवाजिनरक्षये ॥ ७९ ॥
सैन्येन रजसा वृत्ते स्वे स्वाञ्जघ्नुः परे परान् ।
कचाकचि युद्धमासीद्दन्तादन्ति नखानखि ॥ ८० ॥
मुष्टियुद्धं नियुद्धं च देहपाप्मासुनाशनम् ।
तथा वर्तति संग्रामे गजवाजिनरक्षये ॥ ८१ ॥

गिरने लगे। वज्र शोभित पर्वतों के शिखर जैसे वज्र पात से फट-फटकर गिरें वैसे ही सवारों सहित बड़े-बड़े हाथी और घोड़े घायल होकर मरकर पृथ्वी पर गिरने लगे। कवच सहित शरीर और दिव्य आभूषण जिनके छिन्न भिन्न हो गये हैं ऐसे पैदल योद्धा,शत्रुवीरों के बाणों से, मर मरकर पृथ्वी पर गिरने लगे॥७०। ७३॥उस समय समरभूमि रणमत्त वीरों के, विशाल लाल लोचनों से शोभित चन्द्र और अरविन्द के समान मुखमण्डलवाले, कटे हुए सिरों से भर गई। सवारों सहित सहस्रों घोड़े, रथियों के बाणों से मरे हुए हाथी और असंख्य पैदल योद्धा मर-मरकर पृथ्वी पर गिरने लगे। स्वर्ग में भी पृथ्वी के ही समान कोलाहल सुन पड़ रहा था॥७३।७५॥विमानों पर अप्सराएँ गा बजा रही थीं और जो वीर सम्मुख युद्ध में मारे जाते थे उन्हें तत्काल दिव्य विमानों पर चढ़ा चढ़ाकर स्वर्ग को ले जाती थीं। यह आश्चर्य देखकर, स्वर्गलोक प्राप्त करने की इच्छा से, वीर क्षत्रियगण प्रसन्नता और उत्साह के साथ शीघ्रतापूर्वक एक दूसरे को मारने और मरने लगे। रथी रथियों से, हाथियों के सवार हाथियों के सवारों से,घुड़सवार घुड़सवारों से और पैदल पैदलों से भिड़कर विचित्र युद्ध कर रहे थे॥७६।७९॥हे महाराज! इस प्रकार घोर संग्राम में असंख्य हाथियों,घोड़ों और मनुष्यों का नाश होने लगा। उस समय इतनी धूलि उड़ी कि अँधेरा हो गया और उस अँधेरे में अपने पक्ष का या

नराश्वनागदेहेभ्यः प्रसृता लोहितापगा ।
गजाश्वनरदेहान्सा व्युवाह पतितान्बहून् ॥ ८२ ॥
नराश्वगजसम्बाधे नराश्वगजसादिनाम् ।
लोहितोदा महाघोरा मांसशोणितकर्दमा ॥ ८३ ॥
नराश्वगजदेहानां वहन्ती भीरुभीषणा ।
तस्याः पारमपारं च व्रजन्ति विजयैषिणः ॥ ८४ ॥
गाधेन चोत्प्लवन्तश्च निमज्ज्योन्मज्ज्य चापरे ।
ते तु लोहितदिग्धाङ्गा रक्तवर्मायुधाम्बराः ॥ ८५ ॥
सस्नुस्तस्यां पपुश्चास्यां मम्लुश्च भरतर्षभ ।
रथानश्वान्नरान्नागानायुधाभरणानि च ॥ ८६ ॥
वसनान्यथ वर्माणि वध्यमानान्हतानपि ।
भूमिं खं द्यां दिशश्चैव प्रायः पश्याम लोहितम् ॥ ८७ ॥
लोहितस्य तु गन्धेन स्पर्शेन च रसेन च ।
रूपेण चातिरक्तेन शब्देन च विसर्पता ॥ ८८ ॥
विषादः सुमहानासीत्प्रायः सैन्यस्य भारत ।
तत्तु विप्रहतं सैन्यं भीमसेनमुखास्तदा ॥ ८९ ॥
भूयः समाद्रवन्वीराः सात्यकिप्रमुखास्तदा ।
तेषामापततां वेगमविषह्यं निरीक्ष्य च ॥ ९० ॥

---

शत्रुपक्ष का जो सम्मुख पड़ जाता था उसी पर लोग प्रहार करते थे; क्योंकि वे पहचान ही नहीं पाते थे कि यह अपने दल का है या पराये दल का। उस समय वीरगण भिड़ गये और परस्पर केश पकड़कर दाँतों से, नखों से और घूँसों से प्रहार करने लगे। कोई-कोई शस्त्र न रहने पर कुश्ती ही लड़ने लगे। इस प्रकार देह और सब पापों को नष्ट करनेवाला धर्मसङ्गत तुमुल संग्राम होने पर मनुष्य, हाथी, घोड़े आदि के शरीरों से निकले हुए रक्त की भयानक महानदी बह चली। उसमें गिरे हुए मृत हाथी, घोड़े और मनुष्य बह चले॥७९-८२॥ मांस और रक्त के कीचड़ से परिपूर्ण वह महाघोर नदी कायरों के निमित्त बड़ी भयानक थी। विजय की इच्छा रखनेवाले वीर, हाथियों पर बैठकर, उस नदी के पार जाने की चेष्टा कर रहे थे। कुछ लोग उसमें गोता खाकर फिर ऊपर उभर आते थे। उनके अङ्ग, कवच, वस्त्र, शस्त्र सब रक्त से तर और लाल हो जाते थे। हे भरतश्रेष्ठ! उस भीषण नदी में कोई नहा गया, कोई गोता खाकर रक्त पी गया और कोई डूबकर मर ही गया। उस समय हमें असंख्य रथ, हाथी, घोड़े, मनुष्य, शस्त्र, कवच और आभूषण उस नदी में गिरते और बहते दिखाई पड़ रहे थे। उस रक्त में हमें अन्तरिक्ष, आकाश, पृथ्वी और सब दिशाएँ लाल ही लाल दिखाई देने लगीं॥८३-८७॥ उस रक्त के फैल रहे गन्ध, स्पर्श, रस, भयानक रूप और प्रचण्ड-शब्द से प्रायः सम्पूर्ण सेना उदास हो गई। भीमसेन आदि वीरगण पहले ही इस प्रकार कौरवसेना को नष्ट कर चुके थे; इस समय फिर सात्यकि आदि वीर आक्रमण करते हुए देखकर॥८८-९०॥ उन वीरों के

पुत्राणां ते महासैन्यमासीद्राजन्पराङ्मुखम् ।
तत्प्रकीर्णरथाश्वेभं नरवाजिसमाकुलम् ॥ ९१ ॥
विध्वस्तवर्मकवचं प्रविद्धायुधकार्मुकम् ।
व्यद्रवत्तावकं सैन्यं लोड्यमानं समन्ततः ।
सिंहार्दितमिवारण्ये यथा गजकुलं तथा ॥ ९२ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि सकुलयुद्धे एकोनपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ४९ ॥

वेग और आक्रमण को न सह सकने के कारण आपके पुत्रों की सम्पूर्ण सेना युद्ध छोड़कर भाग खड़ी हुई। हाथी, घोड़े, रथ और पैदल सब इधर-उधर भागने लगे। शत्रुओं के बाणों से विमर्दित आपकी सेना कवच-हीन और मर्यादा से रहित होकर खड्ग-धनुष आदि शस्त्रों को फेंककर, वन में सिंह से पीड़ित हाथियों के समूह के समान, इधर उधर भागने लगी॥९०।९२॥

—:०:—

कर्ण पर्व का उनचासवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ४९ ॥

अथ पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥

सञ्जय उवाच—तानभिद्रवतो दृष्ट्वा पाण्डवांस्तावकं बलम् ।
दुर्योधनो महाराज वारयामास सर्वशः ॥ १ ॥
योधांश्च स्वबलं चैव समन्ताद्भरतर्षभ ।
क्रोशतस्तव पुत्रस्य न स्म राजन्व्यवर्तत ॥ २ ॥
ततः पक्षः प्रपक्षश्च शकुनिश्चापि सौबलः ।
तदा सशस्त्राः कुरवो भीममभ्यद्रवन्रणे ॥ ३ ॥
कर्णोऽपि दृष्ट्वा द्रवतो धार्तराष्ट्रान्सराजकान् ।
मद्रराजमुवाचेदं याहि भीमरथं प्रति ॥ ४ ॥
एवमुक्तश्च कर्णेन शल्यो मद्राधिपस्तदा ।
हंसवर्णान्हयानग्र्यान्प्रैषीद्यत्र वृकोदरः ॥ ५ ॥
ते प्रेरिता महाराज शल्येनाहवशोभिना ।
भीमसेनरथं प्राप्य समसज्जन्त वाजिनः ॥ ६ ॥
दृष्ट्वा कर्णं समायान्तं भीमः क्रोधसमन्वितः ।
मतिं चक्रे विनाशाय कर्णस्य भरतर्षभ ॥ ७ ॥

पचासवाँ अध्याय ॥ ५० ॥

सञ्जय ने कहा—हे महाराज ! उस समय अपनी सेना और योद्धाओं को पाण्डवों के पराक्रम से भागते देखकर जोर से पुकार-पुकारकर राजा दुर्योधन ने उन्हें लौटाने की बारम्बार चेष्टा की; परन्तु कोई भी नहीं लौटा । तब व्यूह के पक्ष, प्रपक्ष आदि से कौरवदल के अनेक सशस्त्र महारथी योद्धा निकल पड़े । वे भीमसेन पर आक्रमण करने लगे॥१।३॥ दुर्योधन के भाइयों सहित सब कौरवों को भागते देखकर कर्ण ने मद्रराज से कहा—हे शल्य ! मुझे भीमसेन के रथ के समीप ले चलो । तब शल्य ने हंस के वर्ण के श्वेत घोड़ों को भीमसेन के रथ की ओर हाँक दिया । शल्य के हाँके हुए वे घोड़े भीमसेन के रथ के समीप तुरन्त

सोऽब्रवीत्सात्यकिं वीरं धृष्टद्युम्नं च पार्षतम् ।
यूयं रक्षत राजानं धर्मात्मानं युधिष्ठिरम् ॥ ८ ॥
संशयान्महतो मुक्तं कथञ्चित्प्रेक्षतो मम ।
अग्रतो मे कृतो राजा छिन्नसर्वपरिच्छदः ॥ ९ ॥
दुर्योधनस्य प्रीत्यर्थं राधेयेन दुरात्मना ।
अन्तमद्य गमिष्यामि तस्य दुःखस्य पार्षत ॥ १० ॥
हन्तास्म्यद्य रणे कर्णं स वा मां निहनिष्यति ।
संग्रामेण सुघोरेण सत्यमेतद्ब्रवीमि ते ॥ ११ ॥
राजानमद्य भवतां न्यासभूतं ददानि वै ।
तस्य संरक्षणे सर्वे यतध्वं विगतज्वराः ॥ १२ ॥
एवमुक्त्वा महाबाहुः प्रायादाधिरथिं प्रति ।
सिंहनादेन महता सर्वाः सन्नादयन्दिशः ॥ १३ ॥
दृष्ट्वा त्वरितमायान्तं भीमं युद्धाभिनन्दिनम् ।
सूतपुत्रमथोवाच मद्राणामीश्वरो विभुः ॥ १४ ॥
शल्य उवाच—पश्य कर्ण महाबाहुं संक्रुद्धं पाण्डुनन्दनम् ।
दीर्घकालार्जितं क्रोधं मोक्तुकामं त्वयि ध्रुवम् ॥ १५ ॥
ईदृशं नास्य रूपं मे दृष्टपूर्वं कदाचन ।
अभिमन्यौ हते कर्ण राक्षसे च घटोत्कचे ॥ १६ ॥
त्रैलोक्यस्य समस्तस्य शक्तः क्रुद्धो निवारणे ।
बिभर्ति सदृशं रूपं युगान्ताग्निसमप्रभम् ॥ १७ ॥

---

पहुँच गये॥ ७॥ कर्ण को आते देखकर क्रुद्ध भीमसेन ने उनको मार डालने का विचार कर लिया। उन्होंने वीर सात्यकि और धृष्टद्युम्न से कहा—तुम लोग महाराज युधिष्ठिर की रक्षा करो। दुष्ट कर्ण ने, दुर्योधन की प्रसन्नता के निमित्त, महाराज का कवच छिन्न-भिन्न कर दिया और मेरे सम्मुख ही उन्हें पकड़ने का यत्न किया था। वे किसी प्रकार उस विषम सङ्कट से बच गये। उसका मुझे बड़ा ही दुःख है। मैं इस समय कर्ण को मारकर अथवा इसके हाथ से स्वयं मरकर उस दुःख को दूर करूँगा॥ ८।१०॥ मैं सत्य कहता हूँ, इस घोर संग्राम में यही होगा। हे वीरो! मैं इस समय धरोहर के समान महाराज को तुम्हें सौंपता हूँ। तुम लोग सावधान होकर धर्मराज की रक्षा करना। हे राजेन्द्र! महाबाहु भीमसेन यों कहकर महासिंहनाद से सब दिशाओं को प्रतिध्वनित करते हुए कर्ण की ओर लपके। युद्ध में प्रसन्न होनेवाले भीमसेन को शीघ्रता के साथ आते देखकर मद्रराज शल्य ने कहा॥ ११।१४॥ हे कर्ण! वह देखो, महाबाहु भीमसेन अत्यन्त कुपित होकर हम लोगों की ओर आ रहे हैं। ये इस समय अवश्य ही चिरकाल से सञ्चित क्रोध को तुम पर, आक्रमण करके, निकालना चाहते हैं। इस समय इनका रूप प्रलयकाल की दारुण अग्नि के समान भयङ्कर जान पड़ता है। महावीर अभिमन्यु और राक्षस घटोत्कच के मरने पर भी इनका ऐसा भयानक रूप

सञ्जय उवाच—इति ब्रुवति राधेयं मद्राणामीश्वरे नृप ।
अभ्यवर्धत वै कर्ण क्रोधदीप्तो वृकोदरः ॥ १८ ॥
अथागतं तु सम्प्रेक्ष्य भीमं युद्धाभिनन्दिनम् ।
अब्रवीद्वचनं शल्यं राधेयः प्रहसन्निव ॥ १९ ॥
यदुक्तं वचनं मेऽद्य त्वया मद्रजनेश्वर ।
भीमसेनं प्रति विभो तत्सत्यं नात्र संशयः ॥ २० ॥
एष शूरश्च वीरश्च क्रोधनश्च वृकोदरः ।
निरपेक्षः शरीरे च प्राणतश्च बलाधिकः ॥ २१ ॥
अज्ञातवासं वसता विराटनगरे तदा ।
द्रौपद्याः प्रियकामेन केवलं बाहुसंश्रयात् ॥ २२ ॥
गूढभावं समाश्रित्य कीचकः सगणो हतः ।
सोऽद्य संग्रामशिरसि सन्नद्धः क्रोधमूर्छितः ॥ २३ ॥
किं करोद्यतदण्डेन मृत्युनापि व्रजेद्रणम् ।
चिरकालाभिलषितो ममायं तु मनोरथः ॥ २४ ॥
अर्जुनं समरे हन्यां मां वा हन्याद्धनञ्जयः ।
स मे कदाचिदद्यैव भवेद्भीमसमागमात् ॥ २५ ॥
निहते भीमसेने वा यदि वा विरथीकृते ।
अभियास्यति मां पार्थस्तन्मे साधु भविष्यति ॥ २६ ॥
अत्र यन्मन्यसे प्राप्तं तच्छीघ्रं सम्प्रधारय ।
एतच्छ्रुत्वा तु वचनं राधेयस्यामितौजसः ॥ २७ ॥

मैंने नहीं देखा। इस समय कुपित भीमसेन तीनों लोकों के वीरों को एक साथ ही नष्ट कर सकते हैं॥१५। १७॥सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र ! वीर शल्य कर्ण से इस प्रकार कह ही रहे थे कि क्रोध से प्रज्वलित महाबली भीमसेन वहाँ पहुँच गये। युद्ध की इच्छा से आये हुए भीमसेन को देखकर वीर कर्ण ने हँसकर शल्य से कहा—हे मद्रराज ! तुमने भीमसेन के विषय में जो कुछ कहा, वह सब सत्य है। ये शूर, वीर, क्रोधी महाबली और प्राणों की अपेक्षा न रखकर युद्ध करते हैं। ये युद्ध करने में कभी नहीं थकते॥१८।२१॥ अज्ञातवास में विराट राजा के यहाँ रहते समय इन्होंने, द्रौपदी का प्रिय करने के निमित्त, गुप्त रूप से केवल बाहुबल के आश्रय महाबली कीचक को और उसके भाइयों को मार डाला था। आज इस समय वही भीमसेन क्रुद्ध होकर युद्ध करने को उद्यत हैं। दण्डपाणि यमराज से भी युद्ध करने में ये पीछे नहीं हट सकते ॥२२।२४॥बहुत दिनों से मेरी यह इच्छा है कि समर में अर्जुन या तो मुझे मारें या मैं उनको मारूँ। आज इस समय भीमसेन का सामना होने से मुझे अपने उस मनोरथ के पूर्ण होने में सन्देह जान पड़ता है। मैं भीमसेन को यदि मार डालूँगा या रथहीन कर दूँगा तभी अर्जुन मुझसे युद्ध करने आवेंगे और उसी को मैं अच्छा समझूँगा। हे शल्य ! शीघ्र बतलाओ इस समय तुम्हारी क्या सम्मति है॥२५।२७॥शल्य ने कहा—

उवाच वचनं शल्यः सूतपुत्रं तथागतम् ।
अभियाहि महाबाहो भीमसेनं महाबलम् ॥ २८ ॥
निरस्य भीमसेनं तु ततः प्राप्स्यसि फाल्गुनम्।
यस्ते कामोऽभिलषितश्चिरात्प्रभृति हृद्गतः ॥ २९ ॥
स वै सम्पत्स्यते कर्ण सत्यमेतद्ब्रवीमि ते ।
एवमुक्ते ततः कर्णः शल्यं पुनरभाषत ॥ ३० ॥
हन्ताहमर्जुनं संख्ये मां वा हन्याद्धनञ्जयः ।
युद्धे मनः समाधाय याहि यत्र वृकोदरः ॥ ३१ ॥
सञ्जय उवाच—ततः प्रायाद्रथेनाशु शल्यस्तत्र विशाम्पते ।
यत्र भीमो महेष्वासो व्यद्रावयत वाहिनीम् ॥ ३२ ॥
ततस्तूर्यनिनादश्च भेरीणां च महास्वनः ।
उदतिष्ठच्च राजेन्द्र कर्णभीमसमागमे ॥ ३३ ॥
भीमसेनोऽथ संक्रुद्धस्तस्य सैन्यं दुरासदम् ।
नाराचैर्विमलैस्तीक्ष्णैर्दिशः प्राद्रावयद्बली ॥ ३४ ॥
स सन्निपातस्तुमुलो घोररूपो विशाम्पते ।
आसीद्रौद्रो महाराज कर्णपाण्डवयोर्मृधे ॥ ३५ ॥
ततो मुहूर्ताद्राजेन्द्र पाण्डवः कर्णमाद्रवत् ।
समापतन्तं सम्प्रेक्ष्य कर्णो वैकर्तनो वृतः ॥ ३६ ॥
आजघान सुसंक्रुद्धो नाराचेन स्तनान्तरे ।
पुनश्चैनममेयात्मा शरवर्षैरवाकिरत् ॥ ३७ ॥
स विद्धः सूतपुत्रेण च्छादयामास पत्रिभिः ।
विव्याध निशितैः कर्णं नवभिर्नतपर्वभिः ॥ ३८ ॥

हे कर्ण ! तुम इस समय महापराक्रमी भीमसेन के साथ युद्ध करो। इनको परास्त कर चुकने पर अवश्य ही अर्जुन तुमसे युद्ध करने आवेंगे और इस प्रकार तुम्हारी बहुत दिन की इच्छा आज पूर्ण होगी, यह मैं सत्य कहता हूँ। अब फिर कर्ण ने कहा—हे शल्य ! इस समय या तो अर्जुन को मैं मारूँगा, या वही मुझे मार डालेंगे। हे महाराज ! महारथी कर्ण यों कहकर, युद्ध के निमित्त दृढ़ निश्चय करके, शल्य से भीमसेन के निकट रथ ले चलने के निमित्त कहने लगे॥२७।३१॥ सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र ! तब वीरवर शल्य शीघ्र ही कर्ण का रथ वहाँ पर ले गये जहाँ महाधनुर्द्धर भीमसेन आपकी सेना को मारकर भगा रहे थे। कर्ण और भीमसेन का समागम होने पर रणस्थल में तुरही और भेरी आदि सहस्रों बाजे बजने लगे। महाबली भीमसेन अत्यन्त कुपित होकर तीक्ष्ण नाराच बाणों से आपकी दुर्द्धर्ष सेना को चारों ओर भगाने लगे। अब कर्ण और भीम दोनों वीर भयानक संग्राम करने लगे॥३२।३५॥ भीमसेन क्षण भर में सहज ही कर्ण के सम्मुख वेग से आ गये। कर्ण ने भी उन्हें आते देखकर, कुपित होकर, पहले उनके वक्षःस्थल में एक नाराच बाण मारा; फिर

तस्य कर्णो धनुर्मध्ये द्विधा चिच्छेद पत्रिभिः ।
अथैनं छिन्नधन्वानं प्रत्यविध्यत्स्तनान्तरे ॥ ३९ ॥
नाराचेन सुतीक्ष्णेन सर्वावरणभेदिना ।
सोऽन्यत्कार्मुकमादाय सूतपुत्रं वृकोदरः ॥ ४० ॥
राजन्मर्मसु मर्मज्ञो विव्याध निशितैः शरैः ।
ननाद बलवन्नादं कम्पयन्निव रोदसी ॥ ४१ ॥
तं कर्णः पञ्चविंशत्या नाराचेन समार्पयत् ।
मदोत्कटं वने दृप्तमुल्काभिरिव कुञ्जरम् ॥ ४२ ॥
ततः सायकभिन्नाङ्गः पाण्डवः क्रोधमूर्छितः ।
संरम्भामर्षताम्राक्षः सूतपुत्रवधेप्सया ॥ ४३ ॥
स कार्मुके महावेगं भारसाधनमुत्तमम् ।
गिरीणामपि भेत्तारं सायकं समयोजयत् ॥ ४४ ॥
विकृष्य बलवच्चापमाकर्णादतिमारुतिः ।
तं मुमोच महेष्वासः क्रुद्धः कर्णजिघांसया ॥ ४५ ॥
स विसृष्टो बलवता बाणो वज्राशनिस्वनः ।
अदारयद्रणे कर्णं वज्रवेगो यथाचलम् ॥ ४६ ॥
स भीमसेनाभिहतः सूतपुत्रः कुरूद्वह ।
निषसाद रथोपस्थे विसंज्ञः पृतनापतिः ॥ ४७ ॥
ततो मद्राधिपो दृष्ट्वा विसंज्ञं सूतनन्दनम् ।
अपोवाह रथेनाजौ कर्णमाहवशोभिनम् ॥ ४८ ॥

वे उन पर बाणों की वर्षा करने लगे । महावीर भीमसेन भी कर्ण के बाणों से अत्यन्त घायल हो चुकने पर उनके ऊपर असंख्य बाण बरसाने लगे । अब भीम ने लक्ष्य कर कर्ण को तीक्ष्ण नव बाण मारे॥३६।३८॥कर्ण ने तीक्ष्ण बाण मारकर भीमसेन के धनुष के,मध्य से काटकर, दो टुकड़े कर दिये । भीमसेन का धनुष काटकर कर्ण ने उनके हृदय में, सब प्रकार के आवरणों को तोड़ डालनेवाला, तीक्ष्ण नाराच बाण मारा । भीमसेन ने दूसरा धनुष हाथ में लेकर कर्ण के सब मर्मस्थलों में तीक्ष्ण बाण मारे और ऐसा घोर सिंहनाद किया, जिससे पृथ्वी और आकाश तक काँप उठा । तब कर्ण ने वैसे ही भीमसेन को पच्चीस नाराच बाण मारे,जैसे कोई वन में मदोन्मत्त हाथी को जलती हुई लकड़ियाँ मारे॥३९।४२॥उन बाणों से शरीर छिन्न-भिन्न हो जाने के कारण भीमसेन क्रोध से विह्वल हो उठे, उनके नेत्रों में रक्त उतर आया । उन्होंने कर्ण के वध की इच्छा से धनुष पर महावेगयुक्त और बड़े बड़े पर्वतों को भी तोड़ सकनेवाला महाविकट बाण चढ़ाया । फिर बलपूर्वक कानों तक खींचकर कुपित भीमसेन ने वह बाण छोड़ा । उनके हाथ से छूटा हुआ वह बाण, वज्रपात के समान घोर शब्द करता हुआ, वज्र के ही समान वेग से कर्ण के वक्ष स्थल में लगा । वज्र जैसे पर्वत को फाड़ डाले, वैसे ही उस बाण ने कर्ण के हृदय को फाड़ दिया॥४३।४६॥हे कुरुश्रेष्ठ ! भीमसेन

ततः पराजिते कर्णे धार्त्तराष्ट्रीं महाचमूम् ।
व्यद्रावयद्भीमसेनो यथेन्द्रो दानवान्पुरा ॥ ४९ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि कर्णापयाने पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥

के प्रहार से सेनापति कर्ण मूर्च्छित होकर रथ पर गिर पड़े। उन्हें अचेत देखकर वीर सारथी झटपट वहाँ से रथ को हटा ले गये। इस प्रकार कर्ण के परास्त होने पर दुर्योधन की सेना चारों ओर भागने लगी। हे महाराज! पूर्व समय में इन्द्र ने जैसे असुरों की सेना को भगाया था वैसे ही वली भीमसेन भी कर्ण को हरा कर कौरव-सेना को मारने और भगाने लगे॥४७।४९॥

—०—

कर्णपर्व का पचासवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५० ॥

अथ एकपञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५१ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—सुदुष्करमिदं कर्म कृतं भीमेन सञ्जय ।
येन कर्णो महाबाहू रथोपस्थे निपातितः ॥ १ ॥
कर्णो ह्येको रणे हन्ता पाण्डवान्सृञ्जयैः सह ।
इति दुर्योधनः सूत प्राब्रवीन्मां मुहुर्मुहुः ॥ २ ॥
पराजितं तु राधेयं दृष्ट्वा भीमेन संयुगे ।
ततः परं किमकरोत्पुत्रो दुर्योधनो मम ॥ ३ ॥
सञ्जय उवाच—विमुखं प्रेक्ष्य राधेयं सूतपुत्रं महाहवे ।
पुत्रस्तव महाराज सोदर्यान्समभाषत ॥ ४ ॥
शीघ्रं गच्छत भद्रं वो राधेयं परिरक्षत ।
भीमसेनभयागाधे मज्जन्तं व्यसनार्णवे ॥ ५ ॥
ते तु राज्ञा समादिष्टा भीमसेनं जिघांसवः ।
अभ्यवर्तन्त संक्रुद्धाः पतङ्गाः पावकं यथा ॥ ६ ॥
श्रुतर्वा दुर्धरः क्राथो विवित्सुर्विकटः समः ।
निषङ्गी कवची पाशी तथा नन्दोपनन्दकौ ॥ ७ ॥
दुष्प्रधर्षः सुबाहुश्च वातवेगसुवर्चसौ ।
धनुर्ग्राहो दुर्मदश्च जलसन्धः शलः सहः ॥ ८ ॥

इक्यावनवाँ अध्याय ॥ ५१ ॥

धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय! भीमसेन ने यह बड़ा दुष्कर कार्य किया कि महाबाहु कर्ण को रथ पर अचेत कर दिया। दुर्योधन बारम्बार मुझसे यही कहा करता था कि कर्ण अकेले ही सब पाण्डवों और सृञ्जयों को मार डालेगा। उस समय कर्ण को भीमसेन से यों परास्त हुआ देखकर दुर्योधन ने क्या किया॥१।३॥ सञ्जय ने कहा—हे महाराज! राजा दुर्योधन ने कर्ण को महायुद्ध में विमुख देखकर अपने भाइयों से कहा कि तुम लोग अभी जाकर अथाह सङ्कट-सागर में डूबे हुए कर्ण की रक्षा करो॥४।५॥ हे राजेन्द्र! तब आपके सब पुत्र बड़े भाई की यह आज्ञा पाकर, पतङ्गे जैसे अग्नि की ओर चले वैसे ही, भीमसेन को मारने के विचार से क्रुद्ध होकर उनकी ओर दौड़ पड़े। महा-पराक्रमी, कवच पहने और पाश आयुध आदि धारण

एते रथैः परिवृता वीर्यवन्तो महाबलाः ।
भीमसेनं समासाद्य समन्तात्पर्यवारयन् ॥ ९ ॥
ते व्यमुञ्चञ्छरव्रातान्नानालिङ्गान्समन्ततः ।
स तैरभ्यर्द्यमानस्तु भीमसेनो महाबलः ॥ १० ॥
तेषामापततां क्षिप्रं सुतानां ते जनाधिप ।
रथैः पञ्चशतैः सार्द्धं पञ्चाशद्हनद्रथान् ॥ ११ ॥
विवित्सोस्तु ततः क्रुद्धो भल्लेनापाहरच्छिरः ।
भीमसेनो महाराज तत्पपात हतं भुवि ॥ १२ ॥
सकुण्डलशिरस्त्राणं पूर्णचन्द्रोपमं तथा ।
तं दृष्ट्वा निहतं शूरं भ्रातरः सर्वतः प्रभो ॥ १३ ॥
अभ्यद्रवन्त समरे भीमं भीमपराक्रमम् ।
ततोऽपराभ्यां भल्लाभ्यां पुत्रयोस्ते महाहवे ॥ १४ ॥
जहार समरे प्राणान्भीमो भीमपराक्रमः ।
तौ धरामनुपद्येतां वातरुग्णाविव द्रुमौ ॥ १५ ॥
विकटश्च सहश्चोभौ देवपुत्रोपमौ नृप ।
ततस्तु त्वरितो भीमः क्राथं निन्ये यमक्षयम् ॥ १६ ॥
नाराचेन सुतीक्ष्णेन स हतो न्यपतद्भुवि ।
हाहाकारस्ततस्तीव्रः सम्बभूव जनेश्वर ॥ १७ ॥
वध्यमानेषु वीरेषु तव पुत्रेषु धन्विषु ।
तेषां सुलुलिते सैन्ये पुनर्भीमो महाबलः ॥ १८ ॥
नन्दोपनन्दौ समरे प्रेषयद्यमसादनम् ।
ततस्ते प्राद्रवन्भीताः पुत्रास्ते विह्वलीकृताः ॥ १९ ॥

किये हुए श्रुतर्वा, दुर्धर, क्राथ, विविन्सु, विकट, सम, नन्द, उपनन्द, दुष्प्रधर्ष, सुबाहु, वातवेग, सुवर्चा, धनुर्ग्राह, दुर्मद, जलसन्ध, शल और सह, ये आपके पुत्र अनेक रथी योद्धाओं के साथ आगे बढ़े और चारों ओर से भीमसेन को घेरकर उनके ऊपर अनेक प्रकार के विकट बाण बरसाने लगे॥९।१०॥आपके पुत्रों के प्रहार से पीड़ित पराक्रमी पाण्डव ने शीघ्रता के साथ उनके पाँच सौ रथ नष्ट करके पचास रथी योद्धाओं को मार डाला। उन्होंने एक भल्ल बाण से विविन्सु का कुण्डल-मण्डित शिरस्त्राणशोभित पूर्णचन्द्रतुल्य सिर काटकर पृथ्वी पर गिरा दिया। आपके अन्य सब पुत्र शूरवीर विविन्सु की मृत्यु देखकर भीमसेन पर आक्रमण करने को दौड़े। तब भीमसेन ने अन्य दो भल्ल बाणों से देवकुमार तुल्य आपके अन्य दो पुत्रों विकट और सह—को मार डाला। वे दोनों आँधी से उखड़े हुए बड़े वृक्षों के समान पृथ्वी पर गिर पड़े॥१०।१५॥अब भीमसेन ने शीघ्र ही एक तीक्ष्ण नाराच बाण से क्राथ को मारकर पृथ्वी पर गिरा दिया। आपके धनुर्धर वीर पुत्रों के मारे जाने पर कौरव-सेना में घोर हाहाकार मच गया। इस प्रकार सेना में हलचल होने पर महाबली भीमसेन

भीमसेनं रणे दृष्ट्वा कालान्तकयमोपमम् ।
पुत्रांस्ते निहतान्दृष्ट्वा सूतपुत्रः सुदुर्मनाः ॥ २० ॥
हंसवर्णान्हयान्भूयः प्रैषयद्यत्र पाण्डवः ।
ते प्रेषिता महाराज मद्रराजेन वाजिनः ॥ २१ ॥
भीमसेनरथं प्राप्य समसज्जन्त वेगिताः ।
स सन्निपातस्तुमुलो घोररूपो विशाम्पते ॥ २२ ॥
आसीद्रौद्रो महाराज कर्णपाण्डवयोर्मृधे ।
दृष्ट्वा मम महाराज तौ समेतौ महारथौ ॥ २३ ॥
आसीद् बुद्धिः कथं युद्धमेतदद्य भविष्यति ।
ततो भीमो रणश्लाघी छादयामास पत्रिभिः ॥ २४ ॥
कर्णं रणे महाराज पुत्राणां तत्र पश्यताम् ।
ततः कर्णो भृशं क्रुद्धो भीमं नवभिरायसैः ॥ २५ ॥
विव्याध परमास्त्रज्ञो भल्लैः सन्नतपर्वभिः ।
आहतः स महाबाहुर्भीमो भीमपराक्रमः ॥ २६ ॥
आकर्णपूर्णैर्विशिखैः कर्णं विव्याध सप्तभिः ।
ततः कर्णो महाराज आशीविष इव श्वसन् ॥ २७ ॥
शरवर्षेण महता छादयामास पाण्डवम् ।
भीमोऽपि तं शरव्रातैश्छादयित्वा महारथम् ॥ २८ ॥
पश्यतां कौरवेयाणां विननर्द महाबलः ।
ततः कर्णो भृशं क्रुद्धो दृढमादाय कार्मुकम् ॥ २९ ॥
भीमं विव्याध दशभिः कङ्कपत्रैः शिलाशितैः ।
कार्मुकं चास्य चिच्छेद भल्लेन निशितेन च ॥ ३० ॥

ने फिर नन्द और उपनन्द को मार डाला। तब आपके बचे हुए पुत्रगण कालान्तक के समान भयङ्कर भीमसेन को देखकर विह्वल होकर भागने लगे॥१६।१९॥ हे महाराज! आपके पुत्रों की मृत्यु देखकर कर्ण बहुत ही दुःखित हुए। उन्होंने फिर अपने रथ को भीमसेन के सम्मुख ले चलने के निमित्त शल्य से कहा। शल्य के हाँके हुए वे घोड़े वेग से भीमसेन के रथ के समीप पहुँच गये। तब भीमसेन और कर्ण दोनों घोर संग्राम करने लगे। हे महाराज! उस समय उन दोनों महारथियों को भिड़ते देखकर मैं सोचने लगा कि इस घोर संग्राम का परिणाम क्या होगा॥१९।२४॥ इसके उपरान्त युद्ध में निपुण भीमसेन आपके पुत्रों के सम्मुख ही वीरवर कर्ण के ऊपर तीक्ष्ण बाणों की वर्षा करने लगे। श्रेष्ठ दिव्य अस्त्रों के जाननेवाले कर्ण ने भी क्रोधान्ध होकर नव लोहमय भल्ल बाणों से भीमसेन को घायल कर दिया। भीम-पराक्रमी भीमसेन ने कर्ण के बाणों से अत्यन्त पीड़ित होकर, कान तक खींचकर, सात बाण उनको मारे। कर्ण ने भी कुपित सर्प के समान फुफकारकर भीमसेन पर इतने बाण बरसाये कि वे उनमें छिप गये॥२४।२८॥ महाबली भीमसेन भी कौरवों के सम्मुख ही महारथी कर्ण

ततो भीमो महाबाहुर्हेमपट्टविभूषितम् ।
परिघं घोरमादाय मृत्युदण्डमिवापरम् ॥ ३१ ॥
कर्णस्य निधनाकांक्षी चिक्षेपातिबलो नदन् ।
तमापतन्तं परिघं वज्राशनिसमस्वनम् ॥ ३२ ॥
चिच्छेद बहुधा कर्णः शरैराशीविषोपमैः ।
ततः कार्मुकमादाय भीमो दृढतरं तदा ॥ ३३ ॥
छादयामास विशिखैः कर्णं परबलार्दनम् ।
ततो युद्धमभूद्घोरं कर्णपाण्डवयोर्मृधे ॥ ३४ ॥
हरीन्द्रयोरिव मुहुः परस्परवधैषिणोः ।
ततः कर्णो महाराज भीमसेनं त्रिभिः शरैः ॥ ३५ ॥
आकर्णमूलं विव्याध दृढमायम्य कार्मुकम् ।
सोऽतिविद्धो महेष्वासः कर्णेन बलिनां वरः ॥ ३६ ॥
घोरमादत्त विशिखं कर्णकायावदारणम् ।
तस्य भित्त्वा तनुत्राणं भित्त्वा कायं च सायकः ॥ ३७ ॥
प्राविशद्धरणीं राजन्वल्मीकमिव पन्नगः ।
स तेनातिप्रहारेण व्यथितो विह्वलन्निव ॥ ३८ ॥
सञ्चचाल रथे कर्णः क्षितिकम्पे यथाचलः ।
ततः कर्णो महाराज रोषामर्षसमन्वितः ॥ ३९ ॥
पाण्डवं पञ्चविंशत्या नाराचानां समार्पयत् ।
आजघ्ने बहुभिर्बाणैर्ध्वजमेकेषुणाहनत् ॥ ४० ॥

को बाण-वर्षा से ढककर घोरतर सिंहनाद करने लगे। महावीर कर्ण भीमसेन के बाणों की चोट से अत्यन्त क्रुद्ध हो उठे। उन्होंने दृढ़ता के साथ धनुष पकड़कर भीमसेन को दस बाण मारे और एक तीक्ष्ण भल्ल से उनका धनुष काट डाला॥२८।३०॥तब भीमसेन ने कर्ण को मार डालने के अभिप्राय से एक सुवर्ण-पत्र-भूषित, दूसरे यमदण्ड के समान भयानक,परिघ लेकर कर्ण के ऊपर फेंका और सिंहनाद किया। कर्ण ने भी तत्काल विषैले सर्प-सदृश असंख्य बाणों से उस वज्र के समान शब्द करते आ रहे बेलन के टुकड़े-टुकड़े कर डाले। तब महावीर भीमसेन ने बलपूर्वक धनुष पकड़कर शत्रुदलन कर्ण को बाणों से छिपा दिया॥३१।३४॥हे राजेन्द्र! इसके पश्चात् एक दूसरे को मार डालने के निमित्त उद्यत बाली और सुग्रीव के समान महावीर कर्ण और भीमसेन पहले से भी अधिक घोर संग्राम करने लगे। महारथी कर्ण ने कान तक धनुष की प्रत्यञ्चा खींचकर तीन बाणों से भीमसेन को घायल किया। कर्ण के बाणों से बहुत ही घायल होने के कारण भीमसेन क्रोध के मारे काँपने लगे। उन्होंने कर्ण के शरीर को चीरनेवाला एक घोर बाण धनुष पर चढ़ाकर छोड़ा। वह बाण कर्ण के कवच को तोड़कर शरीर को फोड़कर, बिल में घुसनेवाले सर्प के समान, पृथ्वी में घुस गया। इस बाण की चोट से वीर कर्ण बहुत व्यथित और विह्वल हो उठे;

सारथिं चास्य भल्लेन प्रेषयामास मृत्यवे ।
छित्त्वा च कार्मुकं तूर्णं पाण्डवस्याशु पत्रिणा ॥ ४१ ॥
ततो मुहूर्त्ताद्राजेन्द्र नातिकृच्छ्राद्धसन्निव ।
विरथं भीमकर्माणं भीमं कर्णश्चकार ह ॥ ४२ ॥
विरथो भरतश्रेष्ठ प्रहसन्ननिलोपमः ।
गदां गृह्य महाबाहुरपतत्स्यन्दनोत्तमात् ॥ ४३ ॥
अवप्लुत्य च वेगेन तव सैन्यं विशाम्पते ।
व्यधमद्गदया भीमः शरन्मेघानिवानिलः ॥ ४४ ॥
नागान्सप्तशतान्राजन्नीषादन्तान्प्रहारिणः ।
व्यधमत्सहसा भीमः क्रुद्धरूपः परन्तपः ॥ ४५ ॥
दन्तवेष्टेषु नेत्रेषु कुम्भेषु च कटेषु च ।
मर्मस्वपि च मर्मज्ञस्तान्नागानवधीद्बली ॥ ४६ ॥
ततस्ते प्राद्रवन्भीताः प्रतीपं प्रहिताः पुनः ।
महामात्रैस्तमावव्रुर्मेघा इव दिवाकरम् ॥ ४७ ॥
तान्स सप्तशतान्नागान्सारोहायुधकेतनान् ।
भूमिष्ठो गदया जघ्ने वज्रेणेन्द्र इवाचलान् ॥ ४८ ॥
ततः सुबलपुत्रस्य नागानतिबलान्पुनः ।
पोथयामास कौन्तेयो द्विपञ्चाशदरिन्दमः ॥ ४९ ॥

वे भूकम्प के समय पर्वत के समान काँपने लगे॥३५। ३९॥इसके पश्चात् उन्होंने अत्यन्त क्रोध करके भीमसेन को पर्याप्त तीक्ष्ण नाराच बाणों से घायल करके अन्य असंख्य बाणों से पीड़ित किया। फिर एक बाण से उनकी ध्वजा काटकर गिरा दी और एक भल्ल बाण से उनके सारथी को भी मार डाला। इस प्रकार क्षण भर में भीमसेन का धनुष और रथ काटकर वे हँसने लगे॥३९।४२॥तब महाबाहु भीमसेन गदा हाथ में लेकर उस टूटे हुए रथ के ऊपर से तुरन्त कूद पड़े। वायु जैसे शरद् ऋतु के मेघ को उड़ा देती है वैसे ही वे उस गदा के प्रहार से कौरव-सेना को मारने और भगाने लगे। इसके पश्चात् भीम ने हल के समान बड़े-बड़े दाँतोंवाले और शत्रुसेना पर प्रहार करनेवाले सात सौ हाथियों को कुपित होकर एकाएक मारा और भगाया। मर्मस्थलों की जानकारी रखनेवाले बली भीम उन हाथियों के दन्तवेष्टन, नेत्र, कपोल, मस्तक आदि स्थानों में और मर्मस्थलों में वेग से गदा प्रहार करने लगे। उनके भयानक प्रहारों से अत्यन्त भयविह्वल होकर वे हाथी पहले तो इधर-उधर भागे; किन्तु जब उनके सवारों ने उनको सँभाला और उत्तेजित किया, तब वे फिर भीमसेन के सम्मुख आये और मेघमण्डल जैसे सूर्य को छिपा ले वैसे ही उन्होंने चारों ओर से भीमसेन को घेर लिया। तब शत्रु-दल-दलन भीमसेन ने उस गदा की मार से वैसे ही उन सात सौ हाथियों को मार-मारकर पृथ्वी पर गिरा दिया जैसे इन्द्र ने वज्र के प्रहार से पर्वतों को चूर-चूर कर डाला था ॥४३।४८॥तब भीमसेन ने फिर शकुनि के साथ के महाबलशाली बावन हाथियों को मार डाला। फिर

तथा रथशतं साग्रं पत्तींश्च शतशोऽपरान् ।
न्यहनत्पाण्डवो युद्धे तापयंस्तव वाहिनीम् ॥ ५० ॥
प्रताप्यमानं सूर्येण भीमेन च महात्मना ।
तव सैन्यं संचुकोच चर्माग्नावाहितं यथा ॥ ५१ ॥
ते भीमभयसन्त्रस्तास्तावका भरतर्षभ ।
विहाय समरे भीमं दुद्रुवुर्वै दिशो दश ॥ ५२ ॥
रथाः पञ्चशताश्चान्ये ह्रादिनश्चर्मवर्मिणः ।
भीममभ्यद्रवन्घ्नन्तः शरपूगैः समन्ततः ॥ ५३ ॥
तान्स पञ्चशतान्वीरान्सपताकध्वजायुधान् ।
पोथयामास गदया भीमो विष्णुरिवासुरान् ॥ ५४ ॥
ततः शकुनिनिर्दिष्टाः सादिनः शूरसम्मताः ।
त्रिसाहस्राऽभ्ययुर्भीमं शक्त्यृष्टिप्रासपाणयः ॥ ५५ ॥
प्रत्युद्गम्य जवेनाशु साश्वारोहांस्तदारिहा ।
विविधान्विचरन्मार्गान्गदया समपोथयत् ॥ ५६ ॥
तेषामासीन्महाञ्छब्दस्ताडितानां च सर्वशः ।
अश्मभिर्विध्यमानानां नगानामिव भारत ॥ ५७ ॥
एवं सुबलपुत्रस्य त्रिसाहस्रान्हयोत्तमान् ।
हत्वान्यं रथमास्थाय क्रुद्धो राधेयमभ्ययात् ॥ ५८ ॥
कर्णोऽपि समरे राजन्धर्मपुत्रमरिन्दमम् ।
स शरैश्छादयामास सारथिं चाप्यपातयत् ॥ ५९ ॥

कौरवपक्ष की सेना को पीड़ित कर रहे वीर पाण्डव ने स्फूर्ति के साथ शत्रुपक्ष के कुछ अधिक सौ रथों और सैकड़ों पैदलों को नष्ट कर दिया । हे राजेन्द्र ! इधर इस प्रकार महाबाहु भीमसेन पीड़ित कर रहे थे और उधर सूर्य का तेज सता रहा था।इन दोनों कारणोंसे आपकी सेना,अग्नि में डाले गये चमड़े के समान सकुचित और नष्ट होने लगी॥४९।५१॥उस समय आपकी सेना भीमसेन के भय से विह्वल होकर चारों ओर भागने लगी । इसी समय और पाँच सौ कवचधारी रथी योद्धा बाण बरसाते हुए भीमसेन की ओर चले । महाबली भीमसेन ने, विष्णु जैसे असुरों का संहार करें वैसे ही, उन ध्वजा-पताका और शस्त्र आदि से सज्जित वीरों को गदा के प्रहार से चूर्ण कर दिया॥५२।५४॥ तब शकुनि की आज्ञा से शक्ति ऋष्टि-प्रास आदि शस्त्र हाथों में लिये हुए तीन सहस्र घुड़सवार योद्धा भीमसेन पर आक्रमण करने चले । शत्रुनाशन भीम ने उन घुड़सवारों के समीप जाकर,अनेक प्रकार के पैंतरे दिखाकर,उसी गदा से सबको चूर्ण कर डाला । चारों ओर से मारे जा रहे वे वीर वैसा ही शब्द और आर्तनाद करने लगे जैसा शब्द पत्थरों से तोड़े जा रहे बाँसों या नरकुलों के वनमें होता है॥५५।५७॥इस प्रकार शकुनि के तीन सहस्र चुने हुए घुड़सवारों को मारकर वीर भीमसेन दूसरे रथ पर सवार हुए और कर्ण के सम्मुख पहुँचे । उधर वीर कर्ण राजा युधिष्ठिर के ऊपर बाण

ततः स प्रद्रुतः संख्ये रथं दृष्ट्वा महारथः ।
अन्वधावत्किरन्बाणैः कङ्कपत्रैरजिह्मगैः ॥ ६० ॥
राजानमभिधावन्तं शरैरावृत्य रोदसी ।
क्रुद्धः प्रच्छादयामास शरजालेन मारुतिः ॥ ६१ ॥
सन्निवृत्तस्ततस्तूर्णं राधेयः शत्रुकर्शनः ।
भीमं प्रच्छादयामास समन्तान्निशितैः शरैः ॥ ६२ ॥
भीमसेनरथव्यग्रं कर्णं भारत सात्यकिः ।
अभ्यर्दयदमेयात्मा पार्ष्णिग्रहणकारणात् ॥ ६३ ॥
अभ्यवर्तत कर्णस्तमर्दितोऽपि शरैर्भृशम् ।
तावन्योन्यं समासाद्य वृषभौ सर्वधन्विनाम् ॥ ६४ ॥
विसृजन्तौ शरान्दीप्तान्विभ्राजेतां मनस्विनौ ।
ताभ्यां वियति राजेन्द्र विततं भीमदर्शनम् ॥ ६५ ॥
क्रौञ्चपृष्ठारुणं रौद्रं बाणजालं व्यदृश्यत ।
नैव सूर्यप्रभा राजन्न दिशः प्रदिशस्तथा ॥ ६६ ॥
प्राज्ञासिष्म वयं ते वा शरैर्मुक्तैः सहस्रशः ।
मध्याह्ने तपतो राजन्भास्करस्य महाप्रभाः ॥ ६७ ॥
हृताः सर्वाः शरौघैस्तैः कर्णपाण्डवयोस्तदा ।
सौबलं कृतवर्माणं द्रोणिमाधिरथिं कृपम् ॥ ६८ ॥
संसक्तान्पाण्डवैर्दृष्ट्वा निवृत्ताः कुरवः पुनः ।
तेषामापततां शब्दस्तीव्र आसीद्विशाम्पते ॥ ६९ ॥

---

बरसाने लगे।उन्होंने धर्मराज के सारथी को मार गिराया। अपनी सेना को भागते देखकर कुपित कर्ण कङ्कपत्र बाण बरसाते हुए वेग से धर्मराज की ओर चले॥५८। ६०॥कर्ण का रथ देखकर धर्मराज भय के मारे भाग खड़े हुए। महावीर कर्ण भी, युधिष्ठिर पर बरसाये गये बाणों से आकाश और पृथ्वी को व्याप्त करते हुए, उनका पीछा करने लगे।यह देखकर कुपित बली भीमसेन कर्ण के ऊपर बाण बरसाने लगे। शत्रुओं को पीड़ित करनेवाले महारथी कर्ण लौट पड़े और भीमसेन को तीक्ष्ण बाण मारने लगे। उधर सत्यविक्रमी सात्यकि, भीमसेन की सहायता करने के निमित्त,आगे बढ़े और अपने तीक्ष्ण बाणों से कर्ण को व्यथित करने लगे॥६१।

६३॥महारथी कर्ण, सात्यकि के बाणों से पीड़ित होकर भी, भीमसेन से युद्ध करने लगे। उस समय वे दोनों वीर परस्पर भिड़कर निरन्तर बाण बरसाने लगे। उनके क्रौञ्च पक्षी की पीठ के समान लाल रङ्ग के बाण चारों ओर फैल जाने से सारा आकाश लाल ही लाल दिखाई पड़ने लगा। बाणों से सब दिशा-उपदिशाएँ और सूर्य की प्रभा तक छिप गई॥६४।६७॥मध्याह्न काल के समय तप रहे सूर्य का तीक्ष्ण तेज कर्ण और पाण्डव की बाण-वर्षा में छिप गया। इसी समय पाण्डवों को फिर आक्रमण करते और शकुनि,कृतवर्मा, अश्वत्थामा, कर्ण,कृपाचार्य आदि को उनसे भिड़ते देखकर कौरवों की सेना युद्ध करने को लौट पड़ी। उमड़ रहे समुद्र

उद्वृत्तानां यथा वृष्ट्या सागराणां भयावहः ।
ते सेने भृशसंसक्ते दृष्ट्वान्योन्यं महाहवे ॥ ७० ॥
हर्षेण महता युक्ते परिगृह्य परस्परम् ।
ततः प्रववृते युद्धं मध्यं प्राप्ते दिवाकरे ॥ ७१ ॥
तादृशं न कदाचिद्धि दृष्टपूर्वं न च श्रुतम् ।
बलौघस्तु समासाद्य बलौघं सहसा रणे ॥ ७२ ॥
उपासर्पत वेगेन वार्योघ इव सागरम् ।
आसीन्निनादः सुमहान्बाणौघानां परस्परम् ॥ ७३ ॥
गर्जतां सागरौघाणां यथा स्यान्निःस्वनो महान् ।
ते तु सेने समासाद्य वेगवत्यौ परस्परम् ॥ ७४ ॥
एकीभावमनुप्राप्ते नद्याविव समागमे ।
ततः प्रववृते युद्धं घोररूपं विशाम्पते ॥ ७५ ॥
कुरूणां पाण्डवानां च लिप्सतां सुमहद्यशः ।
शूराणां गर्जतां तत्र ह्यविच्छेदकृता गिरः ॥ ७६ ॥
श्रूयन्ते विविधा राजन्नामान्युद्दिश्य भारत ।
यस्य यद्धि रणे व्यङ्गं पितृतो मातृतोऽपि वा ॥ ७७ ॥
कर्मतः शीलतो वापि स तच्छ्रावयते युधि ।
तान्दृष्ट्वा समरे शूरांस्तर्जमानान्परस्परम् ॥ ७८ ॥
अभवन्मे मती राजन्नैषामस्तीति जीवितम् ।
तेषां दृष्ट्वा तु क्रुद्धानां वपूंष्यमिततेजसाम् ॥ ७९ ॥
अभवन्मे भयं तीव्रं कथमेतद्भविष्यति ।
ततस्ते पाण्डवा राजन्कौरवाश्च महारथाः ॥ ८० ॥

के समान उस लौट रही सेना में तीव्र और भयानक कोलाहल होने लगा । दोनों पक्ष की सेनाओं के वीर योद्धा भिड़कर एक दूसरे की ओर देखते हुए प्रहार करने लगे॥६७।७१॥उस मध्याह्न काल के समय ऐसा घोर युद्ध हुआ कि वैसा युद्ध हम लोगों ने न तो पहले कभी देखा था और न सुना था। एक ओर की सेना दूसरी ओर की सेना के निकट पहुँचकर वैसे ही वेग से आगे बढ़ने लगी जैसे जल का समूह सागर की ओर बढ़ता है । दोनों ओर से चल रहे असंख्य बाणों का शब्द गरज रहे सागर की लहरों के शब्द के समान सुनाई पड़ने लगा । दोनों सेनाएँ वेग से बढ़कर दो नदियों के समान एक में मिल गईं । अब भारी यश प्राप्त करने की इच्छा रखनेवाले कौरव और पाण्डव दल के लोग घोर संग्राम करने लगे॥७२।७५॥दोनों पक्ष के पराक्रमी शूर गरज गरजकर, अपने विपक्षियों के नाम ले-लेकर, निरन्तर अनेक प्रकार की बातें कह रहे थे। जिसके पिता या माता के कुल में कर्म अथवा स्वभाव का जो दोष या व्यङ्ग्य था उसे उसका प्रतिपक्षी युद्ध में सुनाता

ततक्षुः सायकैस्तीक्ष्णैर्निघ्नन्तो हि परस्परम् ॥ ८१ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि सङ्कुलयुद्धे एकपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

था। इस प्रकार उन शूरों को परस्पर तर्जन-गर्जन करते और कलङ्क खोलते देखकर मुझे तो निश्चय हो गया कि अब ये जीवित नहीं बच सकते, परस्पर कट मर जायँगे। उन महातेजस्वी कुपित वीरों के रूप देखकर मेरे मन में तीव्र भय का सञ्चार हुआ कि आज इसका परिणाम क्या होगा। हे महाराज! महारथी कौरव और पाण्डव, विजय की अभिलाषा करके, परस्पर बाणों से शरीरों को छिन्न भिन्न करने लगे॥७६।८१॥

कर्ण पर्व का इक्यावनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५१ ॥

अथ द्विपञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५२ ॥

सञ्जय उवाच—क्षत्रियास्ते महाराज परस्परवधैषिणः ।
अन्योन्यं समरे जघ्नुः कृतवैराः परस्परम् ॥ १ ॥
रथौघाश्च हयौघाश्च नरौघाश्च समन्ततः ।
गजौघाश्च महाराज संसक्ताश्च परस्परम् ॥ २ ॥
गदानां परिघाणां च कणपानां च क्षिप्यताम् ।
प्रासानां भिन्दिपालानां भुशुण्डीनां च सर्वशः ॥ ३ ॥
सम्पातं चानुपश्याम संग्रामे भृशदारुणे ।
शलभा इव सम्पेतुः शरवृष्टयः समन्ततः ॥ ४ ॥
नागान्नागाः समासाद्य व्यधमन्त परस्परम् ।
हया हयांश्च समरे रथिनो रथिनस्तथा ॥ ५ ॥
पत्तयः पत्तिसङ्घांश्च हयसङ्घांश्च पत्तयः ।
पत्तयो रथमातङ्गान्रथा हस्त्यश्वमेव च ॥ ६ ॥
नागाश्च समरे त्र्यङ्गं ममृदुः शीघ्रगा नृप ।
वध्यतां तत्र शूराणां क्रोशतां च परस्परम् ॥ ७ ॥
घोरमायोधनं जज्ञे पशूनां वैशसं यथा ।
रुधिरेण समास्तीर्णा भाति भारत मेदिनी ॥ ८ ॥

बावनवाँ अध्याय ॥ ५२ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! तब वे परस्पर विजय की इच्छा रखनेवाले बद्धवैर क्षत्रियगण एक दूसरे को मारने और मरने लगे। उस भयङ्कर संग्राम में परस्पर वीरों के चलाये हुए गदा, परिघ, कुणप, प्रास, भिन्दिपाल और भुशुण्डी आदि शस्त्र तथा असंख्य बाण पतङ्गों के समान चारों ओर गिरने लगे॥१।३॥हाथी हाथियों को, घोड़े घोड़ों को, रथी रथियों को और पैदल पैदलों को मारने लगे। हाथियों के सवार उनके सवारों को मारने लगे। इसी प्रकार घोड़ों के सवार घुड़सवारों को, पैदल योद्धा लोग हाथियों, रथों और घोड़ों को, और हाथियों के समूह रथों, घोड़ों और पैदलों को शीघ्रता के साथ बढ़कर मारने और रौंदने लगे॥४।६॥उन महारण में मारे जा रहे और परस्पर पुकार रहे शूरों के प्रहार से वह रणभूमि पशुओं की वध्यभूमि के समान

शक्रगोपगणाकीर्णा प्रावृषीव यथा धरा ।
यथा वा वाससी शुक्ले महारञ्जनरञ्जिते ॥ ९ ॥
बिभृयाद्युवती श्यामा तद्वदासीद्वसुन्धरा ।
मांसशोणितचित्रेव शातकुम्भमयीव च ॥ १० ॥
भिन्नानां चोत्तमाङ्गानां बाहूनां चोरुभिः सह ।
कुण्डलानां प्रवृद्धानां भूषणानां च भारत ॥ ११ ॥
निष्काणामथ शूराणां शरीराणां च धन्विनाम् ।
चर्मणां सपताकानां सङ्घास्तत्रापतन्भुवि ॥ १२ ॥
गजा गजान्समासाद्य विषाणैरार्दयन्नृप ।
विषाणाभिहतास्तत्र भ्राजन्ते द्विरदास्तथा ॥ १३ ॥
रुधिरेणावसिक्ताङ्गा गैरिकप्रस्रवा इव ।
यथा भ्राजन्ति स्यन्दन्तः पर्वता धातुमण्डिताः ॥ १४ ॥
तोमरान्सादिभिर्मुक्तान्प्रतीपानास्थितान्बहून् ।
हस्तैर्विचेरुस्ते नागा बभंजुश्चापरे तथा ॥ १५ ॥
नाराचैश्छिन्नवर्माणो भ्राजन्ति स्म गजोत्तमाः ।
हिमागमे यथा राजन्व्यभ्रा इव महीधराः ॥ १६ ॥
शरैः कनकपुङ्खैश्च चित्रा रेजुर्गजोत्तमाः ।
उल्काभिः सम्प्रदीप्ताग्राः पर्वता इव भारत ॥ १७ ॥
केचिद्भ्याहता नागैर्नागा नगनिभोपमाः ।
विनेशुः समरे तस्मिन्पक्षवन्त इवाद्रयः ॥ १८ ॥
अपरे प्राद्रवन्नागाः शल्यार्ता व्रणपीडिताः ।
प्रतिमानैश्च कुम्भैश्च पेतुरुर्व्यां महाहवे ॥ १९ ॥

भयङ्कर दिखाई पड़ने लगी। वह रणभूमि, रक्त से तर होने के कारण, वर्षा ऋतु में बीरबहूटियों से परिपूर्ण पृथ्वी के समान जान पड़ने लगी। जैसे कोई युवती कुसुम के रङ्ग से रँगे हुए वस्त्र पहन करके शोभित हो वैसे ही वह रणभूमि रक्त से तर होने के कारण जान पड़ती थी॥७।१०॥वीरों के मस्तक, बाहु, ऊरु आदि अङ्गों और कुण्डल, निष्क आदि आभूषणों,कवचों और शरीरों के ढेर के ढेर चारों ओर निरन्तर गिर रहे थे। दोनों पक्ष के हाथी परस्पर दाँतों के प्रहार से विदीर्ण और रक्त से तर होकर उस पर्वत के समान शोभायमान हो रहे थे, जिससे गेरू बह रही हो॥११।१४॥कोई-कोई हाथी घुड़सवारों के चलाये और ताने हुए तोमरों को सूँड से छीनकर तोड़ डालने लगे। कुछ हाथियों के कवच नाराच बाणों से कट गये थे और वे शरद् ऋतु के आगमन में मेघों से शून्य पर्वतों के समान शोभा को प्राप्त हो रहे थे॥१५।१६॥हाथियों के शरीरों में अनेक सुवर्णपुङ्खयुक्त बाण आकर लगे थे। इससे वे उल्काओं से प्रदीप्त शिखरवाले पर्वतों के समान जान पड़ते थे। कोई-कोई पर्वताकार हाथी हाथियों के किये हुए प्रहार से भी नहीं विचलित हुए, और जिनके पक्ष

विनेदुः सिंहवच्चान्ये नदन्तो भैरवान्रवान् ।
बभ्रमुर्बहवो राजंश्चुक्रुशुश्चापरे गजाः ॥ २० ॥
हयाश्च निहता बाणैर्हेमभाण्डविभूषिताः ।
निपेदुश्चैव मम्लुश्च बभ्रमुश्च दिशो दश ॥ २१ ॥
अपरे कृष्यमाणाश्च विचेष्टन्तो महीतले ।
भावान्बहुविधांश्चक्रुस्ताडिताः शरतोमरैः ॥ २२ ॥
नरास्तु निहता भूमौ कूजन्तस्तत्र मारिष ।
दृष्ट्वा च बान्धवानन्ये पितॄनन्ये पितामहान् ॥ २३ ॥
धावमानान्परांश्चान्ये दृष्ट्वान्ये तत्र भारत ।
गोत्रनामानि ख्यातानि शशंसुरितरेतरम् ॥ २४ ॥
तेषां छिन्ना महाराज भुजाः कनकभूषणाः ।
उद्वेष्टन्ते विचेष्टन्ते पतन्ते चोत्पतन्ति च ॥ २५ ॥
निपतन्ति तथैवान्ये स्फुरन्ति च सहस्रशः ।
वेगांश्चान्ये रणे चक्रुः पञ्चास्या इव पन्नगाः ॥ २६ ॥
ते भुजा भोगिभोगाभाश्चन्दनाक्ता विशाम्पते ।
लोहितार्द्रा भृशं रेजुस्तपनीयध्वजा इव ॥ २७ ॥
वर्तमाने तथा घोरे संकुले सर्वतोदिशम् ।
अविज्ञाताः स्म युध्यन्ते विनिघ्नन्तः परस्परम् ॥ २८ ॥
भौमेन रजसाकीर्णे शस्त्रसम्पातसंकुले ।
नैव स्वे न परे राजन्व्यज्ञायन्त तमोवृताः ॥ २९ ॥

फट गये हों उन पर्वतों के समान अपने स्थान पर डटे हुए खड़े रहे । कुछ हाथी बाणों की मार और व्रणों की पीड़ा से व्यथित होकर भागने लगे । कुछ हाथी दाँतों और मस्तकों के बल पृथ्वी पर गिर पड़े । कुछ हाथी पृथ्वी पर बैठ गये और सिंह के समान गरजकर भयङ्कर शब्द करने लगे । कुछ हाथी इधर उधर चक्कर खाने लगे और कुछ आर्त्तनाद करने लगे॥१७।२०॥ सुवर्ण के आभूषणों से सजे हुए घोड़े बाणों की चोट से पीड़ित होकर गिर पड़े, मर गये और इधर-उधर भागने लगे । क्लेश से पीड़ित बहुत से घोड़े पृथ्वी पर गिरकर तड़पने लगे । बाणों और तोमरों से पीड़ित होकर बहुत से घोड़े भान्ति-भान्ति की चेष्टाएँ करने लगे। बहुत से मारे गये मनुष्य पृथ्वी पर गिरकर आर्त्तनाद करने लगे । अन्य बहुत से मनुष्य अपने बान्धवों और पिता-पितामहों को देखकर आर्त्तनाद करने लगे । कुछ लोग अपने शत्रुओं को भागते देखकर एक दूसरे के प्रसिद्ध नाम गोत्र आदि लेने लगे॥२१।२४॥हे महाराज ! वीरों के सुवर्ण के भूषणों से भूषित कटे हुए हाथ इधर-उधर तड़पने, उठने और गिरते थे । रण में कटकर गिरे हुए अनेक हाथ, पाँच मुखवाले सर्पों के समान, वेग से उछलने और लोटते थे । वे चन्दन-चर्चित रक्त से तर हाथ सुवर्ण की ध्वजाओं के समान, सर्पों के फणों के समान, शोभायमान हो रहे थे॥२५।२७॥हे राजेन्द्र ! इस प्रकार चारों ओर घोर संकुल

तथा तद्भवद्युद्धं घोररूपं भयानकम् ।
लोहितोदा महानद्यः प्रसस्रुस्तत्र चासकृत् ॥ ३० ॥
शीर्षपाषाणसञ्छन्नाः केशशैवलशाद्वलाः ।
अस्थिमीनसमाकीर्णा धनुःशरगदोडुपाः ॥ ३१ ॥
मांसशोणितपङ्किन्यो घोररूपाः सुदारुणाः ।
नदीः प्रवर्तयामासुः शोणितौघविवर्धिनीः ॥ ३२ ॥
भीरुवित्रासकारिण्यः शूराणां हर्षवर्धनाः ।
ता नद्यो घोररूपास्तु नयन्त्यो यमसादनम् ॥ ३३ ॥
अवगाढान्मज्जयन्त्यः क्षत्रस्याजनयन्भयम् ।
क्रव्यादानां नरव्याघ्र नर्दतां तत्र तत्र ह ॥ ३४ ॥
घोरमायोधनं जज्ञे प्रेतराजपुरोपमम् ।
उत्थितान्यगणेयानि कबन्धानि समन्ततः ॥ ३५ ॥
नृत्यन्ति वै भूतगणाः सुतृप्ता मांसशोणितैः ।
पीत्वा च शोणितं तत्र वसां पीत्वा च भारत ॥ ३६ ॥
मेदोमज्जावसामत्तास्तृप्ता मांसस्य चैव ह ।
धावमानाः स्म दृश्यन्ते काकगृध्रबकास्तथा ॥ ३७ ॥
शूरास्तु समरे राजन्भयं त्यक्त्वा सुदुस्त्यजम् ।
योधव्रतं समासाद्य चक्रुः कर्माण्यभीतवत् ॥ ३८ ॥
शरशक्तिसमाकीर्णे क्रव्यादगणसंकुले ।
व्यचरन्त रणे शूराः ख्यापयन्तः स्वपौरुषम् ॥ ३९ ॥

युद्ध होने लगा और योद्धा लोग परस्पर में ही मार-पीट करने लगे। चारों ओर शस्त्र चलने से एक तो यों ही किसी को अपने पराये का विचार नहीं था, उस पर धूलि उड़ने से घोर अन्धकार हो गया जिससे किसी को किञ्चिन्मात्र भी अपने या पराये की पहचान नहीं रही। हे महाराज! उस भयानक संग्राम में चारों ओर कई रक्त की नदियाँ बह निकलीं। उनमें मस्तक ही पत्थर की जगह थे। केश ही सेवार और घास के समान जान पड़ते थे। हड्डियाँ मछलियों की जगह थीं। धनुष-बाण-गदा आदि शस्त्र छोटी-छोटी डोंगियों के समान बह रहे थे। मांस और रक्त का उनमें कीचड़ था। ऐसी अत्यन्त दारुण और रक्त के प्रवाह को बढ़ानेवाली नदियाँ चारों ओर वीरों ने बहा दीं। वे घोर नदियाँ सबको यमपुर पहुँचानेवाली, कायरों को डरानेवाली और शूर पुरुषों के हर्ष को बढ़ानेवाली थीं। वीर योद्धाओं को डुबानेवाली उन नदियों को देखकर क्षत्रियों के भी मन में भय उत्पन्न होने लगा॥२८-३३॥ मांसाहारी जीव और राक्षस आदि उन नदियों के तट पर आनन्द से नाच रहे थे। उन नदियों ने रणभूमि को यमपुर के समान महाभयानक बना दिया। चारों ओर अगणित कबन्ध उठ खड़े हुए। भूतगण मांस और रक्त से तृप्त हो गये। रक्त पीकर, चर्बी खाकर, मेदा-मज्जा-वसा-मांस आदि से तृप्त और उन्मत्त मांसाहारी काक गिद्ध बगले आदि जीव इधर-उधर उड़

अन्योन्यं श्रावयन्ति स्म नामगोत्राणि भारत ।
पितृनामानि च रणे गोत्रनामानि वा विभो ॥ ४० ॥
श्रावयाणाश्च बहवस्तत्र योधा विशाम्पते ।
अन्योन्यमवमृद्नन्तः शक्तितोमरपट्टिशैः ॥ ४१ ॥
वर्त्तमाने तथा युद्धे घोररूपे सुदारुणे ।
व्यपीदत्कौरवी सेना भिन्ना नौरिव सागरे ॥ ४२ ॥

इति श्री महाभारते कर्णपर्वणि सकुलयुद्धे द्विपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५२ ॥

रहे थे॥३४।३७॥हे राजेन्द्र ! उस दारुण युद्ध में दुस्त्यज प्राणों के भय को छोड़कर, योद्धाओं के मन का विचार करके, वीर क्षत्रियगण निर्भय होकर युद्ध कर रहे थे । बाण शक्ति आदि शस्त्रों से दुर्गम और मांसाहारी जीवों से परिपूर्ण उस रणभूमि में शूर लोग अपना पौरुष प्रकट करते हुए इधर-उधर विचर रहे थे। योद्धा लोग चारों ओर अपने, और पिताओं के, नाम-गोत्र आदि सुना-सुनाकर शक्ति तोमर पट्टिश आदि शस्त्रों से परस्पर प्रहार कर रहे थे । हे महाराज ! इस प्रकार संग्राम ने जब घोर रूप धारण किया तब पाण्डवों से पीड़ित कौरवों की सेना,समुद्र में टूट गई नाव के समान, खिन्न हो गई॥३८।४२॥

कर्णपर्व का बावनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५२ ॥

अथ त्रिपञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५३ ॥

सञ्जय उवाच—वर्त्तमाने तथा युद्धे क्षत्रियाणां निमज्जने ।
गाण्डीवस्य महाघोषः श्रूयते युधि मारिष ॥ १ ॥
संशप्तकानां कदनमकरोद्यत्र पाण्डवः ।
कोसलानां तथा राजन्नारायणबलस्य च ॥ २ ॥
संशप्तकास्तु समरे शरवृष्टीः समन्ततः ।
अपातयन्पार्थमूर्ध्नि जयगृद्धाः प्रमन्यवः ॥ ३ ॥
ता वृष्टीः सहसा राजंस्तरसा धारयन्प्रभुः ।
व्यगाहत रणे पार्थो विनिघ्नन्रथिनां वरान् ॥ ४ ॥
विगाह्य तद्रथानीकं कङ्कपत्रैः शिलाशितैः ।
आससाद ततः पार्थः सुशर्माणं वरायुधम् ॥ ५ ॥
स तस्य शरवर्षाणि ववर्ष रथिनां वरः ।
तथा संशप्तकाश्चैव पार्थं बाणैः समार्पयन् ॥ ६ ॥

तिरपनवाँ अध्याय ॥ ५३ ॥

सञ्जय ने कहा—हे महाराज ! क्षत्रियों का नाश करनेवाला ऐसा महाघोर संग्राम जिस समय हो रहा था उसी समय जहाँ पर महाबली अर्जुन संशप्तकगण, कोशलगण और नारायणी सेना का संहार कर रहे थे वहाँ रण भूमि में गाण्डीव धनुष का महाभयानक शब्द बारम्बार सुनाई पड़ रहा था।विजय की आकांक्षा रखनेवाले क्रोधी संशप्तकगण चारों ओर से बारम्बार अर्जुन के मस्तक पर बाणों की वर्षा कर रहे थे॥१।३॥महावीर अर्जुन सहज ही उस शस्त्रवर्षा को हृदय पर झेलते हुए शत्रुसेना में घुसे और उनके श्रेष्ठ रथी योद्धाओं को

सुशर्मा तु ततः पार्थं विध्वा दशभिराशुगैः ।
जनार्दनं त्रिभिर्बाणैरहनद्दक्षिणे भुजे ॥ ७ ॥
ततोऽपरेण भल्लेन केतुं विव्याध मारिष ।
स वानरवरो राजन्विश्वकर्मकृतो महान् ॥ ८ ॥
ननाद सुमहानादं भीषयाणो जगर्ज च ।
कपेस्तु निनदं श्रुत्वा सन्त्रस्ता तव वाहिनी ॥ ९ ॥
भयं विपुलमाधाय निश्चेष्टा समपद्यत ।
ततः सा शुशुभे सेना निश्चेष्टावस्थिता नृप ॥ १० ॥
नानापुष्पसमाकीर्णं यथा चैत्ररथं वनम् ।
प्रतिलभ्य ततः संज्ञां योधास्ते कुरुसत्तम ॥ ११ ॥
अर्जुनं सिषिचुर्बाणैः पर्वतं जलदा इव ।
परिवव्रुस्ततः सर्वे पाण्डवस्य महारथम् ॥ १२ ॥
निगृह्य तं प्रचुक्रुशुर्वध्यमानाः शितैः शरैः ।
ते हयान्रथचक्रे च रथेषां चापि मारिष ॥ १३ ॥
निगृहीतुमुपाक्रामन्क्रोधाविष्टाः समन्ततः ।
निगृह्य तं रथं तस्य योधास्ते तु सहस्रशः ॥ १४ ॥
निगृह्य बलवत्सर्वे सिंहनादमथानदन् ।
अपरे जगृहुश्चैव केशवस्य महाभुजौ ॥ १५ ॥
पार्थमन्ये महाराज रथस्थं जगृहुर्मुदा ।
केशवस्तु ततो बाहू विधुन्वन्रणमूर्धनि ॥ १६ ॥

चुन-चुनकर मारने लगे। कङ्कपत्रयुक्त तीक्ष्ण बाणों से उन रथी योद्धाओं की मण्डली को मथकर वीर अर्जुन महारथी सुशर्मा के समीप पहुँचे। उस समय सुशर्मा और उसके साथी संशप्तकगण फिर अर्जुन के ऊपर बाण बरसाने लगे॥४।६॥इसी मध्य में सुशर्मा ने अर्जुन को दस बाण मारकर श्रीकृष्ण के दाहने हाथ में तीन तीक्ष्ण बाण मारे। इसके पश्चात् सुशर्मा ने अर्जुन की ध्वजा में एक भल्ल बाण मारा। वह विश्वकर्मा का बनाया हुआ, ध्वजा में स्थित, वानर सुशर्मा के प्रहार से क्रुद्ध होकर गरजने और नृत्य सा करने लगा। इससे सम्पूर्ण सेना भयभीत होकर व्याकुल और चेष्टाहीन सी हो गई। वह निश्चेष्ट सेना अनेक पुष्पों से युक्त गन्धर्वों के उपवन के समान जान पड़ने लगी॥७।११॥हे राजेन्द्र! क्षण भर के पश्चात् होश में आकर वे सब योद्धा चारों ओर से अर्जुन के ऊपर वैसे ही बाण बरसाने लगे, जैसे मेघ पर्वत पर जलधारा बरसाते हैं। उन्होंने अर्जुन के रथ की गति रोक करके उसे अपने रथों के घेरे में कर लिया। उन कुपित संशप्तकों ने यह विचार कर लिया कि अर्जुन के घोड़ों को, रथ को, पहियों को और रथ के ईषादण्ड को प्रचण्ड आक्रमण से नष्ट कर दें। कुछ साहसी संशप्तकों ने रथ पर चढ़कर श्रीकृष्ण और अर्जुन को पकड़ लेना चाहा॥११। १५॥सिंहनाद कर रहे कुछ योद्धाओं ने समीप जाकर श्रीकृष्ण की भुजाएँ पकड़ लीं और कुछ ने आनन्द

पातयामास तान्सर्वान्दुष्टहस्तीव हस्तिपान् ।
ततः क्रुद्धो रणे पार्थः संवृतस्तैर्महारथैः ॥ १७ ॥
निगृहीतं रथं दृष्ट्वा केशवं चाप्यभिद्रुतम् ।
रथारूढांस्तु सुबहून्पदातींश्चाप्यपातयत् ॥ १८ ॥
आसन्नांश्च तथा योधाञ्शरैरासन्नयोधिभिः ।
छादयामास समरे केशवं चेदमब्रवीत् ॥ १९ ॥
पश्य कृष्ण महाबाहो संशप्तकगणान्बहून् ।
कुर्वाणान्दारुणं कर्म वध्यमानान्सहस्रशः ॥ २० ॥
रथबन्धमिमं घोरं पृथिव्यां नास्ति कश्चन ।
यः सहेत पुमाँल्लोके मदन्यो यदुपुङ्गव ॥ २१ ॥
इत्येवमुक्त्वा बीभत्सुर्देवदत्तमथाधमत् ।
पाञ्चजन्यं च कृष्णोऽपि पूरयन्निव रोदसी ॥ २२ ॥
तं तु शङ्खस्वनं श्रुत्वा संशप्तकवरूथिनी ।
सञ्चचाल महाराज वित्रस्ता चाद्रवद्भृशम् ॥ २३ ॥
पादबन्धं ततश्चक्रे पाण्डवः परवीरहा ।
नागमस्त्रं महाराज सम्प्रकीर्य मुहुर्मुहुः ॥ २४ ॥
ते बद्धाः पादबन्धेन पाण्डवेन महात्मना ।
निश्चेष्टाश्चाभवन्राजन्नश्मसारमया इव ॥ २५ ॥
निश्चेष्टांस्तु ततो योधानवधीत्पाण्डुनन्दनः ।
यथेन्द्रः समरे दैत्यांस्तारकस्य वधे पुरा ॥ २६ ॥

के साथ रथ पर स्थित अर्जुन को पकड़ लेने की चेष्टा की। दुष्ट हाथी जैसे अपने महावत और सवारों को पटक देता है वैसे ही महाबाहु श्रीकृष्ण ने अपनी देह को झटककर उन सबको रथ के नीचे गिरा दिया। महारथी संशप्तकों से घिरे हुए अर्जुन ने अपने रथ को रुका हुआ और उन योद्धाओं में से कुछ को आक्रमण के निमित्त दौड़ते तथा कुछ को रथ पर चढ़ते देखकर, कुपित होकर, कुछ को तो नीचे गिरा दिया और तनिक भी घबराये बिना, निकट से युद्ध करने के योग्य,छोटे बाणों से अनेक वीरों को मार गिराया ॥१६।१९॥अर्जुन ने इस प्रकार उन शत्रुओं को मारकर, मुसकराकर, कहा—हे कृष्णचन्द्र! असंख्य संशप्तकगण, रथों का घेरा डालकर, घोर दुष्कर्म करने को तैयार थे। मेरे बिना और कोई क्षत्रियश्रेष्ठ पृथ्वी पर ऐसा नहीं है जो इनसे अपने को बचा सकता ॥१९।२१॥हे राजेन्द्र! महातेजस्वी अर्जुन ने अब अपना देवदत्त नामक शङ्ख बजाया। श्रीकृष्ण ने भी पाञ्चजन्य शङ्ख बजाया। उन दोनों शङ्खों के शब्द से आकाश और पृथ्वी परिपूर्ण हो उठी। उस शङ्ख-ध्वनि को सुनकर संशप्तक-सेना भयभीत और विचलित होकर भाग खड़ी हुई। तब अर्जुन ने नागास्त्र छोड़ा जिससे नागों ने प्रकट होकर संशप्तकों के पाँव जकड़ लिये॥२२।२४॥उक्त अस्त्र के प्रभाव से संशप्तकगण जहाँ के तहाँ खड़े रह गये। दिव्य अस्त्रों के

का दृढ़ निश्चय करके, अर्जुन को चारों ओर से घेरने लगे। हे भरत-कुल-तिलक! उस समय फिर शूरवीर अर्जुन आपके पक्ष के वीरों के साथ घोर संग्राम करने लगे॥४३।४६॥

कर्ण पर्व का तिरपनवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ५३ ॥

अथ चतुष्पञ्चाशत्तमोऽध्याय ॥ ५४ ॥

सञ्जय उवाच—कृतवर्मा कृपो द्रौणिः सूतपुत्रश्च मारिष ।
उलूकः सौवलश्चैव राजा च सह सोदरैः ॥ १ ॥
सीदमानां चमूं दृष्ट्वा पाण्डुपुत्रभयार्दिताम् ।
समुज्जह्रुः स्म वेगेन भिन्नां नावमिवार्णवे ॥ २ ॥
ततो युद्धमतीवासीन्मुहूर्त्तमिव भारत ।
भीरूणां त्रासजननं शूराणां हर्षवर्धनम् ॥ ३ ॥
कृपेण शरवर्षाणि प्रतिमुक्तानि संयुगे ।
सृञ्जयांश्छादयामासुः शलभानां व्रजा इव ॥ ४ ॥
शिखण्डी च ततः क्रुद्धो गौतमं त्वरितो ययौ ।
ववर्ष शरवर्षाणि समन्ताद् द्विजपुङ्गवम् ॥ ५ ॥
कृपस्तु शरवर्षं तद्विनिहत्य महास्त्रवित् ।
शिखण्डिनं रणे क्रुद्धो विव्याध दशभिः शरैः ॥ ६ ॥
ततः शिखण्डी कुपितः शरैः सप्तभिराहवे ।
कृपं विव्याध कुपितं कङ्कपत्रैरजिह्मगैः ॥ ७ ॥
ततः कृपः शरैस्तीक्ष्णैः सोऽतिविद्धो महारथः ।
व्यश्वसूतरथं चक्रे शिखण्डिनमथो द्विजः ॥ ८ ॥
हताश्वात्तु ततो यानादवप्लुत्य महारथः ।
खड्गं चर्म तथा गृह्य सत्वरं ब्राह्मणं ययौ ॥ ९ ॥

चौवनवाँ अध्याय ॥ ५४ ॥

सञ्जय ने कहा—हे महाराज! तब कृतवर्मा, कृपाचार्य, अश्वत्थामा, कर्ण, उलूक, शकुनि और भाइयों सहित राजा दुर्योधन पाण्डवों के भय से पीड़ित अपनी सेना की दुर्दशा देखकर आगे बढ़े और प्रवाह के वेग से समुद्र में टूटकर डूब रही नाव के समान अपनी सेना को उबारने का यत्न करने लगे। क्षण भर में कायरों के मन में भय और वीरों के मन में उत्साह बढ़ानेवाला घोर युद्ध होने लगा॥१।३॥कृपाचार्य के छोड़े हुए बाणों ने टीड़ीदल के समान सृञ्जय-सेना को छा लिया। तब शिखण्डी क्रुद्ध होकर कृपाचार्य की ओर दौड़े और उनके चारों ओर घोर बाणों की वर्षा करने लगे। दिव्य अस्त्रों के ज्ञाता कृपाचार्य ने उस बाण वर्षा को व्यर्थ करके शिखण्डी को दस बाण मारे॥४।६॥शिखण्डी ने क्रुद्ध होकर सीधे जानेवाले सात बाण कृपाचार्य को मारे। उन बाणों से अत्यन्त घायल होकर महारथी कृपाचार्य क्रोधान्ध हो उठे। उन्होंने तीक्ष्ण बाणों से शिखण्डी के घोड़े, सारथी और रथ को नष्ट कर दिया। तब महारथी शिखण्डी उस बिना

तमापतन्तं सहसा शरैः सन्नतपर्वभिः ।
छादयामास समरे तदद्भुतमिवाभवत् ॥ १० ॥
तत्राद्भुतमपश्याम शिलानां प्लवनं यथा ।
निश्चेष्टस्तद्रणे राजञ्छिखण्डी समतिष्ठत ॥ ११ ॥
कृपेण च्छादितं दृष्ट्वा नृपोत्तम शिखण्डिनम् ।
प्रत्युद्ययौ कृपं तूर्णं धृष्टद्युम्नो महारथः ॥ १२ ॥
धृष्टद्युम्नं ततो यान्तं शारद्वतरथं प्रति ।
प्रतिजग्राह वेगेन कृतवर्मा महारथः ॥ १३ ॥
युधिष्ठिरमथायान्तं शारद्वतरथं प्रति ।
सपुत्रं सहसैन्यं च द्रोणपुत्रो न्यवारयत् ॥ १४ ॥
नकुलं सहदेवं च त्वरमाणौ महारथौ ।
प्रतिजग्राह ते पुत्रः शरवर्षेण वारयन् ॥ १५ ॥
भीमसेनं करूषांश्च केकयान्सह सृञ्जयैः ।
कर्णो वैकर्तनो युद्धे वारयामास भारत ॥ १६ ॥
शिखण्डिनस्ततो बाणान्कृपः शारद्वतो युधि ।
प्राहिणोत्त्वरया युक्तो दिधक्षुरिव मारिष ॥ १७ ॥
ताञ्छरान्प्रेषितांस्तेन समन्तात्स्वर्णभूषितान् ।
चिच्छेद खड्गमाविध्य भ्रामयंश्च पुनः पुनः ॥ १८ ॥
शतचन्द्रं च तच्चर्म गौतमस्तस्य भारत ।
व्यधमत्सायकैस्तूर्णं तत उच्चुक्रुशुर्जनाः ॥ १९ ॥

घोड़ों के रथ मे कूदकर, ढाल तलवार लेकर, स्फूर्ति के साथ कृपाचार्य की ओर दौड़े॥७।९॥महारथी कृपाचार्य ने उन्हें एकाएक शीघ्रता के साथ आते देखकर, तीक्ष्ण बाणों की वर्षा करके, मार्ग में ही रोक दिया। हे राजेन्द्र! उस समय हम लोग, जल के ऊपर शिलाओं के तैरने के समान, यह अद्भुत दृश्य देखने लगे कि महावीर शिखण्डी कृपाचार्य के बाणों से निश्चेष्ट होकर आगे नहीं बढ़ सके। इसी समय महारथी धृष्टद्युम्न, शिखण्डी को कृपाचार्य के बाणों से पीड़ित और परास्त देखकर, कृपाचार्य की ओर वेग से दौड़े॥१०।१२॥ महावीर कृतवर्मा, धृष्टद्युम्न को कृपाचार्य के रथ की ओर जाते देखकर, उन पर आक्रमण करने चले। तब राजा युधिष्ठिर भी पुत्रों के साथ सेना सहित कृपाचार्य के रथ की ओर जाने लगे। यह देखकर महावीर अश्वत्थामा ने उनको रोका। राजा दुर्योधन ने भी स्फूर्ति के साथ बढ़ रहे नकुल और सहदेव को बाण-वर्षा से रोककर उन पर आक्रमण किया॥१३।१५॥कर्ण ने आगे बढ़ रहे भीमसेन और उनके सहायक कारूष, कैकेय और सृञ्जयगण को अपने बाणों से रोका। फिर घोर युद्ध होने लगा। शिखण्डी को मानो भस्म ही कर डालेंगे, इस प्रकार कृपाचार्य स्फूर्ति के साथ उनके ऊपर बाण बरसाने लगे।महाबली शिखण्डी अपना खड्ग घुमाकर कृपाचार्य के छोड़े सुवर्ण भूषित बाणों को काटने लगे। तब कृपाचार्य ने स्फूर्ति के साथ अपने बाणों से शिखण्डी

स त्वया पुरुषव्याघ्र कथं युद्धे निषूदितः ।
तन्ममाचक्ष्व कौन्तेय यथा कर्णो हतस्त्वया ॥ २८ ॥
युध्यमानस्य च शिरः पश्यतां सुहृदां हृतम् ।
त्वया पुरुषशार्दूल सिंहेनेव यथा रुरोः ॥ २९ ॥
यः पर्युपासीत्प्रदिशो दिशश्च त्वां सूतपुत्रः समरे परीप्सन् ।
दित्सुः कर्णः समरे हस्तिषड्गवं स हीदानीं कङ्कपत्रैः सुतीक्ष्णैः॥ ३० ॥
त्वया रणे निहतः सूतपुत्रः कच्चिच्छेते भूमितले दुरात्मा ।
प्रियश्च मे परमो वै कृतोऽयं त्वया रणे सूतपुत्रं निहत्य ॥ ३१ ॥
यः सर्वतः पर्यपतत्त्वदर्थे सदार्चितो गर्वितः सूतपुत्रः ।
स शूरमानी समरे समेत्य कच्चित्त्वया निहतः संयुगेऽसौ॥ ३२ ॥
रौक्मं वरं हस्तिगजाश्वयुक्तं रथं प्रदित्सुर्यः परेभ्यस्त्वदर्थे।
सदा रणे स्पर्धते यः स पापःकच्चित्त्वया निहतस्तात युद्धे॥ ३३ ॥
योऽसौ सदा शूर मदेन मत्तो विकत्थते संसदि कौरवाणाम् ।
प्रियोऽस्यर्थं तस्य सुयोधनस्य कच्चित्स पापो निहतस्त्वयाद्य॥ ३४ ॥
कच्चित्समागम्य धनुःप्रयुक्तैस्त्वत्प्रेषितैर्लोहिताङ्गैर्विहङ्गैः ।
शेते स पापः सुविभिन्नगात्रः कच्चिद्भग्नौ धार्तराष्ट्रस्य बाहू ॥ ३५ ॥
योऽसौ सदा श्लाघते राजमध्ये दुर्योधनं हर्षयन्दर्पपूर्णः ।
अहं हन्ता फाल्गुनस्येति मोहात्कच्चिद्वचस्तस्य न वै तथा तत् ॥ ३६ ॥

के निमित्त तुमको चारों ओर ढूँढता फिरता था और तुम्हें दिखा देनेवाले पुरुष को रत्नों से भरा हुआ छकड़ा और छः हाथियों से युक्त रथ देने की प्रतिज्ञा कर रहा था। उस कर्ण को तुमने युद्ध में कैसे मारा! तुम्हारे हाथ से मारा गया दुरात्मा कर्ण कङ्कपत्र-युक्त तीक्ष्ण बाणों से छिन्न-भिन्न होकर रणभूमि में पड़ा है न! उसको मारकर तुमने आज मेरा प्रिय किया है न! ॥२९।३१॥ वीरता का अभिमान रखनेवाले सूतपुत्र को समर में तुमने मार डाला है न! पापमति कर्ण सदा तुमसे युद्ध करने की लाग-डाँट रखता था और आज भी तुम्हें दिखानेवाले पुरुष को हाथी घोड़े बैल आदि से युक्त सुवर्ण-निर्मित रथ और राज्य देना चाहता था। उस पापबुद्धि कर्ण को तुम मार चुके हो न! अपनी शूरता के मद में मत्त होकर कर्ण कौरवों की सभा में, दुर्योधन की प्रसन्नता के निमित्त, सदा अपनी प्रशंसा किया करता था। उस पापी को मारकर तुम निष्कण्टक हो चुके हो न! ॥३२।३४॥ तुमसे युद्ध करके, तुम्हारे धनुष से छूटे हुए लोहमय बाणों से छिन्न-भिन्न होकर, वीरमानी कर्ण पृथ्वी पर पड़ा हुआ है न! क्या तुमने दुर्योधन की भुजाएँ तोड़ डालीं! जो दर्पयुक्त कर्ण राजाओं के मध्य दुर्योधन के हर्ष को बढ़ाता हुआ मोहवश कहा करता था कि मैं सब पाण्डवों को मारूँगा, मैं ही अर्जुन को मारनेवाला हूँ, उस कर्ण को तुमने मार डाला है न! पापी कर्ण ने कुरुसभा के मध्य हमारी प्रिया द्रौपदी से रूक्ष और कठोर वचन कहे थे। [कि "हे द्रौपदी! पाण्डवों को धिक्कार है, वे तुम्हारी रक्षा नहीं कर सकते, इसलिए आज तुम बिना पति की हो; क्योंकि रक्षा करने के कारण

नाहं पादौ धावयिष्ये कदाचिद्यावत्स्थितः पार्थ इत्यल्पबुद्धेः।
व्रतं तस्यैतत्सर्वदा शक्रसूनो कच्चित्त्वया निहतः सोऽद्य कर्णः॥ ३७ ॥
योऽसौ कृष्णामब्रवीद् दुष्टबुद्धिः कर्णः सभायां कुरुवीरमध्ये ।
किं पाण्डवांस्त्वं न जहासि कृष्णे सुदुर्बलान्पतितान्हीनसत्त्वान्॥ ३८ ॥
योऽसौ कर्णः प्रत्यजानात्त्वदर्थे नाहं हत्वा सह कृष्णेन पार्थम्।
इहोपयातेति स पापबुद्धिः कच्चिच्छेते शरसम्भिन्नगात्रः ॥ ३९ ॥
कच्चित्संग्रामो विदितो वै तवायं समागमे सृञ्जयकौरवाणाम्।
यत्रावस्थामीदृशीं प्रापितोऽहं कच्चित्त्वया सोऽद्य हतो दुरात्मा॥ ४० ॥
कच्चित्त्वया तस्य सुमन्दबुद्धेर्गाण्डीवमुक्तैर्विशिखैर्ज्वलद्भिः ।
सकुण्डलं भानुमदुत्तमाङ्गं कायात्प्रकृत्तं युधि सव्यसाचिन्॥ ४१ ॥
यत्तन्मया बाणसमर्पितेन ध्यातोऽसि कर्णस्य वधाय वीर ।
तन्मे त्वया कच्चिदमोघमद्य ध्यानं कृतं कर्णनिपातनेन ॥ ४२ ॥
यद्दर्पपूर्णः स सुयोधनोऽस्मानुदीक्षते कर्णसमाश्रयेण ।
कच्चित्त्वया सोऽद्य समाश्रयोऽस्य भग्नः पराक्रम्य सुयोधनस्य॥ ४३ ॥
यो नः पुरा षण्ढतिलानवोचत्सभामध्ये कौरवाणां समक्षम्।
स दुर्मतिः कच्चिदुपेत्य सङ्ख्ये त्वया हतः सूतपुत्रो ह्यमर्षी॥ ४४ ॥
यः सूतपुत्रः प्रहसन्दुरात्मा पुराब्रवीन्निर्जितां सौबलेन ।
स्वयं प्रसह्यानय याज्ञसेनीमपीह कच्चित्स हतस्त्वयाद्य ॥ ४५ ॥

ही पति 'पति' कहलाता है", सो उसे मारकर उसके उन वचनों को तुमने मिथ्या कर दिखाया है न ? हमारे घोर शत्रु और शत्रुओं के निमित्त दुर्जय महाबली कर्ण ने, दुर्योधन के प्रयोजन का पूर्ण करने का निश्चय करके, बारह वर्ष से यह उग्र व्रत धारण कर रक्खा था कि समर में उग्रपराक्रमी अर्जुन को मारे बिना पाँव नहीं धुलाऊँगा। आज रण में उसे मारकर तुमने उसके उक्त व्रत को तोड़ दिया है न?॥३५।३७॥ दुष्ट-बुद्धि कर्ण ने कौरवों की सभा में सब महारथियों और राजाओं के सम्मुख द्रौपदी से कहा था कि हे कृष्णे ! तुम इन दुर्बल, पतित पाण्डवों को छोड़कर अन्य पति क्यों नहीं कर लेतीं ! दुष्ट कर्ण ने भी यह प्रतिज्ञा की थी कि कृष्ण सहित अर्जुन को मारे बिना नहीं लौटूँगा। वह पापमति सूतपुत्र तुम्हारे बाणों से कट-कुटकर रणशय्या में शयन कर रहा है न ? हे अर्जुन ! क्या तुमको मालूम है कि कौरवों और सृञ्जयों के समागम में, उनके सम्मुख, युद्ध करते समय दुष्ट कर्ण ने मेरी यह दशा कर दी है ? क्या उस दुरात्मा को मारकर तुम इस समय मेरे समीप आये हो?॥३८।४०॥ तुमने गाण्डीव धनुष से छूटे हुए प्रज्वलित अग्नि-तुल्य उग्र बाणों से काटकर उस मन्दमति कर्ण का कुण्डल-शोभित तेजस्वी मस्तक क्यों धड़ से पृथक् कर दिया है ? कर्ण जिस समय बाणवर्षा से मुझे पीड़ित कर रहा था उस समय, उसके मारने के निमित्त, मैंने तुम्हें स्मरण किया था। सो कर्ण को मारकर मेरे उस विचार को तुम पूर्ण कर चुके हो न ? कर्ण का आश्रय प्राप्त करके ही दुर्योधन को इतना दर्प था। कि वह हम लोगों को भस्म कर देना चाहता था और हमें उपेक्षा की दृष्टि से देखता था। तुमने पराक्रम-पूर्वक कर्ण को मारकर दुर्योधन को आज निराश्रय

यः शस्त्रभृच्छ्रेष्ठतमः पृथिव्यां पितामहं व्याक्षिपदल्पचेताः।
सङ्ख्यायमानोऽर्धरथः स कच्चित्त्वया हतोऽद्याधिरथिर्महात्मन्॥ ४६ ॥
अमर्षजं निकृतिसमीरणेरितं हृदि स्थितं ज्वलनमिमं सदा मम।
हतो मया सोऽद्य समेत्य कर्ण इति ब्रुवन्प्रशमयसेऽद्य फाल्गुन॥ ४७ ॥
ब्रवीहि मे दुर्लभमेतदद्य कथं त्वया निहतः सूतपुत्रः ।
अनुध्याये त्वां सततं प्रवीर वृत्रे हते सौ भगवानिवेन्द्रः ॥ ४८ ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि युधिष्ठिरवाक्ये षट्षष्टितमोऽध्यायः ॥ ६६ ॥

कर दिया है न?॥४१।४३॥कुरुसभा में, कौरवों के सम्मुख, कर्ण ने हम लोगों को षण्ड (खोखले) तिल कहा था। उस क्रोधी कर्ण को युद्ध में क्या तुम मार आये हो? शकुनि के साथ हुई द्यूत-क्रीड़ा में हारी गई द्रौपदी को बलपूर्वक सभा में लाने के निमित्त जिस दुरात्मा ने मुसकराकर दुःशासन को अनुमति दी थी, उस कर्ण को तुमने मार डाला है न? रथातिरथ गणना के समय पृथ्वी भर के शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ पितामह भीष्म ने कर्ण को अर्धरथी बतलाया था; इसी पर बिगड़कर नीचमति कर्ण ने उनका तिरस्कार किया था। वह दुरात्मा कर्ण क्या तुम्हारे बाणों से मर गया है? ॥४४।४६॥हे अर्जुन! मेरे हृदय में कर्ण के किये अपमान की क्रोधाग्नि, उसके कपटाचार की वायु से सुलगती हुई, सदा से जल रही है। इस समय तुम यह कहकर कि मैंने कर्ण को मार डाला, क्या उसे शान्त करोगे? कर्ण का मारा जाना मेरे निमित्त अत्यन्त प्रार्थनीय है। इसलिए शीघ्र बतलाओ, तुमने उसे किस प्रकार मारा? हे वीर! वृत्रासुर के मारे जाने पर विष्णु ने जैसे इन्द्र के आगमन की प्रतीक्षा की थी वैसे ही मैं अब तक तुम्हारी बाट जोह रहा था॥४७।४८॥

कर्णपर्व का छाछठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६६ ॥

अथ सप्तषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६७ ॥

सञ्जय उवाच—तद्धर्मशीलस्य वचो निशम्य राज्ञः क्रुद्धस्यातिरथो महात्मा ।
उवाच दुर्धर्षमदीनसत्त्वं युधिष्ठिरं जिष्णुरनन्तवीर्यः ॥ १ ॥
अर्जुन उवाच—संशप्तकैर्युध्यमानस्य मेऽद्य सेनाग्रयायी कुरुसैन्येषु राजन्।
आशीविषाभान्खगमान्प्रमुञ्चन्द्रौणिः पुरस्तात्सहसाभ्यतिष्ठत्॥ २ ॥
दृष्ट्वा रथं मेघरवं ममैव ममस्तसेनावरणेऽभ्यतिष्ठत् ।
तेषामहं पञ्चशतानि हत्वा ततो द्रौणिमगमं पार्थिवाग्र्य ॥ ३ ॥

सड़सठवाँ अध्याय ॥ ६७ ॥

सञ्जय ने कहा कि हे राजेन्द्र! अमित वीर्यशाली विजयी अर्जुन, कर्ण पर कुपित युधिष्ठिर के वचन सुनकर उनसे कहने लगे—हे महाराज! [कर्ण को जब मालूम हुआ कि द्रोणाचार्य मारे गये और समुद्र में अथाह जल में टूटकर डूब रही नाव की सी कौरवों की दशा हो रही है, वे व्याकुल होकर शत्रुओं को जीतने के विषय में निरुत्साह हो रहे हैं, तब वह महातेजस्वी वीर सगे भाई के समान धृतराष्ट्र के पुत्रों को उस सङ्कट से उबारने के विचार से रथ पर बैठकर युद्ध करने के निमित्त वेग से मेरी ओर चला।] मैं उस समय संशप्तक सेना से युद्ध कर रहा था। हे राजेन्द्र! कौरव-सेना के अग्रगामी अश्वत्थामा विषैले सर्पतुल्य बाण बरसाते हुए एकाएक मेरे सम्मुख आये। मेरी ध्वजा के अग्र भाग को देखकर उन्होंने असंख्य रथियों को मुझ पर आक्रमण करने की आज्ञा दी। मेघ के समान गरज रहे मेरे रथ को देखकर वे चारों ओर से मुझे घेरने लगे। मैंने स्फूर्ति से उनमें से पाँच सौ वीरों को मार डाला और अश्वत्थामा के सम्मुख अपना रथ पहुँचा।

स मां समासाद्य नरेन्द्र यत्तः समभ्ययात्सिंहमिव द्विपेन्द्रः।
अकार्षीच्च रथिनामुज्जिहीर्षां महाराज वध्यतां कौरवाणाम् ॥ ४ ॥
ततो रणे भारत दुष्प्रकम्प्य आचार्यपुत्रः प्रवरः कुरूणाम्।
मामर्दयामास शितैः पृषत्कैर्जनार्दनं चैव विषाग्निकल्पैः ॥ ५ ॥
अष्टागवामष्टशतानि बाणान्मया प्रयुद्धस्य वहन्ति तस्य ।
तांस्तेन मुक्तानहमस्य बाणैर्व्यनाशयं वायुरिवाभ्रजालम् ॥ ६ ॥
ततोऽपरान्बाणसङ्घाननेकानाकर्णपूर्णायतविप्रमुक्तान् ।
ससर्ज शिक्षास्त्रबलप्रयत्नैस्तथा यथा प्रावृषि कालमेघः ॥ ७ ॥
नैवाददानं न च सन्दधानं जानीमहे कतरेणास्यतीति ।
वामेन वा यदि वा दक्षिणेन स द्रोणपुत्रः समरे पर्यवर्तत् ॥ ८ ॥
तस्याततं मण्डलमेव सज्यं प्रदृश्यते कार्मुकं द्रोणसूनोः ।
सोऽविध्यन्मां पञ्चभिर्द्रोणपुत्रः शितैः शरैः पञ्चभिर्वासुदेवम् ॥ ९ ॥
अहं हि तं त्रिंशता वज्रकल्पैः समार्दयं निमिषस्यान्तरेण ।
क्षणात्श्वावित्समरूपो बभूव समार्दितो मद्विसृष्टैः पृषत्कैः ॥ १० ॥
स विक्षरन्रुधिरं सर्वगात्रै रथानीकं सूतसूनोर्विवेश ।
मयाभिभूतान्सैनिकानां प्रबर्हान्सो प्रपश्यन्रुधिरप्रदिग्धान् ॥ ११ ॥
ततोऽभिभूतं युधि वीक्ष्य सैन्यं वित्रस्तयोधं द्रुतवाजिनागम् ।
पञ्चाशता रथमुख्यैः समेत्य कर्णस्त्वरन्मामुपायात्प्रमाथी ॥ १२ ॥

दिया॥१।२॥महावीर अश्वत्थामा ने अपने योग्य कार्य किया; जैसे उन्मत्त गजराज सिंह के सम्मुख पहुँचे वैसे उन्होंने मेरा सामना किया और मारे जा रहे कौरवों को सङ्कट से बचाने की चेष्टा की। उस समय अश्वत्थामा के साथ, आठ-आठ बैलों से खींचे जानेवाले, आठ छकड़े बाणों से भरे थे। अश्वत्थामा ने वे सब बाण बरसाकर मुझे और श्रीकृष्ण को पीड़ित किया। आँधी जैसे मेघों को छिन्न-भिन्न करे वैसे मैं भी अश्वत्थामा के बाणों के टुकड़े-टुकड़े करने लगा॥४।६॥ उस समय वीर अश्वत्थामा अपना अभ्यास, शिक्षा कौशल, बाहुबल और प्रयत्नपूर्वक अस्त्र-निपुणता दिखाकर, वर्षाकाल में काली घटा जैसे जलधारा बरसाती है वैसे, मुझ पर बाण बरसाने लगे। वे मेरे किस ओर हैं, कब बाण निकालते हैं, कब धनुष पर चढ़ाते हैं और कब छोड़ते हैं, कितनी दूरी पर हैं, यह कुछ भी मुझे नहीं जान पड़ता था, ऐसी फुर्ती से वे दिखला रहे थे। यही देख पड़ता था कि अलातचक्र के समान उनका धनुष मण्डलाकार घूम रहा है और बाण सब दिशाओं को व्याप्त कर रहे हैं। अश्वत्थामा ने, अस्त्रबल के प्रभाव से, कान तक खींच-खींचकर अनेक बाण मारे। मुझे और श्रीकृष्ण को उन्होंने पाँच-पाँच तीक्ष्ण बाण मारे॥७।९॥ तब मैंने तुरन्त वज्रतुल्य तीस बाण मारकर अश्वत्थामा को पीड़ित किया। मेरे बाण शरीर में लगने से वे शल्लकी (स्याही) के समान जान पड़ने लगे। बहुत घायल होने के कारण उनके शरीर से रक्त बह चला। अपने योद्धाओं को पीड़ित, रुधिर से तर और अपने को विह्वल देखकर अश्वत्थामा फुर्ती से कर्ण की रथ सेना में घुस गये। कर्ण ने जब देखा

तान्सूदयित्वाहमपास्य कर्णं द्रष्टुं भवन्तं त्वरयाभियातः ।
सर्वे पञ्चाला ह्युद्विजन्ते स्म कर्णं दृष्ट्वा गावः केसरिणं यथैव ॥ १३ ॥
मृत्योरास्यं व्यात्तमिवाभिपद्य प्रभद्रकाः कर्णमासाद्य राजन् ।
रथांस्तु तान्सप्तशतान्निमग्नांस्तदा कर्णः प्राहिणोन्मृत्युसद्म ॥ १४ ॥
न चाप्यभूत्क्लान्तमनाः स राजन्यावन्नास्मान्दृष्टवान्सूतपुत्रः ।
श्रुत्वा तु त्वां तेन दृष्टं समेतमश्वत्थाम्ना पूर्वतरं क्षतं च ॥ १५ ॥
मन्ये कालमपयानस्य राजन्क्रूरात्कर्णात्तेऽहमचिन्त्यकर्मन् ।
मया कर्णस्यास्त्रमिदं पुरस्ताद्युद्धे दृष्टं पाण्डव चित्ररूपम् ॥ १६ ॥
न ह्यन्ययोद्धा विद्यते सृञ्जयानां महारथं योऽद्य सहेत कर्णम् ।
शैनेयो मे सात्यकिश्चक्ररक्षौ धृष्टद्युम्नश्चापि तथैव राजन् ॥ १७ ॥
युधामन्युश्चोत्तमौजाश्च शूरौ पृष्ठतो मां रक्षतां राजपुत्रौ ।
रथप्रवीरेण महानुभाव द्विपत्सैन्ये वर्तता दुस्तरेण ॥ १८ ॥
समेत्याहं सूतपुत्रेण सङ्ख्ये वृत्रेण वज्रीव नरेन्द्रमुख्य ।
योत्स्याम्यहं भारत सूतपुत्रमस्मिन्संग्रामे यदि वै दृश्यतेऽद्य ॥ १९ ॥
आयाहि पश्याद्य युयुत्समानं मां सूतपुत्रस्य रणे जयाय ।
महर्षभस्येव मुखं प्रपन्नाः प्रभद्रकाः कर्णमभिद्रवन्ति ॥ २० ॥
षट्साहस्रा भारत राजपुत्राः स्वर्गाय लोकाय रणे निमग्नाः ।
कर्णं न चेदद्य निहन्मि राजन्सबान्धवं युध्यमानं प्रसह्य ॥ २१ ॥

---

कि मेरे प्रहार से उसकी सेना नष्ट हो रही है, योद्धा लोग डरकर भाग खड़े हुए हैं और हाथियों तथा घोड़ों के समूह तितर-बितर हो रहे हैं, तब वह पचास श्रेष्ठ रथियों के साथ स्फूर्ति से मेरे सम्मुख आ गया। उन सब योद्धाओं को मारकर मैं, केवल कर्ण को छोड़कर, आपको देखने के निमित्त शीघ्रता से यहाँ चला आया हूँ। हे महाराज! सिंह को देखकर जैसे गायों के झुण्ड व्याकुल होते हैं वैसे ही पाञ्चालगण कर्ण को देखकर डर रहे हैं॥१०।१३॥सब प्रभद्रकगण कर्ण के सम्मुख जाकर मानो मृत्यु के मुख में पहुँच गये हैं। कर्ण ने प्रभद्रकगण के सात सौ रथी योद्धाओं को मार डाला है। वास्तव में कर्ण ने जब तक हमारी सेना पर आक्रमण नहीं किया था तब तक वह शान्त नहीं हुआ था। हे राजेन्द्र! मैंने सुना कि पहले वीर अश्वत्थामा ने तीक्ष्ण बाणों से आपको घायल किया, उसके पश्चात् कर्ण से आपकी मुठभेड़ हो गई। मुझे निश्चय हो गया कि आप कर्ण को छोड़कर शिविर को चले आये हैं। हे राजेन्द्र! मैंने अब से पहले कर्ण का ऐसा अद्भुत पराक्रम नहीं देखा था॥१४।१६॥इस समय सृञ्जय-सेना में ऐसा कोई महारथी नहीं है जो कर्ण के वेग और पराक्रम को सह सके। सागर के भारी मच्छ के समान कर्ण के ग्रास में पड़कर प्रभद्रकगण नष्ट हो रहे हैं। छः सहस्र राजकुमार स्वर्ग प्राप्त करने की इच्छा से कर्ण का सामना कर रहे हैं। हे नरेन्द्र! इन्द्र ने जैसे वृत्रासुर को मारा था वैसे ही मैं इस समय कर्ण को मारूँगा। महावीर सात्यकि और धृष्टद्युम्न मेरे रथ के पहियों की रक्षा करें। वीरवर युधामन्यु और उत्तमौजा पीछे से मेरे रथ की रक्षा करते रहें

प्रतिश्रुत्याकुर्वतो वै गतिर्या कष्टा याता तामहं राजसिंह ।
आमन्त्रये त्वां ब्रूहि जयं रणे मे पुरा भीमं धार्तराष्ट्रा ग्रसन्ते ॥ २२ ॥
सौतिं हनिष्यामि नरेन्द्रसिंह सैन्यं तथा शत्रुगणांश्च सर्वान् ॥ २३ ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि सकुलयुद्धे सप्तषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६७ ॥

॥१७।१९॥मैं यदि आज पराक्रम प्रकट करके युद्ध कर रहे कर्ण को भाई-बन्धुओं सहित न मारूँ तो हे राजसिंह ! मेरी वही कष्टदायक गति हो जो अङ्गीकार या प्रतिज्ञा करके उसका पालन न करनेवाले लोगों की होती है । मैं प्रार्थना करता हूँ कि आप मुझे रण में विजयलाभ का आशीर्वाद दें । अब मुझे रण में जाने की आज्ञा दीजिए; क्योंकि भीमसेन को अकेला पाकर धृतराष्ट्र के पुत्र पीड़ित कर रहे होंगे । आज मैं सम्पूर्ण सेना सहित कर्ण को और अपने अन्य सब शत्रुओं को अवश्य मारूँगा॥२०।२३॥

कर्णपर्व का सड़सठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६७ ॥

अथ अष्टषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६८ ॥

सञ्जय उवाच—श्रुत्वा कर्णं कल्पमुदारवीर्यं क्रुद्धः पार्थः फाल्गुनस्यामितौजाः ।
धनञ्जयं वाक्यमुवाच चेदं युधिष्ठिरः कर्णशराभितप्तः ॥ १ ॥
विप्रद्रुता तात चमूस्त्वदीया तिरस्कृता चाद्य यथा न साधु ।
भीतो भीमं त्यज्य चायास्तथा त्वं यन्नाशकः कर्णमथो निहन्तुम् ॥ २ ॥
स्नेहस्त्वया पार्थकृतः पृथाया गर्भं समाविश्य यथा न साधु ।
त्यक्त्वा रणे यदपायाः स भीमं यन्नाशकः सूतपुत्रं निहन्तुम् ॥ ३ ॥
यत्तद्वाक्यं द्वैतवने त्वयोक्तं कर्णं हन्तास्म्येकरथेन सत्यम् ।
त्यक्त्वा तं वै कथमद्यापयातः कर्णाद्भीतो भीमसेनं विहाय ॥ ४ ॥
इदं यदि द्वैतवनेऽप्यवक्ष्यः कर्णं योद्धुं न प्रशक्ष्ये नृपेति ।
वयं ततः प्राप्तकालं च सर्वे कृत्यानुपैष्याम तथैव पार्थ ॥ ५ ॥
मयि प्रतिश्रुत्य वधं हि तस्य न वै कृतं तच्च तथैव वीर ।
आनीय नः शत्रुमध्यं स कस्मात्समुत्क्षिप्य स्थण्डिले प्रत्यपिंष्टाः ॥ ६ ॥

अड़सठवाँ अध्याय ॥ ६८ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! कर्ण के बाणों की वेदना से विह्वल धर्मराज युधिष्ठिर ने जब कर्ण को सकुशल जीवित सुन पाया तब वे अत्यन्त क्रुद्ध होकर कहने लगे — हे अर्जुन ! तुम्हारे सैनिक कर्ण के बाणों से पीड़ित होकर भाग रहे हैं और तुम भी कर्ण को मारने में असमर्थ होने के कारण भय से विह्वल हो, रण में अकेले भीमसेन को छोड़कर, भाग आये हो ! आर्या कुन्ती के गर्भ से तुमने व्यर्थ जन्म लिया॥१।२॥ तुमने द्वैत वन में मेरे आगे प्रतिज्ञा की थी कि मैं अकेला ही सूतपुत्र को मारूँगा । अब वह तुम्हारी प्रतिज्ञा कहाँ चली गई ? कर्ण के भय से भीम को अकेले छोड़कर तुम यहाँ कैसे चले आये ? तुम यदि द्वैत वन में पहले ही मुझसे कह देते कि मैं कर्णसे युद्ध नहीं कर सकूँगा, कर्ण को नहीं मार सकूँगा, तो मैं पहले ही उसका उचित प्रबन्ध करता अथवा इस प्रकार लड़कर राज्य लेने का विचार ही न करता । उस समय [दुर्योधन की आधी सेना सहित कर्ण के वध की।प्रतिज्ञा करके और शत्रुओं के मध्य में लाकर क्यों तुमने मुझको इस

अप्याशिष्म वयमर्जुन त्वयि पिपासवो बहुकल्याणमिष्टम्।
तन्नः सर्वं विफलं राजपुत्र फलार्थिनां विफल इवातिपुष्पः॥ ७ ॥
प्रच्छादितं बडिशमिवामिषेण संछादितं गरलमिवाशनेन ।
अनर्थकं मे दर्शितवानसि त्वं राज्यार्थिनो राज्यरूपं विनाशम्॥ ८ ॥
त्रयोदशेमा हि समाः सदा वयं त्वामन्वजीविष्म धनञ्जयाशया।
काले वर्षं देवमिवोप्तबीजं तन्नः सर्वान्नरके त्वं न्यमज्जः ॥ ९ ॥
यत्तत्पृथां वागुवाचान्तरिक्षे सप्ताहजाते त्वयि मन्दबुद्धौ ।
जातः पुत्रो वासवविक्रमोऽयं सर्वाञ्छूराञ्शात्रवाञ्जेष्यतीति॥ १० ॥
अयं जेता खाण्डवे देवसङ्घान्सर्वाणि भूतान्यपि चोत्तमौजाः।
अयं जेता मद्रकलिङ्गकेकयानयं कुरून्राजमध्ये निहन्ता ॥ ११ ॥
अस्मात्परो नो भविता धनुर्धरो नैनं भूतं किञ्चन जातु जेता।
इच्छन्नयं सर्वभूतानि कुर्याद्वशे वशी सर्वसमाप्तविद्यः ॥ १२ ॥
कान्त्या शशाङ्कस्य जवेन वायोः स्थैर्येण मेरोः क्षमया पृथिव्याः।
सूर्यस्य भासा धनदस्य लक्ष्म्या शौर्येण शक्रस्य बलेन विष्णोः॥ १३ ॥
तुल्यो महात्मा तव कुन्ति पुत्रो जातोऽदितेर्विष्णुरिवारिहन्ता।
स्वेषां जयाय द्विषतां वधाय ख्यातोऽमितौजाः कुलतन्तुकर्ता॥ १४ ॥

प्रकार उठाकर कठिन पृथ्वी पर पटक दिया॥१८॥ तुमने यों कर्ण से विमुख होकर फलने के समय फूले हुए वृक्ष को मानों काट डाला—हमारी बहुत दिनों की आशा पर पानी फेर दिया! मैं अत्यन्त राज्य का लोभी था, इसी कारण मांस से लिपटी हुई वंसी जैसे मछली का सर्वनाश करती है, अथवा खाने के पदार्थ में मिला हुआ विष जैसे प्राण हर लेता है, वैसे ही तुम्हारी बातों में फँसकर राज्य लेने के प्रयत्न ने मेरा सर्वनाश कर दिया। हे मूढ़! ठीक समय पर बोया गया बीज जैसे मेघ की प्रतीक्षा करता है, वैसे ही मैं आज तक तुमसे राज्य प्राप्त करने की आशा लगाये हुए था। तुमने इस प्रकार धोखा देकर मुझे बड़े ही असमञ्जस में—नरक में—डाल दिया॥७।९॥हे मन्द-मति अर्जुन! जब तुम सात दिन के थे तब आकाश-वाणी हुई थी कि "हे कुन्ती! यह इन्द्र के अंश से उत्पन्न बालक अनेक युद्धों में विजय प्राप्त करेगा। यह महाबली बालक देवताओं को और सब प्राणियों को खाण्डव-दाह के समय परास्त करेगा। यह वीर मद्र, कलिङ्ग, केकेय आदि देशों के वीरों को और युद्ध में सामना करनेवाले दैत्यों तथा राक्षसों को मारेगा। यह दिग्विजय में पृथ्वी-मण्डल को, कौरवों और अपने सजा-तीयों को जीतेगा। इससे बढ़कर कोई धनुर्धर योद्धा अब नहीं उत्पन्न होगा। कोई भी प्राणी इसे नहीं जीत सकेगा। यह सब विद्याओं में पारङ्गत होगा और चाहेगा तो सब प्राणियों को अपने वश में कर लेगा ॥१०।१२॥अदिति के गर्भ से उत्पन्न उपेन्द्र के समान यह बालक तुम्हारे गर्भ से उत्पन्न हुआ है। यह वीर बालक कान्ति में चन्द्रमा के समान, वेग में वायु के तुल्य, क्षमा में पृथ्वी सा और स्थिरता में सुमेरु पर्वत के सदृश होगा। यह प्रताप में अग्नि सा, ऐश्वर्य में कुबेर सा, तेज में सूर्य सा, शूरता में इन्द्र सा और बल-वीर्य में भगवान् विष्णु सा होगा। यह वंश का नाम बढ़ानेवाला पुत्र तुम्हें आनन्दित करेगा, स्वजनों को विजयी बनावेगा और शत्रुओं को नाश करने के

प्रतिश्रुत्याकुर्वतो वै गतिर्या कष्टा याता तामहं राजसिंह ।
आमन्त्रये त्वां ब्रूहि जयं रणे मे पुरा भीमं धार्तराष्ट्रा ग्रसन्ते ॥ २२ ॥
सौतिं हनिष्यामि नरेन्द्रसिंह सैन्यं तथा शत्रुगणांश्च सर्वान् ॥ २३ ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि संकुलयुद्धे सप्तषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६७ ॥

॥१७।१९॥मैं यदि आज पराक्रम प्रकट करके युद्ध कर रहे कर्ण को भाई-बन्धुओं सहित न मारूँ तो हे राजसिंह ! मेरी वही कष्टदायक गति हो जो अङ्गीकार या प्रतिज्ञा करके उसका पालन न करनेवाले लोगों की होती है । मैं प्रार्थना करता हूँ कि आप मुझे रण में विजयलाभ का आशीर्वाद दें । अब मुझे रण में जाने की आज्ञा दीजिए, क्योंकि भीमसेन को अकेला पाकर धृतराष्ट्र के पुत्र पीड़ित कर रहे होंगे । आज मैं सम्पूर्ण सेना सहित कर्ण को और अपने अन्य सब शत्रुओं को अवश्य मारूँगा॥२०।२३॥

कर्णपर्व का सड़सठवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६७ ॥

अथ अष्टषष्टितमोऽध्याय ॥ ६८ ॥

सञ्जय उवाच—श्रुत्वा कर्णं कल्यमुदारवीर्यं क्रुद्धः पार्थः फाल्गुनस्यामितौजाः ।
धनञ्जयं वाक्यमुवाच चेदं युधिष्ठिरः कर्णशराभितप्तः ॥ १ ॥
विप्रद्रुता तात चमूस्त्वदीया तिरस्कृता चाद्य यथा न साधु ।
भीतो भीमं त्यज्य चायास्तथा त्वं यन्नाशकः कर्णमथो निहन्तुम् ॥ २ ॥
स्नेहस्त्वया पार्थकृतः पृथाया गर्भं समाविश्य यथा न साधु ।
त्यक्त्वा रणे यदपायाः स भीमं यन्नाशकः सूतपुत्रं निहन्तुम् ॥ ३ ॥
यत्तद्वाक्यं द्वैतवने त्वयोक्तं कर्णं हन्तास्म्येकरथेन सत्यम् ।
त्यक्त्वा तं वै कथमद्यापयातः कर्णाद्भीतो भीमसेनं विहाय ॥ ४ ॥
इदं यदि द्वैतवनेऽप्यवक्ष्यः कर्णं योद्धुं न प्रशक्ष्ये नृपेति ।
वयं ततः प्राप्तकालं च सर्वे कृत्यानुपैष्याम तथैव पार्थ ॥ ५ ॥
मयि प्रतिश्रुत्य वधं हि तस्य न वै कृतं तच्च तथैव वीर ।
आनीय नः शत्रुमध्यं स कस्मात्समुत्क्षिप्य स्थण्डिले प्रत्यपिंष्ठाः ॥ ६ ॥

अड़सठवाँ अध्याय ॥ ६८ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! कर्ण के बाणों की वेदना से विह्वल धर्मराज युधिष्ठिर ने जब कर्ण को सकुशल जीवित सुन पाया तब वे अत्यन्त क्रुद्ध होकर कहने लगे — हे अर्जुन ! तुम्हारे सैनिक कर्ण के बाणों से पीड़ित होकर भाग रहे हैं और तुम भी कर्ण को मारने में असमर्थ होने के कारण भय से विह्वल हो, रण में अकेले भीमसेन को छोड़कर, भाग आये हो । आर्या कुन्ती के गर्भ से तुमने व्यर्थ जन्म लिया॥१।३॥ तुमने द्वैत वन में मेरे आगे प्रतिज्ञा की थी कि मैं अकेला ही सूतपुत्र को मारूँगा । अब वह तुम्हारी प्रतिज्ञा कहाँ चली गई ? कर्ण के भय से भीम को अकेले छोड़कर तुम यहाँ कैसे चले आये ? तुम यदि द्वैत वन में पहले ही मुझसे कह देते कि मैं कर्णसे युद्ध नहीं कर सकूँगा, कर्ण को नहीं मार सकूँगा, तो मैं पहले ही उसका उचित प्रबन्ध करता अथवा इस प्रकार लड़कर राज्य लेने का विचार ही न करता । उस समय [दुर्योधन की आधी सेना सहित कर्ण के वध की]प्रतिज्ञा करके और शत्रुओं के मध्य में लाकर क्यों तुमने मुझको इस

अप्याशिष्म वयमर्जुन त्वयि यियासवो बहुकल्याणमिष्टम्।
तन्नः सर्वं विफलं राजपुत्र फलार्थिनां विफल इवातिपुष्पः॥ ७ ॥
प्रच्छादितं बडिशमिवामिषेण संछादितं गरलमिवाशनेन ।
अनर्थकं मे दर्शितवानासि त्वं राज्यार्थिनो राज्यरूपं विनाशम्॥ ८ ॥
त्रयोदशेमा हि समाः सदा वयं त्वामन्वजीविष्म धनञ्जयाशया।
काले वर्षं देवमिवोप्तबीजं तन्नः सर्वान्नरके त्वं न्यमज्जः ॥ ९ ॥
यत्त्वपृथां वागुवाचान्तरिक्षे सप्ताहजाते त्वयि मन्दबुद्धौ ।
जातः पुत्रो वासवविक्रमोऽयं सर्वाञ्छूराञ्शात्रवाञ्जेष्यतीति॥ १० ॥
अयं जेता खाण्डवे देवसङ्घान्सर्वाणि भूतान्यपि चोत्तमौजाः।
अयं जेता मद्रकालिङ्गकेकयानयं कुरूत्राजमध्ये निहन्ता ॥ ११ ॥
अस्मात्परो नो भविता धनुर्धरो नैनं भूतं किञ्चन जातु जेता।
इच्छन्नयं सर्वभूतानि कुर्याद्वशे वशी सर्वसमाप्तविद्यः ॥ १२ ॥
कान्त्या शशाङ्कस्य जवेन वायोः स्थैर्येण मेरोः क्षमया पृथिव्याः।
सूर्यस्य भासा धनदस्य लक्ष्म्या शौर्येण शक्रस्य बलेन विष्णोः॥ १३ ॥
तुल्यो महात्मा तव कुन्ति पुत्रो जातोऽदितेर्विष्णुरिवारिहन्ता।
स्वेषां जयाय द्विषतां वधाय ख्यातोऽमितौजाः कुलतन्तुकर्ता॥ १४ ॥

प्रकार उठाकर कठिन पृथ्वी पर पटक दिया॥४-६॥ तुमने यों कर्ण से विमुख होकर फलने के समय फूले हुए वृक्ष को मानों काट डाला—हमारी बहुत दिनों की आशा पर पानी फेर दिया ! मैं अत्यन्त राज्य का लोभी था, इसी कारण मांस से लिपटी हुई बंसी जैसे मछली का सर्वनाश करती है, अथवा खाने के पदार्थ में मिला हुआ विष जैसे प्राण हर लेता है, वैसे ही तुम्हारी बातों में फँसकर राज्य लेने के प्रयत्न ने मेरा सर्वनाश कर दिया । हे मूढ़ ! ठीक समय पर बोया गया बीज जैसे मेघ की प्रतीक्षा करता है, वैसे ही मैं आज तक तुममे राज्य प्राप्त करने की आशा लगाये हुए था । तुमने इस प्रकार धोखा देकर मुझे बड़े ही असमञ्जस में—नरक में—डाल दिया॥७-९॥हे मन्दमति अर्जुन ! जब तुम सात दिन के थे तब आकाशवाणी हुई थी कि "हे कुन्ती ! यह इन्द्र के अंश से उत्पन्न बालक अनेक युद्धों में विजय प्राप्त करेगा । यह महाबली बालक देवताओं को और सब प्राणियों को खाण्डव दाह के समय परास्त करेगा । यह वीर मद्र, कलिङ्ग, केकय आदि देशों के वीरों को और युद्ध में सामना करनेवाले दैत्यों तथा राक्षसों को मारेगा । यह दिग्विजय में पृथ्वी-मण्डल को, कौरवों और अपने सजातीयों को जीतेगा । इससे बढ़कर कोई धनुर्द्धर योद्धा अब नहीं उत्पन्न होगा । कोई भी प्राणी इसे नहीं जीत सकेगा । यह सब विद्याओं में पारङ्गत होगा और चाहेगा तो सब प्राणियों को अपने वश में कर लेगा ॥१०-१२॥अदिति के गर्भ से उत्पन्न उपेन्द्र के समान यह बालक तुम्हारे गर्भ से उत्पन्न हुआ है । यह वीर बालक कान्ति में चन्द्रमा के समान, वेग में वायु के तुल्य, क्षमा में पृथ्वी सा और स्थिरता में सुमेरु पर्वत के सदृश होगा । यह प्रताप में अग्नि सा, ऐश्वर्य में कुबेर सा, तेज में सूर्य सा, शूरता में इन्द्र सा और बल वीर्य में भगवान् विष्णु सा होगा । यह वंश का नाम बढ़ानेवाला पुत्र तुम्हें आनन्दित करेगा, स्वजनों को विजयी बनावेगा और शत्रुओं को नाश करने के

इत्यन्तरिक्षे शतशृङ्गमूर्ध्नि तपस्विनां शृण्वतां वागुवाच ।
एवंविधं तच्च नाभूत्तथा च देवापि नूनमनृतं वदन्ति ॥ १५ ॥
तथा परेषामृषिसत्तमानां श्रुत्वा गिरः पूजयतां सदा त्वाम् ।
न संनतिं प्रैमि सुयोधनस्य न त्वा जानाम्याधिरथेर्भयार्तम् ॥ १६ ॥
पूर्वं यदुक्तं हि सुयोधनेन न फाल्गुनः प्रमुखे स्थास्यतीति ।
कर्णस्य युद्धे हि महाबलस्य मौर्ख्यात्तु तन्नावबुद्धं मयासीत् ॥ १७ ॥
तेनाद्य तप्स्ये भृशमप्रमेयं यच्छत्रुवर्गं नरकं प्रविष्टः ।
तदैव वाच्योऽस्मि ननु त्वयाहं न योत्स्येऽहं सूतपुत्रं कथञ्चित् ॥ १८ ॥
ततो नाहं सृञ्जयान्केकयांश्च समानयेयं सुहृदो रणाय ।
एवं गते किञ्च मयाद्य शक्यं कार्यं कर्तुं विग्रहे सूतजस्य ॥ १९ ॥
तथैव राज्ञश्च सुयोधनस्य ये चापि मां योद्धुकामाः समेताः ।
धिगस्तु मज्जीवितमद्य कृष्ण योऽहं वशं सूतपुत्रस्य यातः ॥ २० ॥
मध्ये कुरूणां सुहृदां च मध्ये ये चाप्यन्ये योद्धुकामाःसमेताः ।
यदि स्म जीवेत्स भवेन्निहन्ता महारथानां प्रवरो रथोत्तमः ।
तत्राभिमन्युस्तनयोऽद्य पार्थ न चास्मि गन्ता समरे पराभवम् ॥ २१ ॥

निमित्त उत्पन्न हुआ है।" शतशृङ्ग पर्वत के शिखर पर, सब तपस्वियों के आगे, अन्तरिक्ष में ये वचन सुन पड़े थे, किन्तु ये वास्तव में वैसे नहीं हुए। इससे जान पड़ता है, देवता भी मिथ्या बोलते हैं॥१३।१५॥हे अर्जुन! अन्य ऋषि भी सदा तुम्हारी प्रशंसा किया करते थे। [उनके वचन सुनकर ही मुझे आशा थी कि तुम दुर्योधन को परास्त करोगे और] इसी से मैं दुर्योधन से नहीं दबा, मैंने युद्ध छेड़ दिया। मुझे नहीं मालूम था कि तुम कर्ण से डरकर रण से भाग खड़े होगे। त्वष्टा (विश्वकर्मा) के बनाये, शब्दहीन अक्ष और चक्र से युक्त, कपिध्वज रथ पर तुम बैठे थे, दिव्य खड्ग, सुवर्णचित्रित ताल प्रमाण गाण्डीव धनुष बाँधे हुए थे, तुम्हारे सारथी भी नरश्रेष्ठ श्रीकृष्ण थे। फिर भी तुम कर्ण से डरकर रण से भाग आये! पहले दुर्योधन कहा करता था कि युद्ध में अर्जुन कभी महावीर कर्ण के सम्मुख नहीं ठहर सकता। मैंने मूर्खतावश उसके कहने पर विश्वास नहीं किया। उसी का फल यह है कि आज मैं सन्तप्त हो रहा हूँ। हाय! मैं शत्रुओं के चङ्गुल में फँसकर नरक को जाऊँगा। तुमको पहले ही कह देना था कि मैं कर्ण से युद्ध नहीं कर सकूँगा॥१६।१८॥पहले कह देते तो मैं सृञ्जय, कैकेय आदि अपने इष्ट मित्रों को युद्ध का निमन्त्रण न देता। किन्तु अब तो कोई उपाय नहीं है। अब मैं कर्ण, दुर्योधन और युद्ध करने के निमित्त उपस्थित अन्य सब शत्रुओं को दबाने के लिए क्या करूँ? हे श्रीकृष्ण! मेरे जीवन को धिक्कार है कि कर्ण ने मुझे जीतकर छोड़ दिया! दुर्योधन आदि सब कौरवों और युद्ध के निमित्त उपस्थित सब राजाओं के सम्मुख कर्ण ने मेरा यह अपमान किया है। [एक भीमसेन ही मेरा रक्षक है, जिसने रण के मध्य महाभय से मुझे छुड़ाया और कुपित होकर तीक्ष्ण बाण से कर्ण को पीड़ित किया। गदापाणि रक्त चर्चित भीमसेन ने —प्रलयकाल में काल के समान समरभूमि में विचरकर, प्राणों का मोह छोड़कर, सब कौरवदल के प्रधान वीरों से युद्ध किया और उन्हें हराया। इस समय भी कौरवों के मध्य भीमसेन बार-बार गरज रहे हैं।] हे अर्जुन! यदि इस समय वीर

अथापि जीवेत्समरे घटोत्कचस्तथापि नाहं समरे पराङ्मुखः ।
मम ह्यभाग्यानि पुराकृतानि पापानि नूनं बलवन्ति युद्धे ॥ २२ ॥
तृणं च कृत्वा समरे भवन्तं ततोऽहमेवं निकृतो दुरात्मना ।
वैकर्तनेनैव तथा कृतोऽहं यथा ह्यशक्तः क्रियते ह्यबान्धवः ॥ २३ ॥
आपद्गतं कश्चन यो विमोक्षेत्स बान्धवः स्नेहयुक्तं सुहृच्च ।
एवं पुराणा मुनयो वदन्ति धर्मः सदा सद्भिरनुष्ठितश्च ॥ २४ ॥
त्वष्ट्रा कृतं वाहमकूजनाक्षं शुभं समास्थाय कपिध्वजं तम् ।
खड्गं गृहीत्वा हेमपट्टानुबद्धं धनुश्चेदं गाण्डिवं तालमात्रम् ॥ २५ ॥
स केशवेनोह्यमानः कथं त्वं कर्णाद्भीतो व्यपयातोऽसि पार्थ ।
धनुश्च तत्केशवाय प्रयच्छ यन्ता भविष्यस्त्वं रणे केशवस्य ॥ २६ ॥
तदा हनिष्यत्केशवः कर्णमुग्रं मरुत्पतिर्वृत्रमिवात्तवज्रः ।
राधेयमेतं यदि नाद्यशक्तश्चरन्तमुग्रं प्रतिबाधनाय ॥ २७ ॥
प्रयच्छान्यस्मै गाण्डिवमेतदद्य त्वत्तो योऽस्त्रैरभ्यधिको वा नरेन्द्रः ।
अस्मानेवं पुत्रदारैर्विहीनान्सुखाद्भ्रष्टान्राज्यनाशाच्च भूयः ॥ २८ ॥
द्रष्टा लोकः पतितानप्यगाधे पापैर्जुष्टं नरके पाण्डवेय ।
मासेऽपतिष्यः पञ्चमे त्वं सुकृच्छ्रे न वा गर्भे आभविष्यः पृथायाः ॥ २९ ॥
यत्ते श्रेयो राजपुत्राभविष्यन्न चेत्संग्रामादपयानं दुरात्मन् ।
धिग्गाण्डीवं धिक् च ते बाहुवीर्यमसङ्ख्येयान्बाणगणांश्च धिक्ते ।
धिक्ते केतुं केसरिणः सुतस्य कृशानुदत्तं च रथं च धिक्ते ॥ ३० ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि युधिष्ठिरक्रोधवाक्ये अष्टषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६८ ॥

अभिमन्यु होता या राक्षसेन्द्र घटोत्कच की मृत्यु न हुई होती तो कर्ण के हाथ में मेरा कभी ऐसा अपमान न होता और न मुझे रण से विमुख ही होना पड़ता ॥१९।२२॥ वास्तव में यह सब मेरे भाग्य का ही दोष है, पहले के किये पापों का फल है, जो तृण-तुल्य तुच्छ तुमको अपना सहायक समझकर मैंने यों धोखा खाया और कर्ण ने किसी असमर्थ अनाथ के समान मुझे अपमानित किया । जो कोई आपत्ति से अपने को छुड़ावे वही बान्धव, स्नेही और सुहृत् है—यह ऋषियों का कथन है और यही सज्जनों द्वारा आचरित धर्म है॥२३। २५॥ तुम यदि केशव को गाण्डीव धनुष देकर स्वयं उनके सारथी बनते तो मरुद्गण सहित वज्रपाणि इन्द्र ने जैसे वृत्रासुर को मारा था वैसे ही श्रीकृष्ण अवश्य कर्ण को मारकर ही लौटते॥२५।२७॥ हे धनञ्जय ! तुम यदि रण में विचर रहे कर्ण को नहीं मार सकते तो अपने से अधिक बली और अस्त्र-शस्त्र चलाने में निपुण किसी राजा को गाण्डीव धनुष दे दो । तब फिर लोग हमें पापाचारी पुरुषों के योग्य अगाध नरक में निपतित, स्त्री पुत्र विहीन और राज्यसुख से भ्रष्ट नहीं देख पावेंगे । हे दुरात्मन्! इस प्रकार कर्ण के आगे से भाग आने की अपेक्षा यदि पाँचवें महीने तुम कुन्ति के गर्भ से गिर जाते या कुन्ति के गर्भ से तुम्हारा जन्म ही न होता तो बहुत अच्छा था । और अधिक तुम से क्या कहूँ, तुम्हारे गाण्डीव को धिक्कार है ! तुम्हारे असंख्य तीक्ष्ण और अमोघ बाणों को धिक्कार है ! तुम्हारे अग्निदत्त कपिध्वज रथ को भी धिक्कार है ! तुम्हारे भुज-बल को धिक्कार है ॥२७।३०॥

—०—

अथ ऊनसप्ततमोऽध्यायः ॥ ६९ ॥

सञ्जय उवाच—युधिष्ठिरेणैवमुक्तः कौन्तेयः श्वेतवाहनः ।
असिं जग्राह संक्रुद्धो जिघांसुर्भरतर्षभम् ॥ १ ॥
तस्य कोपं समुद्वीक्ष्य चित्तज्ञः केशवस्तदा ।
उवाच किमिदं पार्थ गृहीतः खड्ग इत्युत ॥ २ ॥
नहि पश्यामि योद्धव्यं त्वया किञ्चिद्धनञ्जय ।
ते ग्रस्ता धार्तराष्ट्रा हि भीमसेनेन धीमता ॥ ३ ॥
अपयातोऽसि कौन्तेय राजा द्रष्टव्य इत्यपि ।
स राजा भवता दृष्टः कुशली च युधिष्ठिरः ॥ ४ ॥
स दृष्ट्वा नृपशार्दूलं शार्दूलसमविक्रमम् ।
हर्षकाले च सम्प्राप्ते किमिदं मोहकारितम् ॥ ५ ॥
न ते पश्यामि कौन्तेय यस्ते वध्यो भविष्यति ।
प्रहर्तुमिच्छसे कस्मात्किं वा ते चित्तविभ्रमः ॥ ६ ॥
कस्माद्भवान्महाखड्गं परिगृह्णाति सत्वरः ।
तत्त्वां पृच्छामि कौन्तेय किमिदं ते चिकीर्षितम् ॥ ७ ॥
परामृशसि यत्क्रुद्धः खड्गमद्भुतविक्रम ।
एवमुक्तस्तु कृष्णेन प्रेक्षमाणो युधिष्ठिरम् ॥ ८ ॥
अर्जुनः प्राह गोविन्दं क्रुद्धः सर्प इव श्वसन् ।
अन्यस्मै देहि गाण्डीवमिति मे योऽभिचोदयेत् ॥ ९ ॥

उनहत्तरवाँ अध्याय ॥ ६९ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे कुरुकुल तिलक ! राजा युधिष्ठिर के ये वचन सुनकर अर्जुन को क्रोध चढ़ आया । उन्होंने कटुभाषी भाई को मार डालने के विचार से अपनी खड्ग पर हाथ डाला । वासुदेव ने क्रुद्ध अर्जुन की चेष्टा देखकर कहा—हे अर्जुन ! यह क्या, खड्ग क्यों निकाल रहे हो ? कुछ कहो तो । यहाँ पर कोई युद्ध करने के निमित्त उपस्थित नहीं देख पड़ता । भीमसेन ने धृतराष्ट्र के सब पुत्रों को रोक रक्खा है; वे यहाँ आये नहीं हैं, तुम खड्ग से किसे मारना चाहते हो ?॥१।३॥ यहाँ तो तुम राजा युधिष्ठिर को देखने आये हो। राजा को कुशलपूर्वक देख लिया । धर्मराज को सकुशल देखकर इस हर्ष के समय तुम्हें क्रोध क्यों आ गया ? यहाँ तो ऐसा कोई नहीं देख पड़ता, जिसका तुम वध करो। फिर किस पर प्रहार करना चाहते हो ? तुम्हारे चित्त को यह विभ्रम कैसा उपस्थित हुआ है ? तुम अकारण ही खड्ग क्यों निकाल रहे हो ? हे अद्भुत पराक्रमी ! इसी से मैं पूछता हूँ कि तुम क्या करना चाहते हो ? क्रुद्ध होकर खड्ग निकालने का कारण क्या है?॥४।८॥ श्रीकृष्ण के इस प्रकार कहने पर क्रुद्ध सर्प के समान फुफकार रहे अर्जुन, युधिष्ठिर की ओर देखकर, कहने लगे—हे श्रीकृष्ण ! आप जानते हैं कि मेरी यह प्रतिज्ञा

भिन्द्यामहं तस्य शिर इत्युपांशुव्रतं मम ।
तदुक्तं मम चानेन राज्ञामितपराक्रम ॥ १० ॥
समक्षं तव गोविन्द न तत्क्षन्तुमिहोत्सहे ।
तस्मादेनं वधिष्यामि राजानं धर्मभीरुकम् ॥ ११ ॥
प्रतिज्ञां पालयिष्यामि हत्वैनं नरसत्तमम् ।
एतदर्थं मया खड्गो गृहीतो यदुनन्दन ॥ १२ ॥
सोऽहं युधिष्ठिरं हत्वा सत्यस्यानृण्यतां गतः ।
विशोको विज्वरश्चापि भविष्यामि जनार्दन ॥ १३ ॥
किं वा त्वं मन्यसे प्राप्तमस्मिन्काल उपस्थिते ।
त्वमस्य जगतस्तात वेत्थ सर्वं गतागतम् ॥ १४ ॥
तत्तथा प्रकरिष्यामि यथा मां वक्ष्यते भवान् ।

सञ्जय उवाच — धिग्धिगित्येव गोविन्दः पार्थमुक्त्वाब्रवीत्पुनः ॥ १५ ॥

कृष्ण उवाच — इदानीं पार्थ जानामि न वृद्धाः सेवितास्त्वया ।
कालेन पुरुषव्याघ्र संरम्भं यद्भवानगात् ॥ १६ ॥
नहि धर्मविभागज्ञः कुर्यादेवं धनञ्जय ।
यथा त्वं पाण्डवाद्येह धर्मभीरुरपण्डितः ॥ १७ ॥
अकार्याणां क्रियाणां च संयोगं यः करोति वै ।
कार्याणामक्रियाणां च स पार्थ पुरुषाधमः ॥ १८ ॥
अनुसृत्य तु ये धर्मं कथयेयुरुपास्थिताः ।
समासविस्तरविदां न तेषां वेत्सि निश्चयम् ॥ १९ ॥

---

है कि जो कोई मुझसे और किसी के हाथ में गाण्डीव धनुष देने को कहेगा उसका सिर मैं काट डालूँगा। हे जनार्दन! आपके सम्मुख ही महाराज ने मुझसे और किसी को गाण्डीव धनुष देने के निमित्त कहा है। मैं इसे क्षमा नहीं कर सकता॥८।११॥इसलिए हे नरश्रेष्ठ! इस धर्मात्मा राजा को ही मारकर मैं अपनी प्रतिज्ञा का पालन करूँगा। इसी लिए मैंने खड्ग हाथ में लिया है कि धर्मराज को मारकर,प्रतिज्ञा का पालन करके,शोकशून्य और सन्तापहीन होऊँगा। हे गोविन्द! अथवा इस समय आपकी सम्मति में मुझे क्या करना चाहिए? क्योंकि आप इस जगत् के सब भूत-भविष्य वृत्तान्त को जानते हैं। आप जो कहेंगे वही मैं करूँगा॥१२।१५॥सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज! अर्जुन के ये वचन सुनकर श्रीकृष्ण बारम्बार धिक्-धिक् कहकर अर्जुन से कहने लगे—हे धनञ्जय! इस समय तुम्हारा क्रोध देखकर और बातें सुनकर मुझे मालूम पड़ता है कि तुमने बूढ़ों की संगति नहीं की—बड़े-बूढ़ों से उपदेश नहीं प्राप्त किया। तुम्हारा यह क्रोध असङ्गत और अस्वाभाविक है। धर्म के अङ्गों को जाननेवाले लोग कभी ऐसा नहीं कर सकते। तुम धर्मभीरु होकर भी धर्म के यथार्थ तत्त्व को अच्छी प्रकार नहीं जानते। आज ऐसा कार्य में मूर्ख उद्यत देखने से तुम मुझे मूढ़ जान पड़ते हो। हे अर्जुन! जो व्यक्ति अकर्तव्य को कर्तव्य और कर्तव्य

अनिश्चयज्ञो हि नरः कार्याकार्यविनिश्चये ।
अवशो मुह्यते पार्थ यथा त्वं मूढ एव तु ॥ २० ॥
नहि कार्यमकार्यं वा सुखं ज्ञातुं कथञ्चन ।
श्रुतेन ज्ञायते सर्वं तच्च त्वं नावबुध्यसे ॥ २१ ॥
अविज्ञानाद्भवान्यच्च धर्मं रक्षति धर्मवित् ।
प्राणिनां त्वं वधं पार्थ धार्मिको नावबुध्यसे ॥ २२ ॥
प्राणिनामवधस्तात सर्वज्यायान्मतो मम ।
अनृतां वा वदेद्वाचं न तु हिंस्यात्कथञ्चन ॥ २३ ॥
स कथं भ्रातरं ज्येष्ठं राजानं धर्मकोविदम् ।
*हन्याद्भवान्नरश्रेष्ठ प्राकृतोऽन्यः पुमानिव ॥ २४ ॥*
अयुध्यमानस्य वधस्तथाशत्रोश्च मानद ।
पराङ्मुखस्य द्रवतः शरणं चापि गच्छतः ॥ २५ ॥
कृताञ्जलेः प्रपन्नस्य प्रमत्तस्य तथैव च ।
न वधः पूज्यते सद्भिस्तच्च सर्वं गुरौ तव ॥ २६ ॥
त्वया चैवं व्रतं पार्थ बालेनैव कृतं पुरा ।
तस्माद्धर्मसंयुक्तं मौर्ख्यात्कर्म व्यवस्यसि ॥ २७ ॥
स गुरुं पार्थ कस्मात्त्वं हन्तुकामोऽभिधावसि ।
असम्प्रधार्य धर्माणां गतिं सूक्ष्मां दुरत्ययाम् ॥ २८ ॥
इदं धर्मरहस्यं च तव वक्ष्यामि पाण्डव ।
यद् ब्रूयात्तव भीष्मो हि पाण्डवो वा युधिष्ठिरः ॥ २९ ॥

---

अकर्तव्य जानता है वह अकर्तव्य और कर्तव्य के संमिश्रण को न जाननेवाला व्यक्ति नराधम है। धर्म का अनुसरण करनेवाले बुद्धिमान् धर्म के समष्टि और व्यष्टि रूप को जानकर कार्य करते हैं। तुम्हें उन बहुदर्शी पण्डितों (विद्वानों) का निश्चय नहीं मालूम। उस निश्चय को न जाननेवाला पुरुष तुम्हारी ही तरह कर्तव्य-अकर्तव्य के निर्णय में मोह को प्राप्त होता है॥१५।२०॥कर्तव्य और अकर्तव्य का निर्णय सहज नहीं है। शास्त्र के द्वारा ही कर्तव्याकर्तव्य का ज्ञान होता है। तुमको उसका बोध नहीं है। तुम अपने को धर्मज्ञ समझकर, अज्ञानवश होकर, धर्मरक्षा के निमित्त प्राणि-वधरूप महापातक में डूबने को उद्यत हो। इसी से कहना पड़ता है कि न तो तुम्हें शास्त्र का ज्ञान है और न तुमने बड़े-बूढ़ों का शास्त्रसङ्गत उपदेश ही सुना है। प्राणिवध करके धर्म का पालन करना, मेरी सम्मति में, वृथा और अधर्म है। मैं अहिंसा को ही श्रेष्ठ धर्म मानता हूँ। मेरी सम्मति में असत्य चाहे बोल ले, परन्तु प्राणी की हिंसा करना कदापि उचित नहीं॥२१।२३॥हे नरश्रेष्ठ! तुम प्रतिज्ञा-पालन के निमित्त किसी साधारण मूर्ख पुरुष के समान अपने ज्येष्ठ भ्राता राजा और धर्मज्ञ धर्मराज का वध कैसे करना चाहते हो? जो युद्ध न कर रहा हो, गुरु हो, अवध्य हो, विमुख हो, भाग रहा हो, शरण में आया हो, हाथ जोड़ रहा हो, असावधान और विपत्तिग्रस्त हो, उसे मारना सज्जनों की दृष्टि में सर्वथा निन्दनीय है। तुम्हारे अग्रज धर्मराज में ये सब बातें विद्यमान् हैं॥२५।२६॥

विदुरो वा तथा क्षत्ता कुन्ती वापि यशस्विनी ।
तत्ते वक्ष्यामि तत्त्वेन निबोधैतद्धनञ्जय ॥ ३० ॥
सत्यस्य वदिता साधुर्न सत्याद्विद्यते परम् ।
तत्त्वेनैव सुदुर्ज्ञेयं पश्य सत्यमनुष्ठितम् ॥ ३१ ॥
भवेत्सत्यमवक्तव्यं वक्तव्यमनृतं भवेत् ।
यत्रानृतं भवेत्सत्यं सत्यं चाप्यनृतं भवेत् ॥ ३२ ॥
विवाहकाले रतिसम्प्रयोगे प्राणात्यये सर्वधनापहारे ।
विप्रस्य चार्थे ह्यनृतं वदेत पञ्चानृतान्याहुरपातकानि ३३ ॥
सर्वस्वस्यापहारे तु वक्तव्यमनृतं भवेत् ।
तत्रानृतं भवेत्सत्यं सत्यं चाप्यनृतं भवेत् ।
तादृशं पश्यते बालो यस्य सत्यमनुष्ठितम् ॥ ३४ ॥
भवेत्सत्यमवक्तव्यं न वक्तव्यमनुष्ठितम् ।
सत्यानृते विनिश्चित्य ततो भवति धर्मवित् ॥ ३५ ॥
किमाश्चर्यं कृतप्रज्ञः पुरुषोऽपि सुदारुणः ।
सुमहत्प्राप्नुयात्पुण्यं बलाकोऽन्धवधादिव ॥ ३६ ॥
किमाश्चर्यं पुनर्मूढो धर्मकामो ह्यपण्डितः ।
सुमहत्प्राप्नुयात्पापमापगास्विव कौशिकः ॥ ३७ ॥
अर्जुन उवाच—आचक्ष्व भगवन्नेतद्यथा विन्द्याम्यहं तथा ।
बलाकस्यानुसम्बन्धं नदीनां कौशिकस्य च ॥ ३८ ॥

---

तुमने अपने जिस सत्य का उल्लेख किया है उसे बाल-सुलभ मूर्खता के कारण ही तुमने धारण किया था और इस समय उसका पालन करने के निमित्त जो अधर्म तुम करना चाहते हो, वह भी तुम्हारी मूर्खता ही है। हे पार्थ! तुम अपने ज्येष्ठ भ्राता को मारने को जो उद्यत हो उसका कारण यही है कि तुम धर्म की सूक्ष्म गति को नहीं जानते। मैं तुम्हें धर्म का गूढ़ रहस्य बतलाता हूँ। इस धर्म के रहस्य को पितामह भीष्म, राजा युधिष्ठिर, विदुर, यशस्विनी गान्धारी और देवी कुन्ती ही जानती और कह सकती हैं। तुम मन लगाकर सुनो॥२७।३०॥साधु जन सत्य ही बोलते हैं। सत्य से बढ़कर और कुछ नहीं है। किन्तु उस सत्य का स्वरूप, मेरी समझ में, अत्यन्त सूक्ष्म और दुर्ज्ञेय है। कहीं पर सत्य न बोलकर मिथ्या बोलना ही उचित होता है। जहाँ पर सत्य मिथ्या के समान अधर्मजनक और मिथ्या सत्य के समान धर्मजनक होता है वहाँ वह सत्य ही मिथ्या है और मिथ्या ही सत्य है। इसके अतिरिक्त विवाह के अवसर पर, रति-क्रीड़ा के समय, प्राण-सङ्कट और सर्वस्व हरे जानेके समय(उसके बचानेके निमित्त)और ब्राह्मणके निमित्त [illegible] पाँच अवसरों पर झूठ बोलनेसे पाप नहीं होता॥३१।३३॥सर्वस्व छिना जाता हो तो वहाँ झूठ बोलना चाहिए,क्योंकि वहाँ सत्य मिथ्याके समान और मिथ्या सत्यके समान माना गया है। जो कोई सत्य और मिथ्याके इस विशेष मर्म को न जानकर सत्य बोलता है वह मूढ़ है। सत्य और मिथ्या के इस तत्त्व को जाननेवाला ही यथार्थ धर्मज्ञ है। अत्यन्त

वासुदेव उवाच—पुरा व्याधोऽभवत्कश्चिद्बलाको नाम भारत ।
यात्रार्थं पुत्रदारस्य मृगान्हन्ति न कामतः ॥ ३९ ॥
वृद्धौ च मातापितरौ बिभर्त्यन्यांश्च संश्रितान् ।
स्वधर्मनिरतो नित्यं सत्यवागनसूयकः ॥ ४० ॥
स कदाचिन्मृगं लिप्सुर्नाभ्यविन्दन्मृगं क्वचित् ।
अपः पिबन्तं ददृशे श्वापदं घ्राणचक्षुषम् ॥ ४१ ॥
अदृष्टपूर्वमपि तत्सत्त्वं तेन हतं तदा ।
अन्धे हते ततो व्योम्नः पुष्पवर्षं पपात च ॥ ४२ ॥
अप्सरोगीतवादित्रैर्नादितं च मनोरमम् ।
विमानमगमत्स्वर्गान्मृगव्याधनिनीषया ॥ ४३ ॥
तद्भूतं सर्वभूतानामभावाय किलार्जुन ।
तपस्तप्त्वा वरं प्राप्तं कृतमन्धं स्वयम्भुवा ॥ ४४ ॥
तद्धत्वा सर्वभूतानामभावकृतनिश्चयम् ।
ततो बलाकः स्वरगादेवं धर्मः सुदुर्विदः ॥ ४५ ॥
कौशिकोऽप्यभवद्विप्रस्तपस्वी न बहुश्रुतः ।
नदीनां सङ्गमे ग्रामाददूरात्स किलावसत् ॥ ४६ ॥

दारुण कर्म करनेवाला पुरुष भी जङ्गली अन्ध पशु के मारनेवाले बलाक व्याध के समान धर्मज्ञ होने के कारण महापुण्य का भागी होता है और धर्मेच्छु मूढ़ पुरुष नदी-तटवासी कौशिक ब्राह्मण के समान पाप का भागी होता है॥३४।३७॥अर्जुन ने कहा—हे केशव! मुझे बलाक व्याध और कौशिक ब्राह्मण का वृत्तान्त विस्तार से सुनाइए, जिससे मैं इस सत्य धर्म के सूक्ष्म तत्त्व को अच्छी प्रकार समझ जाऊँ॥३८॥महात्मा श्रीकृष्ण ने कहा—हे अर्जुन! पूर्व समय में एक ईर्ष्या रहित अपने धर्म में निरत बलाक नाम का व्याध था जो, चित्त प्रसन्न करने के निमित्त नहीं किन्तु, स्त्री पुत्र परिवार के पालन मात्र के निमित्त मृगों का वध करता था। वह उस मृग मांस से अपने वृद्ध माता पिता और अन्य आश्रित जनों का पालन किया करता था॥ [सबको बाँटकर आप भी भोजन करता था]॥३९।४०॥एक दिन वह व्याध शिकार करने गया तो उसे कहीं पर कोई भी मृग नहीं मिला। अन्त को एक स्थान पर उसे एक अन्धा और सूँघकर ही देखनेवाला पशु मिल गया। जैसे विचित्र पशु को उसने पहले कभी नहीं देखा था। वह पशु जल पी रहा था। यह देखकर उस व्याध ने उसे मार डाला। उस अन्धे पशु के मरते ही आकाश से पुष्पवर्षा होने लगी और अप्सराओं के रमणीय गाने बजाने का शब्द अन्तरिक्ष में सुन पड़ने लगा। उसी समय व्याध को स्वर्ग ले जाने के निमित्त एक दिव्य विमान आया॥४१।४३॥हे अर्जुन! उस पशु ने तप करके ब्रह्मा से वरदान प्राप्त किया था और वह वन में सब प्राणियों का संहार करता था। इसीलिए ब्रह्मा ने उस दुष्ट पशु को अन्धा बना दिया था। सब प्राणियों के संहार करने के निमित्त कृतनिश्चय उस दुष्ट पशु को मारने के कारण जो पुण्य प्राप्त हुआ उससे निष्ठुर कर्म करनेवाला वह व्याध स्वर्ग को गया। धर्म का तत्त्व ऐसा ही सूक्ष्म और दुर्बोध है॥४४।४५॥हे अर्जुन! अब दूसरा उपाख्यान सुनो॥ कौशिक नाम के एक शास्त्रज्ञ अल्प तपस्वी ब्राह्मण,

सत्यं मया सदा वाच्यमिति तस्याभवद्व्रतम् ।
सत्यवादीति विख्यातः स तदासीद्धनञ्जय ॥ ४७ ॥
अथ दस्युभयात्केचित्तदा तद्वनमाविशन् ।
तत्रापि दस्यवः क्रुद्धास्तानमार्गन्त यत्नतः ॥ ४८ ॥
अथ कौशिकमभ्येत्य प्राहुस्ते सत्यवादिनम् ।
कतमेन पथा याता भगवन्बहवो जनाः ॥ ४९ ॥
सत्येन पृष्टः प्रब्रूहि यदि तान्वेत्थ शंस नः ।
स पृष्टः कौशिकः सत्यं वचनं तानुवाच ह ॥ ५० ॥
बहुवृक्षलतागुल्ममेतद्वनमुपाश्रिताः ।
इति तान्ख्यापयामास तेभ्यस्तत्त्वं स कौशिकः ॥ ५१ ॥
ततस्ते तान्समासाद्य क्रूरा जघ्नुरिति श्रुतिः ।
तेनाधर्मेण महता वाग्दुरुक्तेन कौशिकः ॥ ५२ ॥
गतः स कष्टं नरकं सूक्ष्मधर्मेष्वकोविदः ।
यथा चाल्पश्रुतो मूढो धर्माणामविभागवित् ॥ ५३ ॥
वृद्धानपृष्ट्वा सन्देहं महच्छ्वभ्रमिवार्हति ।
तत्र ते लक्षणोद्देशः कश्चिदेवं भविष्यति ॥ ५४ ॥
दुष्करं परमं ज्ञानं तर्केणानुव्यवस्यति ।
श्रुतेर्धर्म इति ह्येके वदन्ति बहवो जनाः ॥ ५५ ॥

गाँव के समीप ही, नदियों के सङ्गम पर रहते थे । सदा सत्य बोलने का व्रत धारण करने के कारण वे सत्यवादी कहलाते थे । एक दिन कुछ लोग डाकुओं के भय से वहीं वन में जा छिपे । कुपित डाकू, उन्हें खोजते हुए, कौशिक के समीप पहुँचे ॥४६।४८॥ उन्होंने सत्यवादी ब्राह्मण से पूछा कि हे भगवन् ! कुछ मनुष्य इधर आये थे, सो वे किस मार्ग से गये हैं ? आपने देखा हो तो सत्य कह दीजिए । ब्राह्मण देवता कोरे सत्यवादी थे, सत्य-धर्म के सूक्ष्म तत्त्व को नहीं जानते थे । उन्होंने उन्हें डाकू जानकर भी सत्य-पालन के निमित्त सत्य सत्य कह दिया कि हाँ, वे लोग इस वृक्ष लता और झाड़-झङ्खाड़ से परिपूर्ण वन में जा छिपे हैं । बस, उन निष्ठुर डाकुओं ने उनका पता पाकर वन में जाकर सबको मार डाला । सूक्ष्म धर्म को न जानने-वाले सत्यवादी कौशिक ने, मूढ़तावश सत्य बोलकर, लोगों की जो हत्या कराई थी, उसी पाप से उन्हें नरक में जाना पड़ा ॥४९।५३॥ हे धनञ्जय ! जो मनुष्य धर्म का निर्णय स्वयं नहीं कर सकता और अपने से अधिक ज्ञानी पुरुषों से पूछकर अपने धर्म-सम्बन्धी भ्रम को दूर भी नहीं कर लेता वह, कौशिक के ही समान, घोर नरक में गिरता है । धर्म और अधर्म के तत्त्व का निर्णय करने के निमित्त उनके विशेष लक्षण शास्त्र में बताये गये हैं सही, परन्तु कहीं-कहीं बुद्धि और अनुमान के द्वारा भी अत्यन्त दुर्बोध सूक्ष्म धर्म का निर्णय करना पड़ता है । [कुछ लोग केवल सत्य ही को धर्म कहते हैं । मैं इस कथन में कुछ दोष नहीं पाता, क्योंकि यह कथन धर्म के सभी अंशों के निमित्त लागू नहीं है । ] कुछ लोग शास्त्र को ही धर्म के सम्बन्ध में प्रमाण

तत्ते न प्रत्यसूयामि न च सर्वं विधीयते ।
प्रभवार्थाय भूतानां धर्मप्रवचनं कृतम् ॥ ५६ ॥
यस्स्यादहिंसासंयुक्तं स धर्म इति निश्चयः ।
अहिंसार्थाय हिंस्राणां धर्मप्रवचनं कृतम् ॥ ५७ ॥
धारणाद्धर्ममित्याहुर्धर्मो धारयते प्रजाः ।
यत्स्याद्धारणसंयुक्तं स धर्म इति निश्चयः ॥ ५८ ॥
ये न्यायेन जिहीर्षन्तो धर्ममिच्छन्ति कर्हिचित् ।
अकूजनेन मोक्षं वा नानुकूजेत्कथञ्चन ॥ ५९ ॥
अवश्यं कूजितव्ये वा शङ्केरन्नप्यकूजतः ।
श्रेयस्तत्रानृतं वक्तुं तत्सत्यमविचारितम् ॥ ६० ॥
यः कार्येभ्यो व्रतं कृत्वा तस्य नानोपपादयेत् ।
न तत्फलमवाप्नोति एवमाहुर्मनीषिणः ॥ ६१ ॥
प्राणात्यये विवाहे वा सर्वज्ञातिवधात्यये ।
नर्मण्यभिप्रवृत्ते वा न च प्रोक्तं मृषा भवेत् ॥ ६२ ॥
अधर्मं नात्र पश्यन्ति धर्मतत्त्वार्थदर्शिनः ।
यस्स्तेनैः सह सम्बन्धान्मुच्यते शपथैरपि ॥ ६३ ॥
श्रेयस्तत्रानृतं वक्तुं तत्सत्यमविचारितम् ।
न च तेभ्यो धनं देयं शक्ये सति कथञ्चन ॥ ६४ ॥

बतलाते हैं। मैं इस पर दोषारोपण नहीं करता। शास्त्र में प्रायः सब कुछ बता दिया गया है, फिर भी बहुत सी धर्म की विशेष बातें और अवस्थाएँ ऐसी हैं कि वैसा प्रसङ्ग कभी न आने के कारण उनका निर्णय शास्त्र में नहीं किया गया। वैसी अवस्थाओं में अवश्य ही अनुमान से कार्य सिद्ध कर लेना चाहिए। मैं उसी को धर्म मानता हूँ जो अहिंसा का प्रतिपादक हो; क्योंकि प्राणियों की रक्षा के निमित्त ही धर्म की स्थापना हुई है। जो अभ्युदय-युक्त है वही तो धर्म है॥५४। ५७॥शास्त्र में लिखा है कि धारण अर्थात् रक्षा करनेवाला ही धर्म है। धर्म ही सब प्रजा की रक्षा करता है, अर्थात् जो प्रजा की—सब जीवों की—रक्षा के निमित्त उपयोगी है वही धर्म है। हिंसा न होने देने के निमित्त धर्म के नियम बने हैं। जो लोग अनुचित रीति से किसी का धन छीनना चाहें उन्हें उसका पता न बतलाया जाय, यही निश्चित धर्म है। यदि चुप रहने से चोरों के हाथ से बचाव होता हो तो बोलने की आवश्यकता नहीं; क्योंकि पापियों को धन देने से वे उसके द्वारा पाप ही करेंगे, जिससे उस धन का स्वामी भी नरक-भागी होगा। और यदि विवशता से उत्तर देना ही पड़े, बिना बोले चोरों को सन्देह हो जाने की आशङ्का हो, तो ऐसे प्रसङ्ग पर झूठ बोलना ही भला है; क्योंकि यहाँ पर मिथ्या ही सत्य है॥५८। ६०॥प्राण-सङ्कट, विवाह, सम्पूर्ण जाति के वध और हँसी-दिल्लगी में झूठ बोलना दूषित नहीं। धर्म के यथार्थ तत्त्व के ज्ञाता पण्डितों का कथन है कि इन अवसरों पर झूठ बोलने से यदि रक्षा होती हो तो झूठ ही बोलना चाहिए; क्योंकि वह मिथ्या ही सत्य है॥६१।६४॥

पापेभ्यो हि धनं दत्तं दातारमपि पीडयेत् ।
तस्माद्धर्मार्थमनृतमुक्त्वा नानृत भाग्भवेत् ॥ ६५ ॥
एष ते लक्षणोद्देशो मयोद्दिष्टो यथाविधि ।
यथाधर्मं यथाबुद्धि मयात्र वै हितार्थिना ॥ ६६ ॥
एतच्छ्रुत्वा ब्रूहि पार्थ यदि वध्यो युधिष्ठिरः ।

अर्जुन उवाच—यथा ब्रूयान्महाप्राज्ञो यथा ब्रूयान्महामतिः ॥ ६७ ॥
हितं चैव यथास्माकं तथैतद्वचनं तव ।
भवान्मातृसमोऽस्माकं तथा पितृसमोऽपि च ॥ ६८ ॥
गतिश्च परमा कृष्ण त्वमेव च परायणम् ।
न हि ते त्रिषु लोकेषु विद्यतेऽविदितं क्वचित् ॥ ६९ ॥
तस्माद्भवान्परं धर्मं वेद सर्वं यथातथम् ।
अवध्यं पाण्डवं मन्ये धर्मराजं युधिष्ठिरम् ॥ ७० ॥
अस्मिंस्तु मम सङ्कल्पे ब्रूहि किञ्चिदनुग्रहम् ।
इदं वा परमत्रैव शृणु हृत्स्थ विवक्षितम् ॥ ७१ ॥
जानासि दाशार्ह मम व्रतं त्वं यो मां ब्रूयात्कश्चन मानुषेषु ।
अन्यस्मै त्वं गाण्डिवं देहि पार्थ त्वत्तोऽस्त्रैर्वा वीर्यतो वा विशिष्टः ७२ ॥
हन्यामहं केशव तं प्रसह्य भीमो हन्यात्तूवरकेति चोक्तः ।
तस्मै राजा प्रोक्तवांस्ते समक्ष धनुर्देहीत्यसकृद्वृष्णिवीर ॥ ७३ ॥

पार्थ! मैंने तुम्हारे हित की इच्छा से धर्म शास्त्र और अपनी बुद्धि के अनुसार संक्षेप में धर्म का विशेष लक्षण तुमको सुना दिया। अब इस लक्षण के अनुसार विचार करके तुम्हीं कहो कि क्या तुम्हें प्रतिज्ञा-रक्षा के निमित्त युधिष्ठिर का वध करना चाहिए?॥६४।६७॥ अर्जुन ने कहा—हे वासुदेव! आप महाप्राज्ञ और बड़े यशस्वी हैं। आपने जो कुछ कहा वह वास्तव में ठीक और हमारे निमित्त हितकारी है। सुहृद् और शुभचिन्तक को जो कुछ कहना चाहिए वही आपने कहा। आप हमारे माता और पिता के तुल्य हैं। हम आपको अपनी अनन्य गति और एकमात्र आश्रय समझते हैं। त्रिभुवन भर में ऐसा कोई विषय नहीं जिसे आप न जानते हों। इसलिए आप सब धर्म का यथार्थ श्रेष्ठ स्वरूप को भी अच्छी प्रकार जानते हैं। मुझे समझ हो गया कि युधिष्ठिर सर्वथा मेरे लिए अवध्य हैं। अब आप, मेरे मन के भाव को सुनकर, ऐसा उपाय बतलाइए कि युधिष्ठिर का वध न करने पर भी मेरी प्रतिज्ञा मिथ्या न हो॥६७।७१॥ हे वासुदेव! मैं आपसे कह ही चुका हूँ कि मेरा उपांशु व्रत है कि यदि कोई मनुष्य मुझसे कहेगा कि तुम अपने से अधिक अस्त्रज्ञ वीर्यशाली पुरुष को अपना गाण्डीव धनुष दे दो, तो मैं उसे उसी क्षण मार डालूँगा। और भीमसेन की भी यह प्रतिज्ञा है कि उन्हें जो कोई पेटू कहेगा उसे वे मार डालेंगे। इस समय धर्मराज ने आपके सम्मुख ही बार बार मुझसे कहा कि तुम अपना गाण्डीव धनुष वृष्णिवीर श्रीकृष्ण को अथवा अन्य किसी को दे दो। अब यदि मैं इनको मार डालूँ तो क्षण भर भी इनके बिना जीवित नहीं रह सकूँगा। इसके अतिरिक्त मैंने मैं इनका धर्मराज का

तं हन्यां चेत्केशव जीवलोके स्थाता नाहं कालमप्यल्पमात्रम् ।
ध्यात्वा नूनं ह्येनसा चापि मुक्तो वधं राज्ञो भ्रष्टवीर्यो विचेताः ॥ ७४ ॥
यथा प्रतिज्ञा मम लोकबुद्धौ भवेत्सत्या धर्मभृतां वरिष्ठ ।
यथा जीवेत्पाण्डवोऽहं च कृष्ण तथा बुद्धिं दातुमप्यर्हसि त्वम् ॥ ७५ ॥
वासुदेव उवाच—राजा श्रान्तो विक्षतो दुःखितश्च कर्णेन सङ्ख्ये निशितैर्बाणसङ्घैः
यश्चानिशं सूतपुत्रेण वीर शरैर्भृशं ताडितो युध्यमानः ॥ ७६ ॥
अतस्त्वमेतेन सरोषमुक्तो दुःखान्वितेनेदमयुक्तरूपम् ।
अकोपितो ह्येष यदि स्म सङ्ख्ये कर्णं न हन्यादिति चाब्रवीत्सः ॥ ७७ ॥
जानाति तं पाण्डव एष चापि पापं लोके कर्णमसह्यमन्यैः ।
ततस्त्वमुक्तो भृशरोषितेन राज्ञा समक्षं परुषाणि पार्थ ॥ ७८ ॥
नित्योद्युक्ते सततं चाप्रसह्ये कर्णे द्यूतं ह्यद्य रणे निबद्धम् ।
तस्मिन्हते कुरवो निर्जिताः स्युरेवं बुद्धिः पार्थिवे धर्मपुत्रे ॥ ७९ ॥
ततो वधं नार्हति धर्मपुत्रस्त्वया प्रतिज्ञार्जुन पालनीया ।
जीवन्नयं येन मृतो भवेद्धि तन्मे निबोधेह तवानुरूपम् ॥ ८० ॥
यदा मानं लभते माननार्हस्तदा स वै जीवति जीवलोके ।
यदावमानं लभते महान्तं तदा जीवन्मृत इत्युच्यते सः ॥ ८१ ॥
सम्मानितः पार्थिवोऽयं सदैव त्वया च भीमेन तथा यमाभ्याम् ।
वृद्धैश्च लोके पुरुषैश्च शूरैस्तस्यापमानं कलया प्रयुङ्क्ष्व ॥ ८२ ॥

---

मारने का विचार मन में लाकर भी अपने को पापभागी बना लिया है। हे श्रेष्ठ धर्मज्ञ! अब ऐसा उपाय सोच-कर बताइए कि लोगों की समझ में मेरी प्रतिज्ञा भी खण्डित न हो और युधिष्ठिर का और मेरा जीवन भी नष्ट न हो॥७१।७५॥श्रीकृष्ण ने कहा—हे अर्जुन! धर्मराज थक गये थे, घायल हो गये थे, अपमान से दुःखित थे और कर्ण ने युद्ध में तीक्ष्ण बाणों से अत्यन्त पीड़ित करके उन्हें अधीर बना दिया था। इसी से दुःखित धर्मराजने कुपित होकर ऐसे अनुचित वचन कह कर तुम्हारा तिरस्कार किया। ऐसे वचन कहने से इनका प्रयोजन यह भी था कि तुम कर्ण के ऊपर क्रोध करो; क्योंकि ये जानते हैं कि कुपित हुए बिना शायद तुम दुष्ट कर्ण को न मारो। कर्ण के ऊपर युधिष्ठिर अत्यन्त कुपित थे और यह भी जानते थे कि पापमति कर्ण को तुम्हारे अतिरिक्त और कोई नहीं मार सकता। इसी से धर्मराज ने तुम्हारे सम्मुख ऐसे कठोर वचन कहकर तुम्हें क्रोधित किया॥७६।७८॥पाप-परायण कर्ण महादुर्द्धर्ष है; वह सदा तुमसे युद्ध करने की डाँट-डाँट दिखाया करता है। आज कौरवगण कर्ण का ही बाज़ी लगाकर युद्ध कर रहे हैं। धर्मराज जानते हैं कि कर्ण को मारने से ही कौरव परास्त हो जायँगे। इसी से युधिष्ठिर वध के योग्य नहीं हैं। किन्तु तुम्हें भी अपनी प्रतिज्ञा का पालन करना है। इसलिए मैं तुमको तुम्हारे योग्य ही उपाय बतलाता हूँ, जिससे ये जीवित ही मृत-तुल्य हो जायँ॥७९।८०॥हे पार्थ! संसार का यह नियम है कि माननीय पुरुष का जब तक सम्मान हो तभी तक वह जीवित है, और जब उसका अपमान हो तब वह जीवित ही मरे के तुल्य

त्वमित्यत्र भवन्तं हि ब्रूहि पार्थ युधिष्ठिरम् ।
त्वमित्युक्तो हि निहतो गुरुर्भवति भारत ॥ ८३ ॥
एवमाचर कौन्तेय धर्मराजे युधिष्ठिरे ।
अधर्मयुक्तं संयोगं कुरुष्वैनं कुरूद्वह ॥ ८४ ॥
अथर्वाङ्गिरसी ह्येषा श्रुतीनामुत्तमा श्रुतिः ।
अविचार्यैव कार्यैषा श्रेयस्कामैर्नरैः सदा ॥ ८५ ॥
अवधेन वधः प्रोक्तो यद्गुरुस्त्वमिति प्रभुः ।
तद् ब्रूहि त्वं यन्मयोक्तं धर्मराजस्य धर्मवित् ॥ ८६ ॥
वधं ह्ययं पाण्डव धर्मराजस्त्वत्तोऽयुक्तं वेत्स्यते चैवमेषः ।
ततोऽस्य पादावभिवाद्य पश्चात्समं ब्रूयाः सान्त्वयित्वा च पार्थम् ॥ ८७ ॥
भ्राता प्राज्ञस्तव कोपं न जातु कुर्याद्राजा धर्ममवेक्ष्य चापि ।
मुक्तोऽनृताद्भ्रातृवधाच्च पार्थ हृष्टः कर्णं त्वं जहि सूतपुत्रम् ॥ ८८ ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि कृष्णार्जुनसंवादे ऊनसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ६९ ॥

हो जाता है । तुम और भीमसेन, नकुल, सहदेव, वृद्ध जन, शूर जन आदि सभी लोग सदा इन धर्मराज का सम्मान करते आ रहे हैं । सो आज अपनी प्रतिज्ञा की रक्षा के निमित्त तुम कुछ इनका अपमान कर डालो । हे अर्जुन ! तुम इस समय पूजनीय धर्मराज युधिष्ठिर को "तुम" कह दो । "तुम" कहना मानों गुरु जन की हत्या करना है॥८१।८२॥अथर्ववेद में यह लिखा है और महर्षि अङ्गिरा ने यही कहा है । इस समय बिना विचारे तुम इस विधान का पालन करो । कल्याण चाहनेवाले मनुष्यों को ऐसे अवसर पर ऐसा ही करना चाहिए । गुरु जन को 'आप' की जगह 'तुम' कहना बिना मारे ही मार डालना है। हे धर्मज्ञ ! मेरे कथन के अनुसार यही उपाय तुम करो । इस प्रकार तुम्हारे "तुम" सम्बोधन से अपमानित होकर धर्मराज तुम्हारे हाथ से मारे जाने के समान ही कष्ट का अनुभव करेंगे । उसके उपरान्त तुम इनके पाँवों पर गिरकर अपराध क्षमा कराना और कल्याण-युक्त हितवचन कहकर शान्त कर देना । तुम्हारे ज्येष्ठ भ्राता धर्मराज स्वयं प्राज्ञ और धर्ममार्ग के अनुगामी हैं । वे तुम्हारे किये अपमानका भेद जानकर, तुम्हें प्रतिज्ञा-पालन के निमित्त वैसा करने को विवश समझकर, कदापि क्रोध न करेंगे । इस प्रकार अपनी प्रतिज्ञा को सत्य करके और भाई की हत्या के पाप से बचकर पीछे से प्रसन्नतापूर्वक तुम कर्ण को मारो॥८४।८८॥

कर्णपर्व का उनहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६९ ॥

अथ सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७० ॥

सञ्जय उवाच— इत्येवमुक्तस्तु जनार्दनेन पार्थः प्रशस्याथ सुहृद्वचस्तत् ।
ततोऽब्रवीदर्जुनो धर्मराजमनुक्तपूर्वं परुषं प्रसह्य ॥ १ ॥

अर्जुन उवाच— मा त्वं राजन्व्याहर व्याहरस्व यस्तिष्ठसे क्रोशमात्रे रणार्द्धे ।
भीमस्तु मामर्हति गर्हणाय यो युध्यते सर्वलोकप्रवीरैः ॥ २ ॥
काले हि शत्रून्परिपीड्य मङ्ख्ये हत्वा च शूरान्पृथिवीपतींस्तान् ।
रथप्रधानोत्तमनागमुख्यान्सादिप्रवेकानमितांश्च वीरान् ॥ ३ ॥

यः कुञ्जराणामधिकं सहस्रं हत्वा नदंस्तुमुलं सिंहनादम् ।
काम्बोजानामयुतं पार्वतीयान्मृगान्सिंहो विनिहत्येव चाजौ ॥ ४ ॥
सुदुष्करं कर्म करोति वीरः कर्तुं यथा नार्हसि त्वं कदाचित् ।
रथादवप्लुत्य गदां परामृशंस्तया निहन्त्यश्वरथद्विपान्रणे ॥ ५ ॥
वरासिना वाजिरथाश्वकुञ्जरांस्तथा रथाङ्गैर्धनुषा दहत्यरीन् ।
प्रगृह्य पद्भ्यामहितान्निहन्ति पुनस्तु दोर्भ्यां शतमन्युविक्रमः ॥ ६ ॥
महाबलो वैश्रवणान्तकोपमः प्रसह्य हन्ता द्विषतामनीकिनीम् ।
स भीमसेनोऽर्हति गर्हणां मे न त्वं नित्यं रक्ष्यसे यः सुहृद्भिः ॥ ७ ॥
महारथान्नागवरान्हयांश्च पदातिमुख्यानपि च प्रमथ्य ।
एको भीमो धार्तराष्ट्रेषु मग्नः स मामुपालब्धुमरिन्दमोऽर्हति ॥ ८ ॥
कलिङ्गवङ्गाङ्गनिषादमागधान्सदामदान्नीलबलाहकोपमान् ।
निहन्ति यः शत्रुगणाननेकान्स मामुपालब्धुमरिन्दमोऽर्हति ॥ ९ ॥
स युक्तमास्थाय रथं हि काले धनुर्विधुन्वञ्शरपूर्णमुष्टिः ।
सृजत्यसौ शरवर्षाणि वीरो महाहवे मेघ इवाम्बुधाराः ॥ १० ॥

सत्तरवाँ अध्याय ॥ ७० ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे राजेन्द्र ! हितचिन्तक श्रीकृष्ण के ये वचन सुनकर, उनकी प्रशंसा करके, वीरवर अर्जुन ने जैसे कठोर वचन पहले कभी नहीं कहे थे वैसे वचन धर्मराज से कहना आरम्भ किया। अर्जुन ने कहा—हे राजेन्द्र ! तुम युद्धभूमि से भागकर कोस भर पर पड़े हुए हो, इसलिए ऐसे कठोर वचन कहकर मेरा तिरस्कार करना तुम्हें नहीं सोहता। *हाँ, महाबली भीमसेन मेरी निन्दा कर सकते हैं;* क्योंकि वे अकेले ही वीर कौरवों से युद्ध कर रहे हैं। महावीर भीम ने यथासमय शत्रुओं को पीड़ित किया है, श्रेष्ठ श्रेष्ठ वीर राजाओं को और अन्य शूर क्षत्रियों को मारा है, श्रेष्ठ रथियों और हाथियों को यमपुर भेजा है। रथ से उतरकर गदा हाथ में लेकर भीमसेन ने बेशक वह दुष्कर कर्म किया है जिसे और कोई नहीं कर सकता। उन्होंने सिंहनाद करके सहस्रों हाथियों को मार गिराया है। काम्बोजों और पर्वतीय वीरों को, जो हाथियों और घोड़ों पर से युद्ध कर रहे थे, वीर भीमसेन ने वैसे ही मारा कि जैसे सिंह मृगों को मार गिराता है॥१।४॥बड़े बड़े रथों, पर्वताकार हाथियों और तेज दौड़नेवाले घोड़ों को मारकर कौरवों की सेना में घुसनेवाले भीमसेन ही मुझे उपालम्भ दे सकते हैं। इन्द्र के समान पराक्रमी भीमसेन श्रेष्ठ खड्ग, चक्र, धनुष और हाथों से ही शत्रुओं को मार रहे हैं। महाबली यम और कुबेर के समान पराक्रमी और बलपूर्वक शत्रुओं के यश और प्राणों को अकेले ही हरनेवाले भीमसेन मेरा तिरस्कार कर सकते हैं। सदा सुहृद्गण जिनकी रक्षा करते रहते हैं वह तुम मुझे कुछ नहीं कह सकते ॥५।७॥भीमसेन अकेले ही दुर्योधन की चतुरङ्गिणी सेना का नाश कर रहे हैं। मेघ के समान कलिङ्ग, वङ्ग, अङ्ग, निषाद मगध देश के वीरों का मानमर्दन और प्राण संहार करनेवाले भीमसेन यदि मुझको कुछ कहें तो कह सकते हैं। यथासमय अश्व-संयुक्त रथ पर बैठकर, धनुष चढ़ाकर, मुट्ठी भर बाण लेकर, मेघ जैसे जलधारा की वर्षा करे, वैसे ही शत्रुसेना के ऊपर निर्भय होकर बाण बरसानेवाले भीमसेन ही मुझे कुछ कह सकते हैं—तुम नहीं। भीमसेन ने आज

शतान्यष्टौ वारणानामवश्यं विशातितैः कुम्भकराग्रहस्तैः ।
भीमेनाजौ हितान्यद्य बाणैः स मां क्रूरं वक्तुमर्हत्यग्निः ॥ ११ ॥
बलं तु वाचि द्विज सत्तमानां क्षात्रं बुधा बाहुबलं वदन्ति ।
त्वं वाग्बलो भारत निष्ठुरश्च त्वमेव मां वेत्थ यथाबलोऽहम् ॥ १२ ॥
यते ह नित्यं तव कर्तुमिष्टं दारैः सुतैर्जीवितेनात्मना च ।
एवं यन्मां वाग्विशिखेन हंसि त्वत्तः सुखं न वयं विद्म किञ्चित् ॥ १३ ॥
मां मावमंस्था द्रौपदीतल्पसंस्थो महारथान्प्रतिहन्मि त्वदर्थे ।
तेनाभिशङ्की भारत निष्ठुरोऽसि त्वत्तः सुखं नाभिजानामि किञ्चित्॥१४॥
प्रोक्तः स्वयं सत्यसन्धेन मृत्युस्तव प्रियार्थं नरदेव युद्धे ।
वीरः शिखण्डी द्रौपदोऽसौ महात्मा मयाभिगुप्तेन हतश्च तेन॥ १५ ॥
न चाभिनन्दामि तवाधिराज्यं यतस्त्वमक्षेष्वहिताय सक्तः ।
स्वयं कृत्वा पापमनार्यजुष्टमस्माभिर्वा तर्तुमिच्छस्यरींस्त्वम् ॥ १६ ॥
अक्षेषु दोषा बहवो विधर्माः श्रुतास्त्वया सहदेवोऽब्रवीद्यान्।
तान्नैषि त्वं त्यक्तुमसाधुजुष्टांस्तेन स्म सर्वे निरयं प्रपन्नाः ॥ १७ ॥

---

तीक्ष्ण बाणों से मस्तक-कपोल-सूँड आदि अङ्ग-प्रत्यङ्गों को विदीर्ण करके आठ सौ उन्मत्त हाथियों को मार गिराया है। वही शत्रुओं को मारनेवाले वृकोदर मुझे उलहना दे सकते हैं॥८।११॥हे राजेन्द्र ! ब्राह्मणों का वाक्यबल और क्षत्रियों का बाहुबल जगत् में प्रसिद्ध है। तुम स्वयं क्षत्रियबल से हीन हो और वाक्यबल का आश्रय लेकर निष्ठुरतापूर्वक मुझे बलहीन बनला रहे हो ! मैं स्त्री,पुत्र,शरीर और जीवन तक से तुम्हारा प्रिय करने का यत्न करता हूँ, तो भी तुम मुझे वाक्य-बाणों से पीड़ित कर रहे हो ! तुम्हारे ही कारण हमें यह अत्यन्त घोर सङ्कट प्राप्त हुआ है। मैं तुम्हारे निमित्त समर में महारथियों को मारता हूँ और तुम द्रौपदी की शय्या पर पड़े रहते हो॥१२।१४॥तुम्हें मेरा अपमान न करना चाहिए। द्यूतक्रीड़ा में बारम्बार प्रमत्त होकर तुमने राजपाट सब गँवा दिया। फिर तुम मेरी निन्दा कैसे कर सकते हो ? हे राजेन्द्र ! तुम्हीं सदा असावधान हो, तुम्हीं मूढ़ हो, तुम्हीं भरतवंशियों में असाधु हो। तुम्हारे ही कारण राज्य नष्ट हुआ और पाण्डव दास बने। तुम्हारे ही कारण हमें वनवास के दुःख सहन पड़े और अभिमन्यु की मृत्यु का घोर शोक प्राप्त हुआ। अपने को ऐसा नृशंस जानकर भी तुम क्यों मेरी निन्दा करते हो ? हे राजेन्द्र ! यदि तुममें कुछ भी लज्जा हो तो तुमको लज्जित होकर चुपचाप सब तमाशा देखना चाहिए। तुम कृतघ्न हो, जो अपने उपकारी की निन्दा कर रहे हो। जो मनुष्य स्वयं अशक्त हो उसे सदा क्षमा ही करनी चाहिए। हम भाइयों को तुमसे कभी कुछ सुख नहीं मिला। तुम सबसे शङ्कित रहते हो, सब पर सन्देह करते हो। हे राजेन्द्र ! सत्यसन्ध पितामह ने तुम्हारे हित के निमित्त ही स्वयं अपनी मृत्यु का उपाय बतला दिया और उसी के अनुसार शिखण्डी ने उन महात्मा को रथसे गिराया। उस समय शिखण्डी की रक्षा और पितामह के ऊपर बाण-प्रहार करनेवाला मैं ही था, नहीं तो शिखण्डी कदापि उन्हें नहीं गिरा पाते। तुम जुआरी हो, इसलिए मैं तुम्हारे राज्यलाभ का अभिनन्दन नहीं करता (अर्थात् राज्य प्राप्त कर फिर हार दोगे)। तुमने स्वयं अनार्यजनोचित पापकर्म (द्यूतक्रीड़ा) किया और अब हम लोगों के बाहुबल से इस सङ्कट के पार जाना चाहते हो ! सहदेव ने अक्षक्रीड़ा के दोष और उसमें होनेवाले

ये चास्त्रज्ञास्तानहं हन्मि चास्त्रैस्तस्माल्लोकानेष करोमि भस्म ।
जैत्रं रथं भीममास्थाय कृष्ण यावः शीघ्रं सूतपुत्रं निहन्तुम् ॥ ३५ ॥
राजा भवत्वद्य सुनिर्वृतोऽयं कर्णं रणे नाशयितास्मि बाणैः ।
इत्येवमुक्त्वा पुनराह पार्थो युधिष्ठिरं धर्मभृतां वरिष्ठम् ॥ ३६ ॥
अद्यापुत्रा सूतमाता भवित्री कुन्ती वाथो वा मया तेन वापि ।
सत्यं वदाम्यद्य न कर्णमाजौ शरैरहत्वा कवचं विमोक्ष्ये ॥ ३७ ॥
सञ्जय उवाच—इत्येवमुक्त्वा पुनरेव पार्थो युधिष्ठिरं धर्मभृतां वरिष्ठम् ।
विमुच्य शस्त्राणि धनुर्विसृज्य कोशं च खड्गं विनिधाय तूर्णम् ॥ ३८ ॥
स व्रीडया नम्रशिराः किरीटी युधिष्ठिरं प्राञ्जलिरभ्युवाच ।
प्रसीद राजन्क्षम यन्मयोक्तं काले भवान्वेत्स्यति तन्नमस्ते ॥ ३९ ॥
प्रसाद्य राजानममित्रसाहं स्थितोऽब्रवीच्चैव पुनः प्रवीरः ।
नेदं चिरात्क्षिप्रमिदं भविष्यत्यावर्ततेऽसावभियामि चैनम् ॥ ४० ॥
याम्येष भीमं समरात्प्रमोक्तुं सर्वात्मना सूतपुत्रं च हन्तुम् ।
तव प्रियार्थं मम जीवितं हि ब्रवीमि सत्यं तदवेहि राजन् ॥ ४१ ॥
इति प्रयास्यन्नुपगृह्य पादौ समुत्थितो दीप्ततेजाः किरीटी ।
एतच्छ्रुत्वा पाण्डवो धर्मराजो भ्रातुर्वाक्यं परुषं फाल्गुनस्य ॥ ४२ ॥
उत्थाय तस्माच्छयनादुवाच पार्थं ततो दुःखपरीतचेताः ।
कृतं मया पार्थ यथा न साधु येन प्राप्तं व्यसनं वः सुघोरम् ॥ ४३ ॥

---

ही कौरवों की आधी सेना का संहार किया है। देवसेना-तुल्य कौरवसेना के लोग मेरे ही बाणों से मरकर रणभूमि में शयन कर रहे हैं; अस्त्रज्ञों को मैं अस्त्रों से ही मारता हूँ। इसी से मैं बहुत लोगों को भस्म कर सकता हूँ। हे श्रीकृष्ण! हम दोनों विजयदायक रथ पर बैठकर शीघ्र ही कर्ण को मारने के निमित्त चलेंगे। हे वासुदेव! आज ये महाराज शान्त रहें; क्योंकि मैं रण में अवश्य ही कर्ण को अपने तीक्ष्ण बाणों से मार डालूँगा॥३३।३६॥हे भरतकुलतिलक! वीर अर्जुन फिर धर्मधारियों में श्रेष्ठ युधिष्ठिर से कहने लगे—हे राजेन्द्र! आज या तो कर्ण की माता ही पुत्रशोक से दुखी होगी और या मैं कर्ण के हाथ से मारा गया तो कुन्ती देवी को पुत्रशोक होगा। हे नरेन्द्र! मैं सत्य कहता हूँ, प्रतिज्ञा करता हूँ कि अपने तीक्ष्ण बाणों से कर्ण को मारे बिना कदापि कवच नहीं उतारूँगा॥३६।३७॥सञ्जय कहते हैं कि हे कुरुराज! अर्जुन ने धर्मराज के आगे यों कहकर धनुष और शस्त्र रख दिये; खड्ग म्यान में कर ली। उसके पश्चात् वे लज्जा से सिर झुकाकर, हाथ जोड़कर, धर्मराज से कहने लगे—हे महाराज! मैं आपको प्रणाम करता हूँ। आप प्रसन्न हों और कारण-वश मैंने जो कुछ कटु वचन कहे हैं उन्हें क्षमा करें। मैंने क्यों आपके साथ यह दुर्व्यवहार किया और कठोर वचन कहे, सो यथासमय आपको विदित हो जायगा। अब महातेजस्वी अर्जुन ज्येष्ठ भ्राता के चरणों पर गिर पड़े और सन्ताप से पीड़ित अजातशत्रु राजा को प्रसन्न करके उनके सम्मुख खड़े होकर यों कहने लगे—हे महाराज! कर्ण मुझसे युद्ध करने के विचार से युद्धस्थल में उपस्थित है। मैं शीघ्र ही उसको मारूँगा। मैं सत्य कहता हूँ, आज कर्ण के मरने से उसकी माता राधा पुत्रहीन होगी, अथवा मैं मारा जाऊँगा और कुन्ती को

तस्माच्छिरश्छिन्धि ममेदमद्य कुलान्तकस्याधमपूरुषस्य ।
पापस्य पापव्यसनान्वितस्य विमूढबुद्धेरलसस्य भीरोः ॥ ४४ ॥
वृद्धावमन्तुः परुषस्य चैव किं ते चिरं मे ह्यनुसृत्य रूक्षम् ।
गच्छाम्यहं वनमेवाद्य पापः सुखं भवान्वर्त्ततां मद्विहीनः ॥ ४५ ॥
योग्यो राजा भीमसेनो महात्मा क्लीबस्य वा मम किं राज्यकृत्यम् ।
न चापि शक्तः परुषाणि सोढुं पुनस्तवेमानि रुषान्वितस्य ॥ ४६ ॥
भीमोऽस्तु राजा मम जीवितेन न कार्यमद्यावमतस्य वीर ।
इत्येवमुक्त्वा सहसोत्पपात राजा ततस्तच्छयनं विहाय ॥ ४७ ॥
इयेष निर्गन्तुमथो वनाय तं वासुदेवः प्रणतोऽभ्युवाच ।
राजन्विदितमेतद्धि यथा गाण्डीवधन्वनः ॥ ४८ ॥
प्रतिज्ञा सत्यसन्धस्य गाण्डीवं प्रति विश्रुता ।
ब्रूयाद्य एवं गाण्डीवमन्यस्मै देयमित्युत ॥ ४९ ॥
वध्योऽस्य स पुमाँल्लोके त्वया चोक्तोऽयमीदृशम् ।
ततः सत्यां प्रतिज्ञां तां पार्थेन प्रतिरक्षता ॥ ५० ॥
मच्छन्दादवमानोऽयं कृतस्तव महीपते ।
गुरूणामवमानो हि वध इत्यभिधीयते ॥ ५१ ॥

पुत्रशोक होगा। आज या तो कर्ण की मृत्यु होगी या मेरी। हे राजेन्द्र मैं सत्य कहता हूँ कि मेरा यह जीवन आपका प्रिय करने के निमित्त ही है। अब अनुमति दीजिए तो मैं भीमसेन को समर से छुट्टी देने और कर्ण को मारने जाऊँ॥३८।४२॥भाई के पूर्वोक्त कठोर वचनों से धर्मराज युधिष्ठिर अत्यन्त अपमानित हो चुके थे। अब शय्या से उठकर दुःखित और दीन भाव से कहने लगे—हे अर्जुन निःसन्देह मैंने अच्छा कार्य नहीं किया और मेरी ही करतूत से तुम सब भाइयों को घोर सङ्कट का सामना करना पड़ा तथा दुःख सहने पड़े। मैं अत्यन्त व्यसनी, जुआरी, मूढ़मति, भीरु, निष्ठुर, वृद्धों का अपमान करनेवाला, पापरूप और पापीपदत हूँ। मुझ नराधम के कारण ही कुरुकुल का नाश हुआ। बस, तुम मेरा सिर काट डालो। मुझ निष्ठुर का साथ देने से तुम्हें क्या लाभ? अथवा मैं पापी अभी वन को जाता हूँ। तुम मुझे छोड़कर सुख से रहो॥४३।४५॥वीर भीमसेन ही राजा होने के योग्य हैं। मैं नपुंसक और असमर्थ हूँ—राज्य लेकर क्या करूँगा? हे वीर! इस प्रकार अपमानित होकर मैं जीवित रहना नहीं चाहता। मुझसे अब फिर तुम्हारे ऐसे कठोर वचन नहीं सुने जा सकते। बस, भीमसेन राजा हों, मैं जाता हूँ। हे महाराज! अपमान के कारण क्रोध और क्षोभ से युक्त युधिष्ठिर यों कहकर सहसा शय्या छोड़कर उठ खड़े हुए और वन को जाने के निमित्त उद्यत हो गये। तब महात्मा वासुदेव ने प्रणत होकर उन्हें रोका और यह कहकर शान्त किया—हे राजेन्द्र! सत्यप्रतिज्ञ महावीर अर्जुन की गाण्डीव धनुष के सम्बन्ध में जो पुरानी प्रसिद्ध प्रतिज्ञा है उसे आप जानते हैं। जो कोई इनसे अन्य किसी के हाथ में गाण्डीव धनुष दे देने के निमित्त कहेगा उसे ये मार डालेंगे। आपने आज अर्जुन से वही बात कही। उस अपनी प्रतिज्ञा को सत्य करने के निमित्त सत्य रक्षा के निमित्त, मेरी सम्मति से अर्जुन ने वध की जगह आपका अपमान किया है; क्योंकि गुरु

तस्मात्त्वं वै महाबाहो मम पार्थस्य चोभयोः ।
व्यतिक्रममिमं राजन्सत्यसंरक्षणं प्रति ॥ ५२ ॥
शरणं त्वां महाराज प्रपन्नौ स्व उभावपि ।
क्षन्तुमर्हसि मे राजन्प्रणतस्याभियाचतः ॥ ५३ ॥
राधेयस्याद्य पापस्य भूमिःपास्यति शोणितम् ।
सत्यं ते प्रतिजानामि हतं विद्धयद्य सूतजम् ॥ ५४ ॥
यस्येच्छासि वधं तस्य गतमप्यस्य जीवितम् ।
इति कृष्णवचः श्रुत्वा धर्मराजो युधिष्ठिरः ॥ ५५ ॥
ससम्भ्रमं हृषीकेशमुत्थाप्य प्रणतं तदा ।
कृताञ्जलिस्ततो वाक्यमुवाचानन्तरं वचः ॥ ५६ ॥
एवमेव यथात्थ त्वमस्त्येषोऽतिक्रमो मम ।
अनुनीतोऽस्मि गोविन्द तारितश्चास्मि माधव ॥ ५७ ॥
मोचिता व्यसनाद्घोराद्वयमद्य त्वयाच्युत ।
भवन्तं नाथमासाद्य ह्यावां व्यसनसागरात् ॥ ५८ ॥
घोरादद्य समुत्तीर्णावुभावज्ञानमोहितौ ।
त्वद्बुद्धिप्लवमासाद्य दुःखशोकार्णवाद्वयम् ॥ ५९ ॥
समुत्तीर्णाः सहामात्या सनाथाः स्म त्वयाऽच्युत॥ ६० ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि युधिष्ठिरसमाश्वासने सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७० ॥

जय का अपमान करना ही उनका वध माना गया है॥४६।५१॥हे महाराज ! सत्य की रक्षा के निमित्त विवश होकर अर्जुन ने और मैंने जो अपराध तथा धर्म-व्यतिक्रम किया है, उसे क्षमा कीजिए । हम दोनों आपके शरणागत अनुगत हैं । मैं स्वयं प्रणत होकर प्रार्थना करता हूँ, आप क्षमा करें । निश्चय जानिए, आज पृथ्वी अवश्य कर्ण का रुधिर पियेगी । मैं सत्य कहता हूँ, आप कर्ण को मरा हुआ ही समझिए । आप जिसका वध चाहते हैं उसकी आयु का समय समाप्त ही समझिए॥५२।५५॥श्रीकृष्ण को इस प्रकार कहकर, प्रणत होकर, क्षमा प्रार्थना करते देख धर्मराज युधिष्ठिर ने सम्मानपूर्वक उनको उठा लिया । धर्मराज ने हाथ जोड़कर श्रीकृष्ण से कहा—हे केशव! तुम्हारा कहना ठीक है । अर्जुन से अन्य के हाथों में गाण्डीव धनुष देने के निमित्त कहकर मैंने ही अनुचित किया । अब मैं समझ गया और मुझे शान्ति प्राप्त हुई॥५६।५७॥आपने इस प्रकार अर्जुन की प्रतिज्ञा का निर्वाह करके हमें बचा लिया, घोर विपत्ति और सङ्कट से उबार लिया । हम दोनों भाई अज्ञान वश मोहित हो गये थे; आपने नाव के समान इस उभय सङ्कट के भयङ्कर विपत्तिसागर से हमें निकाल लिया । हे वासुदेव ! आपकी बुद्धिरूप नाव का आश्रय प्राप्त कर ही हम, अमात्यों और बन्धु बान्धवों सहित, दुःख और शोक के सागर के पार पहुँच गये । आपही हमारे नाथ हो॥५८।६०॥

— ० —

कर्णपर्व का सत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७० ॥

अथ एकसप्ततितमोऽध्याय. ॥ ७१ ॥

सञ्जय उवाच—धर्मराजस्य तच्छ्रुत्वा प्रीतियुक्तं वचस्ततः ।
पार्थं प्रोवाच धर्मात्मा गोविन्दो यदुनन्दनः ॥ १ ॥
इति स्म कृष्णवचनात्प्रत्युच्चार्य युधिष्ठिरम् ।
बभूव विमनाः पार्थः किंचित्कृत्वेव पातकम् ॥ २ ॥
ततोऽब्रवीद्वासुदेवः प्रहसन्निव पाण्डवम् ।
कथं नाम भवेदेतद्यदि त्वं पार्थ धर्मजम् ॥ ३ ॥
असिना तीक्ष्णधारेण हन्या धर्मे व्यवस्थितम् ।
त्वमित्युक्त्वाथ राजानमेवं कश्मलमाविशः ॥ ४ ॥
हत्वा तु नृपतिं पार्थ आकरिष्यः किमुत्तरम् ।
एवं हि दुर्विदो धर्मो मन्दप्रज्ञैर्विशेषतः ॥ ५ ॥
स भवान्धर्मभीरुत्वाद् ध्रुवमैष्यन्महत्तमः ।
नरकं घोररूपं च भ्रातुर्ज्येष्ठस्य वै वधात् ॥ ६ ॥
स त्वं धर्मभृतां श्रेष्ठं राजानं धर्मसंहितम् ।
प्रसादय कुरुश्रेष्ठमेतदत्र मतं मम ॥ ७ ॥
प्रसाद्य भक्त्या राजानं प्रीते चैव युधिष्ठिरे ।
प्रयावस्त्वरितौ योद्धुं सूतपुत्ररथं प्रति ॥ ८ ॥
हत्वा तु समरे कर्णं त्वमद्य निशितैः शरैः ।
विपुलां प्रीतिमाधत्स्व धर्मपुत्रस्य मानद ॥ ९ ॥
एतदत्र महाबाहो प्राप्तकाल मतं मम ।
एवं कृते कृतं चैव तव कार्यं भविष्यति ॥ १० ॥

इकहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७१ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे नरेन्द्र ! श्रीकृष्ण के कहने से युधिष्ठिर को कटु वचन कहने का कुछ पातक करने के कारण जब अर्जुन उदास और दुःखित हुए तब युधिष्ठिर के प्रीति-युक्त वचन सुनकर उन्हें मनाने और प्रसन्न करने के निमित्त अनुरोध करते हुए श्रीकृष्ण ने अर्जुनसे हँसकर कहा—तुम यदि तीक्ष्ण खड्गसे धर्मनिष्ठ युधिष्ठिर का वध कर डालते तो क्या होता ? धर्मराज को कठोर वचन सुनाकर ही जब तुम इस प्रकार दुःखित हो रहे हो तब युधिष्ठिर की हत्या करने पर तुम्हारी क्या दशा होती ? इसी लिए कहा है कि धर्म अत्यन्त दुर्ज्ञेय है, विशेषकर मन्दमति लोग तो उसकी गति समझ ही नहीं सकते॥१।५॥तुम यदि प्रतिज्ञा-पालन-रूप धर्म की रक्षा करने के निमित्त बड़े भाई को मार डालते तो अवश्य ही अधर्मभागी होकर महाघोर नरक में गिरते। हे कुरुश्रेष्ठ ! मेरी सम्मति यह है कि अब तुम श्रेष्ठ धर्मात्मा धर्मराज को मना लो। भक्तिपूर्वक राजा को प्रसन्न कर चुकने के पश्चात् हम और तुम दोनों शीघ्र ही कर्ण से युद्ध करने के निमित्त यहाँ से चलेंगे। तुम आज तीक्ष्ण बाणों से कर्ण को मारकर महाराज को अत्यन्त प्रसन्न कर लोगे। हे महाबाहो ! मेरी

सञ्जय उवाच—ततोऽर्जुनो महाराज लज्जया वै समन्वितः ।
धर्मराजस्य चरणौ प्रपद्य शिरसा नतः ॥ ११ ॥
उवाच भरतश्रेष्ठं प्रसीदेति पुनः पुनः ।
क्षमस्व राजन्यत्प्रोक्तं धर्मकामेन भीरुणा ॥ १२ ॥
दृष्ट्वा तु पतितं पद्भ्यां धर्मराजो युधिष्ठिरः ।
धनञ्जयममित्रघ्नं रुदन्तं भरतर्षभ ॥ १३ ॥
उत्थाप्य भ्रातरं राजा धर्मराजो धनञ्जयम् ।
समाश्लिष्य च सस्नेहं प्ररुरोद महीपतिः ॥ १४ ॥
रुदित्वा सुचिरं कालं भ्रातरौ सुमहाद्युती ।
कृतशौचौ महाराज प्रीतिमन्तौ बभूवतुः ॥ १५ ॥
तत आश्लिष्य तं प्रेम्णा मूर्ध्नि चाघ्राय पाण्डवः ।
प्रीत्या परमया युक्तो विस्मयंश्च पुनः पुनः ।
अब्रवीत्तं महेष्वासं धर्मराजो धनञ्जयम् ॥ १६ ॥
कर्णेन मे महाबाहो सर्वसैन्यस्य पश्यतः ।
कवचं च ध्वजं चैव धनुः शक्तिर्हयाः शराः ॥ १७ ॥
शरैः कृत्ता महेष्वास यतमानस्य संयुगे ।
सोऽहं ज्ञात्वा रणे तस्य कर्म दृष्ट्वा च फाल्गुन ॥ १८ ॥
व्यवसीदामि दुःखेन न च मे जीवितं प्रियम् ।
न चेदद्य हि तं वीरं निहनिष्यसि संयुगे ॥ १९ ॥

सम्मति में इस समय यही कर्तव्य है कि तुम राजा युधिष्ठिर को प्रसन्न करके कर्ण को मारने के निमित्त चलो। ऐसा करने से ही तुम्हारा कार्य सम्पन्न होगा ॥९।१०॥ हे महाराज! अब अपनी कृति के निमित्त लज्जित अर्जुन, श्रीकृष्ण के कहने के अनुसार, धर्मराज के चरणों पर सिर रखकर बारम्बार कहने लगे—हे महाराज! प्रसन्न हूजिए, प्रसन्न हूजिए। मैंने प्रतिज्ञा पालन-धर्म की रक्षा करने के निमित्त जो दुर्वाक्य आपको कहे हैं उन्हें क्षमा कर दीजिए॥११।१२॥ हे भरतकुल-तिलक! शत्रुदमन अर्जुन को चरणों पर गिरकर रोते और क्षमा-प्रार्थना करते देखकर धर्मराज ने भाई को दोनों हाथों से उठाकर स्नेह पूर्वक हृदय से लगा लिया। वे आप भी आँसू बहाने लगे। इस प्रकार देर तक आँसू बहाने से दोनों महातेजस्वी भाइयों का हृदय शुद्ध हो गया॥१३।१५॥ राजा युधिष्ठिर ने प्रसन्नतापूर्वक अर्जुन को हृदय से लगाकर, बारम्बार उनका मस्तक सूँघकर, हँसकर कहा – हे धनुर्द्धर अर्जुन! कर्ण ने सब सेना के सम्मुख ही युद्ध के समय बाणों से मेरे छत्र, कवच, ध्वजा, धनुष, शक्ति, बाण आदि को काट डाला, मेरे घोड़े भी मार डाले, और सब वीरों को हराकर मुझे बेतरह घायल, पीड़ित और विमुख कर दिया। रण में कर्ण के उग्र अद्भुत कर्म और पराक्रम को देखकर मार दुःख के मैं खिन्न हो रहा हूँ। मुझे अब अपना जीवन भी प्रिय नहीं रहा। तुम यदि आज उस वीर को नहीं मारोगे तो उस अपमान के दुःख से मैं अपने प्राण त्याग दूँगा; क्योंकि ऐसे अपमानित

प्राणानेव परित्यक्ष्ये जीवितार्थो हि को मम ।
एवमुक्तः प्रत्युवाच विजयो भरतर्षभ ॥ २० ॥
सत्येन ते शपे राजन्प्रसादेन तथैव च ।
भीमेन च नरश्रेष्ठ यमाभ्यां च महीपते ॥ २१ ॥
यथाद्य समरे कर्णं हनिष्यामि हतोऽपि वा ।
महीतले पतिष्यामि सत्येनायुधमालभे ॥ २२ ॥
एवमाभाष्य राजानमब्रवीन्माधवं वचः ।
अद्य कर्णं रणे कृष्ण सूदयिष्ये न संशयः ॥ २३ ॥
तव बुद्ध्या हि भद्रं ते वधस्तस्य दुरात्मनः ।
एवमुक्तोऽब्रवीत्पार्थं केशवो राजसत्तम ॥ २४ ॥
शक्तोऽसि भरतश्रेष्ठ हन्तुं कर्णं महाबलम् ।
एष चापि हि मे कामो नित्यमेव महारथ ॥ २५ ॥
कथं भवान्रणे कर्णं निहन्यादिति सत्तम ।
भूयश्चोवाच मतिमान्माधवो धर्मनन्दनम् ॥ २६ ॥
युधिष्ठिरेमं बीभत्सुं त्वं सान्त्वयितुमर्हसि ।
अनुज्ञातुं च कर्णस्य वधायाद्य दुरात्मनः ॥ २७ ॥
श्रुत्वा ह्यहमयं चैव त्वां कर्णशरपीडितम् ।
प्रवृत्तिं ज्ञातुमायाताविहावां पाण्डुनन्दन ॥ २८ ॥
दिष्ट्यासि राजन्नहतो दिष्ट्या न ग्रहणं गतः ।
परिसान्त्वय बीभत्सुं जयमाशाधि चानघ ॥ २९ ॥

जीवन से क्या लाभ ?॥१९।२०॥यह सुनकर अर्जुनने कहा—हे राजेन्द्र!मैं सत्य की, आपके चरणोंकी, भीमसेन की, नकुल और सहदेव की शपथ खाकर शस्त्र को छू कर कहता हूं कि आज या तो मैं कर्ण को मारूँगा और या कर्ण ही मुझे मार गिरावेगा॥२०।२२॥हे नरेश्वर! महावीर अर्जुन ने युधिष्ठिर से यों कहकर कृष्णचन्द्र से कहा —हे माधव! आज मैं अवश्य युद्ध में कर्ण को मारूँगा। आप मेरे कल्याण के निमित्त दुरात्मा कर्ण के वध का अनुमोदन कीजिए। आपका भला हो॥२३।२४॥इस पर श्रीकृष्ण ने कहा—हे भरत-श्रेष्ठ! तुमने जो मुझसे कहा उसे तुम कर सकते हो। कर्ण का वध तुम्हीं कर सकते हो। हे महारथी! मैं नित्य यही कामना किया करता हूं कि तुम किसी प्रकार रण में कर्ण को मारो। मैं यही सोचा करता हूं कि तुम किस प्रकार युद्ध में कर्ण को मारोगे। महात्मा श्रीकृष्ण ने धर्मराज से कहा—हे महाराज! अब आप सान्त्वना देकर अर्जुन को प्रसन्न कीजिए और कर्ण को मारने की आज्ञा दीजिए॥२५।२७॥ हम दोनों को जब मालूम हुआ कि आप कर्ण के बाणों से अत्यन्त पीड़ित होकर चले आये हैं, तब आपका समाचार जानने के निमित्त हम रणभूमि से यहां चले आये। बड़ी बात है कि अब आप सकुशल हैं। भाग्य-वश कर्ण आपको न तो मार सका और न पकड़ ही सका। अब आप अर्जुन को मधुर वचनों से सान्त्वना

युधिष्ठिर उवाच—एह्येहि पार्थ बीभत्सो मां परिष्वज पाण्डव ।
वक्तव्यमुक्तोऽसि हितं त्वया क्षान्तं च तन्मया ॥ ३० ॥
अहं त्वामनुजानामि जहि कर्णं धनञ्जय ।
मन्युं च मा कृथाः पार्थ यन्मयोक्तोऽसि दारुणम् ॥ ३१ ॥

सञ्जय उवाच—ततो धनञ्जयो राजञ्शिरसा प्रणतस्तदा ।
पादौ जग्राह पाणिभ्यां भ्रातुर्ज्येष्ठस्य मारिष ॥ ३२ ॥
तमुत्थाप्य ततो राजा परिष्वज्य च पीडितम् ।
मूर्ध्न्युपाघ्राय चैवैनमिदं पुनरुवाच ह ॥ ३३ ॥
धनञ्जय महाबाहो मानितोऽस्मि दृढं त्वया ।
महात्म्यं विजयं चैव भूयः प्राप्नुहि शाश्वतम् ॥ ३४ ॥

अर्जुन उवाच - अद्य तं पापकर्माणं सानुबन्धं रणे शरैः ।
नयाम्यन्तं समासाद्य राधेयं बलगर्वितम् ॥ ३५ ॥
येन त्वं पीडितो बाणैर्दृढमायम्य कार्मुकम् ।
तस्याद्य कर्मणः कर्णः फलमाप्स्यति दारुणम् ॥ ३६ ॥
अद्य त्वामनुपश्यामि कर्णं हत्वा महीपते ।
सभाजयितुमाक्रन्दादिति सत्यं ब्रवीमि ते ॥ ३७ ॥
नाहत्वा विनिवर्तिष्ये कर्णमद्य रणाजिरात् ।
इति सत्येन ते पादौ स्पृशामि जगतीपते ॥ ३८ ॥

सञ्जय उवाच—इति ब्रुवाणं सुमनाःकिरीटिनं युधिष्ठिरःप्राह वचो बृहत्तरम् ।
यशोऽक्षयं जीवितमीप्सितं ते जयं सदा वीर्यमारिक्षयं तथा ॥ ३९ ॥

देकर विजय-लाभ का आशीर्वाद दीजिए॥२८।२९॥ तब धर्मराज ने अर्जुन से कहा—हे पार्थ ! आओ, मेरे हृदय से लग जाओ। तुमने प्रतिज्ञा-पालनके निमित्त मुझे कटुवचन सुनाकर ठीक ही किया । मैं उसे क्षमा करता हूँ। अब मैं तुमको अनुमति देता हूँ, जाओ, कर्ण को मारो । मैंने अपमान के कारण घबराकर जो कुछ अनुचित वचन तुम्हें कहे हैं उनके निमित्त क्रोध न करना, बुरा न मानना॥३०।३१॥सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र!तब अर्जुन ने सिर नवाकर दोनों हाथोंसे ज्येष्ठभ्राताके चरण पकड़कर क्षमा प्रार्थना की।पश्चात्ताप कर रहे पीड़ित भाई को उठाकर, गले लगाकर,मस्तक सूँघकर धर्मराज ने कहा—हे महाबाहो ! तुमने अच्छी प्रकार सम्मान करके मेरे हृदय की वेदना दूर कर दी। मैं आशीर्वाद देता हूँ कि अविनश्वर यश और विजय प्राप्त करो॥३२।३४॥वीरवर अर्जुन ने फिर कहा—हे महाराज ! आज मैं अपने तीक्ष्ण बाणों से बलगर्वित कर्ण को उसके साथियों और सहायकों के सहित अवश्य यमपुर भेज दूँगा । दुर्मति कर्ण ने धनुष चढ़ाकर बाणों से आपको अत्यन्त पीड़ित किया है। उस पापका दारुण फल अभी उसे मिल जायगा । हे महाराज ! सत्य कहता हूँ कि कर्ण को मारकर रण से लौटकर मैं शीघ्र ही आपके दर्शन करूँगा, आपका अभिनन्दन और सम्मान करूँगा । हे पृथ्वीनाथ ! आपके चरण छूकर सत्य कहता हूँ कि कर्ण का वध किये बिना आज मैं रण-

प्रयाहि वृद्धिं च दिशन्तु देवता यथाहमिच्छामि तवास्तु तत्तथा।
प्रयाहि शीघ्रं जहि कर्णमाहवे पुरन्दरो वृत्रमिवात्मवृद्धये ॥ ४० ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि अर्जुनप्रतिज्ञायामेकसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७१ ॥

भूमि से नहीं लौटूंगा ॥३५।३८॥सञ्जय कहते हैं कि धर्मपरायण युधिष्ठिर अर्जुन के वचन सुनकर, प्रसन्न होकर, कहने लगे—हे अर्जुन! तुम्हें अक्षययश और विजय मिले, तुम्हारी इच्छा पूर्ण हो, शत्रु-नाश हो, वीर्य और आयु बढ़े। जाओ, देवगण तुम्हें कल्याण और वृद्धि दें। मैं जो कुछ चाहता हूँ वह सब तुम्हें प्राप्त हो। अपने अभ्युदय के निमित्त इन्द्र जैसे वृत्रासुर को मारने चले थे वैसे ही तुम भी जाकर कर्ण को मारो॥३९।४०॥

कर्णपर्व का इकहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७१ ॥

अथ द्विसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७२ ॥

सञ्जय उवाच—प्रसाद्य धर्मराजानं प्रहृष्टेनान्तरात्मना ।
पार्थः प्रोवाच गोविन्दं सूतपुत्रवधोद्यतः ॥ १ ॥
कल्पतां मे रथो भूयो युज्यन्तां च हयोत्तमाः ।
आयुधानि च सर्वाणि सज्जन्तां मे महारथे ॥ २ ॥
उपावृत्ताश्च तुरगाः शिक्षिताश्वाश्वसादिभिः ।
रथोपकरणैः सज्जा उपायान्तु त्वरान्विताः ॥ ३ ॥
प्रयाहि शीघ्रं गोविन्द सूतपुत्रजिघांसया ।
एवमुक्तो महाराज फाल्गुनेन महात्मना ॥ ४ ॥
उवाच दारुकं कृष्णः कुरु सर्वं यथाब्रवीत् ।
अर्जुनो भरतश्रेष्ठ श्रेष्ठः सर्वधनुष्मताम् ॥ ५ ॥
आज्ञप्तस्त्वथ कृष्णेन दारुको राजसत्तम ।
योजयामास स रथं वैयाघ्रं शत्रुतापनम् ॥ ६ ॥
सज्जं निवेदयामास पाण्डवस्य महात्मनः ।
युक्तं तु तं रथं दृष्ट्वा दारुकेण महात्मना ॥ ७ ॥
आपृच्छ्य धर्मराजानं ब्राह्मणान्स्वस्ति वाच्य च ।
सुमङ्गलं स्वस्त्ययनमारुरोह रथोत्तमम् ॥ ८ ॥

बहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७२ ॥

*सञ्जय ने कहा कि हे राजेन्द्र! महाबली अर्जुन* इस प्रकार राजा को प्रसन्न करके स्वयं भी आनन्दित हुए। वे कर्ण को मारने के निमित्त उद्यत होकर श्रीकृष्ण से कहने लगे—हे वासुदेव! आप मेरे रथ को फिर से सुसज्जित करके उसमें सब अस्त्र-शस्त्र रखवाइए और श्रेष्ठ घोड़े जुतवाइए। निपुण सवारों के सिखलाये हुए दिव्य घोड़े पृथ्वी पर लोट-पोटकर अपनी थकन मिटा चुके होंगे; अब उन्हें लाकर उन पर साज रखवाइए और कर्णवध के निमित्त मुझे रथ पर बैठाकर झटपट समरभूमि में ले चलिए॥१।४॥अर्जुन के यों कहने पर श्रीकृष्ण ने अपने सारथी दारुक को बुलाया और अर्जुन की आज्ञा के अनुसार रथ सजाकर शीघ्र लाने के निमित्त उससे कहा। आज्ञा पाते ही दारुक उसी समय रथ सजाकर ले आया और सूचना

तस्य राजा महाप्राज्ञो धर्मराजो युधिष्ठिरः ।
आशिषोऽयुंक्त सततः प्रायात्कर्णरथं प्रति ॥ ९ ॥
समायान्तं महेष्वासं दृष्ट्वा भूतानि भारत ।
निहतं मेनिरे कर्णं पाण्डवेन महात्मना ॥ १० ॥
बभूवुर्विमलाः सर्वा दिशो राजन्समन्ततः ।
चापाश्च शतपत्राश्च क्रौञ्चाश्चैव जनेश्वर ॥ ११ ॥
प्रदक्षिणमकुर्वन्त तदा वै पाण्डुनन्दनम् ।
बहवः पक्षिणो राजन्पुन्नामानः शुभाः शिवाः ॥ १२ ॥
त्वरयन्तोऽर्जुनं युद्धे हृष्टरूपा ववाशिरे ।
कङ्का गृध्रा बकाः श्येना वायसाश्च विशाम्पते ॥ १३ ॥
अग्रतस्तस्य गच्छन्ति मांसहेतोर्भयानकाः ।
निमित्तानि च धन्यानि पाण्डवस्य शशंसिरे ॥ १४ ॥
विनाशमरिसैन्यानां कर्णस्य च वधं प्रति ।
प्रयातस्याथ पार्थस्य महान्स्वेदो व्यजायत ॥ १५ ॥
चिन्ता च विपुला जज्ञे कथं चेदं भविष्यति ।
ततो गाण्डीवधन्वानमब्रवीन्मधुसूदनः ।
दृष्ट्वा पार्थं तथा यान्तं चिन्तापरिगतं तदा ॥ १६ ॥
वासुदेव उवाच—गाण्डीवधन्वन्संग्रामे ये त्वया धनुषा जिताः ।
न तेषां मानुषो जेता त्वदन्य इह विद्यते ॥ १७ ॥

दी कि रथ तैयार है॥४।७॥वीर अर्जुन रथ तैयार खड़ा देखकर, धर्मराज की आज्ञा लेकर, उस पर सवार हुए। [देवताओं की पूजा वे पहले ही कर चुके थे।] इस समय ब्राह्मणगण सुमङ्गल स्वस्त्ययन करके स्वस्तिपाठ करने लगे। कर्ण से युद्ध करने के निमित्त जा रहे अर्जुन को महाप्राज्ञ युधिष्ठिरने अनेक आशीर्वाद दिये।अवप्रतापी अर्जुनका रथबड़ेवेगसे कर्णके रथकी ओर चला।अर्जुनको आते देखकर सब प्राणियों ने महाधनुर्द्धर अर्जुनके हाथों कर्ण को मरा हुआ समझ लिया॥७।१०॥हे महाराज! उस समय सब दिशाएँ चारों ओर निर्मल हो गईं! चाष, शतपत्र और क्रौञ्च नामक शुभपक्षी अर्जुन की प्रदक्षिणा करने लगे,अर्थात् उनकी दाहिनी ओर उड़ते दिखाई पड़ने लगे। पुन्नामक (अर्थात् नर) पक्षी प्रसन्नतापूर्वक शब्द करते हुए अर्जुन को विजय की सूचना देकर युद्ध की प्रेरणा करने लगे। उनके आगे-आगे कङ्क,गिद्ध, कौए,बाज, बगले आदि पक्षी मांसाहार के लोभ से चलने लगे। इस प्रकार के शुभ शकुन अर्जुन को शत्रुसेना के नाश और कर्ण के वध की सूचना देने लगे॥११।१६॥हे राजेन्द्र! महावीर अर्जुन जिस समय युद्ध के निमित्त जा रहे थे उस समय उनके शरीर से निरन्तर स्वेद (पसीना) निकलने लगा। उन्हें यह बड़ी चिन्ता हुई कि मैं अद्वितीय योद्धा अस्त्रबल-सम्पन्न कर्णको मारकर कैसे अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण करूँगा। उस दुष्कर कर्म के निमित्त अर्जुन को चिन्ता करते जानकर और विषाद में मग्न देखकर प्रोत्साहित करते हुए कृष्णचन्द्र यों कहने लगे॥१६॥हे महारथी अर्जुन!

दृष्टा हि बहवः शूराः शक्रतुल्यपराक्रमाः ।
त्वां प्राप्य समरे शूरं ते गताः परमां गतिम् ॥ १८ ॥
को हि द्रोणं च भीष्मं च भगदत्तं च मारिष ।
विन्दानुविन्दावावन्त्यौ काम्बोजं च सुदक्षिणम् ॥ १९ ॥
श्रुतायुषं महावीर्यमच्युतायुषमेव च ।
प्रत्युद्गम्य भवेत्क्षेमी यो न स्यात्त्वामिव प्रभो ॥ २० ॥
तव ह्यस्त्राणि दिव्यानि लाघवं बलमेव च ।
असंमोहश्च युद्धेषु विज्ञानस्य च संनतिः ॥ २१ ॥
वेधः पातश्च लक्ष्येषु योगश्चैव तथार्जुन ।
भवान्देवान्सगन्धर्वान्हन्यात्सहचराचरान् ॥ २२ ॥
पृथिव्यां तु रणे पार्थ न योद्धा त्वत्समः पुमान् ।
धनुर्ग्राहा हि ये केचित्क्षत्रिया युद्धदुर्मदाः ॥ २३ ॥
आदेवात्त्वत्समं तेषां न पश्यामि शृणोमि च ।
ब्रह्मणा च प्रजाः सृष्टा गाण्डीवं च महद्धनुः ॥ २४ ॥
येन त्वं युध्यसे पार्थ तस्मान्नास्ति त्वया समः ।
अवश्यं तु मया वाच्यं यत्पथ्यं तव पाण्डव ॥ २५ ॥
मावमंस्था महाबाहो कर्णमाहवशोभिनम् ।
कर्णो हि बलवान्दृप्तः कृतास्त्रश्च महारथः ॥ २६ ॥
कृती च चित्रयोधी च देशकालस्य कोविदः ।
बहुनात्र किमुक्तेन संक्षेपाच्छृणु पाण्डव ॥ २७ ॥

---

तुमने दिव्य गाण्डीव धनुष के द्वारा अपने बाहुबल से समर में जिन वीरों को जीता है उन्हें तुम्हारे अतिरिक्त इस पृथ्वी पर और कौन मनुष्य जीत सकता था? ये बहुत से इन्द्रतुल्य पराक्रमी नृपगण समर में तुम्हारे सम्मुख आते ही मरकर परम गति को प्राप्त हुए हैं। द्रोणाचार्य, भीष्म पितामह, भगदत्त, अवन्ती देश के विन्द और अनुविन्द, काम्बोज देश के सुदक्षिण, श्रुतायु, अच्युतायु आदि महारथियों से युद्ध करके कौन मनुष्य जीवित रह सकता था! इन सबको मारना तुम्हारा ही कार्य था॥१७।२०॥ तुम्हारे अस्त्र दिव्य हैं। तुममें स्फूर्ति, बाहुबल, युद्ध में मोह को न प्राप्त होना, रण विज्ञान, अचूक लक्ष्यवेध, लक्ष्यपात और एकाग्रता आदि सभी गुण अद्वितीय हैं और पूर्ण मात्रा में विद्यमान हैं। धनुष धारण करनेवाले युद्धदुर्मद क्षत्रियों में तुम्हारे समान योद्धा मैंने देखा-सुना नहीं है। देवता, गन्धर्व, राक्षस आदि सबको तुम युद्ध में मार सकते हो; क्योंकि पृथ्वी पर तुम्हारे समान योद्धा कोई नहीं है॥२०।२४॥ सब प्रजा की सृष्टि करनेवाले प्रजापति ब्रह्मा ने ही गाण्डीव धनुष बनाया है। उसी धनुष से तुम युद्ध करते हो। इसलिए तुम्हारे समान और कोई नहीं है। किन्तु तुम्हारे हित की बात कहना अवश्य ही मेरा कर्तव्य है। हे महाबाहो! तुम कर्ण को साधारण पुरुष मत समझना। समर की शोभा बढ़ानेवाला कर्ण भी बलवान्, दर्पपूर्ण, अस्त्रज्ञ, महारथी, युद्धकला में

त्वत्समं त्वद्विशिष्टं वा कर्णं मन्ये महारथम् ।
परमं यत्नमास्थाय त्वया वध्यो महाहवे ॥ २८ ॥
तेजसा वह्निसदृशो वायुवेगसमो जवे ।
अन्तकप्रतिमः क्रोधे सिंहसंहननो बली ॥ २९ ॥
अष्टरत्निर्महाबाहुर्व्यूढोरस्कः सुदुर्जयः ।
अभिमानी च शूरश्च प्रवीरः प्रियदर्शनः ॥ ३० ॥
सर्वयोधगुणैर्युक्तो मित्राणामभयङ्करः ।
सततं पाण्डवद्वेषी धार्तराष्ट्रहिते रतः ॥ ३१ ॥
सर्वैरवध्यो राधेयो देवैरपि सवासवैः ।
ऋते त्वामिति मे बुद्धिस्तदद्य जहि सूतजम् ॥ ३२ ॥
देवैरपि हि संयत्तैर्बिभ्रद्भिर्मांसशोणितम् ।
अशक्यः सरथो जेतुं सर्वैरपि युयुत्सुभिः ॥ ३३ ॥
दुरात्मानं पापवृत्तं नृशंसं दुष्टप्रज्ञं पाण्डवेयेषु नित्यम् ।
हीनस्वार्थं पाण्डवेयैर्विरोधे हत्वा कर्णं निश्चितार्थो भवाद्य ॥ ३४ ॥
तं सूतपुत्रं रथिनां वरिष्ठं हत्वा प्रीतिं धर्मराजे कुरुष्व ॥ ३५ ॥
जानामि ते पार्थ वीर्यं यथावद्दुर्वारणीयं च सुरासुरैश्च ।
सदावजानाति हि पाण्डुपुत्रानसौ दर्पात्सूतपुत्रो दुरात्मा ॥ ३६ ॥
आत्मानं मन्यते वीरं येन पापः सुयोधनः ।
तमद्य मूलं पापानां जहि सौतिं धनञ्जय ॥ ३७ ॥

अद्वितीय अभ्यास रखनेवाला, विचित्र युद्ध में निपुण और देश-काल का ज्ञाता है । बहुत कहने से क्या, मैं संक्षेप में जो कुछ कहता हूँ, वह सुनो॥२४।२७॥ मैं महारथी कर्ण को तुम्हारे समान अथवा यों कहो कि तुमसे अधिक समझता हूँ । इसलिए खूब एकाग्र होकर बड़े यत्न से महारण में तुम उसको मार सकोगे ॥२८॥वह सिंहसदृश कर्ण बड़ा बली, तेज में अग्नि-सदृश, वेग में वायुसदृश और क्रोध में कालसदृश है । वह महाबाहु, चौड़ी छातीवाला कर्ण अत्यन्त दुर्जय है । एक सौ अड़सठ अङ्गुल का उसका उन्नत शरीर है । अभिमानी, शूर, श्रेष्ठ वीर, दर्शनीय, योद्धाओं के सब गुणों से युक्त, मित्रों को अभय देनेवाला, सदा पाण्डवों से द्वेष रखनेवाला और दुर्योधन का हितैषी कर्ण ऐसा है कि मेरी समझ में तुम्हारे अतिरिक्त इन्द्र सहित सब देवता भी उसको नहीं मार सकते । इसलिए तुम यत्नपूर्वक आज उसे मारो॥२९।३२॥रक्त मांस का शरीर धारण करके सब देवता भी यदि युद्ध करने आवें और यत्नपूर्वक प्रहार करें तो वे भी योद्धा कर्ण को नहीं जीत सकते । हे अर्जुन ! दुरात्मा, पापचरित्र, नृशंस,पाण्डवों केप्रति दुष्ट बुद्धि रखनेवाले और पाण्डवों के साथ बिना किसी स्वार्थ के विरोध रखनेवाले कर्ण को आज मारकर तुम कृतकृत्य होओ। श्रेष्ठ रथी, दुर्जय कर्ण को आज मारकर धर्मराज को प्रसन्न करो । हे पार्थ ! तुम्हारे वीर्य और पराक्रम को मैं ठीक-ठीक जानता हूँ । देवता और दैत्य भी मिलकर तुम्हारा सामना नहीं कर सकते । दुरात्मा कर्ण दर्प के कारण सदा

खड्गजिह्वं धनुरास्यं शरदंष्ट्रं तरस्विनम् ।
दृप्तं पुरुषशार्दूलं जहि कर्णं धनञ्जय ॥ ३८ ॥
अहं त्वामनुजानामि वीर्येण च बलेन च ।
जहि कर्णं रणे शूरं मातङ्गमिव केसरी ॥ ३९ ॥
यस्य वीर्येण वीर्यं ते धार्तराष्ट्रोऽवमन्यते ।
तमद्य पार्थ संग्रामे कर्णं वैकर्तनं जहि ॥ ४० ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि कृष्णार्जुनसंवादे द्विसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७२ ॥

पाण्डवों का अपमान करता है और उन्हें तुच्छ समझता है॥३३।३६॥दुष्ट दुर्योधन जिसके आश्रय से अपने को वीर बली समझता है, उस पाप और अनर्थ की जड़ कर्ण को तुम आज मारो। कर्ण पुरुषसिंह है, खड्ग उसकी जिह्वा है, धनुष मुख है और बाण दाढ़ें हैं। उस महावेगशाली दर्पपूर्ण कर्ण को आज मारो। तुम्हारे बल वीर्य को मैं अच्छी प्रकार जानता हूँ। इसी से कहता हूँ कि गजराज को जैसे सिंह मारे, वैसे ही तुम रण में शूर कर्ण को मारो। दुर्योधन जिसके बाहुबल के आश्रय से तुम्हारे पराक्रम के प्रति अनादर प्रकट किया करता है, उसी कर्ण को तुम शीघ्र संग्राम में मारो॥३७।४०॥

कर्णपर्व का बहत्तरवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७२ ॥

## त्रिसप्ततितमो अध्याय ॥ ७३ ॥

सञ्जय उवाच —ततः पुनरमेयात्मा केशवोऽर्जुनमब्रवीत् ।
कृतसङ्कल्पमायान्तं वधे कर्णस्य भारत ॥ १ ॥
अद्य सप्तदशाहानि वर्तमानस्य भारत ।
विनाशस्यातिघोरस्य नरवारणवाजिनाम् ॥ २ ॥
भूत्वा हि विपुला सेना तावकानां परैः सह ।
अन्योन्यं समरं प्राप्य किञ्चिच्छेषा विशाम्पते ॥ ३ ॥
भूत्वा वै कौरवाः पार्थ प्रभूतगजवाजिनः ।
त्वां वै शत्रुं समासाद्य विनष्टा रणमूर्धनि ॥ ४ ॥
एते च पृथिवीपालाः सृञ्जयाश्च समागताः ।
त्वां समासाद्य दुर्धर्षं पाण्डवाश्च व्यवस्थिताः ॥ ५ ॥
पाञ्चालैः पाण्डवैर्मत्स्यैः कारूषैश्चेदिभिः सह ।
त्वया गुप्तैरमित्रघ्नैः कृतः शत्रुगणक्षयः ॥ ६ ॥

## तिहत्तरवाँ अध्याय ॥ ७३ ॥

सञ्जय ने कहा कि हे पृथ्वीनाथ ! उदार-प्रकृति कृष्णचन्द्र कर्ण को मारने के निमित्त निश्चय किये हुए अर्जुन से फिर कहने लगे —हे मित्र ! आज इस निष्ठुर हो रहे युद्ध का सत्रहवाँ दिन है। इस महा युद्ध में सहस्रों हाथियों, घोड़ों और मनुष्यों का संहार हो चुका है। पाण्डव पक्ष की असंख्य सेना कौरवों से युद्ध करके मरते-मरते थोड़ी सी बच रही है। कौरवों की सेना में बहुत से रथ, हाथी, घोड़े और मनुष्य थे; किन्तु वे भी तुमसे शत्रु के सम्मुख उपस्थित होकर मर गये हैं और क्षीण हो जाते हैं॥१।४॥ये आये हुए

को हि शक्तो रणे जेतुं कौरवांस्तात संयुगे ।
अन्यत्र पाण्डवान्युद्धे त्वया गुप्तान्महारथान् ॥ ७ ॥
शक्तस्त्वं हि रणे जेतुं ससुरासुरमानुषान् ।
त्रींल्लोकान्समरे युक्तान्किं पुनः कौरवं वलम् ॥ ८ ॥
भगदत्तं च राजानं कोऽन्यः शक्तस्त्वया विना।
जेतुं पुरुषशार्दूल योऽपि स्याद्वासवोपमः ॥ ९ ॥
तथेमां विपुलां सेनां गुप्तां पार्थ त्वयानघ ।
न शेकुः पार्थिवाः सर्वे चक्षुर्भिरपि वीक्षितुम् ॥ १० ॥
तथैव सततं पार्थ रक्षिताभ्यां त्वया रणे ।
धृष्टद्युम्नशिखण्डिभ्यां भीष्मद्रोणौ निपातितौ ॥ ११ ॥
कोहि शक्तो रणे पार्थ भारतानां महारथौ ।
भीष्मद्रोणौ युधाजेतुं शक्रतुल्यपराक्रमौ ॥ १२ ॥
को हि शान्तनवं भीष्मं द्रोणं वैकर्तनं कृपम् ।
द्रौणिं च सौमदत्तिं च कृतवर्माणमेव च ॥ १३ ॥
सैन्धवं मद्रराजानं राजानं च सुयोधनम् ।
वीरान्कृतास्त्रान्समरे सर्वानेवानिवर्तिनः ॥ १४ ॥
अक्षौहिणीपतीनुग्रान्संहतान्युद्धदुर्मदान् ।
त्वामृते पुरुषव्याघ्र जेतुं शक्तः पुमानिह ॥ १५ ॥
श्रेण्यश्च बहुलाः क्षीणाः प्रदीर्णाश्वरथद्विपाः ।
नानाजनपदाश्चोग्राः क्षत्रियाणाममर्षिणाम् ॥ १६ ॥

राजा लोग और सृञ्जयों सहित पाण्डवगण तुम्हारे ही दुर्धर्ष बाहुबल के आश्रय से कौरवों का सामना कर रहे हैं। तुम्हारे ही बलवीर्य से सुरक्षित होकर पाञ्चाल, पाण्डव, मत्स्य, करूष, चेदि आदि देशों के शत्रुदलन वीर शत्रुसेना का नाश कर सके हैं। अर्जुन के अतिरिक्त और कौन योद्धा युद्ध में कौरवों को जीत सकता है?॥५।७॥मैं सत्य कहता हूँ, तुम रण में देवता, दैत्य, मनुष्य आदि सहित तीनों लोकों के वीरों को जीत सकते हो। यह कौरवों की सेना तो कोई वस्तु ही नहीं। तुम्हारे बिना और कौन वीर, चाहे इन्द्रतुल्य ही क्यों न हो, राजा भगदत्त को जीत सकता है? हे पार्थ! तुम्हारे बाहुबल से सुरक्षित पाण्डव-सेना को शत्रुपक्ष के महारथी राजा लोग आँख उठाकर देख भी नहीं सके, मारने की कौन कहे॥८।१०॥हे अर्जुन! महावीर शिखण्डी और धृष्टद्युम्न की तुम सदा रक्षा करते रहे, इसी से वे भीष्म और द्रोण को रथ से गिरा सके। कौरवों के महारथी इन्द्रतुल्य पराक्रमी भीष्म और द्रोण को युद्ध करके भला कौन जीत सकता था? भीष्म पितामह, द्रोणाचार्य, वैकर्तन कर्ण, कृपाचार्य, अश्वत्थामा, भूरिश्रवा, कृतवर्मा, जयद्रथ, शल्य, राजा दुर्योधन आदि उग्र, युद्धदुर्मद अस्त्रज्ञ, समरसे विमुख न होनेवाले अक्षौहिणियों के रक्षक और स्वामी सब मिलकर तुम्हारे विरुद्ध खड़े हुए थे। इनको तुम्हारे अतिरिक्त और कौन इस पृथ्वी पर जीतनेवाला है?॥११।

गोवासदासमीयानां वसातीनां च भारत ।
प्राच्यानां वाटधानानां भोजानां चाभिमानिनाम् १७ ॥
उदीर्णाश्वगजा सेना सर्वक्षत्रस्य भारत ।
त्वां समासाद्य निधनं गता भीमं च भारत ॥ १८ ॥
उग्राश्च भीमकर्माणस्तुषारा यवनाः खशाः ।
दार्वाभिसारा दरदाः शका माठरतङ्गणाः ॥ १९ ॥
आन्ध्रकाश्च पुलिन्दाश्च किराताश्चोग्रविक्रमाः ।
म्लेच्छाश्च पर्वतीयाश्च सागरानूपवासिनः ॥ २० ॥
संरम्भिणो युद्धशौण्डा बलिनो दण्डपाणयः ।
एते सुयोधनस्यार्थे संरब्धाः कुरुभिः सह ॥ २१ ॥
न शक्या युधि निर्जेतुं त्वदन्येन परन्तप ।
धार्तराष्ट्रमुदग्रं हि व्यूढं दृष्ट्वा महद्बलम् ॥ २२ ॥
यदि त्वं न भवेस्त्राता प्रतीयात्को नु मानवः ।
तत्सागरमिवोद्धूतं रजसा संवृतं बलम् ॥ २३ ॥
विदार्य पाण्डवैः क्रुद्धैस्त्वया गुप्तैर्हतं विभो ।
मागधानामधिपतिर्जयत्सेनो महाबलः ॥ २४ ॥
अद्य सप्तैव चाहानि हतः सङ्ख्येऽभिमन्युना ।
ततो दशसहस्राणि गजानां भीमकर्मणाम् ॥ २५ ॥
जघान गदया भीमस्तस्य राज्ञः परिच्छदम् ।
ततोऽन्येऽभिहता नागा रथाश्च शतशो बलात् ॥ २६ ॥

---

१५॥तुम्हारे धनुष से निरन्तर निकल रहे बाणों से असंख्य रथ, घोड़े और हाथी नष्ट हुए हैं, सेनाएँ विदीर्ण हुई हैं, अनेक देशों से आये हुए उग्र क्रोधी क्षत्रियों का संहार हुआ है। हे अर्जुन! दाससीय, वसाति, प्राच्य, वाटधान, अभिमानी भोजवंशी यादव आदि क्षत्रियों की असंख्य अश्व-गजपूर्ण सेना तुमसे और भीमसेन से युद्ध करके नष्ट हुई है॥१६।१८॥ दुर्योधन के निमित्त क्रुद्ध होकर युद्ध कर रहे उग्रस्वभाव दण्डपाणि समर-विशारद बली तुषार, यवन, खश, दार्वाभिसार, दरद, शक, माठर, तङ्गण, कोंकण, अन्ध्रक, पुलिन्द, किरात, म्लेच्छ, पार्वतीय (पहाड़ी) और सागर-तटवासी वीरों को तथा उनके सहायक कौरवों को तुम्हारे अतिरिक्त और कोई वीर योद्धा नहीं जीत सकता॥१९।२२॥ दुर्योधन की विशाल सेना व्यूहरचना पूर्वक आक्रमण कर रही थी। यदि तुम रक्षक न होते तो भला कौन उसका सामना कर सकता था? तुम पाण्डवों की रक्षा कर रहे थे, इसी से वे क्रुद्ध होकर सागर सी उमड़ रही और धूलि उड़ाकर आक्रमण कर रही शत्रुसेना को विदीर्ण और नष्ट कर सके। आज सात दिन हुए, अभिमन्यु ने मगध देश के राजा महाबली जयत्सेन को युद्ध में मारा था और उसके पश्चात् भीमसेन ने उसके अनुगामी योद्धाओं के भयङ्कर दस सहस्र हाथियों को गदा से गिराया था। इसी प्रकार और भी हाथियों, रथों और घोड़ों को भी

तदेवं समरे पार्थ वर्तमाने महाभये ।
भीमसेनं समासाद्य त्वां च पाण्डव कौरवाः ॥ २७ ॥
सवाजिरथमातङ्गा मृत्युलोकमितो गताः ।
तथा सेनामुखे तत्र निहते पार्थ पाण्डवैः ॥ २८ ॥
भीष्मः प्रासृजदुग्राणि शरजालानि मारिष ।
सचेदिकाशिपञ्चालान्करूपान्मत्स्यकेकयान् ॥ २९ ॥
शरैः प्रच्छाद्य निधनमनयत्परमास्त्रवित् ।
तस्य चापच्युतैर्बाणैः परदेहविदारणैः ॥ ३० ॥
पूर्णमाकाशमभवद्रुक्मपुङ्खैरजिह्मगैः ।
हन्याद्रथसहस्राणि एकैकेनैव मुष्टिना ॥ ३१ ॥
लक्षं नरद्विपान्हत्वा समेतान्स महाबलान् ।
गत्या दशम्या ते गत्वा जघ्नुर्वाजिरथद्विपान् ॥ ३२ ॥
हित्वा नवगतीर्दुष्टाः स बाणानाहवेऽत्यजत् ।
दिनानि दश भीष्मेण निघ्नता तावकं बलम् ॥ ३३ ॥
शून्याः कृता रथोपस्था हताश्वगजवाजिनः ।
दर्शयित्वात्मनो रूपं रुद्रोपेन्द्रसमं युधि ॥ ३४ ॥
पाण्डवानामनीकानि प्रगृह्यासौ व्यशातयत् ।
विनिघ्नन्पृथिवीपालांश्चेदिपञ्चालकेकयान् ॥ ३५ ॥
अदहत्पाण्डवीं सेनां रथाश्वगजसंकुलाम् ।
मज्जन्तमप्लवे मन्दमुज्जिहीर्षुः सुयोधनम् ॥ ३६ ॥

---

सेन ने बलपूर्वक नष्ट किया है॥२२।२६॥हे पार्थ! इस प्रकार महाभयङ्कर संग्राम छिड़ने पर तुमने और भीमसेन ने चतुरङ्गिणी सेना सहित कौरवदल के अनेक वीरों को यमपुर पहुँचा दिया है। हे अर्जुन! तुम जानते ही हो कि पाण्डवों ने जब इस प्रकार शत्रु सेना के पूर्व भाग को नष्ट कर दिया,तब श्रेष्ठ अस्त्रज्ञ भीष्म पितामह ने उग्र बाण बरसाकर चेदि, काशी, पाञ्चाल,करूष, मत्स्य और केकय देश की सेना को नष्ट करना आरम्भ कर दिया॥२७।३०॥उनके धनुष से छूटे हुए, शत्रु शरीर-विदारण, सुवर्णपुङ्ख शोभित विकट बाणों ने आकाशमण्डल को छा दिया था। उन्होंने एक-एक मुट्ठी बाण चलाकर सहस्र सहस्र रथी योद्धाओं को गिराना आरम्भ किया और इस प्रकार एकत्र हुए लाखों श्रेष्ठ वीरों तथा हाथियों को मार गिराया। उनके बाण दसवीं उग्र गति से जाते थे। वे दोषयुक्त नव गतियों को त्यागकर सर्वथा प्राण हरनेवाली अमोघ दूरपातिनी गति से ही बाण बरसाते थे, जिससे तुम्हारी चतुरङ्गिणी सेना का अधिकांश नष्ट हो गया। इस प्रकार पितामह ने दस दिन तक पाण्डवसेना का संहार करके रथों को वीरशून्य कर दिया और बहुत हाथियों, घोड़ों और पैदलों को मार डाला। धर्मयुद्ध कर रहे पितामह का रूप युद्ध में रुद्र और उपेन्द्र का सा घोर दिखाई पड़ रहा था॥३०।३४॥वे पाण्डव सेना में प्रवेश होकर चेदि, पाञ्चाल, केकय आदि देशों के नरपतियों को

तथा चरन्तं समरे तपन्तमिव भास्करम् ।
पदातिकोटिसाहस्राः प्रवरायुधपाणयः ॥ ३७ ॥
न शेकुः सृञ्जया द्रष्टुं तथैवान्ये महीक्षितः ।
विचरन्तं तथा तं तु संग्रामे जितकाशिनम् ॥ ३८ ॥
सर्वोद्यमेन महता पाण्डवान्समभिद्रवत् ।
स तु विद्राव्य समरे पाण्डवान्सृञ्जयानपि ॥ ३९ ॥
एक एव रणे भीष्म एकवीरत्वमागतः ।
तं शिखण्डी समासाद्य त्वया गुप्तो महाव्रतम् ॥ ४० ॥
जघान पुरुषव्याघ्रं शरैः सन्नतपर्वभिः ।
स एष पतितः शेते शरतल्पे पितामहः ॥ ४१ ॥
त्वां प्राप्य पुरुषव्याघ्रं वृत्रः प्राप्येव वासवम् ।
द्रोण पञ्च दिनान्युग्रो विधम्य रिपुवाहिनीम् ॥ ४२ ॥
कृत्वा व्यूहमभेद्यं च पातयित्वा महारथान् ।
जयद्रथस्य समरे कृत्वा रक्षां महारथः ॥ ४३ ॥
अन्तकप्रतिमश्चोग्रो रात्रियुद्धेऽदहत्प्रजाः ।
दग्ध्वा योधाञ्छरैर्वीरो भारद्वाजः प्रतापवान् ॥ ४४ ॥
धृष्टद्युम्नं समासाद्य स गतः परमां गतिम् ।
यदि वाद्य भवान्युद्धे सूतपुत्रमुखान्रथान् ॥ ४५ ॥
नावारयिष्यः संग्रामे न स्म द्रोणो व्यनंक्ष्यत ।
भवता तु बलं सर्वं धार्तराष्ट्रस्य वारितम् ॥ ४६ ॥

---

और उनकी चतुरङ्गिणी सेना को प्रज्वलित प्रलय-काल की अग्नि के समान बाणों से भस्म कर रहे थे। युद्ध सागर में डूब रहे मन्दमति दुर्योधन का उद्धार करने के निमित्त सूर्य के समान तपते हुए विचर रहे पितामह को और सृञ्जयगण और अन्य राजा लोग देख भी नहीं सकते थे॥३५।३८॥श्रेष्ठ शस्त्र हाथों में लिये हजारों करोड़ों योद्धा पैदल उनके बाणों से विनष्ट हो गये। विजयी भीष्म ने अकेले ही पूर्ण उद्यम से युद्ध करके पाण्डवों और सृञ्जयों को मारा और भगाया, जिससे वे पृथ्वी पर अद्वितीय वीर और योद्धा माने गये। उन्हीं वीरवर को, तुम्हारे बाहुबल से सुरक्षित, शिखण्डी ने तीक्ष्ण बाण मारकर रथ से गिरा दिया। वे पितामह इन्द्र से लड़नेवाले वृत्रासुर के समान तुम्हारे पराक्रम से गिरकर शरशय्या पर पड़े हुए हैं॥३८।४२॥हे धनञ्जय! इसी प्रकार उग्र रूप द्रोणाचार्य ने पाँच दिन तक घोर युद्ध किया और शत्रुसेना को मारा। उन्होंने अभेद्य चक्रव्यूह की रचना की, कई महारथियों को मारा, समर में जयद्रथ की रक्षा का प्रयत्न किया और रात्रियुद्ध में काल के समान भयङ्कर रूप रखकर पाण्डव सेना को भस्म कर डाला। वीर प्रतापी महारथी द्रोणाचार्य तुम्हारे असंख्य योद्धाओं को मारकर अन्त को धृष्टद्युम्न के हाथ से मारे गये। उस महासमर में यदि तुम कर्ण आदि महारथियों को न रोकते तो द्रोणाचार्य कभी न मारे जा सकते॥४२।४६॥तुमने

तदेवं समरे पार्थ वर्तमाने महाभये ।
भीमसेनं समासाद्य त्वां च पाण्डव कौरवाः ॥ २७ ॥
सवाजिरथमातङ्गा मृत्युलोकमितो गताः ।
तथा सेनामुखे तत्र निहते पार्थ पाण्डवैः ॥ २८ ॥
भीष्मः प्रासृजदुग्राणि शरजालानि मारिष ।
सचेदिकाशिपञ्चालान्करूषान्मत्स्यकेकयान् ॥ २९ ॥
शरैः प्रच्छाद्य निधनमनयत्परमास्त्रवित् ।
तस्य चापच्युतैर्बाणैः परदेहविदारणैः ॥ ३० ॥
पूर्णमाकाशमभवद्रुक्मपुङ्खैरजिह्मगैः ।
हन्याद्रथसहस्राणि एकैकेनैव मुष्टिना ॥ ३१ ॥
लक्षं नरद्विपान्हत्वा समेतान्स महाबलान् ।
गत्या दशम्या ते गत्वा जघ्नुर्वाजिरथद्विपान् ॥ ३२ ॥
हित्वा नवगतीर्दुष्टाः स बाणानाहवेऽत्यजन् ।
दिनानि दश भीष्मेण निघ्नता तावकं बलम् ॥ ३३ ॥
शून्याः कृता रथोपस्था हताश्वगजवाजिनः ।
दर्शयित्वात्मनो रूपं रुद्रोपेन्द्रसमं युधि ॥ ३४ ॥
पाण्डवानामनीकानि प्रगृह्यासौ व्यशातयत् ।
विनिघ्नन्पृथिवीपालांश्चेदिपञ्चालकेकयान् ॥ ३५ ॥
अदहत्पाण्डवीं सेनां रथाश्वगजसङ्कुलाम् ।
मज्जन्तमप्लवे मन्दमुजिहीर्षुः सुयोधनम् ॥ ३६ ॥

---

सेन ने बलपूर्वक नष्ट किया है॥२२।२६॥हे पार्थ ! इस प्रकार महाभयङ्कर संग्राम छिड़ने पर तुमने और भीमसेन ने चतुरङ्गिणी सेना सहित कौरवदल के अनेक वीरों को यमपुर पहुँचा दिया है। हे अर्जुन! तुम जानते ही हो कि पाण्डवों ने जब इस प्रकार शत्रु सेना के पूर्व भाग को नष्ट कर दिया,तब श्रेष्ठ अस्त्रज्ञ भीष्म पितामह ने उग्र बाण बरसाकर चेदि, काशी, पाञ्चाल,करूष, मत्स्य और कैकेय देश की सेना को नष्ट करना आरम्भ कर दिया॥२७।३०॥उनके धनुष से छूटे हुए, शत्रु शरीर-विदारण, सुवर्णपुङ्ख शोभित जिम्हग बाणों ने आकाशमण्डल को [illegible] लिया था । उन्होंने एक-एक मुट्ठी बाण चलाकर सहस्र सहस्र रथी योद्धाओं को गिराना आरम्भ किया और इस प्रकार एकत्र हुए लाखों श्रेष्ठ वीरों तथा हाथियों को मार गिराया । उनके बाण दसवीं उग्र गति से जाते थे। वे दोषयुक्त नव गतियों को त्यागकर सर्वथा प्राण हरनेवाली अमोघ दूरपातिनी गति से ही बाण बरसाते थे, जिससे तुम्हारी चतुरङ्गिणी सेना का अधिकांश नष्ट हो गया । इस प्रकार पितामह ने दस दिन तक पाण्डवसेना का संहार करके रथों को वीरशून्य कर दिया और बहुत हाथियों, घोड़ों और पैदलों को मार डाला । धर्मयुद्ध कर रहे पितामह का रूप युद्ध में रुद्र और उपेन्द्र का सा घोर दिखाई पड़ रहा था॥३०।३४॥वे पाण्डव सेना में प्रवेश होकर चेदि, पाञ्चाल, कैकेय आदि देशों के नरपतियों को

तथा चरन्तं समरे तपन्तमिव भास्करम् ।
पदातिकोटिसाहस्राः प्रवरायुधपाणयः ॥ ३७ ॥
न शेकुः सृञ्जया द्रष्टुं तथैवान्ये महीक्षितः ।
विचरन्तं तथा तं तु संग्रामे जितकाशिनम् ॥ ३८ ॥
सर्वोद्यमेन महता पाण्डवान्समभिद्रवत् ।
स तु विद्राव्य समरे पाण्डवान्सृञ्जयानपि ॥ ३९ ॥
एक एव रणे भीष्म एकवीरत्वमागतः ।
तं शिखण्डी समासाद्य त्वया गुप्तो महाव्रतम् ॥ ४० ॥
जघान पुरुषव्याघ्रं शरैः सन्नतपर्वभिः ।
स एष पतितः शेते शरतल्पे पितामहः ॥ ४१ ॥
त्वां प्राप्य पुरुषव्याघ्रं वृत्रः प्राप्येव वासवम् ।
द्रोणः पञ्च दिनान्युग्रो विधम्य रिपुवाहिनीम् ॥ ४२ ॥
कृत्वा व्यूहमभेद्यं च पातयित्वा महारथान् ।
जयद्रथस्य समरे कृत्वा रक्षां महारथः ॥ ४३ ॥
अन्तकप्रतिमश्चोग्रो रात्रियुद्धेऽदहत्प्रजाः ।
दग्ध्वा योधाञ्शरैर्वीरो भारद्वाजः प्रतापवान् ॥ ४४ ॥
धृष्टद्युम्नं समासाद्य स गतः परमां गतिम् ।
यदि चाद्य भवान्युद्धे सूतपुत्रमुखान्रथान् ॥ ४५ ॥
नावारयिष्यः संग्रामे न स्म द्रोणो व्यनंक्ष्यत ।
भवता तु बलं सर्वं धार्तराष्ट्रस्य वारितम् ॥ ४६ ॥

ततो द्रोणो हतो युद्धे पार्षतेन धनञ्जय ।
एवं वा को रणे कुर्यात्त्वदन्यः क्षत्रियो युधि ॥ ४७ ॥
यादृशं ते कृतं पार्थ जयद्रथवधं प्रति ।
निवार्य सेनां महतीं हत्वा शूरांश्च पार्थिवान् ॥ ४८ ॥
निहतः सैन्धवो राजा त्वयास्त्रबलतेजसा ।
आश्चर्यं सिन्धुराजस्य वधं जानन्ति पार्थिवाः ॥ ४९ ॥
अनाश्चर्यं हि तत्त्वत्तस्त्वं हि पार्थ महारथः ।
त्वां हि प्राप्य रणे क्षत्रमेकाहादिति भारत ॥ ५० ॥
नश्यमानमहं युक्तं मन्येयमिति मे मतिः ।
सेयं पार्थ चमूर्घोरा धार्तराष्ट्रस्य संयुगे ॥ ५१ ॥
हतसर्वस्ववीरा हि भीष्मद्रोणौ यदा हतौ ।
शीर्णप्रवरयोधाद्य हतवाजिरथद्विपा ॥ ५२ ॥
हीना सूर्येन्दुनक्षत्रैर्द्यौरिवाभाति भारती ।
विध्वस्ता हि रणे पार्थ सेनेयं भीमविक्रम ॥ ५३ ॥
आसुरीव पुरा सेना शक्रस्येव पराक्रमैः ।
तेषां हतावशिष्टास्तु सन्ति पञ्च महारथाः ॥ ५४ ॥
अश्वत्थामा कृतवर्मा कर्णो मद्राधिपः कृपः ।
तांस्त्वमद्य नरव्याघ्र हत्वा पञ्च महारथान् ॥ ५५ ॥
हतामित्रः प्रयच्छोर्वीं राज्ञे सद्वीपपत्तनाम् ।
साकाशजलपातालां सपर्वतमहावनाम् ॥ ५६ ॥

दुर्योधन की सब सेना को और महारथियों को रोक रक्खा था, तभी धृष्टद्युम्न युद्ध में द्रोणाचार्य को मार सके। हे पार्थ ! जयद्रथ-वध के अवसरों पर तुमने जैसा अद्भुत कर्म किया था, उसे तुम्हारे अतिरिक्त और कौन कर सकता था ? तुमने सम्पूर्ण कौरव-सेना को पीड़ित और विमुख करके, महापराक्रमी वीर महीपालों को मारकर, अस्त्रबल से जयद्रथ को मारा। सब राजा लोग जयद्रथ-वधको अत्यन्त आश्चर्यजनक कार्य समझते हैं। किन्तु वास्तव में तुम जैसे महारथी अस्त्रज्ञ के निमित्त, मेरी समझ में, यह कोई आश्चर्य की बात नहीं। तुम ऐसे पराक्रमी हो कि एक दिन में सब क्षत्रियों का नाश कर सकते हो॥४७।५०॥यदि तुम एक दिन में सब क्षत्रियों का संहार कर डालो तो मुझे कुछ विस्मय न होगा; मैं उसे तुम्हारे बाहुबल और अस्त्रबल के उपयुक्त कार्य ही समझूँगा। तुम घड़ी भर में अस्त्रबल से सम्पूर्ण संसार का संहार कर सकते हो। हे पार्थ ! भीष्म और द्रोण की मृत्यु हो जाने से अब कौरव-सेना में कोई वीर नहीं रहा। उसके सब श्रेष्ठ योद्धा और अधिकांश सैनिक मर चुके हैं; अधिकांश रथ, हाथी, और पैदल भी नष्ट हो चुके हैं। इस समय सूर्य चन्द्र नक्षत्रहीन आकाश के समान कौरव-सेना प्रभाहीन हो रही है। पहले इन्द्र के पराक्रम से जैसे दानवसेना नष्ट हुई थी, वैसे ही इस समय तुम्हारे प्रभाव से कौरव-सेना नष्ट हो रही है॥५१।५४॥कौरवदल

प्राप्नोत्वमितवीर्यश्रीरद्य पार्थो वसुन्धराम् ।
एतां पुरा विष्णुरिव हत्वा दैतेयदानवान् ॥ ५७ ॥
प्रयच्छ मेदिनीं राज्ञे शक्रायेव हरिर्यथा ।
अद्य मोदन्तु पञ्चाला निहतेष्वरिषु त्वया ॥
विष्णुना निहतेष्वेव दानवेयेषु देवताः ॥ ५८ ॥
यदि वा द्विपदां श्रेष्ठं द्रोणं मानयतो गुरुम् ।
अश्वत्थाम्नि कृपा तेऽस्ति कृपे वाचार्यगौरवात् ॥ ५९ ॥
अत्यन्तापचितान्बन्धून्मानयन्मातृबान्धवान् ।
कृतवर्माणमासाद्य न नेष्यसि यमक्षयम् ॥ ६० ॥
भ्रातरं मातुरासाद्य शल्यं मद्रजनाधिपम् ।
यदि त्वमरविन्दाक्ष दयावान्न जिघांससि ॥ ६१ ॥
इमं पापमतिं क्षुद्रमत्यन्तं पाण्डवान्प्रति ।
कर्णमद्य नरश्रेष्ठ जह्याः सुनिशितैः शरैः ॥ ६२ ॥
एतत्ते सुकृतं कर्म नात्र किञ्चन युज्यते ।
वयमप्यनुजानीमो नात्र दोषोऽस्ति कश्चन ॥ ६३ ॥
दहने यत्सपुत्राया निशि मातुस्तवानघ ।
द्यूतार्थे यच्च युष्मासु प्रावर्त्तत सुयोधनः ॥ ६४ ॥
तस्य सर्वस्य दुष्टात्मा कर्णो वै मूलमित्युत ।
कर्णाद्धि मन्यते त्राणं नित्यमेव सुयोधनः ॥ ६५ ॥

---

मे केवल अश्वत्थामा, कृतवर्मा, कर्ण, शल्य और कृपाचार्य, ये पाँच महारथी बच रहे हैं। हे पार्थ! इन पाँचों महारथियों को मारकर महाराज युधिष्ठिर को यह द्वीप-नगर वन-पर्वत सहित सम्पूर्ण पृथ्वी का निष्कण्टक राज्य अर्पण करो और सुखी होओ। विष्णु ने जैसे दैत्य-दानवों को मारकर इन्द्र को त्रिभुवन का राज्य दिया था, वैसे ही तुम भी शत्रुओं को मारकर युधिष्ठिर को पृथ्वी का साम्राज्य अर्पण करो। पूर्व समय मे विष्णु के पराक्रम से दैत्यों का संहार होने पर देवगण जैसे सन्तुष्ट हुए थे वैसे ही आज तुम्हारे बाहुबल से शत्रुओं का संहार होने पर पाञ्चालगण प्रसन्न होंगे॥५७।५८॥हे अर्जुन! यदि तुम नरश्रेष्ठ गुरुवर द्रोणाचार्य के सम्मान की रक्षा के निमित्त अश्वत्थामा पर कृपा करो और आचार्यपद का गौरव करके कृपाचार्य को छोड़ दो, यदि मातृकुल के सम्मान से बन्धुभाव का विचार करके कृतवर्मा को और मामा समझकर मद्रराज शल्य को न मारो, इन चारों को दया करके छोड़ दो, तो इसमें कुछ हानि नहीं। यह अच्छा कार्य है, हम लोग भी इसका अनुमोदन करेंगे। किन्तु इस पापमति और पाण्डवों के प्रति अत्यन्त क्षुद्र विचार रखनेवाले कर्ण को अवश्य तीक्ष्ण बाणों से आज मार डालो। दुष्टात्मा कर्ण ही सब अनर्थों की जड़ है॥५९।६३॥मन्दमति दुर्योधन ने जो रात्रि के समय लाक्षागृह में तुम पाँचों भाइयों सहित आर्या कुन्ति को भस्म करने का उद्योग किया था और तुम लोगों को सभा में बुलाकर द्यूतक्रीड़ा की थी, सो सब कर्ण की

ततो मामपि संरब्धो निग्रहीतुं प्रचक्रमे ।
स्थिरा बुद्धिर्नरेन्द्रस्य धार्तराष्ट्रस्य मानद ॥ ६६ ॥
कर्णः पार्थान्रणे सर्वान्विजेष्यति न संशयः ।
कर्णमाश्रित्य कौन्तेय धार्तराष्ट्रेण विग्रहः ॥ ६७ ॥
रोचितो भवता सार्धं जानतापि बलं तव ।
कर्णो हि भाषते नित्यमहं पार्थान्समागतान् ॥ ६८ ॥
वासुदेवं च दाशार्हं विजेष्यामि महारथम् ।
प्रोत्साहयन्दुरात्मानं धार्तराष्ट्रं सुदुर्मतिम् ॥ ६९ ॥
समितौ गर्जते कर्णस्तमद्य जहि भारत ।
यच्च युष्मासु पापं वै धार्तराष्ट्रः प्रयुक्तवान् ॥ ७० ॥
तत्र सर्वत्र दुष्टात्मा कर्णः पापमतिर्मुखम् ।
यच्च तद्धार्तराष्ट्रस्य क्रूरैः षड्भिर्महारथैः ॥ ७१ ॥
अपश्यं निहतं वीरं सौभद्रमृषभेक्षणम् ।
द्रोणद्रौणिकृपान्वीरान्कर्षयन्तं नरर्षभान् ॥ ७२ ॥
निर्मनुष्यांश्च मातङ्गान्विरथांश्च महारथान् ।
व्यश्वारोहांश्च तुरगान्पत्तीन्व्यायुधजीविनः ॥ ७३ ॥

ही प्रेरणा से हुआ था । दुर्मति दुर्योधन को तुम्हें सताने के निमित्त कर्ण ही सदा उत्साहित करता रहा है । कर्ण सदा सभा में तुम सबको मारने की प्रतिज्ञा करके दुर्योधन को तुम लोगों पर अत्याचार करने के निमित्त उत्साहित करता रहा है । दुर्योधन ने तुम लोगोंके साथ जो कुछ दुर्व्यवहार किया, उसका प्रधान कारण कर्ण ही है । दुर्योधन सदा से समझता है कि कर्ण उसका रक्षक है । कर्ण के आश्रय पर ही दुर्मति दुर्योधन अपनी सभा में बलपूर्वक मुझे पकड़लेने के निमित्त उद्यत हुआ था। दुर्योधन निश्चित रूपसे जानता है कि कर्ण युद्ध में सब पाण्डवों को मारेगा । दुर्योधन ने तुम्हारा बल और पराक्रम जानकर भी कर्ण के बल पर पाण्डवों के साथ युद्ध ठाना है॥६४।६८॥ कर्ण सदा दुर्योधन के आगे राजमण्डली के मध्य कहा करता है कि मैं युद्धस्थल में कृष्ण सहित सब पाण्डवों को परास्त और नष्ट करूँगा । प्रतापी दुर्योधन ने भरी सभा में द्रौपदी का अपमान आदि जो कुछ कर्ण के बल पर किया है, उसे स्मरण करो और शीघ्र कर्ण को मारो॥६८।७१॥हे अर्जुन ! वृषभस्कन्ध महायशस्वी शूर अपराजित बालक अभिमन्यु ने छः महारथियों के मध्य अद्भुत युद्ध किया था। उसने बारम्बार द्रोणाचार्य, अश्वत्थामा, कृपाचार्य आदि वीरों को तीक्ष्ण बाणों से विचलित कर दिया था। कुरुकुल और वृष्णिवंश के यश को बढानेवाला वह बालक असंख्य हाथियों, घोड़ों और मनुष्यों को मार रहा था; हाथियों और घोड़ों की पीठों को मनुष्यों से शून्य और महारथियों को रथहीन कर रहा था; घोड़ों को मारता और पैदलों को शस्त्रहीन प्राणहीन करता हुआ वह अपना पराक्रम दिखाता शत्रुसेना को बाणों से भस्म कर रहा था । उसके भय से कुरुसेना के योद्धा इधर-उधर भाग रहे थे । इसी मध्य में क्रूरकर्मा छः महारथियों ने मिलकर उसे मार डाला । हे मित्र ! मैं सौगन्ध खाकर कहता हूँ, अभिमन्यु के इस प्रकार मारे जाने का अन्याय और उससे उत्पन्न क्रोध प्रत्येक समय मेरे चित्त को जलाता

ततस्तदेवेत्यभिपूज्य सत्वरं जनार्दनं कर्णमविध्यदर्जुनः ।
शरोत्तमैः सर्वकुरूत्तमस्त्वरंस्तथा यथा शम्बरहा पुरा बलिम् ॥ ७३ ॥
साश्वं तु कर्णं सरथं किरीटी समाचिनोद्भारत वत्सदन्तैः ।
प्रच्छादयामास दिशश्च बाणैः सर्वप्रयत्नात्तपनीयपुङ्खैः ॥ ७४ ॥
स वत्सदन्तैः पृथुपीनवक्षाः समाचितः सोऽधिरथिर्विभाति ।
सुपुष्पिताशोकपलाशशाल्मलिर्यथाचलश्चन्दनकाननायुतः ॥ ७५ ॥
शरैः शरीरे बहुभिः समर्पितैर्विभाति कर्णः समरे विशाम्पते ।
महीरुहैराचितसानुकन्दरो यथा गिरीन्द्रः स्फुटकर्णिकारवान् ॥ ७६ ॥
स बाणसङ्घान्बहुधा व्यवासृजन्विभाति कर्णः शरजालरश्मिवान् ।
स लोहितो रक्तगभस्तिमण्डलो दिवाकरोऽस्ताभिमुखो यथा तथा ॥ ७७ ॥
बाह्वन्तरादाधिरथेर्विमुक्तान्बाणान्महाहीनिव दीप्यमानान् ।
व्यध्वंसयन्नर्जुनबाहुमुक्ताः शराः समासाद्य दिशः शिताग्राः ॥ ७८ ॥
ततः स कर्णः समवाप्य धैर्यं बाणान्विमुञ्चन्कुपिताहिकल्पान् ।
विव्याध पार्थं दशभिः पृषत्कैः कृष्णं च षड्भिः कुपिताहिकल्पान् ॥ ७९ ॥
ततः किरीटी भृशमुग्रनिःस्वनं महाशरं सर्पविषानलोपमम् ।
अयस्मयं रौद्रमहास्त्रसंभृतं महाहवे क्षेप्तुमना महामतिः ॥ ८० ॥
कालो ह्यदृश्यो नृप विप्रकोपान्निदर्शयन्कर्णवधं ब्रुवाणः ।
भूमिस्तु चक्रं ग्रसतीत्यवोचत्कर्णस्य तस्मिन्वधकाल आगते ॥ ८१ ॥

को शीघ्र मारने का यत्न करो । इन्द्र ने जैसे नमुचि दानव को मारा था वैसे ही तुम कर्ण को मार डालो, नहीं तो यह महावीर बहुत शीघ्र सँभलकर, पहले के ही समान प्रबल हो उठेगा॥७०।७२॥श्रीकृष्ण की आज्ञा मानकर अर्जुन ने स्फूर्ति के साथ कर्ण के मर्मस्थलों में फिर तीक्ष्ण बाण मारना आरम्भ कर दिया। इन्द्र ने जैसे पहले राजा बलि को पीड़ित किया था वैसे ही महावीर अर्जुन पूर्ण बल लगाकर कर्ण और उनके घोड़ों सहित रथ को विकट वत्सदन्त बाणों से छेदने लगे । अर्जुन ने निरन्तर इतने बाण छोड़े कि सब दिशाओं को उन बाणों ने छा लिया । चौड़ी छातीवाले वीर कर्ण —सारे शरीर में अर्जुन के वत्सदन्त बाण लगने से और घावों के रक्त से भीग जाने से—फूले हुए अशोक, पलाश, सेमर और चन्दन के वन से व्याप्त बड़े पर्वत के समान शोभायमान हुए ॥७३।७५॥शरीर भर में शर-जाल चुभने के कारण कर्ण उस पर्वत के समान प्रतीत होने लगे, जिसके शिखरों और कन्दराओं में असंख्य फूले हुए कनेर आदि के वृक्ष लगे हों। हे महाराज ! वीर कर्ण भी क्षण भर में सचेत होकर, धैर्य धारण करके, अर्जुन के ऊपर फिर बाण बरसाने लगे । उस समय वे अस्ताचल को जा रहे लाल सूर्य के समान जान पड़ने लगे । उनका घूम रहा मण्डलाकार धनुष ही मण्डल सा जान पड़ता था और निरन्तर निकल रहे बाण किरणों के समान थे । कर्ण के छोड़े हुए चमकीले महानाग-सदृश बाणों को अर्जुन के तीक्ष्ण बाण काट-काटकर गिराने लगे ॥७६।७८॥धैर्य धारण करके, कुपित सर्प के तुल्य उग्र बाण बरसा रहे, कर्ण ने दस बाण अर्जुन को

ततस्तदस्त्रं मनस प्रनष्ट यद्भार्गवोऽस्मै प्रददौ महात्मा ।
चक्रं च वामं ग्रसते भूमिरस्य प्राप्ते तस्मिन्वधकाले नृवीर ॥ ८२ ॥
ततो रथो घूर्णितवान्नरेन्द्र शापात्तदा ब्राह्मणसत्तमस्य ।
ततश्चक्रमपतत्तस्य भूमौ स विह्वल समरे सूतपुत्रः ॥ ८३ ॥
स वेदिकश्चैत्य इवातिमात्र सुपुष्पितो भूमितले निमग्न ।
घूर्णे रथे ब्राह्मणस्याभिशापाद्रामादुपात्ते त्वविभाति चास्त्रे ॥ ८४ ॥
छिन्ने शरे सर्पमुखे च घोरे पार्थेन तस्मिन्विषसाद कर्ण· ।
अमृष्यमाणो व्यसनानि तानि हस्तौ विधुन्वन्स विगर्हमाणः ॥ ८५ ॥
धर्मप्रधानं किल पाति धर्म इत्यब्रुवन्धर्मविद सदैव ।
वय च धर्मे प्रयताम नित्य चर्तुं यथाशक्ति यथाश्रुतं च ॥ ८६ ॥
स चापि निघ्नाति न पाति भक्तान्मन्ये न नित्य परिपाति धर्म· ।
एव ब्रुवन्प्रस्खलिताश्वसूतो विचाल्यमानोऽर्जुनबाणपातैः ॥
मर्माभिघाताच्छिथिल· क्रियासु पुन पुनर्धर्ममसौ जगर्ह ॥ ८७ ॥
तत· शरैर्भीमतरैरविध्यत्त्रिभिराहवे ।
हस्ते कृष्ण तथा पार्थमभ्यविध्यच्च सप्तभि· ॥ ८८ ॥

और छ बाण श्रीकृष्ण को मारे। तब महारथी अर्जुन ने कुपित होकर, महा भयानक रौद्र अस्त्र से युक्त करके, सर्प के विष और अग्नि के समान प्राण हरनेवाला, लोहमय, उग्र शब्द करनेवाला एक विकट बाण छोड़ना चाहा।।७९।८०।।हे महाराज! कर्ण की मृत्यु का समय निकट आ गया। काल ने अदृश्य भाव से कर्ण को यह सुना दिया कि हे कर्ण! ब्राह्मण के शाप से पृथ्वी तुम्हारे रथ का पहिया ग्रसना चाहती है। यह सुनते ही कर्ण को वह घोर अस्त्र भूल गया जो महात्मा परशुराम से प्राप्त हुआ था और जिसके सम्बन्ध में परशुराम ने कहा था कि यह तुम्हारी मृत्यु के समय भूल जायगा। उधर पृथ्वी भी कर्ण के रथ का बायाँ पहिया ग्रसने लगी। ब्राह्मण के शाप से कर्ण का रथ घूमने लगा। अस्त्र भी, विस्मृत होकर, कर्ण को इस बात की सूचना देने लगा कि उनकी मृत्यु का समय आ गया।।८१।८२।।फूले हुए चौतरे सहित ऊँचे चैत्य वृक्ष (गाँव की सूचना देनेवाला, वेदी युक्त, ऊँचा और बड़ा वृक्ष चैत्य वृक्ष कहलाता था) के समान कर्ण का रथ, पहिया धँस जाने से, नीचे बैठ गया। हे राजेन्द्र! इस प्रकार नागबाण व्यर्थ गया, अस्त्र भूल गया, रथ के पहिये को पृथ्वी ने पकड़ लिया और स्वयं कर्ण ब्राह्मण के शाप से मोहित हो गये। उस समय इन अनिवार्य विपत्तियों को न सह सकने के कारण, किं कर्तव्य विमूढ़ होकर, महामति कर्ण धर्म की निन्दा करने लगे। वे हाथ मसलते हुए कहने लगे—अहो, धर्मज्ञ लोगों के मुख से मैं सुनता आया हूँ कि धर्म सदा धर्मात्मा की रक्षा करता है। हम शास्त्रानुसार यथाशक्ति धर्म का आचरण और उसके पालन का यत्न करते आये हैं, किन्तु वह धर्म हमारी रक्षा नहीं करता, बल्कि संहार ही कर रहा है। इससे मुझे जान पड़ता है कि धर्म सदा धर्मात्मा की रक्षा नहीं करता अथवा कर ही नहीं सकता। हे भरतकुलभूषण महाराज! कर्ण के घोड़े और सारथी, दोनों स्खलित विचलित होने लगे। अर्जुन के बाण लगने से वे स्वयं विचलित हो उठे और मर्मस्थलों में चोट पहुँचने से युद्ध में शिथिल प्रयत्न होकर बारम्बार धर्म

ततोऽर्जुनः सप्तदश तिग्मवेगानजिह्मगान् ।
इन्द्राशनिसमान्घोरानसृजत्पावकोपमान् ॥ ८९ ॥
निर्भिद्य ते भीमवेगा ह्यपतन्पृथिवीतले ।
कम्पितात्मा ततः कर्णः शक्त्या चेष्टामदर्शयत् ॥ ९० ॥
बलेनाथ स संस्तभ्य ब्रह्मास्त्रं समुदैरयत् ।
ऐन्द्रं ततोऽर्जुनस्यापि तं दृष्ट्वाभ्युपमन्त्रयत् ॥ ९१ ॥
गाण्डीवं ज्यां च बाणांश्च सोऽनुमन्त्र्य परन्तपः ।
व्यसृजच्छरवर्षाणि वर्षाणीव पुरन्दरः ॥ ९२ ॥
ततस्तेजोमया बाणा रथात्पार्थस्य निःसृताः ।
प्रादुरासन्महावीर्याः कर्णस्य रथमन्तिकात् ॥ ९३ ॥
तान्कर्णस्त्वग्रतो न्यस्तान्मोघांश्चक्रे महारथः ।
ततोऽब्रवीद्वृष्णिवीरस्तस्मिन्नस्त्रे विनाशिते ॥ ९४ ॥
विसृजास्त्रं परं पार्थ राधेयो ग्रसते शरान् ।
ततो ब्रह्मास्त्रमत्युग्रं संमन्त्र्य समयोजयत् ॥ ९५ ॥
छादयित्वा ततो बाणैः कर्णं प्रत्यस्यदर्जुनः ।
ततः कर्णः शितैर्बाणैर्ज्यां चिच्छेद सुतेजनैः ॥ ९६ ॥
द्वितीयां च तृतीयां च चतुर्थीं पञ्चमीं तथा ।
षष्ठीमथास्य चिच्छेद सप्तमीं च तथाष्टमीम् ॥ ९७ ॥
नवमीं दशमीं चास्य तथा चैकादशीं वृषः ।
ज्याशतं शतसन्धानः स कर्णो नावबुध्यते ॥ ९८ ॥

की निन्दा करने लगे॥८४।८७॥अब कर्ण ने धैर्य धरकर अपने को सँभाला और अत्यन्त घोर तीन बाण श्रीकृष्ण के हाथों में मारकर सात उग्र बाणों से अर्जुन को भी घायल किया। तब अर्जुन ने अग्नि तुल्य, इन्द्र के वज्र के समान, सत्रह बाण बड़े वेग से कर्ण को मारे। वे बाण कर्ण के शरीर को छिन्न भिन्न करके पृथ्वी में प्रवेश हो गये। उन बाणों के प्रहार से कर्ण का आत्मा तक काँप उठा, किन्तु उन्होंने यथा-शक्ति अपने को सँभालकर पराक्रम की चेष्टा दिखाई। कर्ण ने ब्रह्मास्त्र को स्मरण करके उसे प्रकट किया तब उसे शान्त करने के निमित्त अर्जुन ने ऐन्द्र अस्त्र को प्रकट किया॥८८।९१॥उन्होंने गाण्डीव धनुष, प्रत्यञ्चा और बाणों को ऐन्द्र अस्त्र के मन्त्र से अभि-मन्त्रित करके जल बरसानेवाले इन्द्र के समान बाण बरसाना आरम्भ किया। अर्जुन के रथ से तेजोमय तीव्र बाण निकलकर कर्ण के रथ के निकट प्रकट होने लगे। महारथी कर्ण ने अस्त्र बल से अर्जुन के उन बाणों को व्यर्थ कर दिया॥९२।९४॥कर्ण को अर्जुन के अस्त्र-तेज से मुक्त और अस्त्र का प्रभाव विनष्ट हुआ देख-कर श्रीकृष्ण ने कहा—हे अर्जुन! और श्रेष्ठ अस्त्र छोड़ो, कर्ण तुम्हारे अस्त्र युक्त बाणों को व्यर्थ कर रहा है। तब अर्जुन ने बड़े भयङ्कर अनिर्वचनीय ब्रह्मास्त्र को प्रकट किया। वे बाणों को अस्त्र युक्त करके उन से कर्ण को पीड़ित करने लगे। कर्ण ने [illegible] के

ततो ज्यां विनिधायान्यामभिमन्त्र्य च पाण्डवः ।
शरैरवाकिरत्कर्णं दीप्यमानैरिवाहिभिः ॥ ९९ ॥
तस्य ज्याच्छेदनं कर्णो ज्यावधानं च संयुगे ।
नान्वबुध्यत शीघ्रत्वात्तदद्भुतमिवाभवत् ॥ १०० ॥
अस्त्रैरस्त्राणि संवार्य प्रनिघ्नन्सव्यसाचिनः ।
चक्रे चाप्यधिकं पार्थात्स्ववीर्यमनिदर्शयन् ॥ १०१ ॥
ततः कृष्णोऽर्जुनं दृष्ट्वा कर्णास्त्रेण च पीडितम् ।
अभ्यसेत्यब्रवीत्पार्थमातिष्ठास्त्र व्रजेति च ॥ १०२ ॥
ततोऽग्निसदृशं घोरं शरं सर्पविषोपमम् ।
अश्मसारमयं दिव्यमभिमन्त्र्य परन्तप ॥ १०३ ॥
रौद्रमस्त्रं समाधाय क्षेप्तुकामः किरीटवान् ।
ततोऽग्रसन्मही चक्रं राधेयस्य तदा नृप ॥ १०४ ॥
ततोऽवतीर्य राधेयो रथादाशु समुद्यतः ।
चक्रं भुजाभ्यामालम्ब्य समुत्क्षेप्तुमियेष सः ॥ १०५ ॥
सप्तद्वीपा वसुमती सशैलवनकानना ।
गीर्णचक्रा समुत्क्षिप्ता कर्णेन चतुरङ्गुलम् ॥ १०६ ॥
ग्रस्तचक्रस्तु राधेयः क्रोधादश्रूण्यवर्तयत् ।
अर्जुनं वीक्ष्य संरब्धमिदं वचनमब्रवीत् ॥ १०७ ॥

साथ तीक्ष्ण बाणों से अर्जुन के धनुष का डोरा काट डाली । उन्होंने इसी प्रकार क्रम से ग्यारह प्रत्यञ्चाएँ काट डालीं, परन्तु कुछ न हुआ, क्योंकि अर्जुन के धनुष में सौ प्रत्यञ्चाएँ थीं और कर्ण को यह प्रतीत ही नहीं था॥९५।९८॥अर्जुन ने फिर अन्य डोरी धनुष पर चढ़ाकर, उसे अस्त्र मन्त्र से अभिमन्त्रित करके, प्रज्वलित अग्निशिखा और विषैले सर्प के समान बाणों से कर्ण को व्याप्त करना आरम्भ किया। अर्जुन ने इतनी स्फूर्ति की कि कर्ण को उनकी प्रत्यञ्चा कटने का और नई प्रत्यञ्चा चढ़ने का समाचार ही नहीं प्रतीत हुआ । उस समय वीरवर कर्ण ने अस्त्रों से अर्जुन के अस्त्रों को नष्ट करके उनसे अधिक पराक्रम प्रकट किया॥९९।१०१॥कर्ण को असाधारण पराक्रम दिखाकर अर्जुन की अपेक्षा प्रबल और अर्जुन को कर्ण के अस्त्र से पीड़ित देखकर श्रीकृष्ण ने कहा—हे अर्जुन ! शीघ्र ही कर्ण को मारने के निमित्त और श्रेष्ठ अस्त्र छोड़ो । तब अर्जुन ने अग्नि और वज्र के तुल्य, घोर सर्प विष के समान, बाण को रौद्र अस्त्र से युक्त करके कर्ण के ऊपर छोड़ना चाहा । हे महाराज ! इसी समय कर्ण के रथ चक्र को पृथ्वी ने पूरा पूरा ग्रस लिया । यह देखकर महावीर कर्ण शीघ्र रथ से उतरकर रथ का पहिया पृथ्वी से निकालने लगे । उन्होंने दोनों हाथों से पकड़कर रथ के पहिये को ऊपर उठाना चाहा तो पर्वत वन कानन आदि सहित सातों द्वीपों से युक्त पृथ्वी चार अङ्गुल ऊपर उठ आई, परन्तु ब्राह्मण के शाप के कारण पृथ्वी ने पहिये को न छोड़ा॥१०२।१०६॥अर्जुन के कुपित होकर प्रहार करने पर उद्यत और पहिये का इस

भो भो पार्थ महेष्वास मुहूर्तं परिपालय ।
यावच्चक्रमिदं ग्रस्तमुद्धरामि महीतलात् ॥ १०८ ॥
सव्यं चक्रं महीग्रस्तं दृष्ट्वा दैवादिदं मम ।
पार्थ कापुरुषाचीर्णमभिसन्धिं विसर्जय ॥ १०९ ॥
न त्वं कापुरुषाचीर्णं मार्गमास्थातुमर्हसि ।
ख्यातस्त्वमसि कौन्तेय विशिष्टो रणकर्मसु ॥ ११० ॥
विशिष्टतरमेव त्वं कर्तुमर्हसि पाण्डव ।
प्रकीर्णकेशे विमुखे ब्राह्मणेऽथ कृताञ्जलौ ॥ १११ ॥
शरणागते न्यस्तशस्त्रे याचमाने तथार्जुन ।
अबाणे भ्रष्टकवचे भ्रष्टभग्नायुधे तथा ॥ ११२ ॥
न विमुञ्चन्ति शस्त्राणि शूराः साधुव्रते स्थिताः ।
त्वं च शूरतमो लोके साधुवृत्तश्च पाण्डव ॥ ११३ ॥
अभिज्ञो युद्धधर्माणां वेदान्तावभृथाप्लुतः ।
दिव्यास्त्रविदमेयात्मा कार्तवीर्यसमो युधि ॥ ११४ ॥
यावच्चक्रमिदं ग्रस्तमुद्धरामि महाभुज ।
न मां रथस्थो भूमिष्ठं विकलं हन्तुमर्हसि ॥ ११५ ॥
न वासुदेवात्त्वत्तो वा पाण्डवेय बिभेम्यहम् ।
त्वं हि क्षत्रियदायादो महाकुलविवर्धनः ।
अतस्त्वां प्रब्रवीम्येष मुहूर्तं क्षम पाण्डव ॥ ११६ ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि कर्णरथभ्रमने नवतितमोऽध्यायः ॥ ९० ॥

प्रकार पृथ्वीके मुखमें पड़ा हुआ देखकर विवश कर्णके, क्रोध के मारे, आँसू निकल आये । उन्होंने कहा—हे अर्जुन! जब तक मैं धँसेहुए अपने रथके पहियेको निकालता हूँ तब तक ठहर जाओ। दैवयोगसे मेरे रथका बायाँ पहिया पृथ्वी में घुस गया है । इस अवसरमें प्रहार करना कायरों और नीच पुरुषोंका काम है । तुम्हें ऐसा निन्दित कार्य न करना चाहिए॥१०७।११०॥ हे अर्जुन ! तुम भारी योद्धा और रण निपुण कहलाते हो; तुम्हें श्रेष्ठकार्य ही करना चाहिए । क्षत्रियधर्म का पालन करनेवाले आर्य पुरुष कदापि ऐसे पुरुष पर प्रहार नहीं करते, जो शरणागत हो, शस्त्रहीन हो या शस्त्र रख चुका हो, प्रार्थना कर रहा हो, रण से विमुख हो, जिसके केश ( भय के मारे ) खुल गये हों, जो ब्राह्मण हो, हाथ जोड़ रहा हो, जिसके समीप बाण न रह गये हों, जिसका कवच टूटगया हो और जिसका शस्त्र गिरपड़ा हो या टूट गया हो॥ हे पाण्डव! तुम पृथ्वीपर सबसे बढ़कर शूर, साधु चरित्र, युद्ध धर्मके ज्ञाता, दिव्य अस्त्रोंके जाननेवाले, युद्ध करने में सहस्रबाहु अर्जुनके तुल्य, महात्मा और अमित पराक्रमी कहलाते हो॥१११।११४॥ इसलिए हे महाबाहो! तुम मुझे इतना अवकाश दो कि मैं इस पहियेको पृथ्वीसे निकाल लूँ। तुम रथपर सवार हो, मैं पृथ्वी पर खड़ा और विकल हो रहा हूँ। ऐसी दशा में मुझे मारना तुम्हारे योग्य काम नहीं। मैं ये वचन डरकर नहीं कह रहा हूँ। श्रीकृष्णसे या तुमसे मैं बिल्कुल नहीं डरता। तुम क्षत्रियों के श्रेष्ठ कुलमें उत्पन्न हो, इसी लिए मैं तुमसे यह धर्म सङ्गत अनुरोध करता हूँ कि क्षणभर ठहरजाओ॥११५।११६॥

कर्णपर्व का नब्बेवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९० ॥

अथ एकनवतितमोऽध्यायः ॥ ९१ ॥

सञ्जय उवाच—तमब्रवीद्वासुदेवो रथस्थो राधेय दिष्ट्या स्मरसीह धर्मं ।
प्रायेण नीचा व्यसनेषु मग्ना निन्दन्ति दैवं कुकृतं न तु स्वम् ॥ १ ॥
यद् द्रौपदीमेकवस्त्रां सभायामानाययेस्त्वं च सुयोधनश्च ।
दुःशासनः शकुनिः सौवलश्च न ते कर्ण प्रत्यभात्तत्र धर्मः ॥ २ ॥
यदा सभायां राजानमनक्षज्ञं युधिष्ठिरम् ।
अजैषीच्छकुनिर्ज्ञानात्क ते धर्मस्तदा गतः ॥ ३ ॥
वनवासे व्यतीते च कर्ण वर्षे त्रयोदशे ।
न प्रयच्छसि यद्राज्यं क ते धर्मस्तदा गतः ॥ ४ ॥
यद्भीमसेनं सर्पैश्च विषयुक्तैश्च भोजनैः ।
आचरत्त्वन्मते राजा क ते धर्मस्तदा गतः ॥ ५ ॥
यद्वारणावते पार्थान्सुप्ताञ्जतुगृहे तदा ।
आदीपयस्त्वं राधेय क ते धर्मस्तदा गतः ॥ ६ ॥
यदा रजस्वलां कृष्णां दुःशासनवशे स्थिताम् ।
सभायां प्राहसः कर्ण क ते धर्मस्तदा गतः ॥ ७ ॥
यदनार्यैः पुरा कृष्णां क्लिश्यमानामनागसम् ।
उपप्रेक्षसि राधेय क ते धर्मस्तदा गतः ॥ ८ ॥

इक्यानबे अध्याय ॥ ९१ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! कर्ण के यह वचन सुनकर श्रीकृष्ण कहने लगे—हे राधेय ! बड़ी बात, जो तुम यहाँ इस समय धर्म का स्मरण कर रहे हो ! प्रायः देखा जाता है कि नीच प्रकृति के पुरुष सङ्कट आ पड़ने पर दैव की ही निन्दा करते हैं; अपने दुष्कर्मों पर दृष्टि नहीं डालते । [पाण्डव सदा धर्म का पालन करते रहे हैं और इसी से इस समय धर्म उन्हें जय और अभ्युदय दे रहा है । उनके विरोधी कौरव धर्म को छोड़कर अधर्म मार्ग पर चलते रहे, इसी कारण उनका नाश हो रहा है ।] हे कर्ण ! जब एक वस्त्र धारण किये हुए द्रौपदी को रजस्वला दशा में तुम, दुर्योधन, दुःशासन, शकुनि आदि सम्मति करके सभा में घसीट लाये थे तब तुम्हें धर्म का खयाल क्यों नहीं हुआ ? जिस समय दुर्मति शकुनि ने तुम्हारी सम्मति से—जुए से अनभिज्ञ—राजा युधिष्ठिर को बुलाकर जीता और सर्वस्व ले लिया, उस समय तुम्हारी यह धर्मबुद्धि कहाँ चली गई थी ? ॥ १।३ ॥ हे कर्ण ! वनवास की अवधि बीत जाने पर तेरहवें वर्ष के उपरान्त तुम लोगों ने धर्मराज को उनका राज्य नहीं दिया । उस समय तुम्हारा धर्म कहाँ गया था ? जब तुम्हारी सम्मति से राजा दुर्योधन ने भीमसेन को विष-युक्त भोजन खिलाकर, सर्पों से कटवाकर, मार डालने की चेष्टा की थी तब तुम्हारा धर्म कहाँ गया था ? वारणावत में, लाक्षाभवन में अग्नि लगाकर सो रहे पाण्डवों को जलाकर मार डालने की जब चेष्टा की गई थी तब तुम्हारा धर्म कहाँ था ? ॥ ४।६ ॥ हे कर्ण ! जब तुमने दुःशासन के अधीन हो रही रजस्वला द्रौपदी से सभा में दुर्वचन कहे थे, उपहास और अपमान किया था, तब तुम्हारा धर्म कहाँ गया था ? हे राधेय ! अनार्य-कर्म करनेवाले कौरव जिस समय निरपराध द्रौपदी

विनष्टाः पाण्डवाः कृष्णे शाश्वतं नरकं गताः ।
पतिमन्यं वृणीष्वेति वदंस्त्व गजगामिनीम् ।
उपप्रेक्षसि राधेय क्व ते धर्मस्तदा गतः ॥ ९ ॥
राज्यलुब्धः पुनः कर्ण समाह्वयसि पाण्डवान् ।
यदा शकुनिमाश्रित्य क्व ते धर्मस्तदा गतः ॥ १० ॥
यदाभिमन्युं बहवो युद्धे जघ्नुर्महारथाः ।
परिवार्य रणे बालं क्व ते धर्मस्तदा गतः ॥ ११ ॥
यद्येष धर्मस्तत्र न विद्यते हि किं सर्वथा तालुविशोषणेन ॥ १२ ॥
अद्येह धर्म्याणि विधत्स्व सूत तथापि जीवन्न विमोक्ष्यसे हि ।
नलो ह्यक्षैर्निर्जितः पुष्करेण पुनर्यशो राज्यमवाप वीर्यात् ॥ १३ ॥
प्राप्तास्तथा पाण्डवा बाहुवीर्यात्सर्वैः समेताः परिवृत्तलोभाः ।
निहत्य शत्रून्समरे प्रवृद्धान्ससोमका राज्यमवाप्नुयुस्ते ॥ १४ ॥
तथा गता धार्तराष्ट्रा विनाशं धर्माभिगुप्तैः सततं नृसिंहैः ।
॥ १५ ॥
सञ्जय उवाच—एवमुक्तस्तदा कर्णो वासुदेवेन भारत
लज्जयावनतो भूत्वा नोत्तरं किञ्चिदुक्तवान् ।
क्रोधात्प्रस्फुरमाणौष्ठो धनुरुद्यम्य भारत ॥ १६ ॥
योधयामास वै पार्थं महावेगपराक्रमः ।
ततोऽब्रवीद्वासुदेवः फाल्गुनं पुरुषर्षभम् ॥ १७ ॥

को सता रहे थे उस समय तुम सब देखा किये। उस समय तुम्हारा धर्म कहाँ गया था? द्रौपदी की दुर्दशा देखकर तब तुमने कहा था कि "हे द्रौपदी! पाण्डवगण विनष्ट होकर सदा के लिए नरकवासी हो चुके हैं इसलिए अब तुम अन्य पति पसन्द कर लो", तब तुम्हारा धर्म कहाँ गया था?॥७।१०॥ जब तुमने राज्य के लोभ से पाण्डवों को दूसरी बार जुए के निमित्त बुलवाया था और शकुनि के द्वारा जीता था, तब तुम्हारा धर्म कहाँ गया था? जिस समय तुम अनेक महारथियों ने घेरकर अकेले बालक अभिमन्यु का वध किया था, उस समय तुम्हारा धर्म कहाँ गया था? जब तुमने इन सब अवसरों पर धर्म का ख्याल नहीं किया तब इस समय धर्म धर्म पुकारने से क्या होगा? ॥११।१२॥ इस समय लाख धर्म धर्म पुकारो और धर्म का आचरण करो, परन्तु जीते नहीं बच सकते। पूर्व समय में जैसे नल को उनके भाई पुष्कर ने द्यूत-क्रीड़ा में पहले जीत लिया था—राज्य हर लिया था और पीछे नल ने उसे हराकर यश और अपना राज्य फिर प्राप्त किया था, वैसे ही इस समय निर्लोभ धर्म सा पाण्डवगण भी सोमकगण सहित अपने बाहुबल से प्रबल शत्रुओं को मारकर फिर राज्य के अधिकारी होंगे। धर्म के द्वारा रक्षित वीर पाण्डवों के हाथ से धृतराष्ट्र के पुत्रगण अवश्य मारे जायेंगे॥१३।१५॥ सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! श्रीकृष्ण के यों कहने पर वीर कर्ण लज्जा से सिर नीचा करके चुप हो रहे। क्रोध के मारे उनके दोनों ओठ फड़कने लगे। वे धनुष लेकर बड़े वेग और पराक्रम के साथ अर्जुन से युद्ध करने लगे। श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा—

दिव्यास्त्रेणैव निर्भिद्य पातयस्व महाबल ।
एवमुक्तस्तु देवेन क्रोधमागात्तदार्जुनः ॥ १८ ॥
मन्युमभ्याविशद्घोरं स्मृत्वा तत्तु धनञ्जयः ।
तस्य क्रुद्धस्य सर्वेभ्यः स्रोतोभ्यस्तेजसोऽर्चिषः ॥ १९ ॥
प्रादुरासंस्तदा राजंस्तदद्भुतमिवाभवत् ।
तत्समीक्ष्य ततः कर्णो ब्रह्मास्त्रेण धनञ्जयम् ॥ २० ॥
अभ्यवर्षत्पुनर्यत्नमकरोद्रथसर्जने ।
ब्रह्मास्त्रेणैव तं पार्थो ववर्ष शरवृष्टिभिः ॥ २१ ॥
तदस्त्रमस्त्रेणावार्य प्रजहार च पाण्डवः ।
ततोऽन्यदस्त्रं कौन्तेयो दयितं जातवेदसः ॥ २२ ॥
मुमोच कर्णमुद्दिश्य तत्प्रजज्वाल तेजसा ।
वारुणेन ततः कर्णः शमयामास पावकम् ॥ २३ ॥
जीमूतैश्च दिशः सर्वाश्चक्रे तिमिरदुर्दिनाः ।
पाण्डवेयस्त्वसम्भ्रान्तो वायव्यास्त्रेण वीर्यवान् ॥ २४ ॥
अपोवाह तदाभ्राणि राधेयस्य प्रपश्यतः ।
ततः शरं महाघोरं ज्वलन्तमिव पावकम् ॥ २५ ॥
आददे पाण्डुपुत्रस्य सूतपुत्रो जिघांसया ।
योज्यमाने ततस्तस्मिन्बाणे धनुषि पूजिते ॥ २६ ॥
चचाल पृथिवी राजन्सशैलवनकानना ।
ववौ सशर्करो वायुर्दिशश्च रजसावृताः ॥ २७ ॥

हाहाकारश्च संजज्ञे सुराणां दिवि भारत ।
तमिषुं सन्धितं दृष्ट्वा सूतपुत्रेण मारिष ॥ २८ ॥
विषादं परमं जग्मुः पाण्डवा दीनचेतसः ।
स सायकः कर्णभुजप्रमुक्तः शक्राशनिप्रख्यरुचिः शिताग्रः ॥ २९ ॥
भुजान्तरं प्राप्य धनञ्जयस्य विवेश वल्मीकमिवोरगोत्तमः ।
स गाढविद्धः समरे महात्मा विघूर्णमानः श्लथहस्तगाण्डिवः ॥ ३० ॥
चचाल बीभत्सुरमित्रमर्दनः क्षितेः प्रकम्पे च यथाचलोत्तमः ।
तदन्तरं प्राप्य वृषो महारथो रथाङ्गमुर्वीगतमुज्जिहीर्षुः ॥ ३१ ॥
रथादवप्लुत्य निगृह्य दोर्भ्यां शशाक दैवान्न महाबलोऽपि ।
ततः किरीटी प्रतिलभ्य संज्ञां जग्राह बाणं यमदण्डकल्पम् ॥ ३२ ॥
ततोऽर्जुनः प्राञ्जलिकं महात्मा ततोऽब्रवीद्वासुदेवोऽपि पार्थम् ।
छिन्ध्यस्य मूर्धानमरेः शरेण न यावदारोहति वै रथं वृषः ॥ ३३ ॥
तथैव सम्पूज्य स तद्वचः प्रभोस्ततः शरं प्रज्वलितं प्रगृह्य ।
जघान कक्षाममलार्कवर्णां महारथे रथचक्रे विमग्ने ॥ ३४ ॥
तं हस्तिकक्षाप्रवरं च केतुं सुवर्णमुक्तामणिवज्रपृष्ठम् ।
ज्ञानप्रकर्षोत्तमशिल्पियुक्तैः कृतं सुरूपं तपनीयचित्रम् ॥ ३५ ॥
जयास्पदं तव सैन्यस्य नित्यममित्रवित्रासनमीड्यरूपम् ।
विख्यातमादित्यसमं स्म लोके त्विषा समं पावकभानुचन्द्रैः ॥ ३६ ॥
ततः क्षुरप्रेण सुसंशितेन सुवर्णपुङ्खेन हुताग्निवर्चसा ।

प्रज्वलित हो रहा था। जिस समय कर्ण ने उस बाण को धनुष पर चढ़ाया उस समय वन पर्वत सहित पृथ्वी काँप उठी, कङ्कड़ियाँ उड़ाती हुई घोर आँधी चलने लगी, सब दिशाओं में अँधेरा छा गया और आकाश में देवगण हाहाकार करने लगे। कर्ण को वह उग्र बाण चढ़ाते देखकर पाण्डवगण दीनभाव को प्राप्त और खिन्न हो गये॥२५॥२९॥कर्ण का छोड़ा वह अत्यन्त तीक्ष्ण और इन्द्र के वज्र सा बाण वेग से आकर अर्जुन की छाती में, बिल के भीतर सर्प के समान, घुस गया। अर्जुन उस बाण की गहरी चोट से, भूकम्प में पर्वत के समान, काँप उठे। मुट्ठी शिथिल हो जाने से गाण्डीव धनुष भी छूटने लगा। अर्जुन को चक्कर आ गया। वे मूर्छित हो गये। फिर इसी मध्य में क[illegible] पहिया निकालने का यत्न करने लगे। परन्तु दैववश उनका अपरिमित बल कुछ काम न आया, पहिया नहीं निकला॥२९।३२॥उधर अर्जुन सावधान हुए। उन्होंने कर्ण को मारने के निमित्त यमदण्ड-सदृश एक आञ्जलिक बाण लिया। कृष्णचन्द्र ने भी अर्जुन से कहा—हे पार्थ! रथ पर चढ़ने के पहले ही इस बाण से कर्ण का सिर काट डालो। महावीर अर्जुन ने श्रीकृष्ण का कहा मानकर पहले एक प्रज्वलित अग्नि-सदृश सुवर्ण पुङ्ख युक्त क्षुरप्र बाण से कर्ण के रथ की ध्वजा काट डाली॥ महारथी कर्ण के रथ की वह हस्तिकक्ष्या चिह्न ध्वजा सूर्य के समान प्रकाशमान थी। उसे अनेक कारीगरों ने सुवर्ण मणि मोती हीरा आदि से अलङ्कृत करके बड़े यत्न से बनाया था। हे महाराज! आपकी सेना को सदा विजय देनेवाली, शत्रुओं के मन में

स्रवद्व्रणं गैरिकतोयविस्रवं गिरेर्यथा वज्रहतं महाशिरः ।
देहाच्च कर्णस्य निपातितस्य तेजः सूर्यः खं वितत्याविवेश ॥ ५५ ॥
तदद्भुतं सर्वमनुष्ययोधाः सन्दृष्टवन्तो निहते स्म कर्णे ।
ततः शङ्खान्पाण्डवा दध्मुरुच्चैर्दृष्ट्वा कर्णं पातितं फाल्गुनेन ॥ ५६ ॥
तथैव कृष्णश्च धनञ्जयश्च हृष्टौ यमौ दध्मतुर्वारिजातौ ।
तं सोमकाःप्रेक्ष्य हतं शयानं सैन्यैः सार्धं सिंहनादान्प्रचक्रुः ॥ ५७ ॥
तूर्याणि सञ्जघ्नुरतीव हृष्टा वासांसि चैवादुधुवुर्भुजांश्च ।
संवर्धयन्तश्च नरेन्द्रयोधा पार्थं समाजग्मुतीव हृष्टाः ॥ ५८ ॥
बलान्विताश्चापरे ह्यप्यनृत्यन्नन्योन्यमाश्लिष्य नदन्त ऊचुः ।
दृष्ट्वा तु कर्णं भुवि वा विपन्नं कृत्तं रथात्सायकैरर्जुनस्य ॥ ५९ ॥
महानिलेनाद्रिमिवापविद्धं यज्ञावसानेऽग्निमिव प्रशान्तम् ।
रराज कर्णस्य शिरो निकृत्तमस्तङ्गतं भास्करस्येव बिम्बम् ॥ ६० ॥

शरैराचितसर्वाङ्गः शोणितौघपरिप्लुतः ।
विभाति देहः कर्णस्य स्वरश्मिभिरिवांशुमान् ॥ ६१ ॥
प्रताप्य सेनामामित्रीं दीप्तैः शरगभस्तिभिः ।
बलिनार्जुनकालेन नीतोऽस्तं कर्णभास्करः ॥ ६२ ॥
अस्तं गच्छन्यथादित्यः प्रभामादाय गच्छति ।
तथा जीवितमादाय कर्णस्येषुर्जगाम सः ।
अपराह्णेऽपराह्णेऽस्य सूतपुत्रस्य मारिष ॥ ६३ ॥

तेजस्वी कर्ण का उन्नत शरीर भी प्राणहीन होकर वैसे ही पृथ्वी पर गिर पड़ा, जैसे गेरू के झरनों से युक्त किसी पर्वत का ऊँचा शिखर इन्द्र के वज्र से फटकर गिर पड़े। हे राजेन्द्र, महावीर कर्ण जब गिर पड़े तब उनके शरीर से एक ज्योति निकली जो आकाश मण्डल को प्रकाशित और व्याप्त करता हुई सूर्य मण्डल में समा गई। यह अद्भुत घटना देख कर सब मनुष्यों को बड़ा आश्चर्य हुआ। महावीर अर्जुन ने जब कर्ण को मार डाला तब पाण्डवों को असीम आनन्द हुआ। श्रीकृष्ण, अर्जुन, भीमसेन, नकुल, सहदेव तथा अन्य पाण्डव पक्ष के लोग जोर से अपने अपने शङ्खों को बजाने लगे। सेना सहित पाञ्चाल सोमकगण भी कर्ण को रणशय्या में शयन करते देखकर सिंहनाद करने, ॥५४।५७॥ उछलने, हाथ तथा वस्त्र उछालने और तुरही नगाड़े आदि बाजे बजाने लगे। सब पाण्डवपक्ष के योद्धा अत्यन्त प्रसन्न हो कर अर्जुन के समीप आकर उनका संवर्द्धना करने लगे। कुछ लोग खुशी के मारे नाचने, एक दूसरे से लिपटने और गरज गरज कर कहने लगे कि बड़े भाग्य की बात है, जो आज कर्ण अर्जुन के हाथ से मारा गया। हे महाराज! जैसे घोर आंधी से पर्वत उलट गया हो, या यज्ञ के अन्त में अग्नि शान्त हुई हो, वैसे ही अर्जुन के बाण से प्राणहीन होकर पड़े हुए कर्ण की शोभा हुई। कर्ण का कटा हुआ सिर अस्त हुआ सूर्य बिम्ब जान पड़ता था॥५८।६०॥ कर्ण के शरीर में

छिन्नमञ्जलिकेनाजौ सोत्सेधमपतच्छिरः ।
उपर्युपरि सैन्यानामस्य शत्रोस्तदञ्जसा ।
शिरः कर्णस्य सोत्सेधमिषुः सोऽप्यहरद् द्रुतम् ॥ ६४ ॥

कर्णं तु शूरं पतितं पृथिव्यां शराचितं शोणितदिग्धगात्रम् ।
दृष्ट्वा शयानं भुवि मद्रराजश्छिन्नध्वजेनाथ ययौ रथेन ॥ ६५ ॥
हते कर्णे कुरवः प्राद्रवन्त भयार्दिता गाढविद्धाश्च सङ्ख्ये ।
अवेक्षमाणा मुहुरर्जुनस्य ध्वजं महान्तं वपुषा ज्वलन्तम् ॥ ६६ ॥
सहस्रनेत्रप्रतिमानकर्मणः सहस्रपत्रप्रतिमाननं शुभम् ।
सहस्ररश्मिर्दिनसंक्षये यथा तथापतत्कर्णशिरो वसुन्धराम् ॥ ६७ ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि कर्णवधे एकनवतितमोऽध्यायः ॥ ९१ ॥

बाण ही वन देख पड़ते थे। रक्त से सारा शरीर भींग गया था। उनकी लाश किरणों से शोभित सूर्य के समान शोभायमान हो रही थी। इस प्रकार कर्ण-रूप सूर्य ने पहले बाण रूप किरण से शत्रुसेना को बहुत ही सन्ताप पहुँचाया; किन्तु अन्त को काल-रूप अर्जुन ने (सन्ध्या-काल की तरह) उन्हें बल पूर्वक अस्त कर दिया। अस्त हो रहे सूर्य जैसे प्रकाश को लेकर चले जाते हैं, वैसे ही अर्जुन का बाण भी कर्ण के प्राण ले गया॥६१।६४॥कर्ण के मरने पर मद्रराज शल्य टूटी ध्वजावाला रथ लेकर युद्धभूमि से चले गये। हे महाराज! कौरव सेनाके लोग अत्यन्त घायल, पीड़ित और शङ्कित होकर अर्जुन की प्रभापुञ्ज पूर्ण वानर- युक्त ध्वजा को बार-म्बार देखते हुए भय के मारे चारों ओर बड़े वेग से भागने लगे॥६५।६७॥

—०—

कर्णपर्व का इक्यानवे अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९१ ॥

अथ द्विनवतितमोऽध्यायः ॥ ९२ ॥

सञ्जय उवाच—शल्यस्तु कर्णार्जुनयोर्विमर्दे बलानि दृष्ट्वा मृदितानि बाणैः।
ययौ हते चाधिरथौ पदानुगे रथेन संछिन्नपरिच्छदेन ॥ १ ॥
निपातितस्यन्दनवाजिनागं बलं च दृष्ट्वा हतसूतपुत्रम् ।
दुर्योधनोऽश्रुप्रतिपूर्णनेत्रो दीनो मुहुर्निःश्वसन्नार्तरूपः ॥ २ ॥
कर्णं तु शूरं पतितं पृथिव्यां शराचितं शोणितदिग्धगात्रम् ।
यदृच्छया सूर्यमिवावनिस्थं दिदृक्षवः सम्परिवार्य तस्थुः ॥ ३ ॥

बानवे अध्याय ॥ ९२ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र! महापराक्रमी अर्जुन ने जब शूरश्रेष्ठ कर्ण को मार गिराया तब मद्रराज शल्य,कौरव-सेना को अत्यन्त पीड़ित देख-कर, वह ध्वजाहीन रथ लेकर वेग से चल दिये। कुरुराज दुर्योधन असंख्य हाथियों, घोड़ों, मनुष्यों और रथों सहित वीरवर कर्ण को मरा हुआ देखकर—दीन दुःखित होकर—आँखों में आंसू भरकर बार-म्बार लम्बे लम्बे श्वास छोड़ने लगे। योद्धा लोग बाणों से छिदे हुए, रक्त से तर, अपनी इच्छा से पृथ्वी पर गिरे हुए सूर्य के समान कर्ण को देखने के निमित्त आये और चारों ओर से उनकी लाश को घेरकर खड़े हो गये॥१।३॥ उस समय कोई

प्रहृष्टवित्रस्तविषण्णविस्मितास्तथापरे शोकहता इवाभवन् ।
परे त्वदीयाश्च परस्परेण यथा यथैषां प्रकृतिस्तथाभवन् ॥ ४ ॥
प्रविद्धवर्माभरणाम्बरायुधं धनञ्जयेनाभिहतं महौजसम् ।
निशाम्य कर्णं कुरवः प्रदुद्रुवुर्हतर्षभगाव इवाजने वने ॥ ५ ॥
भीमश्च भीमेन तदा स्वनेन नादं कृत्वा रोदसी कम्पयानः ।
आस्फोटयन्वल्गते नृत्यते च हते कर्णे त्रासयन्धार्तराष्ट्रान् ॥ ६ ॥
तथैव राजन्सोमकाः सृञ्जयाश्च शङ्खान्दध्मुः सस्वजुश्चापि सर्वे ।
परस्परं क्षत्रिया हृष्टरूपाः सूतात्मजे वै निहते तदानीम् ॥ ७ ॥
कृत्वा विमर्दं महदर्जुनेन कर्णो हतः केसरिणेव नागः ।
तीर्णा प्रतिज्ञा पुरुषर्षभेण वैरस्यान्तं गतवांश्चापि पार्थः ॥ ८ ॥
मद्राधिपश्चापि विमूढचेतास्तूर्णं रथेनापकृतध्वजेन ।
दुर्योधनस्यान्तिकमेत्य राजन्सबाष्पदुःखाद्वचनं बभाषे ॥ ९ ॥
विशीर्णनागाश्वरथप्रवीरं बलं त्वदीयं यमराष्ट्रकल्पम् ।
अन्योन्यमासाद्य हतं महद्भिर्नराश्वनागैर्गिरिकूटकल्पैः ॥ १० ॥
नैतादृशं भारत युद्धमासीद्यथा तु कर्णार्जुनयोर्बभूव ।
ग्रस्तौ हि कर्णेन समेत्य कृष्णावन्ये च सर्वे तव शत्रवो ये ॥ ११ ॥
दैवं ध्रुवं पार्थवशात्प्रवृत्तं यत्पाण्डवान्पाति हिनस्ति चास्मान् ।
तवार्थसिद्ध्यर्थकरास्तु सर्वे प्रसह्य वीरा निहता द्विषद्भिः ॥ १२ ॥

( अर्जुन आदि ) आनन्दित हो रहे थे, कोई (कायर लोग) भयभीत हुए हुए थे। कोई (कौरवदल के लोग) विषादग्रस्त हो रहे थे और कोई (दर्शक लोग) विस्मित हो रहे थे। महाबली अर्जुन ने कवच, आभूषण, शस्त्र, वस्त्र आदि छिन्न भिन्न करके महारथी कर्ण को मार डाला। यह सुनकर कौरवगण वैसे ही भागने लगे जैसे निर्जन वन में सिंह के द्वारा यूथपति साँड़ के मारे जाने पर गायों के झुण्ड भागते हैं॥४।५॥उस समय पराक्रमी भीमसेन सिंहनाद और बाहुशब्द से आकाश और पृथ्वी को परिपूर्ण करके आपके पुत्रों के मन में भय का सञ्चार करते हुए आनन्द के मारे नाचने लगे। सोमक और सृञ्जय आदि वीरगण हर्ष के मारे शङ्ख बजाने और एक दूसरे को गले से लगाने लगे। हे महाराज ! इस प्रकार महाबली अर्जुन, सिंह जैसे हाथी को मार डालता है वैसे ही, कर्ण को मारकर बदला लेकर, प्रतिज्ञा पूर्ण करके विजय कीर्ति के अधिकारी हुए ॥६।८॥ उधर मद्रराज शल्य मोहित से होकर[सृञ्जय-सोमकगण की की हुई अवहेला और उपहास को सहते हुए] वह ध्वजाहीन रथ लेकर दुर्योधन के समीप पहुँचे। वे आँखों में आँसू भरकर गद्गद स्वर से कहने लगे— हे कुरुराज ! असंख्य रथ, हाथी, घोड़े और योद्धा मारे जाने से आपकी सेना यम राज्य के समान हो रही है। आज कर्ण ने अर्जुन के साथ जैसा अद्भुत युद्ध किया है वैसा युद्ध और कभी न हुआ होगा। कर्ण ने पहले श्रीकृष्ण, अर्जुन और अन्य आपके शत्रुओं को पीड़ित कर दिया था॥९।११॥किन्तु दैव ही हमारे प्रतिकूल होकर पाण्डवों की रक्षा और हमारा नाश कर रहा है। यही कारण है कि आपकी ओर

कुवेरवैवस्वतवासवानां तुल्यप्रभावा नृपते सुवीराः ।
वीर्येण शौर्येण वलेन तेजसा तैस्तैस्तु युक्ता विविधैर्गुणौघैः ॥ १३ ॥
अवध्यकल्पा निहता नरेन्द्रास्तवार्थकामा युधि पाण्डवेयैः ।
तान्मा शुचो भारत दिष्टमेतत्पर्याश्वस त्वं न सदास्ति सिद्धिः ॥ १४ ॥
एतद्वचो मद्रपतेर्निशम्य स्वं चाप्यनीतं मनसा निरीक्ष्य ।
दुर्योधनो दीनमना विसंज्ञः पुनः पुनर्न्यश्वसदार्तरूपः ॥ १५ ॥

इति श्रीमहाभारते कर्णपर्वणि शल्यप्रत्यागमने द्विनवतितमोऽध्याय. ॥ ९२ ॥

से युद्ध करनेवाले—कुबेर, यमराज, इन्द्र, वरुण आदि देवताओं के समान—प्रभावशाली, पराक्रमी शूर वीर गुणी योद्धाओं को बलपूर्वक शत्रुओं ने मार डाला। आपका प्रयोजन सिद्ध करने के निमित्त जो नरेन्द्र लड़े हैं वे अवध्य से थे (अर्थात् कोई मनुष्य युद्ध में उन्हें मार नहीं सकता था); तथापि वे पाण्डवों के हाथ से मारे गये। यह भाग्य का दोष है। इसलिए अब आप शोक न कीजिए, ढाढ़स बाँधिए। सबको सदा विजय नहीं मिलती, कार्यसिद्धि पर्याय क्रम से कभी कभी होती है॥१३।१४॥ हे महाराज! शल्य के ये वचन सुनकर, अपने अन्याय और पाण्डवों के साथ किये गये दुर्व्यवहार को स्मरण करके, दुर्योधन बहुत दुखी हुए। उनकी आँखों में आँसू भर आये। वे अचेतसे होकर दीनभावसे बार बार श्वास लेने लगे॥१५॥

कर्णपर्व का बानवे अध्याय समाप्त हुआ ॥ ९२ ॥

अथ त्रिनवतितमोऽध्यायः ॥ ९३ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—तस्मिंस्तु कर्णार्जुनयोर्विमर्दे दग्धस्य रौद्रेऽहनि विद्रुतस्य ।
बभूव रूपं कुरुसृञ्जयानां बलस्य बाणोन्मथितस्य कीदृक् ॥ १ ॥
सञ्जय उवाच—शृणु राजन्नवहितो यथा वृत्तो महाक्षयः ।
घोरे मनुष्यदेहानामाजौ च गजवाजिनाम् ॥ २ ॥
यत्र कर्णे हते पार्थः सिंहनादमथाकरोत् ।
तदा तव सुतान्राजन्नाविवेश महद्भयम् ॥ ३ ॥
न सन्धातुमनीकानि न चैवाशु पराक्रमे ।
आसीद् बुद्धिर्हते कर्णे तव योधस्य कर्हिचित् ॥ ४ ॥
वणिजो नावि भिन्नायामगाधे विप्लवे यथा ।
अपारे पारमिच्छन्तो हते द्वीपे किरीटिना ॥ ५ ॥

तिरानबे अध्याय ॥ ९३ ॥

धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय! कर्ण और अर्जुन के उस संग्राम में कर्ण के मारे जाने पर बाणों से छिन्न भिन्न होकर भाग रहे कौरवों और सृञ्जयों की क्या दशा हुई? यह तुम वर्णन करो॥१॥ सञ्जय ने कहा—हे महाराज! उस दिन के संग्राम में मनुष्य, हाथी, घोड़े आदि के भयङ्कर संहार का वृत्तान्त मैं आपको सुनाता हूँ, ध्यान देकर सुनिए। वीर कर्ण के मारे जाने पर महावीर अर्जुन का सिंहनाद सुनकर आपके पुत्र बहुत ही भयभीत हो गये। उस समय कौरवपक्ष का कोई भी वीर सेना को लौटाकर जहाँ की तहाँ स्थापित नहीं कर सका। किसी में इतनी सामर्थ्य न रही कि वह अपना पराक्रम प्रकट

सूतपुत्रे हते राजन्वित्रस्ताः शस्त्रविक्षताः ।
अनाथा नाथमिच्छन्तो मृगाः सिंहैरिवार्दिताः ॥ ६ ॥
भग्नशृङ्गा वृषा यद्वद्भग्नदंष्ट्रा इवोरगाः ।
प्रत्यपायाम सायाह्ने निर्जिताः सव्यसाचिना ॥ ७ ॥
हतप्रवीरा विध्वस्ता निकृत्ता निशितैः शरैः ।
सूतपुत्रे हते राजन्पुत्रास्ते दुद्रुवुर्भयात् ॥ ८ ॥
विस्रस्तयन्त्रकवचाः कान्दिग्भूता विचेतसः ।
अन्योन्यमवमृद्नन्तो वीक्षमाणा भयार्दिताः ॥ ९ ॥
मामेव नूनं बीभत्सुर्मामेव च वृकोदरः ।
अभियातीति मन्वानाः पेतुर्मम्लुश्च सम्भ्रमात् ॥ १० ॥
हयानन्ये गजानन्ये रथानन्ये महारथाः ।
आरुह्य जवसम्पन्नाः पदातीन्प्रजहुर्भयात् ॥ ११ ॥
कुञ्जरैः स्यन्दनाः क्षुण्णाः सादिनश्च महारथैः ।
पदातिसङ्घाश्चाश्वौघैः पलायद्भिर्भयार्दितैः ॥ १२ ॥
व्यालतस्करसङ्कीर्णे सार्थहीना यथा वने ।
सूतपुत्रे हते राजंस्तत्र योधास्तथाभवन् ॥ १३ ॥
हतारोहा यथा नागाश्छिन्नहस्ता यथा नराः ।
सर्वे पार्थमयं लोकं सम्पश्यन्तो भयार्दिताः ॥ १४ ॥

कर सके॥२।४॥शङ्का से आकुल, शस्त्र प्रहार से अत्यन्त घायल, सिंह पीड़ित मृगयूथ के समान अनाथ कौरव सेना उसी प्रकार अपनी रक्षा करने में समर्थ पुरुष को ढूँढने लगी, जिस प्रकार सागर के मध्य जहाज टूट जाने पर यात्री लोग पार पहुँचाने के निमित्त व्याकुल होते हैं, सारी सेना के लोग अर्जुन के बाणों से जर्जर होकर—जिनके सींग टूट गये हों उन साँड़ों के समान और जिनके दाँत तोड़ दिये गये हों उन सर्पों के समान—भागने लगी॥५।७॥कर्ण और वृषसेन आदि वीरों के मारे जाने पर भय के मारे आपके पुत्रों का यह हाल हुआ कि वे अचेत से होकर भाग रहे थे, उनके यन्त्र कवच शस्त्र आदि अस्त-व्यस्त होकर गिर गये थे, उन्हें यह नहीं सूझता था कि किस दिशा को जायँ। वे एक दूसरे को रौंदते गिराते चले जा रहे थे, घूम घूमकर देखते जाते थे और उनमें से हर एक यही समझ रहा था कि अर्जुन और भीमसेन मेरी ही ओर आ रहे हैं। अनेक लोग भय और व्याकुलता से गिरकर मर गये॥८।१०॥अनेक योद्धा महारथी पैदलों को वहीं छोड़कर हाथियों, घोड़ों और रथों को शीघ्र भगाये चले जा रहे थे। बेतहाशा भागते समय हाथियों ने रथों को तोड़ डाला, महारथियों के रथों ने घुड़सवारों को कुचल डाला और भय से भाग रहे घोड़ों ने पैदलों को रौंद डाला। घोर सर्पों और लुटेरों से परिपूर्ण वन में साथियों से छूटे हुए असहाय मनुष्य की जो दशा होती है वही दशा, कर्ण के मरने पर, आपके योद्धाओं की हुई। कर्ण के मरने पर कौरव सेना के लोग, बिना सवार के हाथी और छिन्न बाहु मनुष्य के समान, विह्वल होकर दुनियाँ में भागने

सम्प्रेक्ष्य द्रवतः सर्वान्भीमसेनभयार्दितान् ।
दुर्योधनोऽथ स्वं सूतं हाहाकृत्वेदमब्रवीत् ॥ १५ ॥
नातिक्रमेच्च मां पार्थो धनुष्पाणिमवस्थितम् ।
जघने सर्वसैन्यानां शनैरश्वान्प्रचोदय ॥ १६ ॥
युध्यमानं हि कौन्तेयं हनिष्यामि न संशयः ।
नोत्सहेन्मामतिक्रान्तुं वेलामिव महोदधिः ॥ १७ ॥
अद्यार्जुनं सगोविन्दं मानिनं च वृकोदरम् ।
अन्यान्शिष्टांस्तथा शत्रून्कर्णस्यानृण्यमाप्नुयाम् ॥ १८ ॥
तच्छ्रुत्वा कुरुराजस्य शूरार्यसदृशं वचः ।
सूतो हेमपरिच्छन्नाञ्शनैरश्वानचोदयत् ॥ १९ ॥
रथाश्वनागहीनास्तु पादातास्तव मारिष ।
पञ्चविंशतिसाहस्रा युद्धायैव व्यवस्थिताः ॥ २० ॥
तान्भीमसेनः संक्रुद्धो धृष्टद्युम्नश्च पार्षतः ।
बलेन चतुरङ्गेण संवृत्याजघ्नतुः शरैः ॥ २१ ॥
प्रत्ययुध्यन्त समरे भीमसेनं सपार्षतम् ।
पार्थपार्षतयोश्चान्ये जगृहुस्तत्र नामनी ॥ २२ ॥
अक्रुध्यत रणे भीमस्तैस्तदा पर्यवस्थितैः ।
सोऽवतीर्य रथात्तूर्णं गदापाणिरयुध्यत ॥ २३ ॥
न तान्रथस्थो भूमिष्ठान्धर्मापेक्षी वृकोदरः ।
योधयामास कौन्तेयो भुजवीर्यव्यपाश्रयः ॥ २४ ॥

लगे । उन्हें सब ओर पाण्डव ही पाण्डव दिखाई दे रहे थे॥११।१४॥हे महाराज ! राजा दुर्योधन ने सब को भीमसेन के भय से पीड़ित होकर जब इस प्रकार भागते देखा तब सारथी से कहा—हे सारथी ! तुम सेना के मध्य में धीरे-धीरे मेरा रथ ले चलो । धनुष लेकर खड़े हुए मुझको लाँघकर अर्जुन आगे नहीं बढ़ सकता । मैं इस समय युद्ध में अर्जुन, कृष्ण, अभिमानी भीमसेन और बचे हुए अन्य शत्रुओं को मारकर कर्ण का बदला लूँगा । समुद्र जैसे तटभूमि को लाँघकर आगे नहीं बढ़ सकता, वैसे ही अर्जुन मेरे आगे से नहीं जा सकता॥१५।१८॥दुर्योधन का सारथी उनके, शूर और आर्य क्षत्रिय के योग्य, वचन सुनकर धीरे धीरे सुवर्ण-भूषित घोड़ों को बढ़ाने लगा । उस समय रथी, घुड़सवार और गजारोही योद्धाओं के अलावा पचीस सहस्र पैदल योद्धा कौरव सेना में बच रहे थे । ये सब दुर्योधन को युद्ध के निमित्त उद्यत देखकर लौट पड़े और पाण्डवों की ओर चले । यह देखकर भीमसेन और धृष्टद्युम्न को क्रोध चढ़ आया । उन्होंने उन पैदलों को चारों ओर से, चतुरङ्गिणी सेना द्वारा, घेरकर बाणों से मारना आरम्भ किया । पैदल योद्धा भी प्राणों का मोह छोड़कर धृष्टद्युम्न और भीमसेन को, उनके नाम ले-लेकर, ललकारने और युद्ध करने लगे ॥१९।२२॥कुपित भीमसेन,युद्धधर्म का खयाल करके, गदा हाथ में लेकर, रथ से उतर पड़े और आप भी

जातरूपपरिच्छन्नां प्रगृह्य महतीं गदाम् ।
अवधीत्तावकान्सर्वान्दण्डपाणिरिवान्तकः ॥ २५ ॥
पदातिनोऽपि सन्त्यक्त्वा प्रियं जीवितमात्मनः ।
भीममभ्यद्रवन्सङ्ख्ये पतङ्गा ज्वलनं यथा ॥ २६ ॥
आसाद्य भीमसेनं तु संरब्धा युद्धदुर्मदाः ।
विनेशुः सहसा दृष्ट्वा भूतग्रामा इवान्तकम् ॥ २७ ॥
श्येनवद्विचरन्भीमो गदाहस्तो महाबलः ।
पञ्चविंशतिसाहस्रांस्तावकानवपोथयत् ॥ २८ ॥
हत्वा तत्पुरुषानीकं भीमः सत्यपराक्रमः ।
धृष्टद्युम्नं पुरस्कृत्य तस्थौ तत्र महाबलः ॥ २९ ॥
धनञ्जयो रथानीकमभ्यवर्तत वीर्यवान् ।
माद्रीपुत्रौ तु शकुनिं सात्यकिश्च महारथः ॥ ३० ॥
जवेनाभ्यपतन्हृष्टा घ्नन्तो दौर्योधनं बलम् ।
तस्याश्वसादीन्सुबहूंस्ते निहत्य शितैः शरैः ॥ ३१ ॥
समभ्यधावंस्त्वरितास्तत्र युद्धमभून्महत् ।
धनञ्जयोऽपि चाभ्येत्य रथानीकं तव प्रभो ॥ ३२ ॥
विश्रुतं त्रिषु लोकेषु गाण्डीवं विक्षिपन्धनुः ।
कृष्णसारथिमायान्तं दृष्ट्वा श्वेतहयं रथम् ॥ ३३ ॥
अर्जुनं चापि योद्धारं त्वदीयाः प्राद्रवन्भयात् ।
विप्रहीणरथाश्चैव शरैश्च परिकर्षिताः ॥ ३४ ॥

---

पैदल खड़े होकर पैदलों से युद्ध करने लगे। अपने बाहुबल का आश्रय रखनेवाले भीमसेन सुवर्णभूषित गदा से उन शत्रुओं को, दण्डपाणि यमराज के समान मारने और गिराने लगे॥२३।२५॥वे सब पैदल भी प्राणों का मोह छोड़कर भीमसेन की ओर वेग से चले, जैसे पतङ्ग अग्नि की ओर झपटते हैं। भीमसेन के समीप जाते ही वे लोग मृत्यु के निकटवर्ती प्राणियों के समान, मरने लगे। गदा हाथ में लिये हुए महाबली भीमसेन ने बाज के समान झपट झपटकर उन पचीसों सहस्रको गिरा दिया॥ भीमसेन इसप्रकार पैदल सेनाका संहार करके धृष्टद्युम्न के साथ रणभूमि में अत्यन्त शोभा को प्राप्त हुए॥२६।२९॥उधर हमारे पक्ष की जो बची हुई रथसेना थी उसे अर्जुन मारने लगे। दुर्योधन की सेना को मार रहे सात्यकि, नकुल और सहदेव उत्साहपूर्वक वेग से शकुनि की ओर चले। शकुनि के साथ चार घुड़सवारों का रिसाला था। उसे वे वीर तीक्ष्ण बाणों से मारने लगे। उस समय फिर घनघोर युद्ध होने लगा। महारथी अर्जुन रथी योद्धाओं के समीप पहुँचकर त्रिलोक प्रसिद्ध गाण्डीव धनुष को बजाने लगे॥३०।३३॥कौरवपक्ष के योद्धा लोग श्रीकृष्ण-सञ्चालित श्वेत घोड़ों से युक्त रथ और योद्धा अर्जुन को देखते ही भागने लगे। उधर महावीर भीमसेन और महारथी धृष्टद्युम्न भी उन बाण प्रहार से विह्वल पचीस सहस्र पैदलों का संहार करके शीघ्र

पञ्चविंशतिसाहस्राः कालमार्छन्पदातयः ।
हत्वा तान्पुरुषव्याघ्रः पञ्चालानां महारथः ॥ ३५ ॥
पुत्रः पाञ्चालराजस्य धृष्टद्युम्नो महामनाः ।
भीमसेनं पुरस्कृत्य न चिरात्प्रत्यदृश्यत ॥ ३६ ॥
महाधनुर्धरः श्रीमानमित्रगणतापनः ।
पारावतसवर्णाश्वं कोविदारमयं ध्वजम् ॥ ३७ ॥
धृष्टद्युम्नं रणे दृष्ट्वा त्वदीयाः प्राद्रवन्भयात् ।
गान्धारराजं शीघ्रास्त्रमनुसृत्य यशस्विनौ ॥ ३८ ॥
न चिरात्प्रत्यदृश्येतां माद्रीपुत्रौ ससात्यकी ।
चेकितानः शिखण्डी च द्रौपदेयाश्च मारिष ॥ ३९ ॥
हत्वा त्वदीयं सुमहत्सैन्यं शङ्खांस्तथाऽधमन् ।
ते सर्वे तावकान्प्रेक्ष्य द्रवतोऽपि पराङ्मुखान् ॥ ४० ॥
अभ्यवर्तन्त संरब्धान्वृषाञ्जित्वा यथा वृषाः ।
सेनावशेषं तं दृष्ट्वा तव सैन्यस्य पाण्डवः ॥ ४१ ॥
व्यवस्थितः सव्यसाची चुक्रोध बलवान्नृप ।
धनञ्जयो रथानीकमभ्यवर्तत वीर्यवान् ॥ ४२ ॥
विश्रुतं त्रिषु लोकेषु व्याक्षिपद्गाण्डिवं धनुः ।
तत एनाञ्शरव्रातैः सहसा समवाकिरत् ॥ ४३ ॥
तमसा संवृते नाथ न स्म किञ्चिद्व्यदृश्यत ।
अन्धकारीकृते लोके रजोभूते महीतले ॥ ४४ ॥
योधाः सर्वे महाराज तावकाः प्राद्रवन्भयात् ।
सम्भज्यमाने सैन्ये तु कुरुराजो विशाम्पते ॥ ४५ ॥

---

ही भीमसेन के समीप पहुँचे। कबूतर के रङ्ग के सफेद घोड़ों से युक्त और कोविदार-चिह्न युक्त ध्वजा से शोभित रथ पर धृष्टद्युम्न को और महाधनुर्धर भीमसेन को आते देखकर कौरव सेना के योद्धा भय-विह्वल होकर भागने लगे॥३३।३८॥उधर शीघ्र शस्त्र चलानेवाले स्फूर्तिशाली गान्धारराज शकुनि और उसकी घुड़सवार सेना का पीछा कर रहे यशस्वी नकुल, सहदेव और सात्यकि भी वहाँ आ पहुँचे। चेकितान, शिखण्डी और द्रौपदी के पाँचों पुत्र आपकी सेना के अधिक अंश को नष्ट करके अलग अलग शङ्ख बजाने लगे। साँड़ जैसे अपने प्रतिद्वन्द्वी साँड़ को भागते देखकर और भी वेग से उसका पीछा करता है, वैसे ही ये सब वीर महारथी अपने शत्रुओं के भागने पर भी उन्हें मारते हुए उनका पीछा करने लगे॥३८।४२॥इसी समय महापराक्रमी अर्जुन मार से बचे हुए कौरवयोद्धाओं को [फिर लौटकर युद्ध करने के निमित्त उद्यत] देखकर क्रोध से जल उठे। वे उन वीरों के सम्मुख आकर अपना त्रिलोक-प्रसिद्ध गाण्डीव चढ़ाकर बाण बरसाने लगे। उस समय पृथ्वी पर उठी हुई धूल ने और अन्धकार में अत्यन्त

स विह्वलाद्भिश्च गतासुभिश्च प्रध्वस्ततत्रमायुधचर्मखङ्गैः ।
वज्रापविद्धैरिव चाचलोत्तमैर्विभिन्नपाषाणमहाद्रुमौषधैः ॥ ३ ॥
प्रविद्धघण्टांकुशतोमरध्वजैः सहेमजाले रुधिरौघसम्प्लुतैः ।
शराभिन्नैः पतितैस्तुरङ्गमैः श्वसद्भिरार्तैः क्षतजं वमद्भिः ॥ ४ ॥
दीनं स्तनद्भिः परिवृत्तनेत्रैर्महीं दशद्भिः कृपणं नदद्भिः ।
तथापविद्धैर्गजवाजियोधैर्वलापविद्धैरथ वीरसङ्घैः ॥ ५ ॥
मन्दासुभिश्चैव गतासुभिश्च नराश्वनागैश्च रथैश्च मर्दितैः ।
मन्दांशुभिश्चैव मही महाहवे नूनं यथा वैतरणीव भाति ॥ ६ ॥
गजैर्निकृत्तैर्वरहस्तगात्रैरुद्वेपमानैः पतितैः पृथिव्याम् ।
विशीर्णदन्तैः क्षतजं वमद्भिः स्फुरद्भिरार्तैः करुणं नदद्भिः ॥ ७ ॥
निकृत्तचक्रेषुयुगैः सयोक्तृभिः प्रविद्धतूणीरपताककेतुभिः ।
सुवर्णजालावततैर्भृशाहतैर्महारथौघैर्जलदैरिवावृता ॥ ८ ॥
यशस्विभिर्नागरथाश्वयोधिभिः पदातिभिश्चाभिमुखैर्हतैः परैः ।
विशीर्णवर्माभरणाम्बरायुधैर्वृताप्रशान्तैरिव तावकैर्मही ॥ ९ ॥
शरप्रहाराभिहतैर्महाबलैरवेक्षमाणैः पतितैः सहस्रशः ।
दिवश्च्युतैर्भूरतिदीप्तिमद्भिर्नक्तं ग्रहैर्द्यौरमलप्रदीप्तैः ॥ १० ॥

---

चौरानवे अध्याय ॥ ९४ ॥

सञ्जय कहते हैं कि हे महाराज ! मद्रराज शल्य ने राजा दुर्योधन को सेना के लौटाने का यत्न करते देखकर, दीन, भय विह्वल और मोहग्रस्त भाव से, उन्हें सम्बोधन करके कहा॥१॥—हे महाराज! देखो, मारे गये वीर मनुष्यों, हाथियों और घोड़ों की लाशों से रणभूमि व्याप्त हो रही है। कहीं पर बाणों से विदीर्ण पर्वताकार हाथी पड़े हुए हैं, जिनमें कुछ मर गये हैं और कुछ अधमरे तड़प रहे हैं। उनके कवच, योद्धा और योद्धाओं के शस्त्र छिन्न भिन्न हो गये हैं। जिनके घण्टा, ध्वजा-पताका, अङ्कुश, तोमर, सुवर्ण जाल और हौदे आदि सामान अस्त-व्यस्त और नष्ट-भ्रष्ट हो गये हैं, शरीर रक्त से भीग रहे हैं, वे हाथी उन वज्र विदीर्ण पर्वतों के समान जान पड़ते हैं, जिनकी शिलाएँ चूर्ण हो गई हों और वृक्ष टूट गये हों। कहीं पर बाणों से विदीर्ण घोड़े पड़े हुए चिल्ला रहे हैं। उनके मुखों से रक्त बह रहा है और वे दीन, त्रास युक्त भाव से नेत्र निकाले पड़े तड़प रहे हैं। इन दृश्यों से रणभूमि महाभयङ्कर हो रही है। पड़े हुए मरे और अधमरे हाथियों, घोड़ों, रथों योद्धाओं, घुड़सवारों, पैदलों और टूटे हुए रथों से रणभूमि पटी पड़ी है। हाथियों की सूँड़ें और अन्य अङ्ग कट गये हैं और वे पृथ्वी में पड़े तड़प रहे हैं॥२।७॥ श्रेष्ठ रथ योद्धा, घुड़सवार, हाथियों के सवार और पैदल सम्मुख युद्ध में शत्रुओं के प्रहार से मारे गये हैं। उनके कवच, आभूषण, वस्त्र, शस्त्र आदि अस्त-व्यस्त और इधर उधर बिखरे पड़े हैं जिनसे रणभूमि नक्षत्र तारागणयुक्त आकाशखण्ड सी शोभायमान हो रही है। बुझी हुई अग्नि के समान महाबली वीर योद्धा शत्रुओं के बाणों से मरे हुए पड़े हैं। उनमें जो अधमरे हैं, वे पड़े-पड़े चारों ओर देख रहे हैं

प्रनष्टसंज्ञैः पुनरुच्छ्वसद्भिर्मही बभूवानुगतैरिवार्चिभिः ।
कर्णार्जुनाभ्यां शरभिन्नगात्रैर्हतैः प्रवीरैः कुरुसृञ्जयानाम् ॥ ११ ॥
शरास्तु कर्णार्जुनबाहुमुक्ता विदार्य नागाश्वमनुष्यदेहान् ।
प्राणान्निरस्याशु महीं प्रतीयुर्महोरगा वासमिवाभिनम्राः ॥ १२ ॥
हतैर्मनुष्याश्वगजैश्च सङ्ख्ये शरापविद्धैश्च रथैर्नरेन्द्र ।
धनञ्जयस्याधिरथेश्च मार्गणैरगम्यरूपा वसुधा बभूव ॥ १३ ॥
रथैर्वरेपून्मथितैः सुकल्पैः सयोधशस्त्रैश्च वरायुधैर्ध्वजैः ।
विशीर्णयोक्त्रैर्विनिकृत्त बन्धनैर्निकृत्तचक्राक्षयुगत्रिवेणुभिः ॥ १४ ॥
विमुक्तशस्त्रैश्च तथा ह्युपस्करैर्हतानुकर्षैर्विनिपन्नबन्धनैः ।
प्रभग्ननीडैर्मणिहेमभूषितैः स्तृता मही द्यौरिव शारदैर्घनैः ॥ १५ ॥
विकृष्यमाणैर्जवनैस्तुरङ्गमैर्हतेश्वरै राजरथैः सुकल्पितैः ।
मनुष्यमातङ्गरथाश्वराशिभिर्द्रुतं व्रजन्तो बहुधा विचूर्णिताः ॥ १६ ॥
सहेमपट्टाः परिघाः परश्वधाः शिताश्च शूला मुसलानि मुद्गराः ।
पेतुश्च खड्गा विमला विकोशा गदाश्च जाम्बूनदपट्टनद्धाः ॥ १७ ॥
चापानि रुक्माङ्गदभूषणानि शराश्च कार्तस्वरचित्रपुङ्खाः ।
ऋष्टयश्च पीता विमला विकोशाः प्रासाश्च दण्डैः कनकावभासैः ॥ १८ ॥
छत्राणि वालव्यजनानि शङ्खाश्छिन्नापविद्धाश्च स्रजो विचित्राः ।
कुथाः पताकाम्बरभूषणानि किरीटमालामुकुटाश्च शुभ्राः ॥ १९ ॥

॥८।१०॥ कर्ण और अर्जुन के हाथों से छूटे हुए बाण हाथियों, घोड़ों और मनुष्यों को विदीर्ण करके, उनके प्राणों को हरते हुए, पृथ्वी में प्रवेश हो गये हैं, जैसे महानाग बिल में प्रवेश होते हैं। जिधर-जिधर कर्ण और अर्जुन के रथ गये हैं, उधर उधर बाण-विदीर्ण रक्त से नहाये हुए असंख्य मनुष्यों, हाथियों और घोड़ों के ढेर लग गये हैं, जिनसे यह पृथ्वी अत्यन्त दुर्गम और भयानक हो रही है॥११।१३॥बाणों से छिन्न भिन्न हुए सुसज्जित बड़े बड़े रथ टूटे फूटे पड़े हैं। उनके सारथी, घोड़े और योद्धा भी मर गये हैं। ध्वजा, शस्त्र, तरकस, पताका, पहिये, जुआ, युग, त्रिवेणु, बन्धन, ईषादण्ड और अनुकर्ष आदि उनके सामान भी बाणों ॥ छिन्न भिन्न होकर अस्त-व्यस्त पड़े हैं। उन मणि सुवर्ण-भूषित रथों के आसन, बैठने के स्थान और कूबर फट फट गये हैं। ऐसे रथ, आकाश में शरद् ऋतु के मेघखण्डों के समान, रणभूमि में पड़े दिखाई देते हैं। राजाओं के सुसज्जित रथों को, स्वामी के मारे जाने पर, वेगगामी घोड़े खींचते हुए इधर उधर फिर रहे हैं। वे रथ पड़े हुए मनुष्य, हाथी, रथ, घुड़सवार आदि को कुचलते रौंदते चले जा रहे हैं और कहीं पर अटक कर उलट जाते हैं॥१४।१६॥हे राजेन्द्र ! रणभूमि में पड़े हुए सहस्रों सुवर्णालङ्कृत परश्वध, तीक्ष्ण शूल, मूसल, मुद्गर, परिघ आदि शस्त्र चतुरङ्गिणी सेना के जाने आने से चूर्ण हो गये हैं। इसी प्रकार चमकीले खड्ग, उनकी चित्र-विचित्र म्यानें, ढालें, सुवर्ण पट्ट-भूषित गदाएँ, सुवर्ण से अलङ्कृत धनुष, सुवर्ण पुङ्ख युक्त बाण, तीक्ष्ण ऋष्टियाँ, उनके रत्नजटित कोश, कटारें, सुवर्ण की मूठ या डण्डीवाले प्रास आदि शस्त्र इधर उधर पड़े हैं। चमकीले छत्र, श्वेत चँवर, शङ्ख,

प्रकीर्णका विप्रकीर्णाश्च राजन्प्रवालमुक्तानरत्नाश्च हाराः ।
आपीडकेयूरवराङ्गदानि ग्रैवेयनिष्काः ससुवर्णसूत्राः ॥ २० ॥
मण्युत्तमा वज्रसुवर्णमुक्ता रत्नानि चोच्चावचमङ्गलानि ।
गात्राणि चात्यन्तसुखोचितानि शिरांसि चेन्दुप्रतिमाननानि ॥ २१ ॥
देहांश्च भोगांश्च परिच्छदांश्च त्यक्त्वा मनोज्ञानि सुखानि चैव ।
स्वधर्मनिष्ठां महतीमवाप्य व्याप्याशु लोकान्यशसा गतास्ते ॥ २२ ॥
निवर्त दुर्योधन यान्तु सैनिका व्रजस्व राजञ्शिविराय मानद ।
दिवाकरोऽप्येष विलम्बते प्रभो पुनस्त्वमेवात्र नरेन्द्र कारणम् ॥ २३ ॥
इत्येवमुक्त्वा विरराम शल्यो दुर्योधनं शोकपरीतचेताः ।
हा कर्ण हा कर्ण इति ब्रुवाणमार्तं विसंज्ञं भृशमश्रुनेत्रम् ॥ २४ ॥
तं द्रोणपुत्रप्रमुखा नरेन्द्राः सर्वे समाश्वास्य मुहुः प्रयान्ति ।
निरीक्षमाणा मुहुरर्जुनस्य ध्वजं महान्तं यशसा ज्वलन्तम् ॥ २५ ॥
नराश्वमातङ्गशरीरजेन रक्तेन सिक्तां च तथैव भूमिम् ।
रक्ताम्बरस्रक्तपनीययोगान्नारीं प्रकाशामिव सर्वगम्याम् ॥ २६ ॥
प्रच्छन्नरूपां रुधिरेण राजन्रौद्रे मुहूर्तेऽतिविराजमाने ।
नैवावतस्थुः कुरवः समीक्ष्य प्रव्राजिता देवलोकाय सर्वे ॥ २७ ॥

छिन्न भिन्न बहुमूल्य मालाएँ, विचित्र कम्बल, आसन, पताका ध्वजा, वस्त्र, पगड़ियाँ, आभूषण, किरीट, मुकुट, कलगी, माला, मूँगे मोती के हार, केयूर, सुवर्णसूत्र समलंकृत गले में पहनने के निष्क, मणि हीरा मोती प्रभृति विविध बहुमूल्य रत्न आदि का ढेर लगा हुआ है। राजाओं के सुख भोग में पले हुए शरीर, कटे हुए अङ्ग-प्रत्यङ्ग और चन्द्रबिम्ब से सिर जहाँ तहाँ पड़े हैं॥१७।२१॥ वीर राजा और क्षत्रिय लोग मरकर, विविध भोग, सुख-सामग्री और शरीर छोड़कर, अपने धर्म का पालन करके, पृथ्वी पर अक्षय महायश छोड़ कर स्वर्ग को चले गये हैं। इसलिए हे कुरुराज दुर्योधन! तुम भी अब युद्ध बन्द कर दो, शिविर को चलो, सैनिकों को लौटाओ। देखो, सूर्यदेव अस्ताचल के शिखर पर पहुँच गये। आगे तुम्हारी इच्छा। हे महाराज! शोक से व्याकुल शल्य ने यों कहकर "हाय कर्ण! हाय कर्ण!" कह रहे विषाद-ग्रस्त दुर्योधन को समझाकर युद्ध से लौटाया॥२२।२४॥ अश्वत्थामा और अन्य राजाओं ने भी दुर्योधन को ढाढ़स बँधाया। इसके उपरान्त सब लोग संग्राम बन्द करके, अर्जुन के यश से समुज्ज्वल दिव्य रथ और उसकी ऊँची ध्वजा को बारम्बार देखते हुए, शिविर की ओर चल दिये। स्वर्गगमन के निमित्त दृढ़ निश्चय करके सम्मुख युद्ध में मारे गये वीर मनुष्यों, हाथियों और घोड़ों के शरीरों से इतना रक्त बहा था कि उसके प्रवाह से सारी रणभूमि भीग रही थी। वह रणभूमि लाल रङ्ग के वस्त्र, माला और सुवर्ण के आभूषण धारण किये हुए, सबके लिए रमणीय, वेश्या के समान सर्व जन गम्य होकर शोभित हो रही थी। उस रौद्र समय में, सन्ध्याओं के सन्धिकाल में, कौरवगण उस भयङ्कर स्थान में नहीं स्थित हो सके। [जैसे एक समय पाँचों पाण्डव द्यूतक्रीड़ा में कौरवों से हार जाने पर हस्तिनापुर से दुःखित होकर चले थे वैसे ही आज कौरवगण भी दुःखित, उदास और विह्वल होकर रणभूमि से चले।]॥२५।२७॥ कर्ण के मारे

वधेन कर्णस्य तु दुःखितास्ते हा कर्ण हा कर्ण इति ब्रुवाणाः ।
द्रुतं प्रयाताः शिबिराणि राजन्दिवाकरं रक्तमवेक्षमाणाः ॥ २८ ॥
गाण्डीवमुक्तस्तु सुवर्णपुङ्खैः शिलाशितैः शोणितदिग्धवाजैः ।
शरैश्चिताङ्गो युधि भाति कर्णो हतोऽपि सन्सूर्य इवांशुमाली ॥ २९ ॥
कर्णस्य देहं रुधिरावसिक्तं भक्तानुकम्पी भगवान्विवस्वान् ।
स्पृष्ट्वांशुभिर्लोहितरक्तरूपः सिष्णासुरभ्येति परं समुद्रम् ॥ ३० ॥
इतीव सञ्चिन्त्य सुरर्षिसङ्घाः सम्प्रस्थिता यान्ति यथा निकेतनम् ।
सञ्चिन्तयित्वा जनता विसस्रुर्यथासुखं खं च महीतलं च ॥ ३१ ॥
तदद्भुतं प्राणभृतां भयङ्करं निशम्य युद्धं कुरुवीरमुख्ययोः ।
धनञ्जयस्याधिरथेश्च विस्मिताः प्रशंसमानाः प्रययुस्तदा जनाः ॥ ३२ ॥

शरसंकृत्तवर्माणं रुधिरोक्षितवाससम् ।
गतासुमपि राधेयं नैव लक्ष्मीर्विमुञ्चति ॥ ३३ ॥
तप्तजाम्बूनदनिभं ज्वलनार्कसमप्रभम् ।
जीवन्तमिव तं शूरं सर्वभूतानि मेनिरे ॥ ३४ ॥
हतस्यापि महाराज सूतपुत्रस्य संयुगे ।
वित्रेसुः सर्वतो योधाः सिंहस्येवेतरे मृगाः ॥ ३५ ॥
हतोऽपि पुरुषव्याघ्र जीववानिव लक्ष्यते ।
नाभवद्विकृतिः काचिद्धतस्यापि महात्मनः ॥ ३६ ॥

जाने से दुःखित कौरवगण सूर्यमण्डल को लाल और अस्त होते देखकर, "हाय कर्ण ! हाय कर्ण !" कह कर विलाप-पश्चात्ताप करते हुए, शीघ्रता के साथ अपने शिविरों को चल दिये। हे महाराज ! अर्जुन के गाण्डीव धनुष से निकले हुए, सुवर्णपुङ्ख-युक्त, तीक्ष्ण और रक्त से तर असंख्य बाण वीर कर्ण के शरीर भर में लगे थे। वह अद्वितीय वीर मर जाने पर भी किरण-जाल-शोभित सूर्य के समान जान पड रहा था। रक्त से तर कर्ण के शरीर को रक्तवर्ण करों (किरणों, पक्षान्तर में हाथों) से स्पर्श करके पुत्र स्नेह सा दिखा रहे भगवान् सूर्यदेव मानों स्नान करने के निमित्त ही पश्चिम-समुद्र को गये॥२८।३१॥ यह समझकर देवता और ऋषिगण भी अपने-अपने लोकों को चल दिये। दर्शक रूप से आई हुई सारी भीड, कर्ण और अर्जुन के भयङ्कर संग्राम को देखकर, विस्मित होकर उसी की चर्चा और प्रशंसा करती हुई अपने-अपने स्थानों को जाने लगी। हे राजेन्द्र ! बाणों से कवच कट गया था, सारा शरीर रक्त से सन रहा था, ऐसी दशा में भी—मृत्यु हो जाने पर भी—कर्ण को शोभा और तेज ने नहीं छोड़ा था। तपे हुए सुवर्ण और बाल-सूर्य के समान प्रभापूर्ण कर्ण को देखकर सबको यही जान पड़ता था कि वे मरे नहीं हैं॥३२।३४॥ सिंह को देखकर जैसे मृग भय भीत होते हैं वैसे ही मरे हुए कर्ण को भी देखकर योद्धाओं के मन में त्रास उत्पन्न हो जाता था। वीर कर्ण के मर जाने पर भी देखने से जान पड़ता था कि वे बोलना ही चाहते हैं। सुन्दर वेष और सुडौल ग्रीवा से युक्त कर्ण का मुखमण्डल पूर्ण चन्द्रमा के

चारुवेषधरं वीरं चारुमौलिशिरोधरम् ।
तन्मुखं सूतपुत्रस्य पूर्णचन्द्रसमद्युति ॥ ३७ ॥
नानाभरणवान्राजंस्तप्तजाम्बूनदाङ्गदः ।
हतो वैकर्तनः शेते पादपोऽङ्कुरवानिव ॥ ३८ ॥
कनकोत्तमसङ्काशो ज्वलन्निव विभावसुः ।
स शान्तः पुरुषव्याघ्रः पार्थसायकवारिणा ॥ ३९ ॥
यथा हि ज्वलनो दीप्तो जलमासाद्य शाम्यति ।
कर्णाग्निः समरे तद्वत्पार्थमेघेन शामितः ॥ ४० ॥
आहृत्य च यशो दीप्तं सुयुद्धेनात्मनो भुवि ।
विसृज्य शरवर्षाणि प्रताप्य च दिशो दश ॥ ४१ ॥
सपुत्रः समरे कर्णः स शान्तः पार्थतेजसा ।
प्रताप्य पाण्डवान्सर्वान्पञ्चालांश्चास्त्रतेजसा ॥ ४२ ॥
वर्षित्वा शरवर्षेण प्रताप्य रिपुवाहिनीम् ।
श्रीमानिव सहस्रांशुर्जगत्सर्वं प्रताप्य च ॥ ४३ ॥
हतो वैकर्तनः कर्णः सपुत्रः सहवाहनः ।
अर्थिनां पक्षिसङ्घस्य कल्पवृक्षो निपातितः ॥ ४४ ॥
ददानीत्येव योऽवोचन्न नास्तीत्यर्थितोऽर्थिभिः ।
सद्भिः सदा सत्पुरुषः स हतो द्वैरथे वृषः ॥ ४५ ॥
यस्य ब्राह्मणसात्सर्वं वित्तमासीन्महात्मनः ।
नादेयं ब्राह्मणेष्वासीद्यस्य स्वमपि जीवितम् ॥ ४६ ॥

---

समान जान पड़ता था। विविध आभूषण और सुवर्ण के भुजबन्द पहने हुए कर्ण, किसी काट डाले गये शाखा प्रशाखा युक्त बड़े वृक्ष के समान, रण शय्या पर पड़े थे॥३५।३८॥हे नरेन्द्र! अपने तेज से अग्नि के समान प्रज्वलित कर्ण इस प्रकार अर्जुन के बाणों के जल से बुझ गये। प्रज्वलित अग्नि को जैसे जल बुझा देता है वैसे ही कर्ण पावक को पार्थ मेघ ने बुझा दिया। हे महाराज! घोर युद्ध करके पृथ्वी पर अक्षय यश छोड़कर पुत्र सहित वीर कर्ण अर्जुन के बाण से मारे गये॥३९।४२॥महातेजस्वी कर्ण ने श्रीमान् सूर्यदेव के समान, अस्त्र तेज और बाण वर्षा से सब पाञ्चालों तथा पाण्डवों को अत्यन्त पीड़ित किया, असंख्य शत्रुसेना को मारा [और अर्जुन को भी प्राण सङ्कट की अवस्था तक पहुँचा दिया]। परन्तु अन्त को पुत्र सहित वीर कर्ण अर्जुन के हाथ से मारे गये। हे नरनाथ! जिस सत्पुरुष दानवीर ने माँगने पर "देता हूँ" के अतिरिक्त नकार कभी मुख से नहीं निकाला, वही प्रार्थियों का कल्पवृक्ष कर्ण द्वन्द्व युद्ध में अर्जुन के हाथ से मारा गया॥४२।४५॥ सज्जन लोग कर्ण को महात्मा और सत्पुरुष कहकर उनका सम्मान किया करते थे। उन्होंने अपनी सारी सम्पत्ति ब्राह्मणों को अर्पण कर रक्खी थी। वे ब्राह्मणों के निमित्त जीवन तक दे देने को तैयार रहते थे। वही स्त्रियों का प्यार और जगत्प्रसिद्ध दाता कर्ण अर्जुन

सदा स्त्रीणां प्रियो नित्यं दाता चैव महारथः ।
स वै पार्थास्त्रनिर्दग्धो गतः परमिकां गतिम् ॥ ४७ ॥
यमाश्रित्याकरोद्वैरं पुत्रस्ते स गतो दिवम् ।
आदाय तव पुत्राणां जयाशां शर्म वर्म च ॥ ४८ ॥
हते कर्णे सरितो न प्रसस्रुर्जगाम चास्तं सविता दिवाकरः ।
ग्रहश्च तिर्यग्ज्वलनार्कवर्णः सोमस्य पुत्रोऽभ्युदियाय तिर्यक् ॥ ४९ ॥
नभः पफालेव ननाद चोर्वी ववुश्च वाताः परुषाः सुघोराः ।
दिशो बभूवुर्ज्वलिताः सधूमा महार्णवाः सस्वनुश्चुक्षुभुश्च ॥ ५० ॥
सकाननाश्चाद्रिचयाश्चकम्पिरे प्रविव्यथुर्भूतगणाश्च सर्वे ।
बृहस्पतिः सम्परिवार्य रोहिणीं बभूव चन्द्रार्कसमो विशाम्पते ॥ ५१ ॥
हते तु कर्णे विदिशोऽपि जज्वलुस्तमोवृता द्यौर्विचचाल भूमिः ।
पपात चोल्का ज्वलनप्रकाशा निशाचराश्चाप्यभवन्प्रहृष्टाः ॥ ५२ ॥
शशिप्रकाशाननमर्जुनो यदा क्षुरेण कर्णस्य शिरो न्यपातयत् ।
तदान्तरिक्षे सहसैव शब्दो बभूव हाहेति सुरैर्विमुक्तः ॥ ५३ ॥
स देवगन्धर्वमनुष्यपूजितं निहत्य कर्णं रिपुमाहवेऽर्जुनः ।
रराज राजन्परमेण वर्चसा यथा पुरा वृत्रवधे शतक्रतुः ॥ ५४ ॥
ततो रथेनाम्बुदवृन्दनादिना शरन्नभोमध्यदिवाकरार्चिषा ।
पताकिना भीमनिनादकेतुना हिमेन्दुशङ्खस्फटिकावभासिना ॥ ५५ ॥

---

के बाण से प्राणहीन होकर परमगति को प्राप्त हो गये। जिनके आश्रय पर आपके पुत्र दुर्योधन ने प्रबल पाण्डवों से वैर ठाना था, वे कौरवों के कवच (रक्षक) वीर कर्ण आपके पुत्रों की विजय की आशा और कल्याण लेकर स्वर्गगामी हो गये॥४६। ४८॥ हे कुरुकुलतिलक ! जिस समय महावीर कर्ण मारे गये उस समय एकाएक नदियों के प्रवाह रुक गए, सूर्य मलिन होकर अस्त हो गये, सब दिशाओं में धुआँ सा छा गया और दिग्दाह दिखाई दिया। सूर्य के समान प्रज्वलित होकर सोम पुत्र श्वेतग्रह (बुध) वक्र भाव से आकाश में उदित दिख पड़ा। आकाश विचलित सा हो उठा। पृथ्वी घोर शब्द करती हुई काँपने लगी। कठोर आँधी चलने लगी। महासागर क्षोभ को प्राप्त होकर घोर शब्द करने लगे। वनों सहित बड़े बड़े पर्वत हिल उठे। इन उत्पातों से सब प्राणी अत्यन्त व्यथित और विह्वल हो उठे। बृहस्पति ग्रह सूर्य चन्द्र के समान प्रज्वलित होकर रोहिणी को पीड़ित करने लगा॥४९। ५१॥ आकाश और दिशाएँ अन्धकार से परिपूर्ण हो गईं और अग्निपुञ्ज सी उल्काएँ गिरने लगीं। निशाचर आज अत्यन्त प्रसन्न हुए। हे राजेन्द्र ! जिस समय महापराक्रमी अर्जुन ने अग्रलिप्त बाण से कर्ण का सिर काट डाला उस समय अन्तरिक्ष में देवगण हाहाकार करने लगे॥५२। ५३॥ देवता, गन्धर्व, मनुष्य आदि सब जिनकी पूजा और प्रशंसा किया करते थे, उन अपने प्रबल शत्रु कर्ण को युद्ध में मारकर महापराक्रमी अर्जुन, वृत्रासुर को मारनेवाले इन्द्र के समान, महान् तेज और प्रभाव से युक्त हुए। भयानक शब्द और

